था, वह अब धारा नरेशकी कोपाग्निसे भस्म हो गया। अब ये पुष्पदन्त कवि कहाँ निवास करेंगे ? अन्य ऐतिहासिक उल्लेखोपरसे सिद्ध है कि धाराके परमारवंशी राजा हर्षदेव सीयकने विक्रम संवत् १०२९=९७२ ई मे मान्यखेटको लूटा और जलाया था। यह घटना कृष्णराज तृतीयके राज्यकालमे नही, किन्तु उनके उत्तराधिकारी 'खोट्टिगदेव' के राज्यकाल मे घटित हुई थी। अतएव इस घटनाका उल्लेख ९६५ ई में समाप्त हुए महापुराणमे किस प्रकार समाविष्ट हुआ ? इसका समाधान महापुराणके सम्पादक डॉ परशुराम लक्ष्मण वैद्यने भलीभाँति कर दिया है कि अनेक प्राचीन प्रतियोमे ये सन्धिके आदिके पद्य नही पाये जाते तथा भिन्न प्रतियोमे वे भिन्न स्थानोंपर भी आये है। इससे प्रतीत होता है कि उनका समावेश ग्रन्थ पूर्ण हो जाने तथा उसकी अनेक प्रतियाँ निकल जानेके पश्चात् किया गया है। इससे इतना अवश्य सिद्ध होता है कि पुष्पदन्त कवि ९७२ ई तक मान्यखेटमें ही रहे। सम्भवत नगरकी उक्त विध्वस्त अवस्थाका ही चित्रण उन्होने प्रस्तुत ग्रन्थके अन्तिम कडवकमे किया है कि "जब नगरमें कपाल और नरककाल पडे हुए थे, निर्धन घर बहुत हो गये थे और भीषण दुष्काल फैल गया था ऐसे समयमे भी नन्न मन्त्रीने पुण्यसे प्रेरित होकर भक्तिपूर्वक मेरा बडा उपकार किया। उन्होने मुझे अपने विशाल भवनमें रखा, सरस भोजन कराया, स्निग्ध वस्त्र पहननेको दिये और उत्तम ताम्बूलासे मेरा सम्मान किया"। इससे यह भी सिद्ध हो जाता है कि पुष्पदन्तने यशोधर चरितकी समाप्ति ई सन् ९७२ मे मान्यखेटके उक्त विध्वसकी घटनाके पश्चात् की। इस प्रकार प्रस्तुत कृति जसहरचरिउ पुष्पदन्तकी उक्त तीन रचनाओमे कालकी दृष्टिसे अन्तिम सिद्ध होती है।

### ४ प्रक्षेपो का समावेश

'जसहरचरिउ' के प्रथम सम्पादक डॉ वैद्यने जिन चार-पाँच प्राचीन प्रतियोके आधारसे ग्रन्थका सम्पादन किया था उन्हे उन्होने मुख्यत दो परम्पराओमे विभाजित किया था। सेनगण द्वारा सुरक्षित प्राचीन प्रति सन् १३३३ ई मे जीर्ण हो चुकी थी। अतएव वह उस समय भी दो-तीन शती प्राचीन रही होगी, और इस प्रकार उसका लेखनकाल कविके रचनाकालसे बहुत दूरवर्ती नही रहता। उसकी परम्परामे लिखी गयी उत्तरकालवर्ती प्रतियोमे प्रस्तुत ग्रन्थके निम्न तीन अनुच्छेद नही पाये जाते —

१ सन्धि १, ५, ३ से लेकर १, ८, १७ तक भैरवानन्दके आगमन विषयक।

२ सन्धि १, २४, ९ से १, २७, २३ तक यशोधरके विवाह विषयक।

३ सन्धि ४, २२, १७ से ४, ३०, १५ तक नाना पात्रोके भव-भ्रमण विषयक। २३ से अन्त तकके कडवकोके आदिमे दुवई पद्य भी नही पाये जाते।

किन्तु बलात्कारगण परम्परा की प्रतियोमे इनका सद्भाव पाया जाता है। ये पाठ-भेद आकस्मिक नही है। वे योजनाबद्ध है, जिसकी सूचना उक्त तीनो स्थलोपर स्पष्टत दे दी गयी है। प्रथम प्रक्षिप्त प्रकरणके अन्तकी तीन पक्तियोमें कहा गया है कि गन्धर्व कहता है कि "यह राजा और योगीश्वरका सयोग मैने किया है और अब इसके आगे कविकुल-तिलक सरस्वती-निलय कविराज पुष्पदन्त देवी स्वरूपका वर्णन करते है।" इसके पश्चात् नवाँ प्रकरण प्रारम्भ होता है। द्वितीय प्रकरणकी अन्तिम पक्तिमे कहा गया है कि "पूर्वकालमे जो कुछ वासवसेनने रचा था उसे देखकर गन्धर्वने यह कविता की।" तीसरे प्रसगकी सत्रह पक्तियोमें उक्त तीनो सन्दर्भ जोडे जानेका विस्तारमे विवरण दिया गया है, जिसका सार-सक्षेप इस प्रकार है—एक बार पट्टननिवासी छगे साहुके पौत्र, खेला साहुके पुत्र बीसल साहुने कृष्णके पुत्र प ठक्कुर गन्धर्वसे कहा कि आप पुष्पदन्तकृत 'जसहरचरिउ' मे कौल ( भैरवानन्द ) के राजकुलमे प्रवेश, यशोधरके विवाह तथा सब पात्रोंके भवभ्रमणके वर्णन प्रविष्ट कर दीजिए। तदनुसार ही गन्धर्वने इन तीनो प्रकरणोकी रचना करके साहुजीको सुनाया, जिससे वे बहुत प्रसन्न हुए। उन्होने यह रचना पूर्वकालीन वत्सराज कवि द्वारा वस्तुबन्ध काव्यके आधारसे उस समय की जब वे योगिनीपुर ( दिल्ली ) मे उक्त साहुजीके घरपर सुखपूर्वक निवास कर रहे थे। यह रचना विक्रम सवत् १३६५, वैशाख कृष्ण द्वितीया-तृतीया दिन रविवारको

समाप्त हुई। इन उल्लेखोंपरसे यह निर्विवाद सिद्ध हो जाता है कि उक्त तीनों प्रकरण मूल ग्रन्थ रचनाके लगभग तीन शताब्दी पश्चात् उसमें जोडे गये और यह एक विशेष उल्लेखनीय व असाधारण बात है कि क्षेपणकर्ताने अपने जोडे हुए प्रकरणोका इतनी प्रामाणिकतासे उल्लेख कर दिया है, तथा छिपे तौरसे उन्हें मूलग्रन्थका अग बनानेका प्रयत्न नही किया।

इस ग्रन्थके प्रथम सम्पादक डॉ वैद्यका अभिमत है कि इन जोडे हुए प्रकरणो की "भाषा अभिव्यक्ति व छन्दमें 'रूक्षता' दिखाई दी" और यदि उन्हें ग्रन्थके मुद्रण होनेसे पूर्व इन बातोका पता चल जाता तो वे इन्हे हटाकर केवल ग्रन्थके मूल सक्षिप्त पाठको ही देनेका प्रयत्न करते। तथापि उन्होने यह भी कहा है कि इस विषयकी जो जानकारी उन्होने अपनी प्रस्तावनामे दी है उसके आधारसे मूल ग्रन्थको इन प्रक्षेपोसे पृथक् करना सरल होगा।

इस सम्बन्धमे डॉ वैद्यके सकेतानुसार मेरी भी इच्छा हुई और मैंने प्रयास भी किया कि उक्त अशोको मूल पाठसे पृथक् कर दिया जाये और उन्हे पाद-टिप्पण या परिशिष्टमे रख दिया जाये। किन्तु मैंने देखा कि उन प्रकरणोको अपने वर्तमान स्थानसे हटानेपर विषय व सन्दर्भकी दृष्टिसे रचना स्पष्टत खण्डित होती है। उदाहरणार्थ, यदि प्रथम अग १,५,३ से लेकर १,८,१७ तक को हटा दिया जाये, तो वहाँ राजा मारिदत्तका दो पक्तियो मात्र वर्णनसे सन्दर्भ छूटकर सहसा चण्डमारीदेवीके वर्णनपर पहुँच जाता है। पाँचवें कडवककी जो दो पक्तियाँ मात्र रह जाती है, उन्हे नवें कडवकके ऊपर ही जोडनी पडती है, जिससे कडवककी एकरूपता भी नष्ट हो जाती है। और सबसे बडी कमी यह उत्पन्न हो जाती है कि जो भैरवानन्द कथाके विकासके एक विशेष पात्र हैं, उनके राजासे मिलनेका कोई प्रसग ही शेष नही रहता।

इसी प्रकार यदि हम १,२४,९ से १,१७,२३ तकका प्रकरण हटा देते हैं, तो राजकुमार यशोधरके तारुण्य-वर्णनसे सन्दर्भ अकस्मात् टूट कर एक पक्तिमे इस कथनपर पहुँच जाता है कि राजाने उसका पाँच राजकन्याओसे विवाह करा दिया और फिर वे अपना वृद्धत्व देखकर राज्यसे विरक्त हो गये। इस प्रकार यशोधरकी जिस अमृतमती नामक पटरानीके कारण कथाका समस्त घटनाचक्र घूमा उसका नाममात्र भी उल्लेख यहाँ नही रहता।

तीसरे प्रकरणको ४,२२,१७ ( ब ) से ४,३०,१५ तक हटा देनेसे पूर्वोक्त छन्दकी अर्धाली मात्र शेष रह जाती है और वाक्य भी पूरा नही होता। यहाँ प्रसग मुनि सुदत्तके देवी-मन्दिरमे आगमनका है। उनके आनेपर अभयरुचि क्षुल्लकने उनकी वन्दना की और फिर कहा गया है "राएण वि तहो पय-पकयाइ" अर्थात् "राजाने भी उनके चरणकमलोको" बस। इसके आगे "नमस्कार किया" आदि वाक्य-खण्ड प्रक्षिप्तमें चला जाता है और काव्य कथानकका कुछ भी आगेका वर्णन हाथ नही रहता। केवल तीसरे कडवकका घत्तामात्र रह जाता है, जहाँ "पुप्फयन्तु जिणु महु सरणु" ( पुष्पदन्त जिनेन्द्र मेरे शर है ) इसके साथ कडवक, सन्धि तथा काव्य-कथानक सब समाप्त हो जाता है।

इस परिस्थितिको देखकर मुझे जान पडा कि उक्त प्रक्षिप्त अशोको काव्य-रचनासे सर्वथा पृथक् नही किया जा सकता ( एक ओर यह भी प्रमाणित है कि तीनो स्थलोपर प्रक्षिप्त अश हैं, और दूसरी ओर यह भी कि उन्हे दूर करनेसे काव्य व कथानक ऐसा खण्डित हो जाता है कि वह मनको बहुत खटकने लगता है। अन्तिम सन्दर्भको हटानेसे तो यही कहना पडेगा कि पुष्पदन्तकी यह रचना अपूर्ण थी। इस परिस्थितिमे मैं इस निर्णयपर पहुँचा कि गन्धर्व कविने तीनो सन्दर्भ जोडे अवश्य है, किन्तु यह कार्य पूर्व रचनाको पूर्णत अविकल रखते हुए नही हो सका और उन्होने अवश्य ही पूर्व रचनाके कुछ अशोमे घटा-बढ़ी व हेर-फेर भी किया है। तथापि इसका पता न सेनगण परम्पराकी प्राचीन प्रतियोसे लगता और न बलात्कारगण परम्पराकी प्रतियोंसे। अतएव जब तक इस विषयके और अधिक प्रमाण व पाठ हस्तगत न हो, तब तक इस ग्रन्थको उसके वर्तमान स्वरूपमे ही रखना उचित है। इस विषयका कोई अधिक स्पष्ट प्रमाण हाथ लगेगा, इसकी भी मुझे आशा कम ही है।

## ५. ऐतिहासिक पृष्ठभूमि

आज ( २०-५-७२ ) को जब मैं यह लिख रहा हूँ तब मेरी स्मृतिमे गत दो-तीन सप्ताहके भीतर घटित हुई वे दो घटनाएँ ताजी हैं जिन्होंने समस्त देशकी मानवीय चेतनाको झकझोर दिया। दोनो ही घटनाएँ पजाबकी हैं और नर-बलिकी है। एकमें दम्पतिने पुत्र-प्राप्तिके अन्य उपायोमे विफल होकर अपने पुरोहित की सलाहसे किसी दूसरेके पुत्रका बलिदान कर दिया। दूसरी घटनामें माता-पिताने स्वय अपने एकमात्र पुत्रको बडी क्रूरतासे काट कर बलि चढा दिया क्योकि उसका पितामह परलोकसे इसकी प्रेरणा पिताको स्वप्नमे दे रहा था। इस प्रकारके नरबलिकी अन्य भी अनेक घटनाएँ समय-समयपर समाचार-पत्रोमे प्रकाशित होती रही है।

इनके प्रकाशमे प्रस्तुत ग्रन्थमे जिस नरबलिकी योजनाकी कथा पायी जाती है वह सर्वथा कल्पित हो ऐसा प्रतीत नही होता। वैदिक परम्पराके ऐतरेय ब्राह्मणमे वर्णित शुन शेपकी कथा सुप्रसिद्ध ही है जिसमे राजा हरिश्चन्द्रको जलोदर रोगसे मुक्त करने हेतु एक पिता स्वय अपने पुत्रको काटकर बलि चढानेके लिए तत्पर हो गया था, किन्तु भाग्यवशात् नरबलि से बच गया।

पजाबमे बहुत प्राचीन कालसे नरबलिकी प्रथा प्रचलित रही प्रतीत होती है। वर्तमानमे जिमे पजाब कहते है वह प्राचीनकालमे यौधेय देश कहलाता था क्योकि वहाँ यौधेय नामक जातिके लोग बसते थे और उन्हीका वहाँ राज्य था। महाभारतमे युधिष्ठिरके एक पुत्रका नाम यौधेय पाया जाता है। और आश्चर्य नही जो वे अपनेको कुरु या पाण्डववशी मानते हो। ईसा पूर्व तीसरी-चौथी शतीमे लेकर चतुर्थ शती तक यौधेयोके ऐतिहासिक उल्लेख पाये जाते है। पाणिनि कृत व्याकरणमे भी उनका उल्लेख आया है। रुद्रदामन्के ( १५० ई ) व समुद्रगुप्त ( ३५० ई. के लगभग ) शिलालेखोमे भी लुधियानासे लेकर रोहतक क्षेत्र तक यौधेयोकी अनेक मृद् मुद्राएँ, चांदी व तांबेके सिक्के तथा सिक्के ढालनेके साँचे प्राप्त हुए हैं। वैसे यौधेय सिक्कोकी उपलब्धि मुलतानसे लेकर सहारनपुर ( उत्तर प्रदेश ) तक हुई है। इसे सामान्यत यौधेय राज्य-विस्तारका सूचक ( पूर्व-पश्चिम लगभग ५०० मील ) माना जा सकता है। उत्तर-दक्षिण लुधियानासे विजयगढ (बयाना, राजस्थान) तक उनकी मुद्राओ व लेखोका विस्तार ( लगभग ३०० मील ) पाये जानेमे यौधेय देश तीसरी-चौथी शताब्दीमे ५०० × ३०० मील लम्बा-चौडा सिद्ध होता है।

इस डेढ लाख वर्गमील विस्तृत विशाल देशकी राजधानी कहाँ थी ? इस प्रश्नका उत्तर हमे यौधेयोके प्राप्त लेखोसे नही मिलता। किन्तु प्रस्तुत ग्रन्थमे यौधेय देशकी राजधानीका नाम 'राजपुर' आया है। यह निस्सन्देह वही है जो पजाबमे अक्षाश ३१ × ७७ पर अम्बालासे सरहिन्द-लुधियानाकी ओर उत्तर-पश्चिम दिशामे जानेवाले रेलवे व ग्रैंडट्रक रोड पर स्थित है तथा जो दक्षिण-पश्चिमकी ओर पटियाला जानेवाले रेलवे मार्गका जक्शन है। यह सतलज नदीसे लगभग ५० व चण्डीगढसे लगभग २५ मील दक्षिण की ओर है व उपर्युक्त सीमाओके राज्य हेतु उपयुक्त राजधानी प्रतीत होती है।

यौधेयोका विजयगढसे प्राप्त हुआ एकमात्र ऐसा लेख है जिसपर निर्विवाद रूपसे उनके राजा "यौधेय-गण पुरस्कृत महाराज महासेनापति"का नाम अकित है। यह प्रस्तुत प्रसगमें बडा महत्त्वपूर्ण है। यद्यपि प्रस्तुत रचनाके कर्ता पुष्पदन्तने यौधेय देशकी राजपुर राजधानीके राजा मारिदत्तके पिताका नाम प्रकट नही किया, तथापि इसी कथाको पुष्पदन्तके समसामयिक कवि सोमदेवने अपने सुप्रसिद्ध 'यशस्तिलक-चम्पू' मे लिखा है। उसमें एकसे अधिक बार यौधेय देशके नरेश व मारिदत्तके पिता का नाम 'चण्ड महासेन' प्रकट किया है। चण्ड तो एक विशेषण है जो उस राजाके उग्र स्वभावको प्रकट करता है, जैसे उज्जयिनीके राजा 'चण्ड प्रद्योत'। किन्तु उनका वैयक्तिक नाम महासेन ही प्रतीत होता है और वह उक्त शिलालेखके महासेनापतिसे अभिन्न हो तो आश्चर्य नही। यदि ऐसा हो तो प्रस्तुत ग्रन्थके कथाभागकी मूल घटना तीसरी-चौथी शतीकी मानी जा सकती है क्योकि लिपि आदिके आधारसे विजयगढ़का लेख इसी कालका अनुमान किया गया है। इसकी पुष्टि कुछ अन्य बातोसे भी होती है।

यौधेयों तथा उक्त राजाका धर्म क्या था यह प्राच्य लेखोंसे भलीभाँति सिद्ध हो जाता है। यौधेयोंकी अनेक मुद्राओं पर 'ब्रह्मण्यदेव कुमार' ( स्कन्द-कार्तिकेय ) का नाम भी अंकित है व षण्मुख आकृति भी। उन्हीं सिक्कोंकी दूसरी ओर षण्मुखीदेवी की भी मूर्ति है जो स्कन्दकी पत्नी षष्ठी या देवसेना भी मानी जा सकती है, अथवा स्कन्दकी माता कार्तिकेयी, कात्यायनी या चण्डी या मारी। महासेन नरेशने इसी देवीकी कृपासे प्राप्त अपने पुत्रका नाम 'मारिदत्त' रक्खा प्रतीत होता है। वे अपनी युद्ध-विजयको भी इसी देवीका प्रसाद मानते थे, क्योंकि अनेक मुद्राओं पर अंकित है "यौधेयाना जयमन्त्र-धराणाम्" अर्थात् यह मुद्रा उन यौधेयोंकी है जिन्हें विजयका मन्त्र प्राप्त है।

प्रस्तुत कथानकमें यौधेय नरेश महासेनकी पुत्री ( राजा मारिदत्तकी बहिन ) मालव नरेश यशोघको ब्याही गयी थी। यद्यपि यशोघको यहाँ उज्जैनका नरेश कहा है, किन्तु तीसरी-चौथी शतीमें मालवगण भी यौधेयगणके समान पंजाबमें ही था और धीरे-धीरे अपना विस्तार राजस्थान व मध्यप्रदेशकी ओर कर रहा था। यौधेयोंके समान ही आयुधजीवीगण व इनके पड़ोसी होनेसे उनके परस्पर वैवाहिक सम्बन्ध स्वाभाविक प्रतीत होते हैं।

इन सब परस्पर मेल खानेवाली बातोंपर ध्यान देनेसे कोई आश्चर्य नहीं जो प्रस्तुत कथानक उस कालकी नरबलि सम्बन्धी किसी सत्य घटनापर आधारित हो। यह भी असम्भव नहीं कि नरबलि हेतु चुना गया नर-मिथुन यौधेय नरेशके निकट सम्बन्धी सिद्ध हुए हों, तथा नरेश व जनताके भाव-परिवर्तनमें किसी जैन मुनिका हाथ रहा हो। इतिहाससे सिद्ध है कि इस युगमें उक्त यौधेय देश ( पंजाब )में जैन मुनियोंका विहार व धर्म-प्रचार सुप्रचलित था। इस सम्बन्धमें यहाँ एक उल्लेख ध्यान देने योग्य है। उद्योतन सूरि कृत 'कुवलयमाला' ( शक ७००—ई ७७८ ) में कहा गया है कि जब उत्तरापथको चन्द्रभागा ( चिनाब नदी ) के तटपर ( पंजाबमें ) श्री तोरराज ( तोरमाण हूण—५वीं शती ) राज्य करता था तब उसके गुरु गुप्तवंशी हरिगुप्तको उसने अपनी राजधानी 'पवइया'में निवास करनेके लिए राजी कर लिया। उनके शिष्य महाकवि देवगुप्त हुए और उनके शिवचन्द्र गणी जो जैन मन्दिरोंकी वन्दनाके लिए भिन्नमाल ( राजस्थान ) में गये और वहाँ रहे। उनके शिष्य यक्षदत्त गणीके अनेक शिष्य सर्वत्र फैले और उन्होंने गुर्जर देशको जैन मन्दिरोंसे अलंकृत किया। पंजाबमें तोरमाण आदि हूण नरेशोंका राजाश्रय पाकर जैनाचार्योंका गुजरात व सौराष्ट्र तक धर्म-प्रचारकी सुविधाका एक ऐतिहासिक कारण यह भी कहा जा सकता है कि उस समय ( सन् पाँचवीं-छठी शतीमें ) जिस मैत्रिक वंशका राज्य था वह डॉ फ्लीट आदि विद्वानोंके मतानुसार हूण जातिकी ही एक शाखा थी। इससे उक्त कालमें पंजाबसे लेकर राजस्थान व गुजरात तक जैन मुनियोंके धर्म-प्रचारकी बात सिद्ध होती है। मारिदत्त यौधेयके समय जिस जैन मुनिके संघका पंजाबमें विहार हुआ वे भी दीक्षासे पूर्व एक नरेश थे और उनका नाम सुदत्त था। पूर्वोक्त गुप्तवंशी गुरु-शिष्य परम्परामें यक्षदत्तका भी नाम आता है जो सुदत्तसे मेल खाता है। अतः प्रस्तुत कथानकमें एक सत्य जैन धर्म-प्रचारकी घटना आधारभूत रही हो तो आश्चर्य नहीं।

यौधेय जातिका राजनैतिक प्रभुत्व तो पाँचवीं शतीके लगभग ही समाप्त हो गया, सम्भवतः गुप्तवंशीय साम्राज्य विस्तारके कारण। तथापि इस जातिकी परम्परा आज तक भी पंजाबमें अक्षुण्ण बनी हुई है। वे लोग अब 'जोहिया' कहलाते हैं और सतलजके दोनों तटोंपर बसे हैं। इसीसे यह प्रदेश जोहियावार नामसे प्रसिद्ध है। जोहिय राजपूतोंके तीन वर्ग पाये जाते हैं, लगवीर ( लक्वीर ), माधोवीर ( मधेर ) और अदवीर ( अदमेर )। यह वर्गभेद नया नहीं है। लगभग चौथी शतीके जिन मुद्रा लेखोंपर 'यौधेयगणस्य जय' अंकित है उनमें कहीं-कहीं 'द्वि' और 'त्रि' शब्द भी जुड़े पाये जाते हैं। विद्वानोंने इनका यही अर्थ लगाया है कि वे यौधेयोंकी द्वितीय और तृतीय शाखाओंके वाचक हैं और वे ही शाखाएँ वर्तमान उपर्युक्त तीन वर्गोंमें अभिव्यक्त हुई हैं। उन तीनोंके नामोंके साथ 'वीर' शब्द जुड़ा हुआ है। प्राचीन भारोपीय आर्य-शाखामें 'वीरोस्' शब्द पुरुषवाचक था जो यूरोपीय भाषाओं में 'हीरो' नामसे प्रकट हुआ और भारतीय आर्य भाषामें 'वीर'के रूपमें। आश्चर्य कि द्वितीय शतीके रुद्रदामन्के गिरनारवर्ती शिला-

लेखमें यौधेयोका उल्लेख इस प्रकार आया है 'सर्व-क्षत्राविष्कृत-वीर-शब्द-जातोत्सेकाविधेयाना यौधेया-नाम् ' अर्थात् रुद्रदामन्‌ने उन यौधेयोपर भी विजय प्राप्त कर लिया था जो समस्त क्षत्रियोमे अपनी प्रसिद्ध 'वीर' शब्दकी उपाधिके गर्वसे अपनेको अजेय मानने लगे थे। इस प्रकार यौधेयोका यह पुरावृत्त और उनके सम्बन्धकी प्रस्तुत ग्रन्थमे निहित जानकारी महत्त्वपूर्ण ऐतिहासिक व परस्पर परिपूरक है।

## ६. दो दृष्टियाँ

यौधेय देश ( पजाब ) की राजधानी राजपुरकी दक्षिण दिशामे कात्यायनी ( चामुण्डा ) देवीका मन्दिर है। इस देवीका स्वरूप बडा विकराल है। उसके केश कर्कश और ऊपरको उठे हुए है। गुजाके समान रक्त वर्ण तीन आँखें है जिनसे अग्निकी ज्वाला निकल रही है। विकराल कटारी जैसी डाढें मुखसे बाहर निकल रही है और उनके बीच लपलपाती हुई जीभ रक्तसे लथपथ हो रही है। कपोल चर्बीके लेपसे चिकने हो रहे है। गलेकी नरमुड-माला उरस्थलपर लटक रही है और स्तनोपर सर्प लिपटे हुए हैं। करधनी भी भयकर सर्पोंकी ही बनी है जो पैरो तक लटक रही हैं। उसके चार हाथ है जिनमे चक्र, त्रिशूल, सर्प और खड्ग धारण किये हुए है।

यह है उस देश-वासियो और उनके नरेश मारिदत्तकी कुलदेवी जिसकी पूजाकी तैयारी हो रही है। कोई सीग फूँक रहा है, तो कोई उत्तेजित होकर धनुषबाण ऊँचे कर रहा है। वे मयूर-पखोके वस्त्र धारण किये हैं और उनके मुखोपर काली स्याही पुती है। कोई अट्टहास कर रहा है और कोई नाच रहा है। ढोलक-मृदग भी बज रहे हैं। मत्स्य और मासका खान-पान भी चल रहा है। पशुओके रक्तसे समस्त प्रांगण लाल हो रहा है। हड्डियोके चूर्णकी रगावलि और पशुओकी जिह्वाओ द्वारा सजावट की गयी है। पशुओके वशाको ही तेल बनाकर दीपक जलाये जा रहे हैं। योगिनी, शाकिनी, डाकिनी नृत्य कर रही है इत्यादि।

आज एक विशेष बलिदानका आयोजन है। सर्वशक्तिमान् कौल गुरु भैरवानन्दने राजाको बतलाया है कि यदि वे समस्त जलचर, थलचर और नभचर जीवोके एक-एक जोडेका देवीके सम्मुख अपने हाथसे बलिदान कर दे तो उनकी खेचरत्व अर्थात् आकाश-गामिनी विद्याकी प्राप्तिकी मनोकामना पूरी हो सकती है। भैरवानन्द कोई सामान्य पुरुष नही है। उनके सिरपर पचरगा कमटोपा लगा है, गलेमे जोगपट्ट पडा है और पैरोमे पाँवडी पहनी हुई है। एक हाथमे बत्तीस अगुल प्रमाण डडा है जिसे वे दूसरे हाथमें लिये हुए सीग पर तडातड बजा रहे है और कभी उसे ऊपरको उछालकर हाथमे झेल रहे हैं। नगरमे घर-घर भिक्षा मांगते समय वे हुकार करते है, अपने कौल धर्मकी शिक्षा-दीक्षा देते है और अपने माहात्म्यका भी र्णन करते है जो इस प्रकार है—मैं चिरजीवी हूँ और कभी वृद्ध नही होता। चारो युग मेरे देखते-देखते निकल गये। मैने नल, नहुष, वेणु और मान्धाता जैसे चक्रवर्तियोको भी देखा और वह राम-रावणकी भिडन्त भी देखी। मैंने युधिष्ठिरको भी देखा और वह भी तो मेरे सामने की घटना है जब दुर्योधनने कृष्णकी बात नही मानी। मै चाहूँ तो सूर्यके विमानकी यात्रा रोक दूँ व चन्द्रकी चाँदनीको आच्छादित कर दूँ। समस्त विद्याएँ मुझे स्फुरायमान है और नाना मत्र-तत्र मेरे आगे-आगे चलते हैं। इत्यादि।

ऐसे दिव्य ज्ञानी योगीकी बात भला कौन नही मानेगा। बस, भैरवानन्दके आदेशानुसार नाना प्रकारके पशु-पक्षियोके युगल एकत्र किये जा चुके है। केवल एक शुभ-लक्षण-युक्त नर-मिथुनकी ही कमी है। इनकी खोजमें राज-पुरुष नगरमे घूम रहे है। उसी समय श्मशानमे ठहरे हुए मुनि-सघमेसे एक क्षुल्लक और एक क्षुल्लिका आहारकी भिक्षाके लिए नगरमें प्रवेश करते हैं। राज-पुरुषोकी दृष्टि उनपर पडी और वे उन्हें पकडकर देवीके मन्दिरमे ले आये। राजा प्रसन्न होकर खड्ग हाथमें ले उनका शिरच्छेदन करनेको तैयार हो गया।

यह उस देश और कालकी धार्मिक प्रवृत्तिका चित्रण है। चामुण्डादेवीका मन्दिर सबसे बडा धर्मायतन है। भैरवानन्द सबसे बडे धर्मगुरु है और उनके आराधक अनुयायी समस्त राजा और प्रजा हैं।

पंजाब ही नहीं, मालवामें भी प्राय यही अवस्था है। राजाको दु स्वप्न हुआ तो उसकी उपशान्तिका उपाय पशुबलि ही है। देवो और पितरो तथा द्विजवर्गको तृप्त व सन्तुष्ट करनेका एकमात्र उपाय है मत्स्य, अज व भैंसे आदिका बलि देकर मास-भोजनका आयोजन।

भारतीय प्राचीन संस्कृतिका यह अग वैदिक कालसे प्रचलित होकर देश भरमे फैला और परिपुष्ट हुआ। यह ऋषि-परम्परा प्रस्तुत काव्यमें भलीभाँति चित्रित की गयी है। और इसके विपरीत वह मुनि-परम्परा भी यहाँ वर्णित है जिसके अनुसार उक्त हिंसात्मक प्रवृत्तियाँ धर्मका अग नही, अधर्मकी द्योतक हैं, उनसे पुण्य नही पापकी उत्पत्ति होती है, एव उनसे व्यक्तिका कल्याण नही, किन्तु बड़ा ही अहित होता है। जीवोकी हिंसा करनेवालोका यह जीवन तो बिगडता ही है, किन्तु उससे अधिक उनका परभव दूषित होता है। इसकी सिद्धिके लिए यहाँ यह स्थापित किया गया है कि प्रत्येक देहधारीका जीव या आत्मा विनश्वर शरीरसे भिन्न एक अमर और शाश्वत तत्त्व है जिसके साथ प्रत्येक व्यक्तिके अपने-अपने सुकृत या दुष्कृतके सस्कार जुड जाते है। इसे ही कर्मबन्ध कहते है और इसीके प्रभावसे जीव देव-योनि या नरक-योनिमें जाता है, उच्च मानवकुल प्राप्त करता है या नीच पशु योनियोमें गिरती है एव तदनुसार सुख-दुखका अनुभव करता है। इसके ही दृष्टान्तस्वरूप यहाँ यह विवरण पाया जाता है कि जीवके घातकी तो बात ही क्या, उसकी कल्पना मात्रसे जीवनका कितना अध पतन होता है। उज्जैनका राजा यशोधर और उनकी राजमाता चन्द्रमती आटेका ही मुर्गा बनाकर देवीके आगे उसका बलिदान करते हैं। फलत विषखाद्यसे उनकी मृत्यु होती है और वे दूसरे जन्ममे मयूर और श्वान, फिर नकुल और सर्प, पुन मत्स्य और सुसुमार, फिर दोनों अज, तत्पश्चात् अज और महिष और फिर कुक्कुटका जन्म पाकर कुत्सित रीतिसे मरते है। अन्तमे कुछ भले सस्कार प्राप्त कर वे उसी उज्जैनके राजकुलमे भाई-बहिनके रूपमे उत्पन्न हो धार्मिक जीवनका अवलम्बन लेते है। ये ही दोनो तो वे क्षुल्लक और क्षुल्लिका है जो यौधेय देशकी राजधानी राजपुर नगरमे चण्डमारी देवीके सम्मुख राजा मारिदत्त द्वारा बलिदान किये जाने हेतु उपस्थित किये गये। मनुष्यका हृदय परिवर्तन-शील है। यदि सुयोग प्राप्त हो तो भ्रान्त दृष्टि दूर होने और सच्ची दृष्टि प्राप्त करनेमें देर नही लगती। क्षुल्लक-क्षुल्लिकाके वृत्तान्तसे नरबलिमे विश्वास और श्रद्धान करनेवाले राजाकी दृष्टि बदल गयी। हिंसा-पर अहिंसाकी जीत हुई। इस विजयी धर्म व जीवन दृष्टिके लिए देखिए ४,८ आदि।

प्रस्तुत कथानककी इसी विशेषताके कारण उसका गत एक सहस्र वर्षसे अधिक कालसे जैन समाज-मे बडा सम्मान और प्रचार पाया जाता है। नैतिक जीवनमे भारतीय सस्कृतिपर अहिंसा सिद्धान्तकी गहरी छाप पडी है और उसकी हिंसात्मक क्रियाओको समाजके उत्कृष्ट वर्गसे प्राय हटा दिया है। इस दृष्टिसे तथा प्रस्तुत कथानकके जन्म-मरण प्रसगोमे महाभारतमे उल्लिखित माण्डव्य ऋषिका कथानक ध्यान देने योग्य है। ऋषिने अपने पूर्वजन्ममे कुतूहलवश एक तितलीके पखमे काँटा छेद दिया था, जिसके फलस्वरूप उन्हे अगले जन्ममे शूलीपर चढनेका दुख भोगना पडा। यह कर्म सिद्धान्तकी मान्यता मगध आदि पूर्वीय भारतके प्रदेशोमे तो उपनिषद् कालसे ही जड पकड गयी थी। कठोपनिषद्के अनुसार कि आत्माएँ अपने कर्म और ज्ञानके अनुसार वृक्षोसे लेकर अनेक जीव-योनियोमे जन्म धारण करती है।

## ७. कथाका विकास

डॉ वैद्यने अँगरेजी प्रस्तावनामे ऐसी २९ रचनाओका उल्लेख किया है जिनका विषय प्रस्तुत काव्यके नायक यशोधरका चरित्र पाया जाता है। इनमे सस्कृतके अतिरिक्त प्राकृत, अपभ्रश, कन्नड, तमिल, गुजराती और हिन्दी भाषाओकी कृतियाँ भी है। इनमे सोमदेव कृत यशस्तिलक (९५९ ई) और वादिराज कृत यशोधरचरित (९५० ई के पश्चात्) प्रकाशित हो चुके है। वासवसेन, सकलकीर्ति, सोमकीर्ति, माणिक्यसूरि, पद्मनाभ, पूर्णदेव, क्षमाकल्याण तथा एक और अज्ञात कवि कृत सस्कृत यशोधर-चरितकी हस्तलिखित प्रतियाँ भण्डारकर शोध सस्थान, पूनामे सुरक्षित है। वासवसेन कृत यशोधर-चरित्र आठ सर्गोमे है और उसके द्वितीय सर्गमे नायकके विवाहका वह वर्णन है जिसके आधारसे कण्हड नन्दन

गन्धर्वने वह विषय प्रस्तुत रचनामें समाविष्ट किया है। मल्लिभूषण, ब्रह्मनेमिदत्त, श्रुतसागर और पद्मनाथ (सम्भवतः उपर्युक्त पद्मनाभ) इनकी रचनाएँ कारंजाके शास्त्रभण्डारोंमें हैं व मध्यप्रदेशकी संस्कृत-प्राकृत ग्रन्थ-सूचीमें उल्लिखित हैं। उपर्युक्त वासवसेनने प्रभंजन व हरिषेणका, प्रस्तुत ग्रन्थमें तीन प्रक्षेप प्रविष्ट करनेवाले कण्हड पुत्र गन्धर्वने वत्सराजका, तथा क्षमाकल्याण और माणिक्यसूरिने हरिभद्र मुनीन्द्रका उल्लेख किया है। यह अन्तिम कृति प्राकृतमें लिखी कही गयी है। कन्नडमें जन्नकवि कृत, तमिलमें वादिराज (?) कृत, हिन्दीमें पण्डित लक्ष्मीदास कृत एवं जिनचन्द्र सूरि, देवेन्द्र, लावण्यरत्न और मनोहरदास कृत यशोधरचरितके उल्लेख पाये गये हैं। ब्रह्मजिनदास और ज्ञानदास कृत यशोधर-चरितके उल्लेख हैं किन्तु उनके विषयमें यह निश्चय नहीं कि वे किस भाषामें लिखे गये। इनमें जिनका रचनाकाल ज्ञात हो सका है उनमें सबसे प्राचीन सोमदेव कृत यशस्तिलक (९५९ ई.) और सबसे पीछेकी क्षमाकल्याण कृत संस्कृत गद्यात्मक यशोधरचरित १७८२ ई. की है। तात्पर्य यह कि १०वीं शतीसे लेकर १८वीं शती तक कोई आठ सौ वर्षोंमें यशोधरकी कथा कवियों और श्रोताओंमें खूब लोकप्रिय रही।

इस समय मेरे सम्मुख सोमदेव कृत यशस्तिलक और पुष्पदन्त कृत जसहरचरिउके अतिरिक्त हरिषेण कृत बृहत् कथाकोष (भारतीय विद्याभवन, बम्बई १९४३) भी उपस्थित है जिसमें कुल १५७ कथाएँ हैं और उनमें ७३वीं कथा यशोधर-चरित है जो ३०५ संस्कृत पद्योंमें पूर्ण हुआ है। इसका रचनाकाल ग्रन्थकी प्रशस्तिमें ही संवत् ९८९ व शक ८५३ दिया हुआ है जिससे वह सन् ९३१-३२ की रचना सिद्ध होती है। इस प्रकार ये तीनों रचनाएँ दशवीं शतीकी हैं व बहुत थोड़े वर्षोंके अन्तरसे लिखी गयी हैं। इनमें भी सबसे पहले हरिषेण कृत, दूसरी सोमदेव कृत और तीसरी प्रस्तुत रचना पुष्पदन्त कृत है। इनके बीच कथाका संकोच विस्तार ध्यान देने योग्य है।

हरिषेणकी शैली पद्यात्मक होते हुए भी शुद्ध कथात्मक है। कथा अवन्ति देशकी उज्जयिनी पुरीके राजा कीर्त्यौघ (यशौघ) से प्रारम्भ होती है। वे वृद्धावस्थामें अपने पुत्र यशोधरको राज्य देकर मुनि-दीक्षा ले लेते हैं। यशोधरने अपनी पत्नी अमृतमतीका दुराचार अपनी आँखों देखकर वैराग्य लेना चाहा, और उसके लिए एक दुःस्वप्नका बहाना बनाया। किन्तु उनकी माता चन्द्रमतीने सच्चे नहीं तो एक कृत्रिम आटेके कुक्कुटका अपनी कुलदेवीको बलिदान देकर दुःस्वप्नकी शान्तिका निर्देश दिया। रानी सच्ची बात ताड़ गयी और उसने विष मिश्रित लड्डू खिलाकर माँ-बेटे दोनोंको मार डाला। वे उस कपट कुक्कुटके बलिदानके पापसे मयूर आदि सात जन्मोंमें पशु-योनिके दुख और कुमरणकी वेदना सहकर अन्तिम कुक्कुट योनिमें मुनि उपदेशसे लाभान्वित हो यशोमति-कुमारकी रानी कुसुमावलिके गर्भसे अभयरुचि और अभयमति नामक युगल भाई-बहिन उत्पन्न हुए। जाति-स्मरण होनेसे वे सुदत्त मुनि द्वारा क्षुल्लक-क्षुल्लिकाके व्रत लेकर मुनिसंघ सहित विहार करते हुए यौधेय देशकी राजधानी राजपुरमें आये जहाँकि राजा मारिदत्तने अपनी कुलदेवी चण्डमारीको प्रसन्न करने हेतु नरबलिका आयोजन किया था। नगरमें आहार निमित्त प्रविष्ट हुए उक्त भाई-बहिन राजपुरुषों द्वारा पकड़कर देवीके मन्दिरमें लाये गये। राजाने उनके रूप आदिसे प्रभावित होकर वृत्तान्त पूछा। उन्होंने अपना पूर्व वृत्तान्त कह सुनाया जिससे राजा-प्रजा व देवी सभीने मुनि सुदत्तसे अहिंसा व्रत ग्रहण कर लिया।

इस कथाके घटना-क्रमको अधिक नाटकीय बनाने हेतु सोमदेवने कथाका प्रारम्भ यौधेय देश, राजपुर नगर, मारिदत्त नरेश और चण्डमारी देवीके मन्दिरसे किया है। राजा द्वारा वीरभैरव नामक कुलाचार्यके उपदेशसे विद्याधर लोक-विजयी करवालकी प्राप्ति हेतु नरबलिका आयोजन कहा गया है। माँ-बेटेके केवल तीन ही जन्मान्तरों मयूर-श्वान, मत्स्य और कुक्कुटका उल्लेख किया है तथा चन्द्रमति और मारिदत्तको चण्डमहासेनसे उत्पन्न भाई-बहिन कहा गया है। इस रचनामें कथा बहुत विरल एवं आलंकारिक वर्णन व धर्मोपदेशकी प्रधानता है।

प्रस्तुत ग्रन्थमें पुष्पदन्तने सोमदेवका ही अनुसरण किया है, यद्यपि उसमें नायक-नायिकाके हरिषेणके अनुसार सातों ही पशु-योनियोंका वर्णन किया है। इसमें कण्हड-सुत गन्धर्वने भैरवानन्द, यशोधरके विवाह

तथा मारिदत्तके परिवारके भी पूर्व-जन्मोंका वर्णन जोड दिया है। अपने इस अन्तिम विस्तारके लिए उन्होंने कवि वत्सराजकी रचनाको आधार बनाया है। दुर्भाग्यतः यह रचना अभी तक उपलभ्य नही हुई। अन्य जो रचनाएँ प्रकाशित व अप्रकाशित उपलभ्य हैं उनका सूक्ष्म तुलनात्मक अध्ययन भी अनेक दृष्टियोंसे उपयोगी सिद्ध होगा।

श्रीचन्द्र कृत 'कहकोसु' ( प्राकृत ग्रन्थ परिषद्, अहमदाबाद, १९६९ ) का रचना-काल लगभग १०७० ई. है और इसकी कथाओके विषय व क्रममे बहुतायतमे हरिषेण कृत कथाकोषका अनुसरण किया गया है। इस सन्धि ३० मे प्रस्तुत कथानकका आधार शिवार्य कृत भगवती आराधनाकी निम्न गाथाको बतलाया गया है जो वहाँ इस प्रकार उद्धृत है—

मारेदि एगमवि जो जीव सो बहुसु जम्म-कोडीसु।
अवसो मारिज्जंतो मरदि विधाणेहि बहुएहिं॥ ( भ आ ८०२ )

श्रीचन्द्रने इसको अपनी स्वीकृत शैलीके अनुसार संस्कृत गद्य टीकामे समझाया भी है, और कहा है, "अत्रार्थे यशोधराख्यान कथ्यते। सुप्रसिद्धत्वाद् न लिखितम्।" अर्थात् उक्त गाथार्थके दृष्टान्तस्वरूप यशोधर-का आख्यान कहा जाता है। किन्तु वह इतना सुप्रसिद्ध है कि उसके यहाँ लिखनेकी आवश्यकता नही। इस परसे दो बातें सिद्ध होती है। एक तो यह कि उक्त गाथाको समझानेमे यशोधरकी कथा मौखिक रूपसे कहे जानेका प्राचीन कालसे प्रचलन था। और दूसरे श्रीचन्द्रके काल तक वह अनेक लोकप्रिय रचनाओमे प्रचलित हो चुकी थी जिसमे उसकी पुनरावृत्ति उन्हे अनावश्यक प्रतीत हुई। यह इस बातका प्रमाण है कि यह कथा उपलभ्य समस्त रचनाओमे प्राचीन कालमे सुप्रचलित और लोकप्रिय थी।

## ८. भाषा

परिवर्तनशीलता प्रकृतिका नियम है और भाषा इस नियमका अपवाद नही है। जिस प्रकार पृथ्वीके ही नही किन्तु चन्द्रमापर के ककर-पत्थर लाकर उनके विश्लेषणसे वैज्ञानिक उनके निर्माणकी प्राचीनताका पता लगाते है, उसी प्रकार भाषा-वैज्ञानिकोने कुछ ऐसे तत्त्व और नियम पकड लिये जिनके द्वारा वे किसी भाषाके गठन, उसकी प्राचीनता, अन्य भाषाओसे सम्बन्ध तथा विस्तार आदिका पता लगा लेते हैं। भाषाशास्त्री यह तो अभीतक नही जान पाये कि मनुष्यने भाषा बोलना कबसे प्रारम्भ किया। किन्तु वे इतना अवश्य सिद्ध कर चुके है कि भाषाके निर्माणमे प्रकृतिका योगदान केवल इतना ही है कि मनुष्यके कण्ठ व मुखके अन्य उपागोकी रचना ऐसी है कि उनके द्वारा वह असख्य प्रकारकी ध्वनियाँ उत्पन्न कर सकता है। बस, इसी शक्तिको पाकर मनुष्यने नाना वस्तुओके नामोच्चारण किये, विविध क्रियाओ व घटनाओको अलग-अलग ध्वनियो द्वारा प्रकट किया, और फिर अपने अन्तरगके भावो व विचारोंको कह सुनानेकी भी विधि निकाल ली। इस प्रकार भाषाका निर्माण मनुष्यके अपने प्रयत्न द्वारा हुआ।

यह भाषा-निर्माणकी प्रक्रिया भिन्न-भिन्न भूभागोमे विविध प्रकारसे विकसित हुई। सैकडो नही, सहस्रो जन-समुदायोमे जो बोलियाँ बोली जाती है उनके मौलिक तत्त्वोका तुलनात्मक अध्ययन करके भाषा-वैज्ञानिकोने अनेक भाषा-परिवारोका पता लगाया है, जैसे भारोपीय भाषा-परिवार, सामी, हामी, मगोली, निषाद व द्राविड आदि। इनमे भारोपीय परिवार अपने विस्तार, बोलनेवालोकी सख्या, सस्कृति, प्राचीनता व साहित्य आदि दृष्टियोसे विशेष महत्त्वपूर्ण है।

भारतकी आर्यभाषाका प्राचीनतम रूप वेदोमे प्राप्त होता है, और उसे यहाँ दिव्य अनादि-प्रवृत्त व अपौरुषेय माना गया था। किन्तु भाषाशास्त्रियोने अब यह सिद्ध किया है कि वैदिक भाषाका वह रूप तीन-चार सहस्र वर्षोंसे अधिक प्राचीन नही है। उससे पुराने शब्द-रूप उस कालके मिलते हैं जब भारतीय और ईरानी जन-समाज पृथक् नही हुए थे, और वह सम्मिलित समुदाय एक-सी बोली बोलता था। यह बात वैदिक और प्राचीन ईरानी अर्थात् पहलवी तथा पारसियोके प्राचीन धर्म ग्रन्थ अवेस्ताकी भाषाओके

मिलानसे स्पष्ट हो जाती है। यही नही, पश्चिम एशियाके भिन्न-भिन्न भागोसे कुछ ऐसे लेख भी मिले हैं जिनसे पता चलता है कि उस कालमे अपने आजके अनेक सुप्रचलित नामो व शब्दोका हिन्द-ईरानी समाज कैसा उच्चारण करता था। जिन देवोको अब हम सूर्य, इन्द्र और वरुण कहते हैं उन्हें आजसे चार हजार वर्ष पूर्वके आर्य लोग 'सुरिअस्' 'इन्तर' और 'उरुवन' कहते थे। हमारे आजके एक, तीन, पाँच और सात उस कालके अइक, तेर, पद्ज और सत्त हैं। इन शब्दोमें हमें संस्कृतसे भिन्न प्राकृत भाषाकी प्रवृत्तियाँ स्पष्ट दिखाई देती हैं।

भारोपीय भाषाकी इस हिन्द-ईरानी शाखाके प्राय साथ ही या कुछ आगे-पीछे हित्ती और तुखारी नामकी शाखाएँ पृथक् हुई व तत्पश्चात्, ग्रीक आदि यूरोपीय शाखाएँ। इन शाखाओका हिन्द-ईरानी शाखासे मुख्य भेद यह है कि आदिम भारोपीय भाषामे क वर्गकी जो कण्ठ्य, कण्ठ-तालव्य और कण्ठ-ओष्ठ्य, ये तीन श्रेणियाँ थी, उनमेसे कण्ठ-तालव्य श्रेणीका हिन्द-ईरानी व उसीके समान स्लावी रूसी आदिमे ऊष्मीकरण हो गया है, अर्थात् क्य, ग्य आदिका उच्चारण स् होने लगा और इस प्रकार वे 'केन्तुम्' और 'सतम्' वर्गोंमे विभाजित हो गयी। उदाहरणार्थ, जिस भारोपीय मूल भाषाका स्वरूप उसकी उक्त शाखाओके तुलनात्मक अध्ययनसे निश्चित किया गया उसमे 'सौ' के लिए शब्द था "क्यतोम्" जिसका रूपान्तर 'केन्तुम्' वर्गकी लैटिन शाखामें केन्तुम्, ग्रीकमे हेक्तोन् तथा तोखारीमे 'कतु' हुआ। परन्तु 'सतम्' वर्गीय रूसीमे 'स्तौ', स्लावमें सूतो, अवेस्तामे सवअम् तथा वैदिकमे शतम् हो गया। इस क और स के परस्पर मूल एकत्वके मर्मको समझ जानेपर अँगरेज़ोके 'कामन' और 'कमेटी' तथा हिन्दीके 'समाज' और 'समिति' जैसे शब्दोके रूप और अर्थमे कोई भेद एव उनके पैत्रिक एकत्वमे कोई सन्देह नही रहता। भारोपीय 'क्व' यूरोपीय भाषाओमे 'Q' वर्णके रूपमे अवतरित हुआ। किन्तु किन्ही स्थितियोमे वह अँगरेज़ीमे 'व्ह' [ whe ] के रूपमें पाया जाता है। जैसे who, what, where आदि। वही भारतीय आर्यभाषामे कही क ही रहा जैसे क किम् क्व आदि, और कही च मे परिवर्तित हुआ, जैसे Quarterım चत्वादि, Quit, च्युत, Quiet शान्त।

यदि हम इन और ऐसे ही अन्य अनेक वर्ण-परावर्तन व उच्चारण-भेदके नियमोको समझ ले, तो यूरोपीय और भारतीय आर्यभाषाओमें चामत्कारिक समानत्व व एकत्व दिखाई देने लगता है। तब तरु और ट्री, फुल्ल और फ्लावर, शैल और हिल—शाला और हॉल आदिमे तो कोई भेद रहता ही नही, किन्तु आई और अह, दाउ और त्व, ही, शी और इट् एव स, सा व इद, दैट व दिस और तत् व एतद्की विषमता भी दूर हो जाती है। Rama's mother और रामस्य मातामे तो कोई भेद है ही नही।

जब हिन्द-ईरानी शाखा दो मे विभाजित होकर अपना अलग-अलग विकास करने लगी तब वैदिक और अवैदिक भाषाओमे भी अन्तर पड गया। इस अन्तरमे प्रधानता है ईरानीमे स का ह उच्चारण, जैसे असुर, अहुर—सप्त—हप्त, सिन्धु—हिन्दु आदि। और दूसरे उसकी वर्ण-विरलताकी प्रकृति जिसमे उसके शब्दो व पदोमें सयुक्त वर्णोका व सन्धिका अभाव पाया जाता है। यह विशेषता प्राकृत भाषाओसे मेल खाती है।

वैदिकमें वर्ण-सगठन, सन्धि सयुक्त व्यजन-प्रयोग तथा विभक्ति-बाहुल्यका उदय हुआ। क वर्गकी तीन श्रेणियाँ टूटकर एक ही रह गयी तथा च वर्ग और ट वर्गका समावेश नया हुआ। ऊष्मीकरणके विस्तारसे श और ष वर्ण भी नये आ गये। इस प्रकार वैदिक भाषाने भारोपीय भाषा-परिवारमे अपना एक विशिष्ट स्थान प्राप्त कर लिया, जिसका काल ई पू १००० से १५०० के लगभग अनुमान किया जाता है।

भाषा-विज्ञानके इन सुविज्ञात तथ्योका यहाँ वर्णन करना कुछ अप्रासगिक-सा अवश्य प्रतीत होगा। किन्तु उनका यहाँ उल्लेख इस विशेष उद्देश्यसे किया गया है कि जिससे वैदिक भाषाके उत्तरकालीन प्राकृत भाषाओमे विकासका इतिहास उसकी समुचित पृष्ठभूमिमे समझा जा सके, और यह मानकर नही कि भाषा-विकासका क्रम केवल वैदिकसे ही प्रारम्भ हुआ है। वस्तुत अब वैदिक भाषा उक्त अन्तरराष्ट्रीय विकास-शृंखलामें आदिकी नही किन्तु मध्यकी एक कडी बन जाती है। जब वेदोकी रचना हो रही थी, तब उनके

रचयिता ऋषि व अन्य जन-सामान्य बोलते तो वही भाषा थे, किन्तु बोली और साहित्यिक भाषाका भेद तो तब भी था। स्वयं ऋग्वेद ( १०, ७१, २ ) में कहा गया है कि—'जैसे सूपसे सत्तूको परिष्कृत किया जाता है, वैसे ही बुद्धिमान् लोग बुद्धिबलसे परिष्कृत भाषाको प्रस्तुत करते हैं।' बस, यहीसे प्रकृति परम्परासे व्यवहृत जन-भाषा प्राकृत और संस्कारसे परिष्कृत संस्कृतका भेद प्रारम्भ हो जाता है। भाषाके इन दोनों रूपोंका उल्लेख वैदिक व उत्तरकालीन साहित्यमे बराबर होता रहा है। कौषीतकी ब्राह्मणमें कहा गया कि 'उत्तरमे बहुत विद्वत्तापूर्ण वाणी बोली जाती है—और शुद्ध वाणी सीखने हेतु लोग उत्तराखण्डको जाते हैं। तथा जो कोई वहाँसे सीखकर आता है उसे सुननेको लोग उत्सुक रहते हैं। यहाँ हमें स्पष्ट ही लोकभाषासे आगे बढकर उसके परिनिष्ठित मानक रूपके निर्माणकी सूचना मिलती है। रामायण ( किष्किन्धा काण्ड ) मे शुद्ध भाषा सीखने हेतु व्याकरणके अध्ययन तथा अशुद्ध भाषण ( अपभाषित ) से बचनेकी बात कही गयी है। जब हनुमान् रामका सन्देश लेकर लकामे सीताके पास पहुँचे तब उन्होने दैवी भाषा सस्कृतको छोड मानुषी भाषामे ही सीतासे बात करना उचित समझा। कालिदास ( कुमारसम्भव ) के अनुसार जब सरस्वती शकर और पार्वतीके विवाहके अवसरपर उनका अभिनन्दन करने आयी तब उन्होने दो प्रकारकी वाणीका प्रयोग किया। वरके साथ उन्होने सस्कार-युक्त ( सस्कृत ) और वधूसे सुख-बोध ( प्राकृत ) मे वचनालाप किया। भरतादि नाट्य तथा काव्य व अलकार शास्त्रोके रचयिताओने तो विधिवत् दोनो प्रकारकी भाषाओके अपने-अपने देश-कालानुसार प्रयोगके नियम स्थापित किय हैं।

रामायणमे जिसे 'अपभाषित' कहा गया है उसे भरतने विभ्रष्ट तथा भाष्यकार पतञ्जलिने 'अपभ्रश' कहकर यह स्पष्टीकरण दिया है कि एक सस्कृत शब्दके अनेक अपभ्रश रूप होते हैं, जैसे गौके गावी, गोणी गोता आदि। पाणिनिका सस्कृत व्याकरण सर्व-प्राचीन और सुप्रसिद्ध है। उनके 'भूवादयो धातव' सूत्रपर उनके प्राचीनतम वार्तिककार कात्यायनने कहा है कि यह 'आणपयति' आदि धातुओकी निवृत्तिके लिए सूत्र बनाया गया है। पतञ्जलिने 'आणपयति' के साथ 'वट्टति' और 'वड्ढति' धातुओके अतिरिक्त कृषके लिए कस् व दृश्के लिए दिसका उल्लेख किया है और शिष्ट-प्रयोगमे उनसे बचनेका निर्देश दिया है। तात्पर्य यह कि उक्त दोनो महर्षियो, कात्यायन और पतञ्जलिके मतानुसार पाणिनिसे भी पूर्व आणपयतिसे प्रारम्भ होनेवाला कोई प्राकृत या अपभ्रश धातुपाठ था जिसके स्थानपर पाणिनिने भूवादि धातुपाठका विधानकर शिष्ट प्रयोगकी प्रणालीको बल दिया।

विद्वानोने ऋग्वेदमे ऐसे अनेक शब्दोका पता लगाया है जो सस्कृत ढाँचेके नही है और जो उस समयकी जन-बोलीसे ग्रहण किये गये प्रतीत होते है। यास्कने ऐसे शब्दोकी निरुक्तियाँ प्राकृतके आश्रयसे ही समझायी है ( कीथ सस्कृत साहित्य XXV )।

दण्डीने अपने काव्यादर्शमे स्पष्ट कर दिया है कि उनके समय तक शास्त्रो अर्थात् व्याकरण शास्त्रोमें सस्कृतके अतिरिक्त सभी प्रयोगोको 'अपभ्रश' कहा जाता था। किन्तु दूसरी ओर उन्होने तथा भामहने वाङ्मयमें सस्कृत, प्राकृत और अपभ्रश इन तीनो भाषाओको समान स्थान दिया है। और यह भी कह दिया है कि आभीर आदि जन-जातियोकी भाषा अपभ्रश कही जाती थी। और उसमे काव्य-रचना भी खूब होती थी।

आभीरोका उल्लेख मालव, यौधेय आदिके साथ समुद्रगुप्त ( ४थी शती ) की इलाहाबाद स्तम्भ प्रशस्तिमे आया है और वहाँ इन सभीको गुप्त सम्राट्के अधीन घोषित किया गया है। आभीरोके अनेक शिलालेख भी मिले हैं, जिनसे वे पश्चिम भारतमे शक महाक्षत्रपोके अधीन प्रतीत होते हैं। एक आभीर नरेश ईश्वरदत्तके चाँदीके सिक्के भी मिले हैं, जिनपर उसकी महाक्षत्रप उपाधि अंकित है और वे द्वितीय-तृतीय शतीके अनुमान किये जाते हैं। आभीर शिवदत्तके पुत्र राजा ईश्वरसेनका एक शिलालेख नासिकसे मिला है जिसमें वहाँ रहने वाले भिक्षुओके औषधि-उपचार हेतु दानका उल्लेख है। यह भी अनुमान लगाया जाता है कि सन् २४८-२४९ से प्रारम्भ होनेवाला कलचुरी संवत् वस्तुत. इसी आभीर नरेशके राज्यारोहणसे प्रारम्भ हुआ था। सम्भवतः आभीर ईरानके निवासी थे तथा हिरात और कन्धारके बीच जो

आवीरवन नामक क्षेत्र है वही उनका मूल निवास रहा होगा। वे शकोंके साथ व आगे-पीछे भारतमें आये, और उन्होंने पंजाबमें अपना आधिपत्य जमाया। भरत कृत नाट्यशास्त्रमें आभीर जातिका उल्लेख और उनकी वाणीको एक विभाषा माना है। वही यह भी कहा गया है कि हिमवान् पर्वतसे लेकर सिन्धु सौवीर तक जो जन-जातियाँ निवास करती हैं वे उकार-बहुल भाषाका प्रयोग करती हैं। स्पष्टतः यह भाषा पुरानी अपभ्रंश ही हो सकती है। जिस प्रदेशको आज हरयाणा कहा जाता है उसका शुद्ध प्राचीन नाम "आभीरकानाम" है। वहींसे वे शक-साम्राज्यके विस्तारके साथ दक्षिण और पूर्वकी ओर फैले। मध्यप्रदेशमें विदिशा और झाँसीके बीचका 'अहीरवार' तथा प्रदेश भरमें फैली हुई अहीर जाति आभीरोंके प्रभावको व्यक्त करते हैं। इनका आधुनिक व्यवसाय प्रधानतः पशुपालन और कृषि है। उनकी अपनी विशिष्ट गीत और नृत्यकी परम्परा भी है। आश्चर्य नही जो ये आभीर ईरानकी पुरानी गीत-नृत्यकी प्रणाली लेकर आये हैं। उसका प्रभाव अपभ्रंश काव्य-शैलीपर पड़ा है। तुकबन्दी फारसीकी एक पुरानी विशेषता है जो संस्कृतके पादान्त यमकसे मिलती-जुलती होते हुए भी अपनी विशेषता रखती है। उसकी पुरानी काव्य-रचनाका टकसाली छन्द अब रुबाई कहलाता है, जिसका प्राचीन नाम दुबैती है। उससे दुगुना चार पदोंवाला छन्द चहारबैती है। ये स्पष्टतः द्विपदी और चतुष्पदी अर्थात् दुवई या दोहा और चौपइया या चौपाई जिनका अपभ्रंश काव्यमें बाहुल्य है, के पूर्वगामी व कुछ अंशमें जन्मदाता रहे हों और वह शैली आभीरोंके द्वारा लायी गयी हो तो आश्चर्य नही। इसी कारण तो दण्डीको अपभ्रंश काव्य आभीरोंकी वाणीमय अथवा उससे प्रभावित प्रतीत हुआ। हरयानामें अपभ्रंश रचनाकी परम्परा प्राचीन कालसे प्रचलित रही प्रतीत होती है। वहाँके सबसे अधिक प्रसिद्ध कवि श्रीधर १२वीं शतीमें अनंगपाल नरेशके राज्यकालमें हुए और उनकी छह रचनाओंका अब तक पता चल गया है—चन्द्रप्रभचरिउ, शान्तिनाथ च., पार्श्वनाथ च., महावीर च., सुकुमाल च. और भविसयत्त च.।

इस प्रसंगमें यह भी ध्यान देने योग्य है कि अपभ्रंश भाषाका विशिष्ट रूप वही निखरकर हमारे सम्मुख आता है जहाँ दुवई तथा उसके रूपान्तर ध्रुवक व घत्ता और टकसाली चौपइया व उसके रूपान्तर सोलह मात्रिक चरणोंवाले पज्झटिका अडिल्ला आदि छन्दोंका प्रयोग किया गया है। यही शैली हिन्दीमें आदिकालके सूफी कवियों जायसी आदिकी रचनाओंमें दोहा-चौपाईके रूपमें विकसित हुई पायी जाती है और इनकी प्रेरणामें ईरानी-फारसी कविताका प्रभाव स्पष्ट ही है। जहाँ अन्य छन्दों का उपयोग हुआ है उदाहरणार्थ प्रस्तुत रचनामें १—१०, १५, १६ आदि वहाँ प्राकृतकी पद-रचना-प्रवृत्ति प्रधान है।

इसी सन्दर्भमें यह भी विचारणीय है कि अपभ्रंशको मागधी, शौरसेनी, महाराष्ट्री आदिके समान प्राकृतकी ही एक धारा माना जाये या उससे पृथक्। ऊपर दो अति प्राचीन काव्य-शास्त्रकार भामह और दण्डीका मत दिया ही जा चुका है। वे संस्कृत और प्राकृतके समान अपभ्रंशको एक स्वतन्त्र ही वाङ्मय स्वीकार करते हैं। वलभी (आधुनिकवाला सौराष्ट्र) के मैत्रिक वंशी नरेश धरसेन द्वि. के एक दानपत्रमें उनके पिता गुहसेन (सन् ५५६-५६७ ई.) को संस्कृत, प्राकृत और अपभ्रंश इन तीनों भाषाओंकी प्रबन्ध-रचनामें निपुण कहा गया है। इसका कारण भी स्पष्ट है कि अपभ्रंशकी पदरचना और काव्य-शैली प्राकृत परम्परासे भिन्न है। दण्डीके समयमें उसकी भिन्नता और भी अधिक रही होगी। त्रिभुवन स्वयम्भूने स्पष्ट ही कहा है कि—

> ताव च्चिय सच्छन्दो भमइ अवब्भंस-मत्त-मायंगो।
> जाव ण सयंभु-वायरण-अंकुसो पडइ ॥

अर्थात् जब तक स्वयम्भूका व्याकरणरूपी अंकुश नही लगाया गया, तब तक अपभ्रंशरूपी मत्त-मातंग स्वच्छन्द भ्रमण करता रहा। दुर्भाग्यतः हमें स्वयम्भू कृत उक्त व्याकरण उपलब्ध नही हुआ। किन्तु उनकी विशाल रचनाएँ पउम-चरिउ और रिट्ठ-णेमि-चरिउ (हरिवंश पुराण) उपलब्ध हैं जिनसे उनके द्वारा तथा उनके उल्लिखित पूर्ववर्ती चउमुख कवि द्वारा निखारा गया अपभ्रंशका परिनिष्ठित रूप हमारे

सम्मुख है। पीछेके प्राकृत वैयाकरणों जैसे हेमचन्द्र आदिने अपभ्रंशका प्रतिपादन अन्य प्राकृतोंके साथ-साथ ही किया है और इस कारण उसे भी एक प्राकृत मान लिया गया है। किन्तु भाषा-विज्ञानकी दृष्टिसे तो जैसे वैदिक और संस्कृत 'प्राचीन आर्य भाषा' मानी गयी है वैसे ही पालि, प्राकृत और अपभ्रंश 'मध्य आर्य भाषा' के नामसे उल्लिखित की गयी हैं। हाँ कालकी दृष्टिसे उसके भी तीन भेद किये गये है पूर्व, मध्य, उत्तर। इनमें अपभ्रंश अपने विकासके अनुसार उत्तरकालीन (५०० से १००० ई०) मध्य आर्य भाषा मानी जाती है।

जैसे प्राकृतमें अपभ्रंशको उसका अन्तिम स्तर माना जाता है, वैसे ही हिन्दी, गुजराती, मराठी व बंगाली आदिमे अपभ्रंशको उनका आदिम स्तर स्वीकार किया जाता है और उक्त भाषा व साहित्यके इतिहासमें उसे प्रथम स्थान दिया जाता है। कितने ही शोध-छात्रोंने अपभ्रंशसे आधुनिक भाषाओंके विकासका अध्ययन भी किया है, तथापि प्रत्येक आधुनिक भाषाके उद्गम और विकासमें अपभ्रंश भाषा और साहित्यके प्रभावका पूरा-पूरा मूल्याकन करनेका अभी भी बहुत अवकाश है। मध्य आर्यसे नवीन आर्य भाषाका प्रधान भेद है उनके विभक्ति-परक होने न होने का। वैदिक व संस्कृत विभक्ति-प्रधान भाषाएँ हैं। उनकी वाक्य-रचनामे कोई पद ऐसा नही स्वीकार किया जाता जिसमें यदि वह संज्ञा है तो लिंग, वचन व कारक-सूचक, और यदि क्रिया है तो काल-भाव पुरुष व वचन-सूचक विभक्ति न जुडी हो। जिन अव्यय आदि पदोमे विभक्ति नही दिखाई देती उनमें भी नियामकताकी दृष्टिसे विभक्तिका लोप मान लिया जाता है। यह विभक्तियोका बाहुल्य और अनिवार्यत्व मध्यकालीन प्राकृतोमे बहुत कम और शिथिल हो गया एव अपभ्रंशमे उस नियमके टूटनेके चिह्न दिखाई देने लगे। हिन्दी आदि आधुनिक भाषाएँ निर्विभक्तिक हो गयी और कारक विभक्तियोके स्थानपर परसर्गोंका विकास हुआ। ये विभक्तियाँ कैसे लुप्त हुई यह एक उदाहरणसे ही भलीभाँति समझा जा सकता है। 'नरः' मे र का विसर्ग कितना प्रबल है? प्राकृतमें उसका सन्धि-रूप 'नरो' रह गया। यहाँ ओ में वह वजन नही जो विसर्गमे था। और जो था वह भी क्रमश कम होते-होते अपभ्रंशमे उ रह गया। इस प्रकार 'रामः गतः वनम्' (सं०) से रामो गओ वणं (प्रा०) बनकर अपभ्रंशमे 'रामु गयउ वणु' और हिन्दीमें 'राम गया वन' रह गया। इस प्रकार वाक्य-रचनाका विभक्ति-प्रधान रूप लुप्त होकर भाषा निर्विभक्तिक बन गयी।

सम्बन्ध कारकके स्थानपर हिन्दीमे जो केर, केरी के-की अथवा तणा-तणो-तणी जैसे परसर्ग प्रकट हुए उनका श्रीगणेश अपभ्रंशमें दिखाई देने लगा था। जैसे प्रस्तुत ग्रन्थ मे —

तहो रायहो केरी वइरिमारि (१, ९, २)
जिणणाहहो केरी परम-सिक्ख (२, १३, १८)
कहो तणिय पुहवि कहो तणिउ रज्जु (२, १३, १९) आदि

इसी प्रकार अधिकरण कारकके स्थानपर व उसके साथ-साथ 'मज्झि' और 'उप्परि' का प्रयोग हुआ है जिन्होने हिन्दीके 'में' और 'पर' को जन्म दिया। जैसे —

सह-मज्झि परिट्ठिउ ण उव्विट्ठु (१, ६, २०)
को णेच्छइ पय पय-मज्झि सारु (१, २५, २२)
तुहुँ महु उप्परि साणद-भाउ (१, ६, २७) आदि

सर्वनामोंमें 'हउँ' और 'तहुँ' (हूँ और तू) अम्हइ-तुम्हइँ (हम-तुम), मेरी-तेरी, महारी-तुहारी (हमारी-तुम्हारी), जहँ-तहँ-कहँ (जहाँ-तहाँ-कहाँ) जैसे रूप सर्वत्र दिखाई पडते हैं। उसी प्रकार मेल्लिउ (१, ६, २१) चल्लिउ (३, १४, ६) छिवइ (१, ३, १७) खुदिवि (१, ५, १२) झंपिवि (१, ६, ४) चक्खइ (३, २३, ६) आदि क्रियाएँ हिन्दीमे खूब प्रचलित हुई। मराठीकी दृष्टिसे घे घे (२, ३४, ७) दक्खालिवि (१, २१, १०) वइसाइवि (१, ६, २४,) आदि क्रियाएँ हमारा ध्यान आकर्षित करती है। शब्दावलि भी देशी-प्रयोग-प्रचुर है। थाल, कल्लोल, रसोई, चुपडे माडे, लड्डू, जीमन उसकी महमहक

( २, २३-२४ ) से किस हिन्दी पाठकको जीभमे पानी न आ जायगा ? अपभ्रंश काव्योंमें तत्सम, तद्भव व देशी शब्दावलिके प्रचुर प्रयोगके साथ-साथ प्राय सभी आधुनिक आर्य भाषाओंके उद्गम-सूचक पदों और महावरोंका बाहुल्य पाया जाता है।

## ९. काव्य गुण

पुष्पदन्त महाकवि है, वागीश्वरी देवी-निकेत है। उन्होने अपभ्रंश काव्यको उत्कृष्ट रूप दिया और उसे संस्कृत महाकाव्योके सम-स्तरपर ला बैठाया। छन्द, अलंकार, रस, भाव आदि काव्य-गुणोंसे उनकी रचनाएँ भरपूर है। वे भारतीय साहित्य, धर्म और दर्शनसे भलीभाँति परिचित हैं जिसका विवरण मैं णायकुमार-चरिउकी प्रस्तावनामें प्रस्तुत कर चुका हूँ। वे स्वय कुकवि और सुकविके दोषो और गुणोंके प्रति इतने जागरूक हैं कि इन उपमानोका उपयोग वे बारम्बार करते पाये जाते है। उदाहरणार्थ निम्न-लिखित उक्तियोपर ध्यान दीजिये —

१ ) भग्गालइँ ण कुकवित्तणाइँ।
जहिँ णील-णेत्त-णिद्धइँ तणाइँ ॥ ( १, ३, ६ )

२ ) थेरहो पयाइँ ण हु विक्कमति।
जिह कुकइहिँ तिह विहडेवि जति ॥ ( १, २८, ६ )

३ ) हुउँ जणियउ ताइँ महासईए।
तणुरुहु कव्वत्थु व कइमईए ॥( १, २३, १० )

४ ) जेवण-वेलइँ महयहइ सह।
बहु-रस-रसोइ ण सुकइ-कह ॥

वर्णन-सौन्दर्य, वैचित्र्य व अलकारादिकी छटाके लिए देश-वर्णन ( १, ३ व १, २१ ) नगर-वर्णन ( १, ४ व १, २२ ) राजा व रानी ( १, ५, १, २३ ) बुढापेकी दुर्दशा ( १, २८ ) मनुष्य-शरीरकी प्रकृति ( २, ११ ) तथा प्रीतिभोज ( २, २३-२४ ) पढिए और उनके रस-भाव-अलकारोका आनन्द लीजिए।

## १० छन्द-योजना

अपभ्रंश काव्योम छन्दोका बाहुल्य व वैशिष्ट्य पाया जाता है। यहाँ सस्कृत और प्राकृतके प्राय सभी वर्णिक और मात्रिक छन्दोके अतिरिक्त कुछ नवीन छन्दोका प्रयोग भी हुआ है, जिन्होने हिन्दी आदि आधुनिक भाषाओकी काव्य-शैलीको प्रभावित ही नही किया, किन्तु इसे एक नयी दिशा प्रदान की। अप-भ्रंशमे जिन नये छन्दोका आविष्कार हुआ उन सबकी विशेपता है पादान्त यमककी अनिवार्यता जो हिन्दीमे तुकबन्दीके नामसे प्रतिष्ठित हुई।

अपभ्रंशके कथात्मक प्रबन्ध-काव्यो व चरित्रोकी एक टकसाली शैली है जिसके अनुसार रचनाको अनेक सन्धियो ( परिच्छेदो ) मे विभाजित किया जाता है। प्रत्येक सन्धिमें अनेक कडवकोका समावेश होता है और प्रत्येक कडवकमे अनेक अर्धालियाँ और अन्तमे एक घत्ता छन्द रखा जाता है जो सन्धिके आदिसे अन्त तक एक सा रहता है और उसका स्वरूप सन्धिके प्रारम्भमे ही प्राय 'ध्रुवक' के रूपमे स्पष्ट कर दिया जाता है। कभी-कभी प्रत्येक कडवकके प्रारम्भमें एक 'दुवई' छन्द भी सम्बद्ध रहता है। स्वयम्भू कृत पउम-चरिउ और रिट्ठ-णेमि-चरिउ ( हरिवंश पुराण ) तथा पुष्पदन्तकी तीनो रचनाएँ महापुराण, णायकुमार-चरिउ तथा प्रस्तुत रचना जसहर-चरिउ इसी शैलीसे रचे गये हैं। स्वयम्भूने यह भी कह दिया है कि यह शैली उन्हें उनके पूर्ववर्ती कवि चतुर्मुखसे प्राप्त हुई थी।

जसहर चरिउमे कुल चार सन्धियाँ है जिनमें क्रमश २९, ३७, ४१ और ३१ कडवकोका समावेश हुआ और उनकी कुल सख्या १३८ है। कडवकोमे १०-१२ पक्तियों या अर्धालियोसे लेकर अधिकसे अधिक

३८ पंक्तियों तकका समावेश पाया जाता है ( ४, २७ )। अधिकांश कडवकोंकी रचना पज्झटिका ( पद्धडिया ) और अलिल्लह ( अडिल्ला ) छन्दोमे हुई है। ये दोनो ही छन्दोंके चरण सोलह मात्राओंके होते हैं और दो चरणोंमें परस्पर यमक ( तुकबन्दी ) रहती है। किन्तु दोनो छन्दोंकी अपनी-अपनी विशेषता यह है कि जहाँ पद्धडियामें प्रत्येक चरणका अन्त जगण ( लगल ) से होता है वहाँ अलिल्लहका चरणान्त दो लघु स्वरों ( लल ) से होता है।

## मात्रिक छन्द

उदाहरणार्थ—( १ ) पज्झटिका छन्द

कोडिल्ल-गोत्त-णह-दिणयरासु ।
वल्लह-णरिंद-घर-महयरासु ॥
णण्णहो मंदिरि णिवसंतु संतु ।
अहिमाणमेरु कइ पुप्फयन्तु ॥ ( १, १, ३-४ )

( २ ) अलिल्लह छन्द

अण्णु धम्मु गुणु मोक्खु ण याणमि ।
हउँ पंचिंदिय-सोक्खइँ माणमि ॥
तुहुँ पुणु काइँ मि दीसहि दुब्बलु ।
णत्थि चीरु पगुरणु ण कंबलु ॥ ( ३, १९, ३-४ )

( ३ ) पादाकुलक छन्द

उक्त दो छन्दोके अतिरिक्त सोलह मात्राओ वाले चरणोके अन्य भी प्रकार होते हैं, जैसे अन्तमें लघु-गुरु या गुरु-गुरु मात्राओसे युक्त। इन भेदोको 'पादाकुलक' छन्द कहा गया है और यह भी प्रस्तुत ग्रन्थमे बहुतायतसे प्रयुक्त हुआ है। जैसे —

जत्थ य चूय-कुसुम-मंजरिया ।
सुय-चंचू-चुंवण-जज्जरिया ॥
हा सा महुरत्तेण व खद्धा ।
कहिमि विडेण व वेसा लुद्धा ॥ ( १, १२, १-२ )

कहीं-कहीं-प्रत्येक चरणमे पन्द्रह ही मात्राएँ दिखाई देती हैं जिनकी अन्तिम मात्रा लघु प्रतीत होती है। जैसे —

रणवीरु वि सूरु वि किं तवइ ।
बहु-पहरहिँ णिहणु जि संभवइ ॥
रवि उग्गु अहोगइ ण गयउ ।
ण रत्तउ कदउ णिक्खवियउ ॥ ( २, २, २-३ )

यहाँ यद्यपि चरणान्त पद तवइ, संभवइ, गयउ और णिक्खवियउ अन्त-लघु-मात्रिक हैं और व्याकरणकी दृष्टिसे ठीक भी हैं। तथापि यदि हमारे कान छन्दकी लयको पहचानते हैं तो वे हमे बतला सकते हैं कि उन पदोंका अन्त स्वर दीर्घ अर्थात् द्वि-मात्रिक ही मानना पडेगा। तभी छन्दका निर्वाह हो सकेगा और उक्त चरणोमे सोलह-सोलह मात्राएँ सिद्ध होंगी एवं छन्द पादाकुलक पाया जायेगा। छन्द-शास्त्रका नियम भी है कि पदान्त स्वर ह्रस्व होनेपर भी गुरु माना जा सकता है।

प्रस्तुत काव्यमें जिन अन्य मात्रिक व वर्णिक छन्दोंका समावेश पाया जाता है वे निम्न प्रकार है —

## मात्रिक छन्द

( ४ ) आनन्द —५ मात्रा अन्त लघु

उदाहरण .—इय मुणिवि । पसु हणिवि ।
करि सति । तुह कति ॥ ( २, १६ )

( ५ ) मदनविलास —८ मात्रा अन्त गुरु गुरु

उदाहरण —अमयमईए । सच्छमईए ।
हसगईए । सुद्ध-सईए ॥ ( २, १ )

( ६ )करिमकरभुजा—८ मात्रा अन्त ल ग

उदाहरण —मंति हुणउ । खग्गि लुणउ ॥
दिसिबलि कुणउ । हुअवहि हुणउ ॥ ( २, १८ )

यहाँ अन्तिम ह्रस्व स्वर का मान द्वि-मात्रिक है ।

( ७ ) मधुभार —८ मात्रा अन्त ल ल

उदाहरण —जो आयण्णइ । चगउ मण्णइ ॥
लिहइ लिहावइ । पढइ पढावइ ॥ ( ४, ३१, ९-१० )

इस कडवकमे मधुभार और मदनविलासका मिश्रण पाया जाता है ।

यथा —पाव-णिसुभणि । मुद्धा बभणि ॥
उयरुप्पण्णें । सामल-वण्णें ॥

( ८ ) चारुपद —१० मात्रा अन्त ग ल

उदाहरण —ता भासिय तेहि । भावि फुरतेहि ॥
भो सुद्ध-वर-वस । सिरि-पोमिणी-हस ॥ ( १, १७, १-२ )

यही छन्द २, १७ और ३, २७ कडवकोमे भी आया है ।

( ९ ) मदनावनार ( मजुतिलका ) २० मात्रा अन्त लघु

उदाहरण —जहिँ रसिय-सिगाइँ उद्धरिय-कडाइँ ।
भुअदड-दक्खविय-कोअड-दडाइँ ॥
लबत-माऊर-पिछोह-णिवसणइँ ।
मसि-धातु-मडियइँ पित्तल-विहूसणइँ ॥ ( १, १६, १-२ )

यही छन्द कडवक ३, १३ मे भी आया है ।

( १० ) दुवई —२८ मात्रा अन्त ल ग

उदाहरण —तड-तरु-पडिय-कुसुम-पुजुज्जल
पवण-वसा चलतिया ।
दीसइ पच-वण्ण ण साडी
महि-महिलहि घुलतिया ॥
जल-कीलत-तरुणि-घण-थण-जुय-
वियलिय-घुसिण-पिजरा ।
वायाहय-विसाऊ-कल्लोल-
गलत्थिय-मस-कुजरा ॥ ( ३, १, १-२ )

इसी दुवई छन्दका एक-एक पद्य तीसरी और चौथी सन्धियोंके समस्त कडवको ( सन्धि ४ के २३ से अन्त तकके कडवकोको छोड़कर ) के आदिमे पाया जाता है ।

( ११ ) घत्ता ( ३१ मात्रिक ) —प्रत्येक कडवकके अन्तमे जो घत्ता आये हैं वे सन्धि १ और ४ में एक से हैं । इस प्रकार यह घत्ता ३१ मात्राओके दो चरणोंका है और वह षट्पदी कहा जा सकता है । यथा —

तिहुवण-सिरि-कंतहो अइसयवतहो
अरहतहो हयवम्महहो ।
पणविवि परमेट्ठिहि पविमल-दिट्ठिहि
चरण-जुयल-णयसयमहहो ॥ ( १, १, १-२ )

( १२ ) घत्ता ( २४ मात्रिक ) —सन्धि दोके घत्ता-पद्य भी षट्पदी हैं क्योंकि उनके आदिकी छह-छह मात्राओपर यति और यमक हैं, तथा अन्त की बारह मात्राएँ दोनो चरणोमे परस्पर यमक रखती है । इस प्रकार ये घत्ता २४ मात्रिक षट्पदी हैं । यथा —

कामालसु रइ-लालसु पेम्म-परव्वसु मत्तउ ।
हउँ धरणिहि वण-करणिहि वण-कीरदु जिमु गुत्तउ ॥

( १३ ) घत्ता ( २८ मात्रिक ) सन्धि तीनके घत्ता-पदोके चरण १५ + १३ = २८ मात्रिक हैं जिनके अन्तमे नगण ( ल ल ल ) रहता है । इसे प्राकृत पिंगल मे 'उल्लाला' छन्द भी कहा गया है ।

उदाहरण —पुणु रायहो भासइ अभयमइ
णिय-भव-भमण-किलेस-कह ।
उज्जेणिहि सिप्पा णाम णइ
अत्थि सच्छ गभीर-दह ॥ ( ३, १, १-२ )

## वर्णिक छन्द

( १४ ) सोमराजी ( सखणारी ) —यह दो यगण ( ल ग ग ) युक्त छह वर्णोंका छन्द है । यथा—

अणिंदो खगिंदो । दिणिंदो फणिंदो ।
सुरिंदो उविंदो । महारुद चंदो ॥ ( १,१८,१-२ )

इस प्रकार यह चार यगण वाले भुजगप्रयात छन्दका आधा है ।

(१५) समानिका —यह र ज ग ल गण युक्त आठ वर्णात्मक छन्द है जिसमे समस्त वर्ण गुरु लघु क्रमसे आते है । यह दो कडवकोमे आया है । ( ३,२,३,११ )

उदाहरण —उज्जलम्मि कोमलम्मि । तत्थ सच्छ-विच्छुलम्मि ।
सचरतु हं तरतु । मीण-मडल गिलतु ॥ ( ३,२,३-४ )

(१६) ? —यह भी अष्ट वर्णात्मक छन्द है जिसकी गण-व्यवस्था भ स ल ग क्रम से होती हैं ।

उदाहरण —छेल-मिहुण-सूयरा । रोझ-हरिण-कुंजरा ।
वाल-वसह-रासहा । मेस-महिस-रोसहा ॥ ( १,१०,१-२ )

घत्ता—पालियजिणदिक्खहिँ गच्छहुँ भिक्खहिँ भणिवि णवेवि णियच्छियउ ।
तेहिं गुरु परमेसरु इयवम्मीसरु खुल्लयजुयलि पुच्छियउ ॥१३॥

१४

णाणालक्खणचच्चियगत्तं पहसियवत्तं कयकरपत्तं ।
पकंयणेत्तं पालियवित्तं जिणपयभत्तं विसयविरत्तं ।
कलिमलचत्तं सुयणविरत्तं दयसंजुत्तं उत्तमपत्तं ।
धम्मासत्तं गुरुणा मुक्कं सगुणगुरुक्कं जियमयचक्कं ।
अहिमाणिक्कं रुइराहियक्कं पुरवहिढुक्कं कम्मविमुक्कं ।
बालयजुयलं दट्ठुं विमलं धुणियं कमलं लवियं समलं ।
णरणियरेण खग्गकरेण पावपरेण कडुयसरेण ।
एयं मिहुणं परम गहणं सुहसंगहणं दुहणिम्महणं ।
चारुकरग्गं रूवसमग्गं विहिवसभग्गं मारणजोग्गं ।
मयगलविलए णीलयविलए महियलतिलए देवीणिलए ।

घत्ता—इय तेहिं भणेप्पिणु भिउडि करेप्पिणु मयणुकिरणमालाफुरिउ ।
तं सिसुजुयलुल्लउ तिहुवणि भल्लउ रूसिवि करपल्लवि धरिउ ॥१४॥

१५

तं जणभयजणणं सिरिणिल्लुणणं णाऊणं ।
कयजीवविमद्दं मारणसद्दं सोऊणं ॥
अभयरुइकुमारो णिज्जियमारो थिरु चवइ ।
सुंकियहलवेल्ली णियबहिणुल्ली सठवइ ॥
मा बीहसु कण्णे अज्ज पवण्णे मरणदिणे ।
हियय अविवक्कं गयखयसक्कं ठवसु जिणे ॥
छिंदउ तणुचम्मं भिंदउ वम्मं रसवसउ ।
भक्खउ जंगलयं चप्पउ गलयं रक्खसउ ॥
घुट्टउ कीलालं खडउ सीलं जइ ण मुणी ।
ता होइ पसिद्धो देवो सिद्धो अट्ठगुणी ॥
किं कुणइ रउद्दो राओ खुद्दो असुहरणं ।
अम्हाण अछम्मो जिणवरधम्मोसहिं सरणं ॥
ता भणियं तीए चंदमुहीए कयपुलयं ।
पइँ उत्तं जुत्तं जं जिणसुत्तं णिम्मलयं ॥
अवरोप्परु खंतइँ संतइँ दंतइँ दमियाइं ।
दुहमि भवकद्दमि जं चिरु णिरसमि भमियाइं ॥
मइँ हियएँ धरियं ण हु वीसरियं तं खणु वि ।
एवहिं अवगण्णमि जीविउ मण्णमि ण उ तणु वि ॥

६ T ता ।

१४ १ This line and the two following ones are arranged in Mss in various ways, the wording being the same । २ T भावसमग्ग । ३ T णिच्छियणिलए ।

१५. १ AB सिरु । २ T सुक्कय । ३ STB अज्ज । ४ AS चप्पउ । ५ T तइ । ६ ST दइवे होतइ । ७ AB णिस्समि, ५ णिसमे । ८ B हियइ पवरिय ।

जिनदीक्षाके नियमोका पालन करनेवाले मुनियोंने मुनिराजसे भिक्षाके हेतु जानेके लिए अनुमतिकी प्रार्थना की तथा प्रणामकर क्षुल्लक-युगलकी ओर देखा। तब कामदेवको जीतनेवाले उन परमेश्वर गुरुसे उस क्षुल्लक-युगलने भी भिक्षाके लिए जानेकी आज्ञा माँगी ॥१३॥

## १४. क्षुल्लक-युगलका वर्णन

उन छुल्लक नर-नारीका गात्र नाना शुभ लक्षणोसे सम्पन्न था। वे हँसमुख थे। हाथ ही उनके लिए पात्र था। उनके नेत्र कमल-सदृश सुन्दर थे। वे धार्मिक नियमोका विधिवत् पालन करते थे, जिनभगवान्के चरणोके भक्त थे और विषयोसे विरक्त थे। वे सब पापो और दोषोको त्याग चुके थे और स्वजन-परजनकी भावनासे रहित थे। दयायुक्त थे और उत्तम पात्र थे। वे धर्ममे आसक्त थे। अपने गुणोसे गौरवशाली थे, तथा उन्होने मद, मानादिके चक्रको जीत लिया था। वे एकमात्र स्वात्मचिन्तनमे लीन थे और उनका हृदय जीवमात्रके लिए कल्याणकी भावनासे ओत-प्रोत था। वे अशुभ कर्मोंसे विमुक्त थे। ऐसे वे छुल्लक नर-नारी गुरुकी आज्ञा पाकर नगरके बाहरी भागमे पहुँचे। उस पवित्र बालक-युगलको देखकर लोग कमल हिलाने लगे व उनसे प्रेम-पूर्वक वार्तालापका प्रयत्न करने लगे। इसी समय हाथोमे खड्ग लिये उन पाप-परायण राज-सेवकोने उन्हे देखकर कठोर स्वरमे कहा—यह नरमिथुन सर्वोत्कृष्ट है और ग्रहण करने योग्य है। इनका पकडना भी सरल है और हमारे क्लेशको दूर करनेवाला है। इनके हाथोके अग्रभाग बहुत सुन्दर हैं। वे समस्त सौन्दर्ययुक्त हैं। विधिवशात् इनका जीवन समाप्त होने पर है। वे समस्त बलिपशुओसे युक्त महीतलके तिलकभूत देवीके मन्दिरमे बलिक्रिया द्वारा मारने योग्य है।

उन्होने इस प्रकार कहकर और भृकुटि चढाकर अपने शरीरके तेजकी किरणमालासे दीप्तिमान् तथा त्रिभुवनमे श्रेष्ठ उस बालक-युगलको रोषपूर्वक उनके हाथोसे पकड लिया ॥१४॥

## १५. क्षुल्लकोका परस्पर धर्म-चिन्तन

उस लोकभयकारी शिर-छेदनकी बात जानकर तथा जीवोके मर्दन व मारण शब्दको सुनकर कामदेवको जीतनेवाले कुमार अभयरुचिने स्थिर भावसे कहा और अपनी सच्चरित्र व सुकुमार बहनको आश्वासन दिया। वह बोला—हे कन्ये, आज हमारी मृत्युका दिवस आ जाने पर भी भयभीत मत होओ और अपने निर्विकार एव मृत्युकी शकासे रहित हृदयको जिनेन्द्रके स्मरणमे लगाओ। यह शरीरका चर्म छिद जाये एव शरीरका रस, वशा आदि भिद जाये, राक्षस मांस खा डाले, तो भी यदि मुनि अपना शील खण्डित न करें तो इन सबसे वह मुनि प्रसिद्ध ही होता है, देव-योनि प्राप्त करता है एवं अष्टगुणधारी सिद्ध भी हो जाता है। यह रौद्र-स्वभावी क्षुद्र राजा हमारे प्राणोका क्या अपहरण करेगा, हमारे लिए निश्छल जिनेन्द्र धर्मरूपी औषधि शरण है। इस पर उस चन्द्रमुखीने पुलकित होकर कहा—आपने जैनधर्मके इस निर्मल सूत्रको यथोचित रूपसे कहा। हम परस्पर क्षमाभावसे युक्त हैं, शान्त हैं, इन्द्रियोको दमन किये हुए हैं और सयमधारी हैं। इसी धर्मसाधनासे मैं इस जन्म-मरणके दुर्दम कीचडमे चिरकालीन परिभ्रमणोको समाप्त कर सकूँगी। आपके उस वचनको मैने हृदयमे धारण कर लिया और उसे क्षणमात्र भी विस्मरण नही करूँगी। मै अपने इस सासारिक जीवनको तुच्छ समझती हूँ और इस शरीरकी कोई परवाह नही करती।

घत्ता—इय वे वि चवतइँ जिणु सुमरंतइँ कउलकुडुंबाणंदिरहो।
पकलपाइक्कहिँ जमलक्खकहिँ णियइँ तिसूलिणिमंदिरहो ॥१५॥

१६

जहिँ रसियसिंगाइँ उद्धरियकंडाइँ भुअदंडदक्खवियकोअडदंडाइँ।
लवतमाऊरपिंछोहणिवसणइँ मसिधातुमंडियइँ पित्तलविहूसणइँ।
कडिबद्धचलचीरियाचिंधजालाइँ करधरियविप्फुरियकत्तियकवालाइँ।
पायडियणियगुरुकमारूढलिंगाइँ कुलघोसमयचम्मपच्छाइयंगाइँ।
मुद्दाविसेसेण दूर णमंताइँ पयघग्घरोलीहिँ घवघवघवंताइँ। ५
कहकहकहंताइँ सवियारवेसाइँ मुक्कट्टहासाइँ झपडियकेसाइँ।
जहिँ विविहभेयाइँ कउलाइँ मिलियाइँ कीलंति ढड्ढरइँ अट्टंगवलियाइँ।
जहिँ करडपडहाइँ वज्जति वज्जाइँ इट्ठाइँ मिट्ठाइँ पिज्जंति मज्जाइँ।
छिज्जति सीसाइँ णिवडति भीसाइँ रसवसविमीसाइँ खज्जंति मासाइँ।
गिज्जंति गेयाइँ चामुंडचंडाइँ गहिऊण तुंडेण रुंडस्स खंडाइँ। १०
दुप्पेच्छरत्तच्छिविच्छोहदाइणिउ णच्चति जोइणिउ साइणिउ डाइणिउ।
पसुरुहिरजलसित्तपंगणपएसम्मि पसुदीह जीहादलच्चणविसेसम्मि।
पसुअट्ठिकयपिट्ठरंगावलिल्लम्मि पसुतेल्लपज्जलियदीवयजुइल्लम्मि।
पसुकत्तिउल्लोवंयचियणहतम्मि मारीए देवीए देवालए तम्मि।
घत्ता—सीहु व करितासणु दाढाभीसणु मेहु व विज्जुविराइयउ। १५
दंति व दंतग्गि [10]उग्गयखग्गि सहुँ णरणाहु पलोइयउ ॥१६॥

१७

ता भासियं तेहिँ भाविप्फुरंतेहि।
भो सुद्धवरवंस सिरिपोम्मिणीहंस।
भो रायराएस सगहियजससेस।
गुणसेढिठाणेण जोइ व्व णाणेण।
मेहु व्व दाणेण पाणि व्व पाणेण। ५
गिरि विव सिलोहेण तरु विव फलोहेण।
ससि विव कलोहेण जलहि व जलोहेण।
हयकूरकम्मेण त वड्ढधम्मेण।
इय महुरघोसेण पसमंतरोसेण।
दट्ठूण डिंभाइँ भयमयणिसुंभाइँ। १०
सचिंतियं तेण पहुमारिदत्तेण।
लच्छीपियल्लेहिँ सरलगुलिल्लेहिँ।
पाएहिँ रत्तेहिँ णक्खेहिँ दित्तेहिँ।
गूढेहिँ गुंफेहिँ ण [3]मंतगुंफेहिँ।

---

१ ST तिसूलणि।

१६ १ ST कोअडचडाइ। २ T मालूर। ३ T omits सवियार, मिलियाइ। ४ B दड्ढ। ५. T तुडाइ। ६ AP पट्टि। ७. S विसेसम्मि। ८. ST कित्ति। ९ ST उल्लोयअचिय। १० ST उक्खय।

१७ १. S भाविच्छुरंतेहि। २ ASTB पोमिणी। ३. ST गुप्पेहिं।

इस प्रकार परस्पर वार्तालाप करते तथा जिनेन्द्रका स्मरण करते हुए उन दोनोको, वे यमके समान ललकारे मारते हुए कठोर राज-सेवक कौल धर्मावलम्बियोको आनन्दित करनेवाले उस त्रिशूलधारिणी चण्डी देवीके मन्दिरमे ले गये ॥१५॥

## १६. देवीके मन्दिरमे कौल धर्मानुयायियोका स्वरूप

उस त्रिशूलिनी देवीके मन्दिरमे कोई सिंग फूँक रहे थे, कोई बाणोको ऊपर उठा रहे थे तथा अपने भुजदण्डोपर धनुषके दण्ड दिखा रहे थे। वे लम्बे मयूरपखोके वस्त्र धारण किये हुए थे। काली स्याही पोते हुए थे और पीतलके आभूषण धारण किये थे। उनकी कमरपर वस्त्रके टुकडोकी ध्वजाएँ बँधी हुई थी। उनके हाथोमे चर्म और कपाल चमक रहे थे। वे अपने-अपने गुरु परम्परानुसार रूढ वेशोको प्रगट कर रहे थे। वे अपने अंगोको चमडेसे प्रच्छादित किये हुए कौल धर्मको घोषणा कर रहे थे। वे अपनी विशेष मुद्रासहित दूरसे नमस्कार कर रहे थे एव पैरोकी घरघराहटसे लगातार घर-घर शब्द उत्पन्न कर रहे थे। वे अपनी-अपनी बातें कह रहे थे। उनके वेश बहुत विकृत थे। वे अट्टहास कर रहे थे और अपने-अपने केशोको झाड-झटक रहे थे। उस मन्दिरमे विविध प्रकारके कौलधर्मी सम्मिलित थे, जो अपने आठो अगोको नवाते-बल खाते हुए बडे कोलाहल सहित क्रीडा कर रहे थे। वहाँ ढोलक, मृदगादि बाजे बज रहे थे तथा लोग अपने-अपने इष्ट-मिष्ट मद्य पी रहे थे। वहाँ पशुओके शिर कट-कटकर भीषण रूपसे गिर रहे थे और लोग रस तथा चर्बीसे मिश्रित माँस खा रहे थे। वे अपने मुखमे रुण्डके टुकडोको ग्रहण कर चामुण्डा देवीके प्रचण्ड गीत गा रहे थे। अपनी दुष्प्रेक्ष्य लाल आँखो द्वारा दर्शकोके हृदयमे क्षोभ उत्पन्न करनेवाली योगिनी, शाकिनी और डाकिनी नृत्य कर रही थी। वहाँके प्रागणकी भूमि पशुओके रुधिररूपी जलसे सीची गयी थी। पशुओकी लम्बी-लम्बी जिह्वाओसे वहाँ विशेष अर्चना ( सजावट ) की गयी थी और पशुओकी हड्डियोके चूर्णसे रगावली की गयी थी। पशुओके तेलसे दीपकोकी ज्योति प्रज्वलित हो रही थी तथा पशुओके चर्मके चँदोवेसे आकाशको सजाया गया था। ऐसे उस मारी देवीके देवालयमे जाकर, जैसे सिंह अपनी भीषण दाढोसे अपना भोजन कर रहा हो, या मेघ बिजलीसे चमक रहा हो, अथवा हाथी अपनी खीसे दिखा रहा हो ऐसे अपने ऊपर उठाये हुए खड्गसहित उन्होने राजाको देखा ॥१६॥

## १७. क्षुल्लको द्वारा राजाका सम्बोधन तथा राजाका भाव-परिवर्तन

तदनन्तर उन छुल्लक छुल्लिकाने भावसे स्फुरायमान भाषण करते हुए राजाको इस प्रकार सम्बोधित किया—हे राजराजेश्वर, आप शुद्ध और श्रेष्ठ वशके हैं। राजलक्ष्मीरूपी पद्मिनीके हस हैं तथा आपने समस्त यश सचित किया है। उनके इस क्रूर कर्मको विनष्ट करनेवाले तथा धर्मको बढानेवाले मधुर घोषसे राजाका रोष उसी प्रकार शान्त हो गया जिस प्रकार गुणश्रेणी चढनेपर ज्ञान द्वारा योगीका अज्ञान दूर हो जाता है, दान द्वारा स्नेह दृढ होता है, प्राणदान द्वारा प्राणीमे कृतज्ञता भाव प्रगट होता है। अथवा जैसे शिलाओके समूहसे पर्वत और फलोके समूहसे वृक्ष गौरवशाली हो जाते है, अथवा जैसे कलाओके सचयसे चन्द्रमा और जलसमूह द्वारा जलधि सौन्दर्य और गम्भीरताको प्राप्त होते हैं। भय और मद विनष्ट करनेवाले उन बालकोको देखकर राजा मारिदत्त विचार करने लगा—इन बालक-बालिकाओकी अँगुलियाँ सीधी और लक्ष्मीप्रिय है। इनके पैरोके तलवे लाल और चमकीले हैं। इनके गुल्फ गूढ हैं जैसे मानो कोई गम्भीर

| | | |
|---|---|---|
| १५ | सोहामहग्घाहिं | मसिणाहिं जंघाहिं । |
| | णिविडेहिं जाणूहिं | करिकरसमोरूहिं । |
| | सुविउलकडिल्लेहिं | तुच्छोअरिल्लेहिं । |
| | गंभीरणाहीहिं | वट्टियसमाहीहिं । |
| | दयवेल्लिसाहाहिं | ललियाहिं बाहाहिं । |
| २० | अविलासवंकेहिं | रेहातियंकेहिं । |
| | गलकंदलुल्लेहिं | तिल्लोकमोल्लेहिं । |
| | छणयंदवयणेहिं | आयवणयणेहिं । |
| | संगयपलंबेहिं | कण्णेहिं दिव्वेहिं । |
| | बिंबीहलाहेहिं | अहरेहिं तंबेहिं । |
| २५ | उज्जुवहिं णासाहिं | कुडिलाहिं भउहाहिं । |
| | उडुवइपभालेहिं | पत्तलकवोलेहिं । |
| | णिवपट्टभालेहिं | अलिणीलवालेहिं । |

घत्ता—कहिं आयइं बालइं णिरु सोमालइं हा खल विहि हयसुयणसुह ॥
एए सामुद्दि समउ समुद्दे एयहिं किं ण मुत्त वसुह ॥१७॥

१८

| | | |
|---|---|---|
| | अणिदो खगिंदो | दिणिंदो फणिंदो । |
| | सुरिंदो उविंदो | महारुद्दचंदो । |
| | सिसूरूवधारी | मुरारी पुरारी । |
| | अणंगो असंगो | अभंगो अलिंगो । |
| ५ | इमो को वि देवो | सुअव्वत्तभावो । |
| | दिही कंति कित्ती | सिरी संति सत्ती । |
| | मही बुद्धि सिद्धी | सुहाणं व लद्धी । |
| | जसाणं व सेणी | गुणाणं व खाणी |
| | सुहाण व जोणी | तवाणं व खोणी । |
| १० | दुहाणं व हाणी | कवीण व वाणी । |
| | पमण्णा कुमारी | इमा चंडमारी । |
| | समाया समाया | धरादिण्णपाया । |
| | णिएउ गहीरं | मह भत्तिभारं । |
| | किम भावणेयं | महं कहिमि एयं । |
| १५ | जिणं दिक्खपत्तं | भवाणंतपत्तं । |
| | पमोत्तूण चोज्जं | पपुच्छामि कज्जं । |
| | मणे मंतिऊण | इमं चिंतिऊणं । |
| | तिणा ण पउत्त | अहो हो णिरुत्त । |

४ AB जण्णूहि, SI जण्हूहि । ५ AS समूरूहि । ६ ST सुपिहुल । ७ SR दयवेल्लिरासाहि । ८ AP अवलास । ९ STB छणइंदु । १०. ST omit उडुवइ पट्टभालेहि । ११ ASTB एयहि मुत्त किं ण वसुह ।

१८. १ S पहारुद, T महारुद्द । २ AP सुआवत्तभावो । ३ S सुयाण । ४. T omits this and the following line ५ ST जिणे ।

मन्त्रणा कर रहे हो। इनकी जंघाएँ मृदुल और महान् शोभायुक्त हैं। घुटने सघन हैं, तथा ऊरु हाथीके सूँडके समान हैं। उनका कटि-प्रदेश स्थूल तथा उदर भाग पतला है। उनकी नाभि गम्भीर और समान गोल है। उनकी भुजाएँ दयारूपी वल्ली (लता) की शाखाओंके सदृश हैं। उनके कोमल कंठ विलास और वक्रतासे रहित तीन रेखाओंसे अंकित है और उनका मूल्य त्रैलोक्यके बराबर है—अर्थात् अमूल्य है। उनका मुख पूर्ण चन्द्रमाके सदृश और उनके नेत्र कुछ लालिमाको लिये हुए हैं। उनके कान सुसंगत और लम्बे होते हुए दिव्य दिखाई देते हैं। उनके अधर बिम्बीफलकी शोभाको लिये ताम्रवर्ण हैं। उनकी नासिका ऋजु और भौंहे कुटिल हैं। उनके कपोल पतले और चन्द्रमाके सदृश प्रभावान् हैं। उनका भाल राजपट्टके सदृश तथा बाल ( केश ) भौंरोंके समान काले हैं।

ऐसे ये अतिसुकुमार बालक यहाँ कहाँसे आ गये? हाय! यह विधि बडा दुष्ट है जो सज्जनोंके सुखको नष्ट करता है। ये अपने अंगोंकी मुद्रासे सामुद्रिक शास्त्रमें कहे गये शुभ लक्षणोंसे युक्त हैं। इन्होंने वसुधाके राज्यका उपभोग क्यों नहीं किया? ॥१७॥

## १८ राजाकी कुमार-कुमारीका वृत्तान्त जाननेकी इच्छा

राजा विचारने लगा कि यह शिशुरूपधारी अनिन्द्य बालक कोई खगेन्द्र है, दिवेन्द्र है, फणीन्द्र, सुरेन्द्र, उपेन्द्र है या परिपूर्ण चन्द्रमा है, मुरारि है, त्रिपुरारि है, या स्वयं कामदेव है? तो भी वह निस्संग ( परिग्रहहीन ) है, अभंग है और अलिंग है। यह कोई अव्यक्तस्वरूप देव है। और यह प्रसन्नमुख कुमारी धृति है, कान्ति है, कीर्ति है, श्री, शान्ति या शक्ति है, मही, ऋद्धि, सिद्धि या सुखोंकी उपलब्धि है, यशोंकी श्रेणि है, या गुणोंकी खानि है, शुभोंकी योनि है, या तपोंकी खानि है, दुःखोंकी हानि है या कवियोंकी वाणी है। अथवा यह स्वयं चण्डमारी देवी है, जो मेरे गम्भीर भक्ति भारको देखकर अपनी मायासहित इस पृथ्वी पर पैर देकर यहाँ आयी है। अथवा यह मेरी भावना ही किसी प्रकार मूर्तिमान् होकर सामने आयी है। अथवा इसे क्या मैं अपनी भावना ही कहूँ? तो मैं अपने इस कौतुकको छोड़कर स्वयं इनसे क्यों न पूछ लूँ? इस प्रकार

सवित्तोपउत्तं पसाहेह वत्तं ।
२० मुसावायचत्तं अयं इत्थ पत्त ।
सरज्जा पभट्ठो पुराओ पणट्ठो ।
रिऊणं भयाओ पमोत्तु पयाओ ।
तुमं रायउत्तो ण किं को वि धुत्तो ।
पुरं मज्झ पत्तो सढो गूढगत्तो ।
२५ इमी कस्स धूया कुलाणंदभूया ।
अमाण णवाण जुवं माणवाण ।
घराओ पउत्थ किमत्थ वउत्थ ।
सिसूण पि सिक्खा सिसूण पि भिक्खा ।
सिसूण पि दिक्खा गुणेसुं परिक्खा ।
३० महाअब्भुयं भो महाअब्भुय भो ।

घत्ता—अम्हारउ पुरवरु छुहपंकियघरु किं आयउ कुमरीए सहु ॥
भणु दुरियखयकरु सवणसुहकरु सकहंतरु भो कुमर महु ॥१८॥

१९

ता णरवइणो हरिस जणिय उत्तमसावयवइणा भणिय ।
अंधे णट्टं बहिरे गीयं ऊसरछेत्ते ववियं बीयं ।
संढे लग्ग तरुणिकडक्ख लवणविहीणं विविह भक्ख ।
अण्णाणे तिव्व तवचरण बलसामत्थविहीणे सरण ।
५ असमाहिल्ले सल्लेहणय णिद्धणमणुए णवजोव्वणय ।
णिब्भोइल्ले संचियदविण णिण्णेहे वरमाणिणिरमणं ।
अवि य अपत्ते दिण्णं दाणं मोहरयंधे धम्मक्खाणं ।
पिसुणे भसणे गुणपडिवण्ण रण्णे रुण्ण वियलइ सुण्णं ।

घत्ता—जो जिणपडिकूलहो मत्थइ सूलहो गुरु परमागमु भासइ ॥
१० सो वयणइँ सुद्धइँ ण घयदुद्धइँ सप्पहो ढोइँवि णासइ ॥१९॥

२०

मुच्छं गइ दिज्जइ सलिलु पवणु उवसंतहो किज्जइ धम्मसवणु ।
किं सुक्के रुक्खे सिंचिएण अविणीय किं सबोहिएण ।
कह राय महारी धम्मविज्ज उत्तमपुरिसहँ सवणिज्ज पुज्ज ।
त णिसुणिवि मणि उवसंतु राउ वारिउ भभाभेरीणिणाउ ।
५ चामुडचंडडिंडिमु रसंतु वारिउ किलिकिलिकिलयलु महंतु
णिम्मुक्कु भीमु हिंसाविणोउ थिउ णिच्चलु णिहुयउ सयलु लोउ ।
ण चलइँ ण वलइ ण लेप्पिं विहिउ ण भित्तिहिँ चित्तयरेण लिहिउ ।
ता पभणइ अभयरुई सुवाय देवाण पिय भो णिसुणि राय ।
दिट्ठउ णिसुणउ अणुहूउं ज पि आयण्णहि णरवइ कहमि त पि ।
१० एत्थत्थि अवंती णाम विसउ महिवहु भुजाविउ जेण विसउ ।

६ 1 पवाहेह । ७ ST omit अय इत्थ पत्तं । ८ AB कुमरीहि ।
१९ १ S महिवइणो । २ BT वइय ३ S अवत्ते, B अवित्ते । ४ T वियलियसुन्न । ५ S ढोयवि ।
२०. १ ABST सव्वु । २ S चवइ । ३ P ण लेवविहिउ । ४ S किं पि ।

मनमे मन्त्रणा व चिन्तन करके राजाने उस कुमारसे कहा—हे कुमार, तुम अपने परिचयसहित मुझे निश्चयपूर्वक तथा मिथ्या बातोको छोडकर वह सब वृत्तान्त सुनाओ कि तुम यहाँ तक कैसे पहुँचे ? क्या तुम अपने राज्यसे भ्रष्ट होकर रिपुओके भयसे अपनी प्रजाको छोडकर राजधानीसे भाग आये हो ? तुम राजपुत्र ही तो हो, न कि कोई धूर्त या शठ, जो अपने वेशको छिपाकर मेरे नगरमे आये हो ? यह कुलकी आनन्दभूत कुमारी किसकी पुत्री है ? तुम नववयस्क मानवोमे एक विशेष युवक होते हुए भी इतने मानहीन क्यो हो गये हो ? लावण्यवान् होते हुए भी किस हेतु घरसे निकल पडे हो ? शिशुओका भी शिक्षा तथा शिशुओकी भी दीक्षा और गुणोकी परीक्षा, यह महान् अद्भुत बात है, बडा ही आश्चर्य है।

तुम इस कुमारीके सहित इस सुधासे पुते हुए गृहोसे युक्त मेरे इस नगरमे क्यो आये हो ? हे कुमार, तुम मुझे पापको क्षय करनेवाली तथा कानोको सुखदायी अपनी कथा कहकर सुनाओ ॥ १८ ॥

## १९. कुमारका राजाको उत्तर

कुमारके दर्शनसे राजाको हर्ष उत्पन्न हुआ। किन्तु उसे उस उत्तम श्रावक श्रेष्ठ कुमारने उत्तर दिया—अन्धेको नृत्य दिखाना, बहरेको गीत सुनाना, ऊसर क्षेत्रमे बीज बोना, नपुसक पुरुष-पर लगा हुआ तरुणी स्त्रीका कटाक्ष, विविध प्रकारका भोजन जो लवणरहित है, अज्ञानके होते हुए तीव्र तपश्चरण, बल और सामर्थ्यसे विहीन पुरुषका शरण, समाधिरहित मनुष्यकी सल्लेखना, निर्धन मनुष्यका नव-यौवन, भोग न करनेवाले मनुष्यका सचित द्रव्य, स्नेहहीन पुरुषमे श्रेष्ठ मानिनी स्त्रीका रमण और अपात्रको दिया हुआ दान, मोहरूपी रजसे अन्धे हुए मनुष्यको धर्माख्यान तथा दुर्जन एव बकवादी मनुष्यका गुणानुवाद, यह सब अरण्य-रोदनके समान शून्य होकर निष्फल जाता है।

जो गुरु मस्तकके शूल सदृश जिनधर्मके प्रतिकूल मनुष्यको परमागमका उपदेश देता है वह अपने शुद्ध वचनोको मानो सर्पको घृत और दूध देकर स्वय नाशको प्राप्त होता है ॥ १९ ॥

## २०. राजाको उपशम भावकी प्राप्ति

कुमार कहते गये—जो मूर्छित होता है उसे ठण्डा पानी और पवन दिया जाता है। उसी प्रकार जो उपशान्त हो उसीको धर्म-श्रवण कराया जाता है। सूखे वृक्षको सीचनेसे क्या लाभ ? जो विनयहीन है उसे सम्बोधित करनेसे क्या फल ? हे राजन्, हमारी कथा एक धर्मविद्या है और वह उत्तमपुरुषो द्वारा श्रवण करने योग्य और पूज्य है। कुमारके ये वचन सुनकर राजा अपने मनमे उपशान्त हो गया, उसने ढोल-नगारोको बन्द करा दिया। चामुण्डा देवीके बजते हुए प्रचण्ड डिण्डिम ( डमरु ) तथा महान् किलकिलाहट और कलकलका भी निवारण करा दिया। वह भयकर हिंसाका खिलवाड भी छोड दिया और समस्त लोग शान्त और निश्चल हो गये। वे न चलते थे, न डोलते थे, जैसे मानो लेप कर बनाये गये हो, अथवा जैसे मानो भित्तियोमे चित्रकार द्वारा लिखे गये हों। तब अभयरुचिने अपनी मधुर वाणीमे कहा—हे देवोके प्रिय राजन्, सुनिए। मै ने जो कुछ देखा, सुना और अनुभव किया है वह सब मैं कहता हूँ। हे राजन्, कान देकर सुनो। इसी भरत क्षेत्रमे अवन्ति नामका प्रदेश है जिसने वहाँ के निवासियोको सभी इन्द्रिय विषयोका उपभोग कराया है।

घत्ता—णंदंतहि गामहिँ विउलारामहि सरवरकमलहि लच्छिसहि ॥
गलकलकेक्कारहिँ हंसहिँ मोरहिँ मंडिय जेत्थु सुहाइ महि ॥२०॥

## २१

जहिँ चुमुचुमति केयारकीर वरकलमसालिसुरहियसमीर ।
जहिँ गोउलाइँ पउँ[2] विक्किरंति पुंडुच्छुदंडखंडइँ चरंति ।
जहिँ वसह मुक्कढेक्कार[3] धीर जीहाविलिहियणदिणिसरीर ।
जहिँ मंथरगमणइँ माहिसाइँ दहरमणुड्डावियसारसाइँ ।
५ काहलियवंसरवरत्तियाउ वहुअउ घरकम्मि गुत्तियाउ ।
संकेयकुंडुंगणपत्तियाउ जहिँ झीणउ विरहि तत्तियाउ ।
जहिँ हालिणिरूवणिवद्धचक्खु सीमावडु ण मुअइ को वि जक्खु ।
जिम्मइ जहिँ एवहि पवसिएहिँ दहि कूरु खीरु घिउ देसिएहिँ ।
पवपालियाइ जहिँ वालियाइ पाणिउ भिंगारपणालियाइ ।
१० दितिए मोहिउ णिरु पहियविंदु चगउ दक्खालिवि वयणचंदु ।
जहिं चउपयाइँ तोसियमणाइँ धण्णइँ चरंति ण हु पुणु तिणाइँ ।
उज्जेणि णाम तहिँ णयरि अत्थि जहिँ पाणि पसारइ मत्तु हत्थि ।
घत्ता—मरगयकरकलियहिँ महियलि घुलियहिँ फुरियहिँ हरियहिँ मूढमइ ।
विणडिउ दुव्वासहिँ रसविण्णासहिँ णीणिउ मिट्ठि मदगइ ॥२१॥

## २२

जहिँ चंदकंति माणिक्कदित्ति उल्ललइ गयणि ण धवलकित्ति ।
जहिँ पोमरायराएण लित्त णउ लायइ कुंकुमु हरिणणेत्त ।
जहिँ इंदणीलघरि कसणकंति वहु णज्जइ सियदंतहिँ हसंति ।
सुपहायकालि जोयंतियाहिँ मणिभित्तिहि चिरु पवसियपियाहिँ ।
५ अमलियमंडणु मुहु दिट्ठ जेत्थु हा पिय विणु मंडणु हुउ[2] णिरत्थु ।
अप्पाणउ जूरिउ तियहिँ जेत्थु डिंभ[3]प्पडिबिंबहो देइ हत्थु ।
जँहिँ छडयघित्तकुसुमावलीउ मोत्तियरइयउ रंगावलीउ ।
जहि णंदइ जणु जणजणियसोक्खु णिच्चोरमारि णिल्लुत्तदुक्खु ।
जहि गयमयसित्तउ रायमग्गु हयलालाजलपंकेण दुग्गु ।
१० मुहचुअतवोलरसेण रत्तु णिवडियभूसणमणियरविचित्तु ।
कप्पूरधूलिधूसरियचमरु मयणाहिपरिमलुब्भमियभमरु ।
घत्ता—जहि णरवइ णाए मंति उवाएं ववहारु वि सच्चे वहइ ॥
कुलु कुलवहुसत्थें पुरिसु वि अत्थें अत्थु वि जहि दाणि सहइ ॥२२॥

---

२१ १ S कसिण । २ SP पिउ । ३. T ढुक्कार । ४ T कुडगण, AS कुडगुण । ५ T विभावियाइ । ६ T दक्खालिउ । ७ ST दुव्वासएं ।

२२. १ T कणिस । २ ST गउ । ३ AS डिंभउ । ४ S omits this line । ५ S हुरचलिय । ६ B भसलु ।

वहाँकी भूमि आनन्दमयी ग्रामोसे, विशाल उद्यानोसे एव सरोवरके कमलोसे लक्ष्मीकी सखी सदृश है और हसो एवं मयूरोके कण्ठोसे निकलनेवाले सुन्दर केकारवोसे समण्डित है ।।२०।।

### २१ अवन्ति देशका वर्णन

उस प्रदेशके खेतोमें शुक चुन-चुनकर धान्य खाते हैं। वहाँ कलम और शालि जातिके धान्योसे सुगन्धित पवन बहती है। गोकुल खूब दूध बखेरते हैं और भाटे इक्षुदण्डके खण्ड चरते हैं। वहाँ बडे-बडे बैल डकार छोडते हुए तथा अपनी जीभसे गायोके शरीरको चाटते दिखाई देते हैं। वहाँ कही धीमी चाल चलते हुए अथवा पानीके डबरोसे सारसोको उडाते हुए महिष दिखाई देते हैं। काहली और बाँसुरीकी मधुर ध्वनिमे अनुरक्त बहुएँ अपने घरके काम-काजमे लगी है। अपने गुप्त सकेत-स्थलमे पहुँचकर विरहसे तप्तायमान प्रेमिकाएँ उदास हुईं अपने प्रेमियोकी प्रतीक्षा कर रही हैं। वहाँ कृषकोकी स्त्रियोके सौन्दर्यपर अपनी आँखे गड़ाये हुए कोई एक यक्ष सीमावर्ती वट वृक्षको नही छोडता। वहाँके देशीय जन प्रवासियोको यो ही दही, भात और खीरका भोजन कराते है। वहाँ बालिकाएँ पाल (प्रपालिका अर्थात् प्याऊ चलानेवाली बालिकाएँ) भृगार व नालिका द्वारा जल पिलाती हुईं अपना सुन्दर मुखचन्द्र दिखाकर पथिक-वृन्दको अत्यन्त मोहित कर लेती हैं। वहाँ चौपाये सन्तुष्ट मनसे धान्य चरते है, न कि तृण। वहाँ उज्जयिनी नामकी नगरी है। वहाँ महाबल द्वारा हस्तिशालासे बाहर निकाला गया मत्त हाथी मन्द गतिसे चलता हुआ भ्रमवश मूढताको प्राप्त होकर भूमिपर बिखरी हुई उस दुर्गन्धयुक्त और रस-विहीन सडी घासकी ओर भी अपनी सूड फैलाने लगता है, क्योकि वह आस-पास जडी हुई मरकत मणियोकी किरणोसे मिलकर हरी घासके समान चमक उठती है ।। २१ ।।

### २२. उज्जयिनीका वर्णन

उस उज्जयिनी नगरीमें चन्द्रकान्त और माणिक्य रत्नोंकी प्रभा आकाशमे फैल रही है, जैसे मानो वह उस नगरकी धवल कीर्ति हो। वहाँ की मृगनयनी स्त्रियाँ पद्मरागमणिकी कान्तिसे लिप्त होनेके कारण कुकुम लगाना आवश्यक नही समझती। वहाँ इन्द्रनील मणिमय घरोमे कृष्णवर्ण बहुएँ तभी दिखाई देती हैं जब हँसनेसे उनके दाँत दिखाई पडते। जिनके पति दीर्घकालसे प्रवासमे गये है, वे जब प्रभातकाल मणिमय भित्तियोमे अपने अम्लान-भूषणमय मुखको देखती है तब वे कह उठती हैं हाय, प्रियतमके बिना यह मण्डन निरर्थक गया। अपनेमे झूरती हुई स्त्री बालकका प्रतिबिम्ब देखकर उसको हाथ लगानेका प्रयत्न करती है। वहाँ पुष्पावलियोसे युक्त रंगावलियाँ मोतियोसे विरचित दिखाई देती थी। वहाँ चोरो या मारीका भय नही था। दुःखका अभाव था और लाग परस्पर सुख बढ़ाते हुए आनन्दसे रहते थे। वहाँका राज-मार्ग हाथियोंके मदसे सीचा हुआ था तथा घोडोंकी लारसे उत्पन्न कीचडके कारण दुर्गम हो गया था। वह लोगोके मुखसे गिरे हुए ताम्बूल-रससे लाल तथा गिरे हुए आभूषणोके मणियोसे विचित्र दिखाई देता था। वहाँकी चवरियाँ कर्पूरकी धूलिसे धूसरित थी तथा कस्तूरीकी सुगन्धसे आकर्षित होकर उनपर भौंरे मँडरा रहे थे।

वहाँ राजा न्यायसे तथा मन्त्री उपायसे, सत्यताके साथ राज-व्यवहार चलाते थे तथा वहाँका प्रत्येक परिवार कुल-वधुओके समूह से, प्रत्येक पुरुष धनसे, और धन भी दानसे अलकृत था।

२३

तहि उज्जेणिहि महिवइ पसिद्धु[1] जसबंधुरु णामिं जससमिद्धु ।
तहु कुलमंडणु णंदणु जसोहु णं खत्तधम्मु थिउ होवि गोहु ।
णं गुणमेलउ णं तवपहाउ णं पुण्णपुंजु णं कलकलाउ ।
ण कुलभूसणु णं जसणिहाणु णं णायमग्गु णं भुवणभाणु ।
५ पावग्गहगहविज्जामणि व्व[3] दीणाणाहहँ चिंतामणि व्व ।
रिउसेल्लसिहरसोदामणि व्व मंडलियमउलचूडामणि व्व ।
णं कामजुत्ति णं कामदित्ति णं कामकित्ति णं कामसत्ति ।
णं कामहो केरी बाणपंति णं कामहत्थि वीणाए तंति ।
अजियंगजाय णवणलिणणयण चंदमइ देवि तहु चंदवयण ।
१० हउँ जणियउ ताइ महासईए तणुरुहु कव्वत्थु व कइमईए ।
घत्ता—बहु वण्णिउ सयणहिँ भूसिउ रयणहिँ हउँ जायउ जणणीइ किह ॥
णवमयणरसिल्लि जायउ फुल्लि जोव्वणदुमफलगुंछु जिह ॥२३॥

२४

सिसुलीलइँ कीलइँ सुहु रमंतु गुणि पेरिउ वारिउ दोसि थंतु ।
उज्झाएं ताए पढमि खविउ सुवसिल्लइ भल्लइ विणइ ठविउ ।
मइँ लिहियइँ गहियइँ अक्खराइँ गेयइँ सरिगमपधणीसराइँ ।
फलफुल्लपत्तछिज्जंतराइँ सिललेपकट्ठकम्मंतराइँ ।
५ वायरणइँ णट्टइँ णवरसाइँ छंदालंकारइँ जोइसाइँ ।
मायंगतुरंगारोहणाइँ मइँ मुणियइँ गुणियइँ पहरणाइँ ।
दिव्वइँ कव्वइँ उवलक्खियाइँ सव्वइँ विण्णाणइँ सिक्खियाइँ ।
तारुण्णउ लायण्णउ णिबद्धु णउ जाणउँ विहिणा किह णिबद्धु ।
पोढत्तणि पुट्ठिपलट्ठियंगु अंगे सहुँ हउँ णावइ अणंगु ।
१० घत्ता—सयलकलासंपुण्णउ विणिहयदुण्णउ जसहरु कुमरु विसालइँ ॥
समवयसहिँ जुत्तउ णिम्मलचित्तउ कीलइ णयरि सुसालइँ ॥२४॥

२५

ता एत्थउ कथकोसाउ णित्तु देसाउ मति वाहिवि सपत्तु ।
कइवयदिणेहिँ गउ रयणधाम तोरणमंडिय उज्जेणि णाम ।
पडिहारहो सच्छिकरेवि चारु सहमंडवि पत्तउ विहियचारु ।

२३ १ AB भूवइ, T णरवइ । २ ST omit पसिद्धु" णंदणु । ३ T reads ण पावग्गहविज्जामणि व्व । ४ S omits दीणाणाहहं सोदामणि व्व । ५ ABT सिहरि । ६ S मणिउ । ७ T मंडिउ । ८ AB गोच्छु, T गुच्छु ।

२४. १ ST चरि भमतु । २ T दोसदित्तु । ३ A पढण । ४. ST omit this line । ५. P omits this line । ६ A तुरगम । ७ T सव्वइ । ८ B पलिट्ठियगु । ९ ST अभोरुहु । १० Portion beginning with this line and ending with कडवक 27, line 23, is omitted in S and T । ११ A विसालमइ । १२ A वइसहिं ।

२५ १ B कयवय । २ AB सारु ।

## २३. राजा जसबंधुर तथा राजकुमार यशोघका वर्णन

उस उज्जयिनी नगरीमे यशसे समृद्ध यशबधुर नामक प्रसिद्ध राजा राज्य करते थे। उनके कुलके अलंकार रूप पुत्र यशोघ थे, जो मानो, साक्षात् क्षत्रियधर्म एक योद्धाका रूप धारण कर उपस्थित हुआ हो। वे मानो गुणोके सम्मेलन थे, तपके प्रभाव थे। पुण्यके पुज थे एव कलाओके समूह थे। वे मानो कुलके भूषण और यशके निधान थे। मानो वे न्यायके मार्ग और पृथ्वीके सूर्य थे। पापके आग्रह रूप ग्रहको दूर करनेके लिए वे मानो एक विद्यामणि थे व दीन और अनाथोके लिए चिन्तामणिके समान थे। शत्रुरूपी पर्वतके शिखरको नष्ट करनेके लिए वज्रपात तथा माण्डलिकोके मस्तक-चूडामणि सदृश थे। उनकी पत्नी अजिताग राजाकी पुत्री चन्द्रमती देवी थी, जिसके नेत्र नये कमलोके सदृश और मुख चन्द्रवत् था। वह मानो कामदेवकी युक्ति थी। कामकी दीप्ति थी, कामकी कीर्ति और कामकी शक्ति, कामकी बाण-पंक्ति तथा काम-रूपी हस्तिको वशीभूत करनेके लिए वीणातन्त्री थी। यशोधरने राजपुर नरेशसे कहा कि मैं उसी महासती चन्द्रमती देवीका पुत्र हूँ, जैसे कविकी मतिसे उत्पन्न काव्यार्थ।

स्वजनो द्वारा वर्णित और रत्नोसे भूषित मै अपनी जननीसे उसी प्रकार उत्पन्न हुआ जैसे कि नव मदन-रससे परिपूर्ण फूलसे यौवन-रूपी वृक्षके फलोका गुच्छा उत्पन्न होता है ॥ २३ ॥

## २४ यशोधरका कुमार काल

मै बालोचित लीलाओ और क्रीडाओमे रमण करने लगा। मुझे गुणोकी ओर प्रेरित किया जाता था और दोषोसे निवारण। मै अपने पिता तथा उपाध्याय द्वारा पढाया जाने लगा और उन्होने मुझे अपने वशमे रहने तथा भले प्रकार विनयकी शिक्षा दी। मैने अक्षर लिखना सीखा तथा स र ग म प ध नि इन सप्त स्वरोका ज्ञान भी सीखा। मैने फलो-फूलो व पत्तोको कलात्मक ढगमे नाना प्रकार काटना सीखा तथा शिलाओपर लेप करना एव काष्ठकी नाना वस्तुएँ बनाना भी सीखा। मैने व्याकरण, नाटक, नवरस तथा छन्द, अलकार और ज्योतिषका भी ज्ञान प्राप्त किया। मैने हाथियो एव घोडोकी सवारी सीखी और नाना अस्त्र-शस्त्र चलाना भी। मैने अलौकिक काव्योका अवलोकन भी किया तथा समस्त विज्ञान भी सीखे। इस प्रकार क्रमश मुझे लावण्य पूर्ण तारुण्य प्राप्त हुआ। किन्तु मै यह नही जानता था कि विधिने मेरे भाग्यमे क्या लिखा है। मै प्रौढत्वको प्राप्त हुआ और मेरे समस्त अग परिपुष्ट हो गये, मानो मै अगधारी स्वय अनग ( कामदेव ) था।

इस प्रकार समस्त कलाओसे सम्पूर्ण तथा दुर्नयका विनाश करता हुआ यशोधर कुमार निर्मल चित्तसे अपने समवयस्क मित्रो सहित उस विशाल तथा उत्तम शालाओसे युक्त नगरमे क्रीडा करने लगा ॥ २४ ॥

## २५. यशोधरके विवाहका प्रस्ताव

उसी समय यहाँ क्रथकौशिक ( विदर्भ ) देशसे वहाँका राजमन्त्री वाहनो आदि सहित चलकर कितने ही दिनोमे उस रत्नोकी खान एव तोरणोसे मण्डित उज्जयिनी नगरीमे पहुँचा।

जयकारिउ राउ जसोहु तेण विणएण विणयभूसेयमणेण ।
५ तंबोलजुत्तु संमाणु विहिउ कुसलत्तु कुसलु ता तेण कहिउ ।
पुच्छिउ राए भो मंति एत्थु पयडेहि कज्जु तुहुँ आउ जेत्थु ।
ता भणइ मंति महियलि पसिद्धु वइराडणयरु जणधणसमिद्धु ।
तहिँ णरवइ णियकुलकमलभाणु णामेण विमलवाहणु पहाणु ।
तहो भज्जा देवी णाम साम लक्खणलक्खकिय मज्झ[3]खाम ।
१० सुअ अभयमहाएवी सवण्ण ण अच्छर णावइ णायकण्ण ।
सा जोव्वणरूढ णिएवि ताउ धूवहि परिणावमि हुवउ भाउ ।
मेलाविय सुयण विसिट्ठ इट्ठ जे वुड्ढ वियक्खण सुइ वरिट्ठ ।
भो पुत्तिहि कारणि वरु णिएहु को वि रायउत्तु गुणमहियदेहु ।
मंतेप्पिणु कहियउ सज्जणेहिँ उज्जेणि णयरि णिम्मलमणेहिँ ।
१५ जसहरु तहिँ रायजसोहपुत्तु कण्णाकारणे वरु एहु जुत्तु ।
राएण मज्झु आएसु दिण्णु चालेवि पत्तु हउँ इह पवण्णु ।
पडिहारु लेवि तुह सह पइट्ठु जणसकुलु रायट्ठाणु दिट्ठु ।
सीहासणत्थु[4] पेक्खेवि राय सीसेण णमसिय तुज्झ पाय
सभासणु करि पुच्छियउ कज्जु महँ तुम्हहँ कहियउ सामि सज्जु ।
२० सभालिवि किज्जइ कज्जु एहु परसप्पर वट्टइ जेम णेहु ।
राए सतुट्ठिं कहिउ सव्वु जं कहिउ पइ मि त भव्वु भव्वु ।
को णेच्छइ पयपयमज्झि सारु सक्करपएसु[5] वण्णेण चारु ।
रायहो ज पिउ णिसुणेइ जाम हरिसंगउ मंती हुवउ ताम ।
सुपयच्छिय कण्णा वरहो सज्जु इह आणिवि कण्ण विवाहकज्जु ।
२५ किज्जइ सुहदिणि सुहजोइ[6] लग्गि आएसहँ एत्थु वहेवि मग्गि ।
ता राएं मणिमुद्दी अणग्घ कण्णाकारण तहो दिण्ण सिग्घ ।

घत्ता—जणवयकयसति ता सो मति हरिहि चडेविणु णिग्गउ ॥
राएं सम्माणिउ सज्जणु जाणिउ वइराडइ संपत्तउ ॥२५॥

## २६

तहिँ दिट्ठु विमलवाहणु णरिंदु स[1]हमज्झि परिट्ठिउ णाइ इंदु ।
पयकमलु णविउ मंतीवरेण इल लाइवि सिरु भत्तीभरेण ।
अभयमइ कण्ण जसहरहो देव दिण्णी जसोहतणयहो सुसेव ।
उज्जेणिहि जाइवि पुण्णलाहु लिज्जइ किज्जइ [2]कण्णहे विवाहु ।
५ किउ मतु सयलसज्जणहँ जुत्तु उज्जेणिहिँ जाइज्जइ णिरुत्तु ।
बधव सुअ णियपरिवारु[3] लाउ अतेउरु भुजियदिव्वभोउ ।
चल्लिय हय गय रह सुहड जेत्थु जगि पयड णयरि उज्जेणि तेत्थु ।
तहिँ णंदणवणि णिवसेइ जाम वणवालिं रायहो कहिउ ताम ।
उच्छाहु जाउ णयरीहि मज्झि वणि उच्छउ हुँउ वइरियदुसज्झि ।
१० मडउ विचित्तु विरइउ तुरंतु वरपचवण्णधयवडफुरतु ।

३ B मज्झि साम । ४ AB सिहासणत्थु । ५. AB पवेसु । ६ B जोगि ।
२६. १ B नहमज्झि । २ B कण्णाविवाहु । ३ A परिवारलोउ । ४ B किउ ।

उसने भले प्रकार द्वारपाल का साक्षात्कार करके सद्व्यवहारके साथ सभा-मण्डपमें प्रवेश किया और विनयसे अपने मनको भूषित करते हुए सद्भावपूर्वक यशोघ राजाका जयकार किया। राजाने ताम्बूलादि देकर उसका सम्मान किया और कुशलप्रश्न पूछनेपर अपनी कुशलको बात कही। फिर राजाने पूछा—हे मन्त्रि ! कहिए आप यहाँ किस कार्यसे आये है ? इसपर मन्त्रीने कहा—हे राजन् ! इस भूतलपर प्रसिद्ध जन और धनसे समृद्ध वैराट नामका नगर है। वहाँ अपने कुलरूपी ,कमलको प्रफुल्लित करनेवाले सूर्यके समान विमलवाहन नामका प्रधान नृपति है। उनकी भार्याका नाम श्यामादेवी है जो लाखो सुलक्षणोसे अकित क्षीण-कटि है। उनकी पुत्री अभय महादेवी है, जो मानो अप्सरा या नाग-कन्या ही हो। उसे यौवन-आरूढ हुई देखकर पिताका भाव हुआ कि मैं अपनी पुत्रीका विवाह कर दूँ। उन्होने अपने समस्त परिवारके लोगो तथा विशेष इष्टजनोको एव वृद्ध, विचक्षण शुद्धाचरण वरिष्ठ लोगोको एकत्र किया। उनसे बोले—हे सज्जनो ! मेरी पुत्रीके लिए कोई वर खोजिए, जो राजपुत्र हो, और गुण सम्पन्न हो। उन सज्जनोने परस्पर मन्त्रणा करके निर्मल मनसे कहा—हे राजन् ! उज्जयिनी नगरीमे राजा यशोघका पुत्र यशोधर है। वही इस कन्याके योग्य वर है। तब राजाने मुझे आदेश दिया और मै वहाँ से चलकर यहाँ आया हूँ। मैंने द्वारपालको लेकर आपको सभामे प्रवेश किया और इस जन-सकुल राजस्थानको देखा। राजाको सिंहासनपर विराजमान देखकर मैने अपना सिर नवाकर आपके चरणोमे प्रणाम किया। आपने मुझसे वार्तालाप करके यहाँ आनेका कार्य पूछा। तब हे स्वामी, मैने तत्काल आपको अपनी बात कह सुनायी। अब इसपर विचार करके इस कार्यको कराइए जिससे आप दोनो राजाओके बीच स्नेहको वृद्धि हो। इसपर राजाने सन्तुष्ट होकर कहा कि हे मन्त्री, आपने जो सब बाते कही है वे बहुत अच्छी हैं। कौन ऐसा होगा, जो घृत और दुग्धके बीच वर्णसे सुन्दर सारभूत शक्करका प्रवेश न चाहता हो। जब मन्त्रीने राजाका यह प्रिय वचन सुना तो वह हर्षित हो उठा। उसने तत्काल ही वरको कन्याका वाग्दान दे दिया और कहा कि अब कन्याको यहाँ लाकर शुभदिन, शुभयोग और शुभलग्नमे विवाह कार्य किया जावेगा। तब राजाने तुरन्त ही उसे कन्याके लिए एक अमूल्य मणिमुद्रिका प्रदान की।

जनपदकी शान्ति करनेवाला वह मन्त्री, जिसे सज्जन जानकर सम्मानित किया था, अपने घोडेपर सवार हो वहाँसे निकला और वैराट नगरमे आ पहुँचा ॥२५॥

## २६ विवाहकी तैयारी

मन्त्रीने वैराट नगरमे पहुँचकर सभा-मध्य इन्द्रके समान विराजमान विमलवाहन राजाके दर्शन किये। उस श्रेष्ठ मन्त्रीने भक्तिके भारसहित पृथ्वीपर अपना सिर रखकर राजाके चरण-कमलोमे प्रणाम किया और कहा—हे देव ! अभयमती कन्याका यशोघके पुत्र यशोधरको वाग्दान कर दिया गया है। अब आप उज्जयिनी जाकर पुण्यका लाभ लीजिए और कन्याका विवाह कीजिए। तब राजाने समस्त सज्जनोसहित मन्त्रणा की और यह निश्चय किया कि उज्जयिनी चलना चाहिए। फिर राजाके समस्त बान्धव, पुत्र, परिवारके लोग एव दिव्य भोगोका उपभोग करनेवाला अन्तःपुर, घोडो, हाथियो, रथो व सुभटो सहित चल पडे और वे उस जगत्प्रसिद्ध नगरी उज्जयिनीमे आये। वहाँ उन्होने नगरके समीप नन्दन-वनमे निवास किया। तब वनपालने जाकर राजाको यह समाचार दिया। नगरीके बीच उत्साह उत्पन्न हो उठा और उस वनमे वैरियोको असह्य उत्सव हुआ। तुरन्त ही विचित्र मण्डपकी रचना की गयी जिसपर पचरगी ध्वजा-पताकाएँ

बहुथंभहिँ बहुतोरणहिँ घडिउ  बहुकलसहिँ मंडिउ रयणजडिउ ।

बहुणरणारिहि सेविउ विचित्तु  वणि मंडउ दीसइ हरियचित्तु ।

तहिँ वज्जहिँ मंदल पडह ताल  णच्चति विलासिणि लडह बाल ।

सुललियउ गीउ गायति के वि  मगलु पढंति थुइवयणु के वि ।

१५ कलघोसु पवट्टिउ तहिँ वणम्मि  णयरीजणु तुट्ठउ णियमणम्मि ।

णयरिहिँ वज्जहिँ वर संख पडह  बहुभेय विलासिणि णडहिँ लडह ।

मंगलु गाइज्जइ रायगेहि  उच्छवरसु वड्ढिउ देहि देहि ।

दोहिँ मि कुलेहिँ उच्छाहु जाउ  दोहिँ मि कुलेहिँ आणंदभाउ ।

दोहिँ मि कुलेहिँ वरपत्तदाणु  धणु धण्णु सुवण्णउ अप्पमाणु ।

२० आयउ विवाहदिणु उच्छवेण  हरिसिउ जसोहु णिउ णियमणेण ।

चंदमईमायहि तोसु जाउ  रहसिं पूरिउ थायणहँ काउ ।

कंचणमयपट्टि णिवेसियंगु  कलसेहिँ ण्हाविउ उत्तमगु ।

आहरणहिँ भूसिउ कुमरु तत्थ  परिहाविय सियणिम्मलसुवत्थ ।

चंदणिँ चच्चिकिउ सुद्धभाउ  सिरि सेहरु किउ जणदिण्णराउ ।

२५ कप्पूररेणुमयणाहिगंधु  फुल्लोहहिँ हुउ भमरोहु अंधु ।

घत्ता—ता कंकणहत्थु रहसपसत्थु अस्सरयणि आरूढउ ॥
भरभेरीसद्दहिँ तूरणिणद्दहिँ जणु जायउ मणमूढउ ॥२६॥

२७

समवयस कुमर सहुँ चलिउ जाम  पारंभिय थुइ णग्गुडिहिँ ताम ।

णच्चति विलासिणि गीउ रम्मु  गायण गायतिहिँ सुकियकम्मु ।

गय णदणवणि मडवदुवारु  वरतोरणमडिउ रयणफारु ।

तहिँ किउ ज जोग्गु पुरोहिएण  आयारु कुमग्गणिरोहिएण ।

५ सुपइट्ठउ मडवमज्झि जाम  वरु दिट्ठउ सज्जणजणहिँ ताम ।

चउरिहिँ णिविट्ठु कदप्पमुत्ति  पासेहि णिवेसिय तासु पत्ति ।

अग्गइ पयक्खु किउ धूमकेउ  किउ होमु हुणेप्पिणु तिव्वतेउ ।

अभयमइपाणि कुमरेण गहिउ  सीयारु पमेल्लिउ ताइ अहिउ ।

तहो दिण्ण कण्ण विरइउ विवाहु  सव्वेहिँ उच्चरिय साहु साहु ।

१० णवयारिवि मायरि कण्णसहिउ  णिग्गउ वरु एहु विवाहु कहिउ ।

अण्णहिँ वासरि सतुट्ठु राउ  विणयहो पणयहो भरणवियकाउ ।

तंबोलवत्थआहारदाणु  सव्वहँ विरइउ समाणदाणु ।

ज जासु जोग्गु त तासु दिण्णु  सियजसिण दिसामुहु जाइ भिण्णु ।

परसप्पर णेहु करेवि दोण्णि  वित्तहँ धणु धण्णु सुवण्णु दोण्णि ।

१५ ण खलेइ चित्तु दोण्णि वि णरिंद  ण गिल्लगड दोण्णि वि गइंद ।

---

५ B ण्हवियउ तहु । ६ B कुवरु । ७ B फुल्लेहिं हिंडइ ।

२७ १ B णागुडिहि । २ B omits this line । ३ A णिबद्धु । ४. P अभयमइकुमरि पाणेण गहिउ ।

फहराने लगी। उस मण्डपकी रचना बहुत-से स्तम्भो और तोरणोसे की गयी तथा नाना रत्नोसे जडकर उसे बहुत-से कलशोसे सजाया गया। बहुत-से नर-नारी उस मण्डपमे आ पहुँचे। इस प्रकार वनमे वह मण्डप बडा विचित्र और हृदयको आकर्षित करनेवाला दिखाई देने लगा। वहाँ मृदंग, पटह और ताल बजने लगे। विलासिनी सुन्दर बालाएँ नृत्य करने लगी। कोई सुललित गीत गाने लगे और कोई मगल स्तुति-पाठ पढने लगे। इस प्रकार उस बनमे कल-कल ध्वनि उत्पन्न हो उठी। नगरीके सब लोग अपने मनमे प्रसन्न हुए। इधर नगरीमे भी उत्तम शख और पटह बजने लगे तथा विलासिनी स्त्रियाँ नानाप्रकारके सुन्दर नृत्य करने लगी। राजमहलमे मगल-गान होने लगा और प्रत्येक शरीरमे उत्सवका रस बढ उठा। दोनो ही कुलोमे उत्साह हुआ, दोनो ही कुलोमे आनन्दभाव जाग उठा तथा दोनो ही कुलोमे उत्तम पात्रोके लिए अपार धन-धान्य और सुवर्णका दान दिया जाने लगा। इस प्रकार उत्सवके साथ विवाहका दिन आ गया। यशोघ राजा अपने मनमे बहुत हर्षित हुए। चद्रमती माताको भी बडा सन्तोष हुआ। सभी स्त्रियोका शरीर उल्लाससे परिपूर्ण हो गया। इधर कुमारको स्वर्ण पट्टपर बैठाकर कलशोसे उनके सिरका स्नान कराया गया। उन्हे अलकारोसे विभूषित किया गया तथा शुद्ध श्वेत वस्त्र पहनाये गये। उन्हे चन्दनका लेप किया गया तथा सिरपर लोगोको आकृष्ट करनेवाला मुकुट सजाया गया। कर्पूरकी धूलि तथा कस्तूरीकी गन्ध एव फूलोके पंजोसे भौरोका समूह अन्धा हो गया।

फिर हाथमे ककण बाँधकर उल्लासपूर्ण भावसे कुमार एक उत्तम घोडेपर आरूढ़ हुआ तथा भेरियोके भरपूर शब्दो तथा तूरियोके निनादसे लोग मति-मूढ हो उठे ॥२६॥

## २७. विवाह-विधि

जब कुमार अपने समवयस्क मित्रो सहित चला तब बन्दी-जनोने स्तुति करना प्रारम्भ किया। विलासिनी नृत्य करती जाती थी और साथ ही गायिकाएँ, सुकृत कर्मोके रम्य गीत गाती जाती थी। वे सब नन्दन वनमे पहुँचे, जहाँ मण्डपका द्वार उत्तम तोरणसे अलकृत और खूब रत्नोसे जटित था। वहाँपर कुमार्गका निरोध करनेवाले पुरोहितने वह सब आचार किया, जो विवाहके योग्य होता है। जब वरने मण्डपके बीच शोभा सहित प्रवेश किया तब उसकी ओर सब सज्जन लोगोने देखा। वह कामदेवकी मूर्तिके समान वर एक चौकीपर बैठा। उसीके पार्श्व-भागमे उसकी भावी पत्नी बैठायी गयी। इनके सम्मुख अग्नि प्रज्वलित की गयी और उसके तीव्र तेज होनेपर उसमे होम दिया गया। कुमारने जब अभयमतिका पाणिग्रहण किया तब उसने बडा सीत्कार छोडा। वरको कन्याका दान दिया गया और विवाह सम्पन्न हुआ। सब लोगोने 'साधु-साधु'का उच्चारण किया। वरने कन्या सहित माताको नमस्कार करके वहाँसे गमन किया। इस प्रकार यह विवाहका वर्णन किया गया।

दूसरे दिन राजाने सन्तुष्ट होकर तथा विनय और स्नेहके भारसे देहका नमन करते हुए सब लोगोको ताम्बूल, वस्त्र व आहारका दान देकर सम्मानित किया। जो वस्तु जिसके योग्य थी वह उसको दी गयी। इस प्रकार राजाके उज्ज्वल यशसे समस्त दिशाओका मुख भर गया। दोनो राजाओने परस्पर स्नेह दिखाया। दोनोका चित्त धन और सुवर्णका दान देते हुए स्खलित नही हुआ। वे दोनो राजा मानो ऐसे दो गजेन्द्र थे, जिनके गण्ड मदके दानसे गीले हो रहे हो।

वरु गयउ ताम बइरियदुगेज्झि उज्जेणिणामणयरीहि मज्झि ।
णयरीतवंगि थिउ हरिसजुत्तु णारीयणु पेक्खइ एयचित्तु ।
सलहइ किं रइ किं मयणु एहु जसहरु संपत्तउ मायगेहु ।
सीसेण णविय पुत्तेण माय अमयमइ देवि तहं णवइ पाय ।
२० सुण्हा पेक्खेप्पिणु रूवजुत्त चंदमइ तुट्ठ इहँ चंदवत्त ।
जसहरु परिणेविणु दिव्वभोउ भुंजइ मज्जइ सहुँ जणियमोउ ।
चिंतइ जसोहु हउँ रायकण्ण परिणावेसमि सई पच अण्ण ।
जं वासवसेणिं पुव्वि रइउ त पेक्खिवि गंधव्वेण कईउ ।
परिणाविउ सुललियतणुभुआउ राएण पंच पत्थिवसुआउ ।
२५ गयकाले पइहरि तहि णिवेण दप्पणयलि मुंहु जोवतिएण ।

घत्ता—ससहरकिरणुज्जलु पिक्खिवि कुंतलु चिंतिउ रइसवत्तिमहणु ॥
दोहग्गहँ रासिए महु जरदासिए हा किं किउ केसग्गहणु ॥२७॥

२८

तारुण्णि रण्णि दड्ढे खलेण उग्गि लग्गि कालाणलेण ।
सियकेसभारु ण छारु घुलइ थेरहो बलसत्ति व लाल गलइ ।
थेरहो पावि ण पुण्णसिट्ठि वयणाउ पयट्टइ रयणविट्ठि ।
जिह कामिणिगइ तिह मउ दिट्ठि थेरहो लट्ठी वि ण होइ लट्ठि ।
हत्थहो होंती परिगलिवि जाइ किं अण्णविलासिणि पासि ठाइ ।
५ थेरहो पयाइँ ण हु चिक्कमंति जिह कुकइहि तिह विहडेवि जंति ।
थेरहो करपसरु ण दिट्ठु केम कुत्थियपहु विणिहयगामु जेम ।
थेरहो जरसरिहि तरंगएहि धोइउ तणुलोणु अहंगएहि ।

घत्ता—सत्त वि रज्जंगइँ तणुअट्ठंगइँ कासु वि भुवणि ण सासयइं ॥
तउ करिवि असंगइँ दह धम्मंगइँ पालमि पंचमहव्वयइं ॥२८॥
१०

२९

इय भणिवि मज्झु किउ पट्टबंधु णं बंधुसहासे णेहबंधु ।
णं दीणहँ चामीयरणिबंधु ण परणरणाहहँ बाहुबंधु ।
कंदप्पसप्पदप्पावहारि हुउ जणणु परमजिणमग्गचारि ।
महँ मुणिउ करगविजइल्लियाइँ अप्पउ विज्जाइ पहिल्लियाइँ ।
५ चउवण्णु चारु तइयाइ सिट्ठु दंडिं दडिउ उद्दंडु दुट्ठु ।

५ PB रायगेहु । ६ AB तहो । ७ AB मणि । ८. A कहिउ । ९. PBT अणुहुजियसिवेण ।
२८. १ ST अण्णणियंबिणि । २ S चरमि, A चरिवि ।
२९. १ PBT विज्जल्लियाइ ।

फिर वरने उस वैरियोके लिए दुर्ग्राह्य उज्जयिनी नगरीके मध्य प्रवेश किया। नगरीके ऊँचे स्थानोपर खडे होकर हर्षयुक्त हुई नारियाँ उन्हे एकचित्तसे देखने लगी। वे सराहना करती थी—क्या यह रति है और यह कामदेव है? इस प्रकार यशोधर मातृगृहमे पहुँचा। पुत्रने सिर नवाकर माताको प्रणाम किया तथा अभयमति देवोने भी सासके चरणोमे नमस्कार किया। अपनी पुत्रवधूको सौन्दर्ययुक्त देखकर चन्द्रमतीने यह कहते हुए अपना सन्तोष प्रगट किया—यह चन्द्रमुखी ही तो है। यशोधर अपना विवाह कराकर भार्याके साथ आनन्दपूर्वक दिव्य भोग भोगने लगा। यशोघने विचार किया कि मै स्वय अपने पुत्रके साथ अन्य और पाँच राज-कन्याओका विवाह कराऊँगा। पूर्वकालमे वामवसेनने जैमी रचना की थी उसे देखकर ही गन्धर्वने यह विवाह वर्णन किया है। राजा यशोघने अपनी प्रतिज्ञानुसार अपने पुत्रका विवाह पाँच कोमल भुजाओ-वाली नरेन्द्र कन्याओसे करा दिया।

कुछ काल व्यतीत होनेपर राजाने अपने शय्यागृहमे, जब दर्पणमे अपना मुख देखा तो उन्हे अपना एक केश चन्द्रकिरणके समान उज्ज्वल दिखाई दिया। उसे देखकर राजा चिन्तित हुए कि क्या मेरे दुर्भाग्यकी राशि—जरारूपी दासीने, रतिरूपी सौत ( सपत्नी ) का मथन करनेके लिए मेरा केश ग्रहण किया है? ॥ २७ ॥

## २८ राजा यशोघका वैराग्य

राजा विचार करने लगा कि वृद्धावस्थारूप उग्र कालाग्नि द्वारा तारुण्यरूपी वनके जला डालनेपर उसके श्वेत केशोका भार मानो, उसकी भस्मको उडाता है। वृद्ध पुरुषकी मुखकी लारके साथ उसकी बल-शक्ति भी गिर जाती है। वृद्धके पापसे उसकी पुण्य सृष्टि मानो उसकी रदन वृष्टि ( रत्न वृष्टि या दाँतोके पतन ) के रूपमे उसके मुखसे गिर जाती है। उसकी दृष्टि उसी प्रकार मन्द हो जाती है जैसे कामिनी स्त्रीकी गति। वृद्धकी लाठी भी उसका साथ नही देना चाहती, वह भी उसके हाथसे छूट-छूटकर गिर जाती है। फिर भला अन्य कोई विलासिनी उसके पास कैसे ठहर सकती है? वृद्धके पद ( पैर ) भी बराबर नही चलते। वे उसी प्रकार लड-खडाते हुए चलते है जैसे कुकवियो द्वारा विरचित पद। वृद्धके कर ( हाथ ) का प्रसार होता दिखाई नही देता, जैसे कुत्सित स्वामीसे पीडित हुए ग्राममे करप्रसार ( राजशुल्कका संचय ) नही देखा जाता। वृद्धके शरीरका लावण्य मानो जरारूपी नदीकी अभग तरगो द्वारा धोकर बहा दिया जाता है।

सातो ही राज्य अग तथा आठो ही शरीरके उपाग इस भुवनमे किसीके लिए सदा काल नही टिकते। अतएव मैं अनासक्ति भावसे तप करते हुए धर्मके दश अगो और पच महाव्रतोका पालन करूँगा ॥२८॥

## २९ यशोधरका राज्याभिषेक

यशोधर राजपुर नरेश कहते हैं कि मेरे पिता यशोघने पूर्वोक्त प्रकार विचार कर मेरा पट्ट-बन्ध ( राज्याभिषेक ) कर दिया, मानो सहस्रो बन्धुओसे मेरा स्नेहबन्ध किया हो। अथवा मानो दीन-जनोके लिए स्वर्णदानका प्रबन्ध किया हो। तथा मानो शत्रु राजाओका बाहु-बन्ध किया हो। फिर मेरे पिता कामरूपी सर्पके दर्पका अपहरण करनेवाले परम जैनधर्मके मार्गके अनुयायी बन गये।

इधर मैने अपनी इन्द्रियोपर विजयके साथ-साथ पहले आत्मविद्या (आन्वीक्षिकी) का अभ्यास किया। मैंने चारो वर्णोंका त्रयीविद्या द्वारा भले प्रकार अनुशासन किया तथा उद्दण्ड दुष्टोको दण्डनीति-

मइं वत्तइँ वित्तइँ संचियाइँ सत्त वि वसणइँ आउंचियाइँ ।
मइँ कोहु लोहुँ मइँ माणु चत्तु कामु वि सेवियउ विणोयमत्तु ।
हरिसगइँ णिरु दूरुज्झियाइँ मंतिं परकज्जइँ बुज्झियाइं ।
१० विग्गहु सधाणु सजाणु ठाणु संसउ मणदोहीयरणणाणु ।
सव्वइँ पच्चक्खइँ महु फुरंति भिच्चउलइँ भइयइँ थरहरंति ।
जे महु णमंति ते सुहि जियंति जे णट्ठा ते काणणि वसंति ।
खल णडिय भिडिय जे महिच्छियाइँ ते सरल तरल तडिमंणिहाइँ ।

घत्ता—आहवि दुव्वारए असिवरधारए परमडलवइ तज्जिय ॥
१५ तेएँण फुरंतिं दिसि पसरंतिं पुप्फयंत मइँ णिज्जिय ॥२९॥

इय जसहरमहारायचरिए महामहल्लणण्णकण्णाहरणे महाकइपुप्फयंतविरइए महाकव्वे जसहररायपट्टबंधो णाम पढमो संधी[४] परिच्छेउ समत्तो ॥१॥

---

२ S मोह । ३. BT वेएण । ४ ASB omit संधी ।

से दण्डित किया। मैंने वार्ता विद्या (अर्थशास्त्र) के अनुसार धन-सचय किया और सातो व्यसनोको नियन्त्रित किया। मैंने क्रोध, लोभ, माया और मानका त्याग कर दिया तथा कामका सेवन विनोद मात्रके लिए किया। मैंने दुर्जनोकी सगतिका दूरसे ही सर्वथा परित्याग किया। एव मन्त्र द्वारा शत्रुके कार्योंका पता लगाया। विग्रह ( युद्ध ), सन्धान ( सन्धि ), यान ( आक्रमण ) और स्थान ( आसन ), सशय तथा द्वैधीकरण इन सब राजनीतिके गुणो का ज्ञान मेरे समकक्ष स्फुरायमान हो गया। मेरे सेवकगण मेरे भयसे थर्रा जाते थे। जो मुझे नमन करते थे वे सुखसे जीते थे और जो मुझसे पलायन करते थे वे वन मे जाकर बसते थे। जो खल मेरी भूमिको हडपनेकी इच्छा करते थे और विडम्बित होकर मुझसे युद्धमे आ भिडते थे वे सरलतासे बिजलीके समान क्षणभगुर सिद्ध होते थे।

मैंने अपनी दुर्वार तलवारकी धारसे शत्रु-मण्डलके राजाओको युद्धमे दण्ड दिया और अपने दिशाओमे फैलते हुए स्फुरायमान तेजसे उन्हे पराजित किया। ऐसा पुष्पदन्त कहते हैं ॥२९॥

इति महाकवि पुष्पदन्त विरचित महामन्त्री नन्नके कर्णाभरणरूप यशोधर
महाराज चरित नामक महाकाव्यमें यशोधरका राजपट्टबन्ध
नामक प्रथम सन्धि परिच्छेद समाप्त ॥ १ ॥

*नित्यं यो हि पदारविन्दयुगल भक्त्या नमत्यर्हता–
मर्थं चिन्तयति त्रिवर्गकुशलो जैनश्रुतानां भृशम् ।
साधुभ्यश्च चतुर्विधं चतुरधीर्दानं ददाति त्रिधा
स श्रीमानिह भूतले सह सुतैर्नन्नाभिधो नन्दतात् ॥ १ ॥

१

कामालसु रइलालसु पेम्मपरव्वसु मत्तउ ॥
हउँ घरिणिहि वणकरिणिहि वणकरिंदु जिहँ रत्तउ ॥ ध्रुवकम् ॥

अमयमईए सच्छमईए ।
हंसगईए सुद्धसईए ।
५ पियपत्तीए मज्झ तीए ।
सिढिलविलासो गरुयपवासो ।
णयणणिमेसो विरहकिलेसो ।
करउँ सयज्ज महिवइपुज्जं ।
डज्झउ रज्ज णिवडउ वज्जं ।
१० अवि य हिरीए रायसिरीए ।
परए युत्तं गुणगणजुत्तं ।
जयजसधाम जसवइणाम ।
णिवसासणए सीहासणए ।
जय भणिऊण इहँ ठविऊणं ।
१५ भूमीं दाउ इट्ठ काउ ।
संपिच्छामो त गच्छामो ।
वड्ढियणेहं कतागेहं ।
सह णिवसामो सह विलसामो ।
सह भुंजामो सह कीलामो ।
२० उज्जलियाए पत्तलियाए ।
सामलियाए कोमलियाए ।
सुहलियाए पियमहिलाए ।
सह वणवासो वणयरभीसो ।
मह संतोसो लच्छिविलासो ।
२५ तीए रहिओ ण मए महिओ ।
जणभारेणं वावारेण ।

---

*This verse is omitted in S and T

१ १ S घरघरणिहि । २ T जिम । ३ ST सिढिलासेमो । ४ T णयणणिवासो । ५. T इय ।
६ ST भूमि । ७ T विहसामो, P वियसामो । ८ ST मुह ।

# सन्धि २

## यशोधर-चन्द्रमति-भवान्तर

जो नित्य ही तीर्थंकरोके चरणकमलोको भक्तिपूर्वक नमन करता है, धर्म, अर्थ और काम-के त्रिवर्गमे कुशल होता हुआ जैनागमोके अर्थका गम्भीरतासे चिन्तन करता है एव चतुर-बुद्धि होता हुआ मन-वचन-कायपूर्वक साधुओको आहार, औषधि, अभय और शास्त्र इन चार प्रकारका दान देता है वह श्रीमान् नन्न अपने पुत्रोसहित इस भूतलपर आनन्द करे।

### १ यशोधरकी शृंगार-लीला

यशोधर यौधेय देशके राजा मारिदत्तसे कहते हैं कि मैं कामासक्त, रतिका लोलुप, प्रेमके परवश और मदोन्मत्त होता हुआ अपनी स्त्रियोमे उसी प्रकार अनुरक्त रहने लगा जैसे वन-हस्तिनियोके बीच वनगजेन्द्र।

मै अपनी स्वच्छमती, हसगति और शुद्धसती अभयमती नामक प्रिय पत्नीके प्रेममे ऐसा आसक्त हुआ कि विलासमे थोडी भी शिथिलता आनेमे मुझे दीर्घकालीन प्रवास जैसा दुःख होता था व नेत्रोके निमेष-मात्र कालका विरह कष्टदायी हो जाता था। बस, मैं अपने इसी विलास-कार्यमे मग्न रहने लगा, भले ही महीपतियो द्वारा पूज्य राज्यमे आग लग जाये या उसपर वज्र आ पडे। मैंने अपनी राज्यलक्ष्मीको अनेक गुणोसे युक्त एव जय व यशके धाम, संकोच व परम राज्यश्रीयुक्त अपने यशःपति नामक पुत्रके अधीन कर दिया और उसीको विजयी होनेका आशीर्वाद देकर नृपशासनके प्रतीक राज्यसिंहासनपर विराजमान करा दिया व समस्त भूमि उसीको सौप दी। अपना यह इष्ट कार्य करके मै बढते हुए स्नेहके साथ अपनी प्रिय पत्नीके गृहकी ओर देखता, वही जाता, उसीके साथ निवास करता, विलास करता, उपभोग करता और क्रीडा करता। अपनी उस उज्ज्वल, पतली, श्यामल, कोमल और सुललित प्रिय महिलाके साथ वन-क्रीडाको जाता, और उसके साथ होनेसे वह वनचरोसे भयकर वनवास भी मुझे सन्तोषदायक एवं

दुक्खजुएणं सुक्खचुएण ।
हो पज्जत्तं रमणासत्त ।
अमलियवत्तं तरुणीवत्तं ।
१० जत्थ ण दिट्ठ णियणयणिट्ठ ।

घत्ता—ता दिणयरु पसरियकरु अत्थहो उप्परि रत्तउ ॥
थिउ दीसइ किं सीसइ अत्थु केण परिचत्तउ ॥१॥

२

अत्थासिउ रत्तउ मित्तु जहिं दिसिणारि वि रज्जइ बप्प तहिं ।
रणवीरु वि सूरु वि किं तवइ बहुपहरहिं णिहणु जि संभवइ ।
रवि उग्गु अहोगइ णं गयउ णं रत्तउ कदउ णिक्खियउ ।
तहिं संझा वेल्लि वाणीसरिय जगमडवि सा णिरु वित्थरिय ।
५ तारावलिकुसुमहिं परियरिय संपुण्णचंदफलभरणविय ।
ण रत्तगोवि छाइय हरिणा सा खद्धी बहलतिमिरकरिणा ।
ण चक्कु तमोहविहडणउ ण सुरकरिसियमुहमंडणउ ।
ण कित्तिए दाविउ णिययमुहु णं अमयभवणु जणदिण्णसुहु ।
ण जसु पुंजिउ परमेसरहो ण पंडुरछत्तु सुरेसरहो ।
१० णं रयणीवहुहिं णिलाडतिलउ उग्गउ ससि ण सइरिणिविलउ ।

घत्ता—णहयलखले उडुकणवले बारह रासिउ पेच्छइ ॥
ससिलग्गउ अच्छइ मउ तेणं ण अत्थ गच्छइ ॥ २ ॥

३

ससिघडगलिए जोण्हाखीरिं भुवण ण्हाय पिव गंभीरिं ।
दीसइ धवलं रुप्पयरइयं ण तुसारहारावलिछइयं ।
ताम विसज्जियपरिवारेण कठविलंबियमणिहारेण ।
कणयलयाजुइपिंगकरेणं अहय णवियउ पडिहारेणं ।
५ विण्णवियउ सुरहरसकास गच्छसु महएवीए णिवास
णरकरदीवयविणिहयतिमिरो ता हउं चलिओ णिवडियचमरो ।
कलरवगायणगाइज्जंतो कइवयसेवयसेविज्जंतो ।
जंतो जंतो पत्तो रम्म मणिमयसिहर रमणीहम्म ।
भित्तिचित्तरेहारमणिज्ज वज्जमाणणाणाविहवज्ज ।
१० पगणवावीसारससारे कामिणिवीणारवझंकारे ।
लंबियमोत्तियमालासोहे कुसुमदामरंजियभमरोहे ।

घत्ता—तहिं पेच्छमि किर गच्छमि सुद्धफलिहआविद्धी ॥
पढमुज्जल रयणुज्जल महिं ण गयणविसुद्धा ॥ ३ ॥

---

१ ST अमलिण ।

२ १ ST रणघोरु । २ T अहोगयण । ३ ST णमिय । ४ ST बहुल । ५ A मुहसिय । ६ ST जणु । ७ ST णिडाल, A णिलाडि । ८ A चले । ९ T तेणत्थवणु ण गच्छइ ।

३. १. ST विवज्जिय । २ T जुय । ३. AST वच्चसु । ४. ST कयवय । ५ AST करवीणा ।

लक्ष्मीविलास सदृश प्रतीत होता। मुझे लगता कि वह दुखदायी और सुखरहित लोकभार सम्बन्धी व्यापार व्यर्थ है जिसमे अपने नेत्रोका इष्ट, रमणासक्त, निर्मल तरुणीमुखका दर्शन नही होता।

एक दिनकी बात है कि सूर्य अपनी किरणोका प्रसार करता हुआ रक्त-वर्ण अस्ताचलके ऊपर ( अत्थहो ) स्थित दिखाई दिया। क्या कहा जाये ? अर्थ ( धन ) किससे छोडा जाता है ? ॥१॥

## २ रात्रि-वर्णन

जहाँ अस्ताचलपर स्थित मित्र ( सूर्य ) अनुरक्त हुआ ( लाल हुआ ) वहाँ, बाप रे, दिशा-रूपी नारी भी रक्त ( लालानुरागयुक्त ) हो उठी। सूर्य भी कहाँतक तपेगा ? अनेक पहरोके ( दिनके ४ पहरो ) पश्चात् उसका भी अस्त होना निश्चित है, जिस प्रकार कि रणमे वीरता दिखानेवाला सूर भी अनेक प्रहारोसे आहत होकर मृत्युको प्राप्त होता है। सूर्य उदित हुआ और फिर मानो अधोगतिको प्राप्त हुआ, जैसे कही बोया हुआ बीज लाल अकुरके रूपमे प्रकट हुआ हो। उसके द्वारा वहाँ सन्ध्यारूपी लता निकलकर समस्त जगत्‌रूपी मण्डपपर छा गयी। वह तारावलीरूपी कुसुमोसे युक्त हो उठी तथा पूर्णचन्द्ररूपी फलके भारसे झुक गयी। जैसे माना अनुरक्त हुई गोपी कृष्णके द्वारा आच्छादित हुई हो, ऐसी ही सन्ध्याकालीन रक्तिमासे लाल हुई भूमि पहले हरे तृणसे आच्छादित हुई और उस तृणको सघनअन्धकाररूपी हाथीने चर लिया। अब चन्द्रमाका उदय हुआ। मानो वह अन्धकारसमूहको खण्डित करनेवाला चक्र हो, मानो देवोके कृष्णमुखका मण्डन हो, मानो कीर्तिदेवीने अपना मुख दिखलाया हो, मानो लोगोको सुखदायी अमृतकुण्ड प्रकट हुआ हो, मानो परमेश्वरका यश पुज हो, मानो इन्द्रका श्वेत छत्र हो, मानो रात्रिरूपी वधूके मस्तिष्कका तिलक हो, अथवा स्वेच्छाचारिणी स्त्रियोके गमनागमनको रोकनेका साधन हो।

यशोधरने नभस्तलमे नक्षत्रोकी बारह राशियोको देखा, जैसे मानो वे धानसे पूरित खलिहानमे धानकी बारह राशियाँ हो। मृग चन्द्रका आश्रय लेकर रह रहा है, इसीसे उसका नाश नही होता॥२॥

## ३ यशोधरका अन्त पुर प्रवेश

चन्द्रमारूपी घटसे गिरती हुई सघन ज्योत्स्नारूपी क्षीरसे मानो भुवनका स्नान हो रहा था। सबकुछ ऐसा श्वेत दिखाई देता था जैसे मानो वह चाँदीसे निर्मित हो, तथा हिमकी हारा-वलियोसे आच्छादित हो। ऐसे समय अपने साथियोको विसर्जित करके कण्ठमे मोतियोकी माला पहने एव सुवर्णमय यष्टिकाकी कान्तिसे अपने हाथको पीला किये हुए द्वारपालने आकर मुझे प्रणाम किया और प्रार्थना की कि आप देवगृहके सदृश महादेवीके निवासपर चलिए। तब मैं वहाँसे चल पडा। मेरे आगे-आगे एक सेवक दीपक लेकर अन्धकारको दूर करते हुए चल रहा था और दूसरा मेरे ऊपर चमर डोलता जाता था। कितने ही गायकोके गायनको सुनता हुआ तथा कतिपय सेवकोसे सेवित मै चलते-चलते उस रम्य गृहमे पहुँचा जिसका शिखर मणियोसे जडा हुआ था, भित्तियाँ चित्रोकी रेखासे रमणीय थी और जहाँ नाना प्रकारके वादित्र बज रहे थे। उस रमणीय गृहके प्रांगणकी वापीमे सुन्दर सारस पक्षी क्रीडा कर रहे थे। कामिनियो द्वारा वीणाध्वनिकी झकार हो रही थी। लटकती हुई मोतियोकी मालाकी शोभा हो रही थी तथा फूल-मालाओसे भौरोंके पुज प्रसन्न हो रहे थे। वहाँ पहुँचकर मैने शुद्ध स्फटिक मणियोसे रचित अति-उज्ज्वल एव रत्नोसे चमचमाती हुई आकाशके सदृश विशुद्ध भूमितलको देखा॥३॥

४

बीयभूमि मोत्तियहिँ सुखचिय ण मालइकुसुमोहि अचिय।
बारि रायसोवाणविसेसिय पउमरायमणि तइय विहूसिय।
मरगयचारुरयणसंसिद्धी भूमि चउत्थी तेयाविद्धी।
णीलरयणजालेहिँ पसाहिय पंचम महि बहुसोहासोहिय।
विद्दुमजालसिलायलि घट्टी ण विसयम्मैं कय महि छट्टी।
५ जंबूणयकयकीरविसेसिं जहिँ ठिय हंस मोर सविसेसिं।
पउमरायमणिणियरिं बद्धी सत्तम महि कय कम्मविसुद्धी।
चंदकंतिसिलरयणिहिँ धामें अट्ठम महि गइचक्का णामें।

घत्ता—तहिँ मंदिरे अइसुंदरे सत्त वि भूमिउ दिट्ठउ॥
महु कपइ मइ एवहिँ मइँ ण णरएसु पइट्ठउ॥ ४॥

१०

५

सपत्तउ अट्ठमु धरणियलु महु तो वि ण णट्ठउ कम्ममलु।
हउँ पावयम्मु मयणि णडिउ सव्वंगु वरिणिणेहिँ घडिउ।
सव्वंगु मज्झु रोमंचियउ सव्वंगु सेयसंसिंचियउ।
सव्वंगु बप्प वेवइ बलइ ण संविससप्पदट्ठउ चलइ।
५ पेच्छिवि तहिँ पियघरपंगणउ ण लद्धउ मइँ आलिंगणउ।
अद्धद्धदुवारविणिग्गयए भासाकुसलइ सविणयणयए।
चामीयरदंडयधारियए जयकारिउ हउँ पडिहारियए।
ण फेणिं पिहियउ णवकमलु सियचीरिं ढंकिय पाणियलु।
हउँ तहिं अवलंबमाणु गयउ णंउ जाणमि हयदइविं हयउ।
१० मुहसासवासवासिउ सुरहि आलाउ घाणु सुइसुक्खणिहि।
अच्छिउडहिँ पीयउ रूवरसु मुहरसु लद्धउ जीहइ सरसु।
तणुफंसिं देहहो जाय दिहि पियथम पंचिंदियसुक्खणिहि।
दिट्ठी सुंदरि सवडंमुहिय छणवासररयणीयरमुहिय।

घत्ता—आलोयणु संभासणु दाणु संगु वीसासु वि॥
१५ पियमेलणु रइकीलणु जं महु त णउ कासु वि॥ ५॥

६

तं मम्मणु संणिउ सणिउ भणिउ तं गेहिरु महुरु मणहरु मणिउ।
तं हावभावविब्भमफुरिउ त हसिउ रमिउ रइरसभरिउ।
सो मज्झु खीणु ते तुंग थण ते दीह णयण हयमणुयमण।
सो सामवण्णु त मुद्धमुहु सुमरवहो णावइ णिंद महु।

---

४ १ T दुविय। २ ST ससुद्धी। ३. ST बसुसोहें। ४. ST विद्धी। ५ AP धामा। ६ AP णामा। ७ T एवहु जपइ तणु कपइ ण णरएसु पइट्टउ।

५. १ P सविसु सप्पु। २. T णवकमलवलु। ३. S किं। ४. A खलिउ। ५. T तणुफासें। ६ ST अवलोयणु।

६ १ T सणिय सणिय। २. A महुरु गहिरु। ३ S मज्झु खामु। ४ AP णिंद।

### ४ अन्तःपुरकी आठ भूमियोंका वर्णन

उस अन्तःपुर प्रासादकी द्वितीय भूमि मोतियोसे जडी हुई थी जैसे मानो मालती पुष्प-पुंजोसे उसकी पूजा की गयी हो। द्वारपर राजसोपानसे लक्षित तृतीय भूमि पद्मरागमणियोसे विभूषित थी। चतुर्थ भूमि मरकतके सुन्दर रत्नोसे विरचित होती हुई अत्यन्त तेजसे लिप्त दिखाई देती थी। पंचम भूमि नील रत्नसमूहोसे प्रसादित और महान् शोभासे शोभित थी। विद्रुमपुंजो युक्त शिलाओसे घटित छठी-भूमि ऐसी दिखाई देती थी मानो उसे स्वयं विश्वकर्माने रचा हो। सप्तम भूमि पद्मराग मणियोके समूहसे घटित थी और वहाँ विशेष रूपसे स्वर्णमय शुक, हंस और मोर बडी उत्तम कारीगरीके साथ बैठाये गये थे। गृहचक्रा नामकी अष्टम भूमि चन्द्र-कान्त शिलारत्नोसे देदीयमान थी।

इस प्रकार उस अतिसुन्दर प्रासादको मैने सातो भूमियाँ देखी और मेरी मति ऐसी कम्पायमान हुई मानो मै नरकोमे प्रविष्ट हुआ होऊँ॥४॥

### ५ पत्नी-मिलन

मै आठवी पृथ्वी-तलपर पहुँच गया तो भी मेरे कर्मोंका मल नष्ट नही हुआ। मै पापकर्मी कामदेव द्वारा सताया गया था। मेरा सर्वांग गृहिणीके स्नेहसे रचित था। मेरा समस्त शरीर रोमांचित हो रहा था। सारा अंग पसीनेसे सिंच रहा था। समस्त देह कँप रही थी, बल खा रही थी और इस प्रकार चल रही थी मानो विषैले सर्पने डस लिया हो। वहाँ पहुँच कर ज्यो ही मैंने प्रियाके घरके आँगनको देखा त्यो ही ऐसा प्रतीत हुआ मानो मैने उसका आलिंगन कर लिया हो। वहाँसे अर्द्धद्वारके अर्द्ध-भागसे निकलकर एक भाषाकुशल सुवर्णदण्डधारी प्रतिहारिकाने विनय-पूर्वक नमन करते हुए मेरी जयजयकार की। फेनसे ढके हुए नये कमलके सदृश हाथको श्वेत-वस्त्रसे ढाँके हुए मै सहारेसे वहाँ प्रविष्ट हुआ। मै क्या जानता था कि हत्यारा दैव मेरा सत्यानाश कर रहा है। वहाँ मेरी घ्राण-इन्द्रियने प्रियाके मुखकी श्वासगन्धसे वासित सुरभिका सुख पाया। उसका आलाप कानोको सुखकी निधि समान प्रतीत हुआ। अपने नेत्रपटो द्वारा मैने उसके रूपके रसका पान किया और जिह्वाके द्वारा सरस मुखरसका लाभ लिया। उसके शरीरके स्पर्शसे मेरी देहको आनन्द मिला। इस प्रकार मेरी वह प्रियतमा पाँचो-इन्द्रियोके लिए सुखका निधान प्रतीत हुई। मैने अपने सम्मुख उस सुन्दरीको ऐसा पाया जैसे मानो उसका मुख पूर्णिमाके चन्द्रसे रचा गया हो। उसका अवलोकन, सम्भाषण, दान, संग, विश्वास, प्रिया-मिलन और रति-क्रीडन जैसा मुझे प्राप्त हुआ वैसा किसीको नही॥५॥

### ६. पत्नीका अभिसार

उसकी वह धीरे-धीरे कानाफूसी, वह गम्भीर मधुर और मनोहर सम्भाषण, वह हाव-भाव और विभ्रम का स्फुरण, वह रति-रससे भरपूर हास्य और रमण, वह क्षीण कटि, वे तुंग-स्तन, पुरुषोंके मनको आकर्षित करनेवाले वे दीर्घनयन, वह श्यामवर्ण और वह भोला मुख, इनका

५ मउलियणयणुल्लउ विभियउ[5] आमच्छमि कामग्गहि लियउ।
ता महु सुयपंजरणिग्गमणु किउ पारद्धउ कत्थइ गमणु।
भज्जइँ मइँ भरिउ सकुंतलिय एयइँ वेलइँ कहि संचलिय।
इउ[6] चिंतिवि हउँ[7] करवालकरु संजायउ तहि अणुमग्गयरु।
मुपसंत्थि णरत्थि अणुज्जयहो[8] गय दुट्ठ पासि सा खुज्जयहो[9]।
१० जं पेच्छिवि णिंदइ सव्वु जणु दवदड्ढथाणुसंकासतणु।
जो दीहदंतदंतुरवयणु कद्दमबुब्बुअसणिहणयणु।
अइअड्डवियड्डहड्डविसमु णिरु फुट्टपाय कयणयविरमु।
कुप्परसमाणणिम्मंसकडि जो कट्ठ पियामणधरणहडि।
उरु[10] सकडु कढिणट्ठियहियउ[11] पल्हत्थियपीढु[12] व जसु हियउ।
१५ जो विरलकविलकेसुब्भडउ जो परउच्छिट्ठयलपडउ।
जो परदिण्णउ घाउ वि सहइ जो परपयउब्बोलिउ[13] वहइ।

घत्ता—सो देविए सियसेविए चलण मलिवि उट्ठावियउ॥
धवलच्छिए ण लच्छिए वेयालउ[14] गउरवियउ॥ ६॥

७

सो रूसिवि[1] भासइ दिण्णदुहु भूभंगुरभीमणु करिवि मुहु।
तुहुँ हलि हलि खलि सब्भावचुए किं णागय तुहुँ लहु दासिसुए[2]।
इय गरहिवि सालंकारवहु पिसुणेण व ताडिय सुकइकहु।
अच्छोडिय चिहुरभारे धरिवि हय पायपहारे हुंकरिवि।
५ ता भणइ देवि पणवेवि पय हउँ घरवासेण जि खेयहो[3] गय।
तुहुँ देउ भडारउ[3] कुसुमसरु तुहुँ सामि महारउ हिययहरु।
पइँ विणु महु छत्तइँ चामरइ हे णाह सत्तभोमइँ[4] घरइ।
हरि करि रहवरे विविहासणइ देवगइँ भूमणणिवसणइ[5]।
एयइँ अवरइँ मि णिवेण सहुँ पइँ विणु सव्वइँ पज्जलति[6] महु।
१० जं विहिणा दुट्ठे तुह ण कय कुलउत्ती त हउँ किं ण मुय[7]।
जं जिज्जइ[8] पइँ विणु दइय दिणु त दिज्जइ सचियदुरियरिणु।

घत्ता—जइ जसहरु जमपुरघरु[9] पावइ ता[10] हउँ णच्चमि॥
चरुगासि महुमासि सइँ कंचाइणि[11] अच्चमि॥ ७॥

८

इय जारहो माणु विहडियउ पुणु[1] गाढु गाढु अवरुंडियउ।
पुणु पियवयणेहि समाणियउ अण्णोण्णु तेहि पुणु माणियउ।

---

५ ST विभइउ। ६ ST इय। ७ P हू। ८. T सुपसत्थु णरत्थु। ९. AST पासिदुट्ठ। १० S उरि। ११ S पयउ। १२ ST पिढरु। १३ ST उच्चोलिय। १४ T वेयालउ जिह गउरविउ।

७ १ ST रूसवि। २. A खयहुगय, T खवह णय। ३ T भराडउ। ४ ST सत्तभउमइ। ५ ST भडड। ६ T पिय जलति, S वि जलति। ७ S मय। ८ ST णिज्जइ। ९. A वरु। १० ST तो। ११. AST अच्चमि।

८ १ T अइगाढु।

स्मरण करते-करते मुझे नींद नहीं आयी। इस प्रकार जब मैं कामरूपी गृहके वशीभूत हुआ, विस्मृत होकर अपने नेत्र बन्द किये पड़ा था तभी वह मेरे भुजपंजरसे निकल गयी, और उसने कहीं अन्यत्र गमन प्रारम्भ किया। मेरी यह सुकेशी भार्या इस वेलामें कहाँ चली, ऐसा चिन्तन करते हुए मैंने अपने हाथ में तलवार ली और उसके पीछे चल पड़ा। मुझसे अधिक प्रशस्त पुरुषकी कामनासे वह दुष्टा एक टेढ़े-मेढ़े कुबड़ेके पास गयी जिसे देखकर सब लोग निन्दा करें। उसका शरीर अग्निसे जले हुए वृक्षके ठूँठके सदृश था। उसका मुख बड़े बड़े दाँतोंमे दतल था। उसकी आँखें ऐसी थीं मानो कीचड़के बुलबुले हों। वह टेढ़ी-मेढ़ी हड्डियोंसे युक्त बेढंगा था। उसके पैर बिलकुल छितरे हुए थे, जिससे सूचित होता था कि वह नय-नीतिसे रहित (निर्लज्ज) था। घुटनोंके समान ही उसकी कटि मांसहीन थी। जो काष्ठके समान कर्कश होनेपर भी प्रियाके मनको लुभानेमें अभ्यस्त था। जिसका उरुस्थल सकरा और हृदयकी हड्डी कठोर थी। उसका हृदय तो ऐसा लगता था जैसे मानो पीठ पलट दी हो। वह अपने विरल और कपिल केशोंसे विकराल दिखाई देता था। वह दूसरोंके जूठनका लोलुपी था। जो दूसरोंके द्वारा दिया गया आघात भी सह लेता था और दूसरोंके पैरके जूते भी पहन लेता था।

ऐसे उस कुबड़ेको राज्यलक्ष्मीसे सेवित देवीने चरण मल कर जगाया। मानो धवलाक्षी लक्ष्मीने वेतालका गौरव किया ॥६॥

## ७ रानी और कुबड़ेका वार्तालाप

वह कुबड़ा दुःखदायी तथा टेढ़ी भौंहोंसे भीषण मुख बनाकर बोला, "अरे अरे दुष्ट, सद्भावसे च्युत दासीपुत्री, तू जल्दी क्यों नहीं आयी ?" इस प्रकार भर्त्सना करते उसने उस अलंकारसे सजी हुई रानीको मारा, जिस प्रकार अलंकारोंसे युक्त अच्छे कविकी रचनाको दुर्जन दूषित करता है। फिर उसे जूड़ेसे पकड़कर तमाचा लगाया और हुंकार भरकर एक लात लगायी। इसपर रानीने उसके चरणोंमें प्रणाम करके कहा—"मैं तो अपने गृहवासमें तंग आ गयी। मेरे तो तुम्हीं पूज्य देव हो, कामदेव हो और तुम्हीं मेरे हृदयहारी स्वामी हो। हे नाथ, तुम्हारे बिना मेरे लिए ये छत्र, चमर, सतखंडे महल, घोड़े, हाथी, उत्तम रथ, नाना प्रकारके आसन, दिव्य भूषण-वसन, ये सब तथा अन्य वस्तुएँ राजासहित आपके बिना मुझे जलाती हैं। जब दुष्ट विधाताने मुझे तुम्हारी पत्नी नहीं बनाया तो मैं कुलपुत्री जन्मते ही क्यों न मर गयी। जो मैं भाग्यवश तुम्हारे बिना जी रही हूँ वह मैं अपने पूर्व संचित दुष्कर्मोंके ऋणको चुका रही हूँ।

यदि राजा यशोधर यमपुरके गृहको प्राप्त हो जाये तो मैं हर्षसे नृत्य करूँ तथा नैवेद्य व मधु व मांसमें स्वयं कात्यायनी देवीकी पूजा करूँ" ॥७॥

## ८ रानीके दुराचारसे यशोधरकी प्रतिक्रिया

रानीके उपर्युक्त वचनोंसे उसके जारका मान खण्डित हो गया और फिर उसने उसका खूब गाढालिंगन किया। दोनोंने परस्पर प्रिय वचनोंसे एक दूसरेका सम्मान किया और प्रेम दिखाया।

ता महँ रूसेवि णं विज्जुलिय रणरुहिरपवाहि विच्छुलिय ।
अरिकरिसिरमोत्तियदंतुरिय करि असिवरलट्ठि समुद्धरिय ।
५ पहरंति णियमणि चिंतियउ महँ आसि जेण परबलु खवियउ ।
खग्गेण तेण पुणु परिगणमि तिय महँ काउरिसु वि किह हणमि ।
इय चिंतिवि खमसलिलिं दमिउ णियरोसहुयासणु उवसमिउ ।
गउ चारुचित्तकुट्टोअरए अप्पउ घल्लिउ सयणोअरए ।
सुमरमि त पणइणिं वावरिउ हा एक्कु वि णउ हियवइ धरिउ ।
१० णउ कुलु णउ सिरि णउ हउँ ण सुउ हा देविहि किह मइभंसु हुउ ।

घत्ता—साहारहो तरुसाहारहो उवरि चडेविणु लवइ ॥
कटयतरु अवरु वि खरु वेल्लि णिहीणु वि चुवइ ॥८॥

९

चदु वि चडालु वि मणहरिहे दीसइ पडिबिंबिउ सुरसरिहे ।
जिह बालु मरालु सलीलगइ तिह दुमसाहहो ककु वि रमइ ।
जिह पउमिणि पाए हय रविण तिह सालूरेण वि णिच्छविण ।
सझाइ व मेल्लइ रगु लहु धणुलट्ठि व कुडिल गुणेण सहु ।
५ विससत्ति व मारणसीलणिय सिहिधूमोलि व घरमइलणिय ।
जिह णइ तिह तियमइ णीयरय णारीरूवइँ किर के ण हुँय ।
³गोवइयइ पडिवहुसिरु लुणिवि चित्तउ पइपत्तिं खाहि भणिवि ।
णासंतु सो वि छुरियइँ हणिवि दारिउ मारिउ बम्महँ लुणिवि ।
वीरवइए गाढालिंगणउ दिण्णउ चोरहो मुँहे चुंबणउ ।
१० णिव्वूढपोढसिंगारयहो सूलारूढहो अंगारयहो ।
अहरूल्लउ खंडिउ तिं मरिवि गय गेहि मुहुल्लउ संवरिवि ।
घरु आइवि कूआरउ करिवि खंडिउ बिंबाहरु वज्जरिवि ।
मारावइ किर वरइत्तु सइ णोमे सुदत्तु वरवीरवइ ।
ता केण वि पहिएं रक्खियउ णिसिचारु जेण उवलक्खियउ ।
१५ राणउ पुरयणु सबोहियउ पुण्णालिहि साहसु साहियउं ।
णीसेसु वि साहिणाणु किय़ँउ णियमित्तहो सगुणु पयासियउ ।

घत्ता—रुहिरावलिछिण्णंगुलि तरुतलि असिपहरुल्लउ ॥
तक्करमुहि णं जममुहि दिट्ठु असइअहरुल्लउ ॥९॥

१०

णइसगमि दुट्ठइँ वइरिणिए उवयारविमुक्कइँ सइरिणिए ।
उज्झाहिउ देवरइ त्ति मूढु पंगुलणिमित्तु रत्ताइँ छूढु ।
हा तियमइ साहसु ज करइ कइवइ वि ण वण्णहुँ तं तरइ ।
आवेप्पिणु सुपुसियसेयवइ ण मुक्खि माणिय विउससह ।

२ A हुवासणु । ३ T वागरिय । ४ AST फलसाहारहो ।

९. १ T साहारेण । २ T कय । ३. P adds तथा चोक्तम् । ४ AT मुहुचुंबणउ । ५ ST णामि सुदत्तु । ६ ST add after this line ज दिट्ठउ सयलु वि तहि चरिउ । ७ ST कहिउ । ८. ST omit this line

इसपर मुझे रोष आ गया और मैने बिजलीके समान, युद्धमे रुधिरके प्रवाहसे सिंचित शत्रुके हाथियोके मस्तकसे निकले मोतियोसे दतीली तलवार निकालकर हाथमे ले ली। मै प्रहार करने ही वाला था कि मेरे मनमे विचार उत्पन्न हो उठा--अरे मैने जिस खड्गसे शत्रुके सैन्यका विनाश किया उससे अब कापुरुषके समान क्या स्त्रीका हनन करूँ? ऐसा चिन्तन कर मैने क्षमारूपी जलसे अपने रोषरूपी अग्निको शमन किया और सुन्दर चित्रोसे युक्त अपने शयनागारमे जाकर अपनी शैयापर लेट रहा। मै अपनी प्रिय पत्नीके व्यापारका स्मरण करने लगा। हाय! उसने एक भी बात अपने हृदयमे धारण नही की—न कुल, न लक्ष्मी, न मै, और न अपना पुत्र। हाय! यह कैसी देवीकी मतिभ्रष्ट हो गयी?

ठीक ही है, सहारा देने योग्य आम्रवृक्षके ऊपर चढकर भी लता नीचेको लटक जाती है तथा किसी अन्य हीन जातिके रूक्ष व कटीले वृक्षका चुम्बन करने लगती है ॥८॥

## ९ नारीचरित्रके संस्मरण ( गोपवती और वीरवतीके वृष्टान्त )

मनोहर देवनदी ( गंगानदी ) मे चन्द्रका प्रतिबिम्ब भी दिखाई देता है तथा चण्डालका भी। वृक्षकी शाखापर जैसा सलिलगति बालमराल रमण करता है वैसा काक भी। जिस प्रकार सूर्य पद्मिनीपर अपने चरणो ( किरणो ) से आघात करता है वैसा कुरूप मेढक भी। स्त्री सन्ध्याके समान बडे जल्दी अपना रंग ( अनुराग ) छोड देती है। धनुर्यष्टिके समान गुण ( प्रत्यंचा ) के साथ-साथ कुटिल भी होती है। वह विषशक्तिके समान मारणशील तथा अग्निकी धूमावलिके सदृश घरको मैला करती है। जिस प्रकार नदीका वेग नीचेकी ओर होता है वैसे ही स्त्रीकी मति है। कौन ऐसे है जो नारीके रूपसे विनष्ट न हुए हो?

गोपवती नामक स्त्रीने अपनी सौतका सिर काटकर अपने पतिके सामने रख दिया और कहा--"ले इस प्रतिपत्नीको खा।" जब वह पति भयभीत होकर भागने लगा तब उसने छुरीसे आघात करके उसके वस्त्रोको फाडकर, उसे चीर डाला और मार डाला। एक अन्य स्त्री वीरवतीने अपने जार प्रेमी अगारक नामक चोर, जो नवयुवकके पूरे शृगारसे युक्त शूलीपर आरूढ था, को गाढालिंगन दिया और मुख-चुम्बन भी। अगारकने उसका अधर अपने दाँतोसे काट लिया और फिर मर गया। वीरवती अपने मुखको ढाँककर घर चली गयी। घर आकर उसने कोलाहल मचाया और कहा कि उसके पतिने ही उसके बिम्बाधरको काट लिया है। इस प्रकार उसने अपने सुदत्त नामक पतिको स्वय मरवानेका प्रयत्न किया। ऐसी अवस्थामे उसकी रक्षा एक किसी पथिकने की जिसने कि वीरवतीके रात्रिके चरित्रको देख लिया था। उसने राजा तथा पुरजनोका सम्बोधन किया और उस पुश्चली ( व्यभिचारिणी ) के साहसको कह सुनाया। उसने समस्त वृत्तान्तको सप्रमाण कर दिखलाया और अपने मित्र सुदत्तको सद्गुणो प्रगट किया। सबने रुधिरकी धारा तथा वृक्षके नीचे खड्गके प्रहारसे कटी अंगुली एव यममुखके समान उस चोरके मुँहमे उस व्यभिचारिणीके होठके टुकडेको देखा ॥९॥

## १०. रक्ताका दृष्टान्त तथा यशोधरकी विचार-शृंखला

नदीके संगमपर दुष्ट, वैरिणी, उपकारहीन ( कृतघ्न ), स्वैरिणी ( स्वेच्छचारिणी ) रक्ताने पगुल मालीके निमित्त अपने पति अयोध्याके राजा मूर्ख देवरतिको नदीमे फेंक दिया। हाय! स्त्रीकी मति जितना साहस कर लेती है उसका कविराज भी वर्णन नही कर पाता। वह मेरी

५ परपुरिसु रमेप्पिणु पाणपिय महु भुयपंजरि पइसरिवि ठिय।
सा दुट्ठ सविस ण णाइणिय महु मडयहु सा णं साइणिय।
जह कड्डू कंडूअणेण सुहु तिह रइ रमणि पुणु जणइ दुहु।
तणुसंचट्टणु समु सव्वु जहिं सोक्खहो अवसरु किर कवणु तहिं।
आहरणभारु देहहो दमणु णवणु आहारहो जीरवणु।
१० लावण्णु सरीरहो असुइरसु बहुदुक्खहँ कारणु णेहवसु।
गेयहो छलेण विरहिउ रडइ पियसभासणु मम्मेइँ खुडइ।
पेच्छतहँ वड्ढइ कामजरु अवरुंडणु पिडहँ पीडकरु।
अणुबंधि तिव्वु पेम्मु तवेइ पेम्मि ईसासिहि सभवइ।
तिं कामु उ डज्झइ कलयलइ उब्भुब्भउ ण जालहिँ जलइ।
१५ तिय मारइ पुणु अप्पुणु मरइ घोरइँ ससारइँ ससरइ।

घत्ता—जीवहु परु दुक्कियघरु विच्छिण्णउ वाहायरु॥
इंदियसुहु गरुयउ दुहु किह सेवइ पंडियणरु॥१०॥

## ११

माणुससरीरु दुहपोट्टलउ धोयउ धोयउ अइविट्टलउ।
वासिउ वासिउ णउ सुरहि मलु पोसिउ पोसिउ णउ धरइ बलु।
तोसिउ तोसिउ णउ अप्पणउ मोसिउ मोसिउ परभायणउ।
भूसिउ भूसिउ ण सुहावणउ मडिउ मंडिउ भीसावणउ।
५ वोल्लिउ वोल्लिउ दुक्खावणउ चेंच्चिउ चच्चिउ चिलिसावणउ।
मत्तिउ मत्तिउ मरणहो तसइ दिक्खिउ दिक्खिउ साहुहुँ भसइ।
सिक्खिउ सिक्खिउ वि ण गुणि रमइ दुक्खिउ दुक्खिउ वि ण उवसमइ।
वारिउ वारिउ वि पाउ करइ पेरिउ पेरिउ वि ण धम्मि चरइ।
अब्भगिउ अब्भगिउ फरिसु रुक्खिउ रुक्खिउ आमइसरिसु।
१० मलियउ मलियउ वाए घुलइ सिंचिउ सिंचिउ पित्तिं जलइ।
सो सेउ सासिउ सिभि गलइ पत्थिउ पत्थिउ कुट्ठहँ मिलइ।
चम्मे बद्धु वि कालि सडइ रक्खिउ रक्खिउ जममुहि पडइ।

घत्ता—इय माणुसु कयतामसु जाइ मरिवि तवारहो॥
तरुणीवसु अम्हारिसु जडु लग्गउ घरदारहो॥११॥

## १२

पुरु परियणु मिल्लिवि रायसिरि कल्लइँ आसंघमि गहणगिरि।
पयपाडियणरफणिसुरवरइ तउ करमि धरमि मुणिवरवयइं।
इय महु चिंततहो अरुणयरु णवपल्लवु ण ककेल्लितरु।
उग्गमिउ दुमणि जणु रंजियउ सिंदूरपुजु णं पुंजियउ।

---

१०. १. S गेयच्छलेण। २ T मम्मइ। ३ S हवइ, T वहइ। ४ S कलमलइ। ५ T वाहाकरु।
११ १ ST रुय। २ S णिरु। ३ ST omit this line ४. ST omit this line ५ S आमयसरसु। ६ S कोट्ठहो। ७ S घरवारहो।
१२. १ S पुरपरियणु। २ T उग्गउ उडुमणि।

प्राणप्रिया परपुरुषका रमण करके पसीना बहाते हुए आकर मेरे भुजपञ्जरमे प्रविष्ट होकर सो गयी, जैसे मानो किसी मूर्खने विद्वानोकी सभाका सम्मान किया हो। वह दुष्टा मानो विषैली नागिनी थी तथा मुझ मृतकका स्वाद लेनेवाली थी, जैसे शाकिनी मृत शवका स्वाद लेती है। जिस प्रकार खुजलीको खुजानेसे पहले सुख होता है किन्तु पश्चात् दु ख, उसी प्रकार रतिरमणसे थोडा-सा सुख मिलकर बहुत दुःख उत्पन्न होता है। जहाँ समस्त शरीरका सघर्षण हो वहाँ भला कौनसे सुखका अवसर है? आभूषणोका भार देहका दमन करता है। नृत्य आहारको पचानेका साधन है। शरीरका लावण्य अशुद्ध रस है तथा स्नेहवश बहुतसे दु खोका कारण हो जाता है। गीतके मिससे विरही रुदन करता है। प्रियाका सम्भाषण मर्म स्थानोका छेदन करता है। प्रेयसीके दर्शनमात्रसे कामज्वर बढता है तथा उसका आलिंगन देहपिण्डको पीडाकारी सिद्ध होता है। निरन्तर आसक्तिसे तीव्र प्रेम ताप उत्पन्न करता है। प्रेमसे ईर्ष्यारूपी अग्नि भी उत्पन्न हो जाती है। उसी ईर्ष्याग्निसे कामी पुरुष दग्ध होता है, किलकिलाता है तथा उत्तरोत्तर ही ज्वालासे जलता है। स्त्री अपने प्रेमीको मार डालती है और फिर आप भी मर जाती है तथा घोर ससारमे भ्रमण करती है।

इन्द्रिय-सुख एक महान् दु ख है। जीवके लिए बडे दुष्कर्मका घर है तथा महान् बाधाएँ उत्पन्न करता है। भला पण्डितपुरुष इसमे कैसे पड जाता है ॥१०॥

### ११ मानव-शरीर सम्बन्धी विचार

मनुष्यका शरीर दु खकी पोटली है जिसे जितना धाओ उतना ही अत्यन्त अशुद्ध होता जाता है। चाहे जितने सुगन्धो पदार्थ इसपर मलो वह सुरभित नही होता, किन्तु वह सुगन्धी द्रव्य ही मल बन जाता है। निरन्तर पोषण करनेपर भी वह स्थिर रूपसे बलशाली भी नही हो पाता। इसे चाहे जितना सन्तुष्ट करो वह अपना ( आत्मज्ञाता ) नही होता बारम्बार चुराये जानेपर भी वह गृहका एक पात्र ही बना रहता है। भूषणोसे अलंकृत किये जानेपर भी वह शोभायमान नही बन पाता। उसे जितना सजाओ वह उतना ही भीषण बनता जाता है। उसे जितना ही बचाओ उतना ही वह दु खको दुकान बनता जाता है। सम्मान करते-करते ही वह घिनौना हो जाता है। बारम्बार उपदेश दिये जानेपर भी वह मरणसे भयभीत रहता है। दीक्षित होकर भी साधुओपर गुर्राता है। पुनः-पुनः सिखानेपर भी गुणोमे रुचि नही रखता। दु ख भोग-भोगकर भी उपशम भाव धारण नही करता। बारम्बार रोकनेपर भी पाप करता है, और चाहे जितनी प्रेरणा करो वह धर्माचरण नही करता। उसका चाहे जितना मालिश करो वह कर्कश ही बना रहता है और रूखा रहता-रहता व्याधिग्रस्त हो जाता है। बारबार तैलादिका मर्दन करनेपर भी वह वातरोगसे घुलने लगता है, और शीतल सिंचन करते-करते भी पित्तके प्रकोपसे जलने लगता है। उष्ण पदार्थोका सेवन करते करते भी वह कफ-खाँसीकी व्याधिसे ग्रसित हो जाता है तथा पथ्य करते-करते भी कुष्ट व्याधिके वशीभूत हो जाता है। यह चर्मसे आवद्ध होते हुए भी कालक्रमसे सडने लगता है, तथा रक्षा करते-करते ही यमके मुखमे जा पडता है।

इस प्रकार तामसी मनुष्य मरकर नरकमे जाता है। हमारे सदृश जडपुरुष ही तरुणी स्त्रीके वशीभूत होकर घरद्वारमे सलग्न रहता है ॥११॥

### १२. प्रभात होनेपर यशोधरके विचार

यशोधरने विचार किया कि कल ही इस राजधानी, परिजनो तथा राज्यश्रीको छोडकर मैं गहनवनका आश्रय लूँगा। मैं तप करूँगा और उन मुनिव्रतोको धारण करूँगा जिनके प्रभावसे नर, नाग और देव भी पैर पडने लगते हैं। जब मैं ऐसा चिन्तन कर रहा था तभी सूर्य अपनी लालिमा फैलाता हुआ उदित हो गया, जैसे मानो नये पल्लवोसहित कंकेलीवृक्ष हो, अथवा जैसे

५ अरुणायवत्तु णं णहसिरिहि | ण चूडारयणु उदयगिरिहि ।
लोहियलुद्धे जगु फाडियउ | णं कालिं चक्कु भमाडियउ ।
कुंकुमपिंडु व दिसिकामिणिहिं | रत्तुप्पलु संझापोमिणिहिं ।
ता जयमंगलतूरहँ रवेहिं | पडिबुद्धउ फंफावयसरेहिं ।
कयकायसुद्धि मइँ तक्खणेण | ढोइयउ पसाहणु परियणेण ।
१० तहि अवसरि मइँ चिंतिउ मणेण | किं रज्जें किं महु भूसणेण ।
जो अंगराउ सो मयणमूलु | तहो फलु मइँ रयणिहिँ दिट्ठु सयलु ।
अहवा जइ मइँ आहरण चत्त | ता जणहँ मज्झि वित्थरइ वत्त ।
किं अंतेउरु अमणोज्जु जाउ | अइदुम्मणु दीसइ जेण राउ ।
जे महु आसण्णा विउस के वि | परचित्तवलक्खहिँ सयलु ते वि ।
१५ इउ मणिवि मइँ किउ अंगराउ | णं अगि विलग्गउ दुहणिहाउ ।
जइ कह व देवि इह वत्त सुणइ | सइँ मरइ मइँ वि तक्खणि हणइ ।
जाणियइ सुहासुहु सयलु राय | जीविउ मरणु वि अरिदिण्णघाय ।
लाहालाहु वि जं मुट्ठिगहिउ | णट्ठउ पवसिउ वि सुहिउ दुहिउ ।
जाणंति जोइ जे विउलबुद्धि | जहुँ हत्थगिज्झ ठिय सयल सिद्धि ।
२० इय एत्तिउ णाणि मुणंति जे वि | तियचित्तइँ णउ जाणंति ते वि ।

घत्ता—करि बज्झइ हरि रुज्झइ सगरि परबलु जिप्पइ ॥
कुकलत्तहि अण्णासत्तहि चित्तु ण केण वि घिप्पइ ॥१२॥

१३

अत्थाणभूमिगउ मणि विसण्णु | कणयमयरयणविट्ठरि णिसण्णु ।
दोवासइ चमरइ महु पडंति | बहुदुक्खसहासइँ ण घडंति ।
सहमडवि खुज्जयवावणाइँ | णच्चंतइँ णिरु कोड्डावणाइँ ।
वीणावसइँ गेयइँ झुणंति | वेयालिय फंफावय थुणंति ।
५ एयाइँ जइ वि [3]णिरु सुहयराइँ | महु पुणु सुविरत्तहो दुहयराइँ ।
पोत्थयवायणु आढत्तु सग्गु | मणसवणहँ ज जणि जणइ हरिसु ।
तहि अवसरि पडिहारिं वरेण | कणयमयदंडमंडियकरेण ।
पइसारिय भड सामंत मंति | अणवरय भमइ जगि जाहँ कित्ति ।
पयजुयलु णविउ महुँ णरवरेहि | मउडग्गकोडिचुंबियकरेहि ।
१० अवलोइय णरवइ मइँ णवंत | पडियावयाइँ णावइ कुमित्त ।
गोविट्ठि णिविट्ठ णरिंद सव्व | णिविडत्थवंत णं सुकइकव्व ।
[7]ता जणणि महारी ढुक्क तहिं | सीहासणि हउँ आसीणु जहिं ।
तवचरणउवाउ चित्ति धरिउ | मइँ मिच्छासिविणउ वज्जरिउ ।
सीसेण चिहुरणीलिं णविय | मइँ माइ महारी विण्णविय ।
१५ हउँ अज्जु माइ णिसि पीणभुउ | सिविणइँ सउहयलहो झत्ति चुउ ।

३. A संझापोमणिहि ।

१३. १ ST तहि । २. ST पप्फावय । ३ ST णिवसुहयराइ । ४ S मणिकणय । ५ T बहु । ६. S सुणइ कव्व, T सुकयकव्व । ७ S ता अम्माएवि पढुक्क तहिं । ८. A माय । ९. T सिविणु ।

सिन्दूरपुंज एकत्र किया गया हो। उस सूर्योदयसे लोग प्रसन्न हुए। वह सूर्य ऐसा दिखाई देता था जैसे मानो आकाशलक्ष्मीने लालछत्र धारण किया हो, अथवा वह उदयगिरिका चूडारत्न हो। अथवा मानो रक्तके लोभी कालने अपना चक्र घुमाया हो और जगत्को फाड डाला हो। वह दिशारूपी कामिनीका कुंकुमपिण्ड व सन्ध्यारूपी पद्मिनीका लालकमल हो। उसी समय जयमंगल तूर्योंकी ध्वनि तथा वन्दीजनोंके स्वरोंसे मैं जाग उठा। मैंने तत्क्षण अपने शरीरकी शुद्धि की तथा परिजन और सेवकजन मेरे लिए प्रसाधन ले आये। उसी अवसरपर मैंने मनमे चिन्तन किया कि अब मुझे राज्यसे क्या और भूषणोंसे क्या। जो अगविलेपनकी सामग्री है वह काममूलक है और उसका समस्त फल मैंने रात्रिको देख ही लिया है। किन्तु यदि मैंने आभरणोका त्याग किया तो वह बात लोगोंके बीच फैल जायेगी—राजाके लिए क्या अन्तःपुर अमनोज्ञ हो गया जिससे वे अत्यन्त उदास मन दिखाई देते हैं ? इस प्रकार जो मेरे समीपवर्ती विद्वान् हैं वे मेरे चित्तका समस्त वृत्तान्त समझ लेंगे। ऐसा विचारकर मैंने अगविलेपन कर लिया, किन्तु वह ऐसा लगा जैसे मानो मेरे अगमे दुःखोंका समूह आ लगा हो। यदि किसी प्रकार देवी इस बातको सुन लेगी तो वह स्वय भी तत्काल मर जायेगी और मुझे भी मार डालेगी। हे शत्रुविनाशक राजन्, समस्त शुभ और अशुभ, जीवन और मरण, शत्रु-द्वारा दिये गये घात, लाभालाभ, मुट्ठीमे रखी हुई वस्तु, खोयी हुई वस्तु, प्रवासीका सुख-दुःख, ये सब बातें वे विशालबुद्धि योगी जान जाते हैं जिनके हाथमे समस्त सिद्धि बसी हुई है। किन्तु जो अपने ज्ञानसे इतना सब जान सकते है वे भी स्त्रीके चित्तको नही जान पाते। हाथी बाँधा जा सकता है, अश्वका भी अवरोध हो जाता है, सग्राममे शत्रुकी सैन्यपर विजय भी प्राप्त की जा सकती है, किन्तु अन्यपुरुषमे आसक्त हुई दुष्टचरित्राके चित्तको कोई नही जान पाता ॥१२॥

### १३. राज्यसभामे मातासे स्वप्नका बहानाकर यशोधरका राज्यत्यागका विचार

उपर्युक्त विचार करते हुए मै ( यशोधर ) मनमे विषादयुक्त होता हुआ राज्यसभामे गया और स्वर्णमय राज्यसिंहासनपर आसीन हो गया। मेरे दोनो ओर चमर डुलने लगे, जैसे मानो अनेक सहस्र दुःख मँडरा रहे हो। सभामण्डपमे कुबडे और बौने खूब कौतुककारी नृत्य करने लगे। वीणा और बाँसुरी तथा गीतोंकी ध्वनि होने लगी और बन्दीजन स्तुति गान करने लगे। ये सब बातें यद्यपि बहुत सुखकर होती हैं, किन्तु मेरे विरक्त हो जानेके कारण वे मुझे दुःखकर प्रतीत हुईं। इसी समय सरस पुस्तकवाचन प्रारम्भ हो गया जो लोगोंके मन और कानोंको हर्ष प्रदान करता है। उसी अवसरपर स्वर्णमय दण्डसे विभूषित करयुक्त प्रधान प्रतिहारीने ऐसे भटों, सामन्तों व मन्त्रियोंका प्रवेश कराया जिनकी कीर्ति जगत्मे निरन्तर फैल रही थी। उन सब श्रेष्ठ पुरुषोंने अपने-अपने मुकुटोंके अग्रभागपर हाथ जोडकर मेरे चरणयुगलमे नमन किया। मैंने उन नरपतियोंको प्रणाम करते देखा, जैसे मानो मेरे कुमित्र ( शत्रु ) मुझपर आक्रमण कर रहे हो। वे सभी नरेन्द्र भूमितलपर बैठ गये, जैसे सुकवियों द्वारा रचित सघन अर्थयुक्त काव्य सरस्वतीके पीठपर आश्रित होते हैं। उसी बीच मेरी जननी वही आ पहुँची जहाँ मैं सिंहासनपर आसीन था। मैंने अपने चित्तमे तपश्चरणका उपाय तो सोच ही लिया था अतः मैंने मिथ्या स्वप्नका वृत्तान्त कहा। पहले मैंने अपने कालेबालोंयुक्त शीशसे माताका नमन किया और फिर उन्हे कह सुनाया कि—हे माता ! आज रात्रिको भुजशाली मैं स्वप्नमे अट्टालिकासे अकस्मात्

ता दिट्ठु जोहु दाढाकरालु    दंडयकरु णं पच्चक्खकालु ।
दुद्दरिसणु भीसणु दुण्णिरिक्खु    रत्तुप्पलदलसारिच्छचक्खु ।
सो भणइ अम्मि लहु लेहि दिक्ख    जिणणाहहो केरी परमसिक्ख ।
ण तो सपरिग्गहु खामि अज्जु    कहो तणिय पुहवि कहो तणउ रज्जु ।
२० मइँ तुंडु वि मुंडु वि मुंडियउ    दूसहु इंदियबलु दंडियउ ।
घत्ता—सुउ जसमइ णिच्चलमइ ठविवि रज्जि तं किज्जइ ॥
णिसि दिट्ठउ णिकिट्ठउ सउणु माइ [१]भणिज्जइ ॥१३॥

१४

तं णिसुणिवि भासिउ जणणियए    अण्णाणइ मुणिगुणहणणियए ।
कुलदेविहि आसाऊरियहे    चिंतवियमणोरहगारियहे ।
बहुभेय जीव दिज्जंति बलि    पसमिज्जइ दुक्ख किलेस कलि ।
तुह सति होउ महु णंदणहो    सज्जणमणणयणाणंदणहो ।
५ हियउल्लउ करुणि कंपियउ    तं णिसुणिवि मइ पडिजंपियउ ।
पाणिवहु भडारिए अप्पवहु    किं किज्जइ सो दुक्कियणिवहु ।
कहिँ चुक्कइ माणउ पसु हणिवि    पावेण पाउ खज्जइ खणिवि ।
जं चिंतिज्जइ विप्पिउ परहो    तं एइ खणद्धि णियघरहो ।
मारउ परु मारिवि पुणु मरइ    कहिँ विग्घमहाणइ उत्तरइ ।
१० घत्ता—इहलोयहो परलोयहो जीवहिंस भयगारी ॥
दुण्णिरिक्खए आउक्खए किं किर करइ भडारी ॥१४॥

१५

कि णत्थि चरुउ किं मेसउलु    कि णत्थि देउ किं देवउलु ।
कि णत्थि मज्जु भक्खु वि सरसु    कि जणु ण जाउ सिवसत्थवसु ।
कि चिरणर सयल वि खयहो गय    कि तेहि ण जोइणिपुज्ज कय ।
किं होइ हिंस जगि सतियरि    सिलणावइ मूढ तरति सरि ।
५ ज मुणिगणणाहहि पिसुणियउ    त कहमि माइ पइँ णं सुणियउ ।
परमत्थु अहिंसाधम्मु जए    मारिज्जइ जीउ ण जीवकए ।
त णिसुणिवि अम्मइ बोल्लियउ    जिणवयणु णिसुंभिवि घल्लियउ ।
जगि वेउ मूलु धम्मंधिवहो    वेएण मग्गु भासिउ णिवहो ।
त किज्जइ बलि वेए महिउ    पसुमारणु परमधम्मु कहिउ ।
१० घत्ता—पसु हम्मइ पलु जिम्मइ सग्गहो मोक्खहो गम्मइ ॥
जिह दियगुरु तिह कुलगुरु चवइ एम पविउलमइ ॥१५॥

१६

इय मुणिवि    पसु हणिवि ।
करि सति    तुह कंति ।
तुह तुट्ठि    तुह पुट्ठि ।
जयलच्छि    धवलच्छि ।

१०. ST माणिज्जइ ।

१४. १. AST जपिउ । २. ST णिण्णाणइ । ३ ST पूरियहे । ४ T किं । ५. T मारइ, A मारिवि ।

१५ १. T सरिसु । २. ST णाहहिं । ३ T णिसुणियउ । ४ A वेय । ५. ST परमपुण्णु । ६. T पविमलमइ ।

नीचे गिर पड़ा। वहाँ मैंने एक विकराल दाढ़ोवाले योधाको देखा जो हाथमे दण्ड लिये हुए ऐसा दिखाई देता था मानो प्रत्यक्ष काल ही हो। वह बडा दुर्दर्शन, भीषण और दुर्निरीक्ष्य था। उसकी आँखे लाल कमलदलोके सदृश थी। हे माता, उसने कहा तू जिनेन्द्र भगवान्के परमोपदेशोसे युक्त दीक्षा शीघ्र ग्रहण कर ले, नही तो मैं तुझे समस्त परिग्रहसहित आज ही खा जाऊँगा। किसकी यह पृथ्वी है और किसका यह राज्य? इसपर मैंने अपना मुख और सिर मुडा डाला और इन्द्रियोके दुस्सह बलको दण्डित किया (इन्द्रियोका दमन करने लगा)।

इसलिए हे माता, मेरे निश्चल-बुद्धि पुत्र यशोमतिको राजसिंहासनपर स्थापित कर, वही जिनदीक्षा ग्रहण रूप कार्य किया जाय और रात्रिमे जो निकृष्ट शकुन देखा है उसे माना जाये ॥१३॥

## १४. यशोधरका मातासे विचार-विनिमय

मेरी बात सुनकर अज्ञानवश मुनिके गुणोका हनन करनेवाली मेरी जननी ने कहा—अपनी कुलदेवी है जो सब आशाओकी पूर्ति करती है व चिन्तित मनोरथोको भी क्रियान्वित करा देती है। अतएव उसीको नाना जातिके जीवोको बलि दी जाये जिससे दुःख, क्लेश व कलह का प्रशमन हो। इसी विधिसे सज्जनोके मन और नयनोको आनन्ददायी मेरे पुत्र, तुमको शान्ति प्राप्त हो जाये। माताके ये वचन सुनकर मेरा हृदय करुणासे कम्पित हो उठा और मैने माँसे कहा, हे पूज्य माता, प्राणियोका वध करना आत्मघात ही है, अतएव इस प्राणिहिसारूपी दुष्कर्मका पुंज क्यो एकत्र किया जाये? पशुओकी हिंसा करके मनुष्य स्वयं कहाँ बच सकता है? पापीको उसका पाप खोदकर भी खा जाता है। जो कुछ दूसरोके लिए अप्रिय सोचा जाता है वही क्षणार्धमे अपने घर आ पहुँचता है। दूसरेको मारनेवाला दूसरे द्वारा मारा जाकर स्वय भी मरता है। वह विघ्नरूपी महानदीके पार कैसे उतर सकता है?

इस लोक और परलोकके लिए जीव-हिंसा भयकारी है। हे माता, वह जीव-हिंसा दुर्निरीक्ष्य आयुक्षय होनेपर क्या उपकार कर सकती है? ॥ १४ ॥

## १५ यशोधर द्वारा हिंसाकी निन्दा और अहिंसा धर्मकी प्रशंसा

क्या नैवेद्य नही था? मेषसमूह नही था? क्या देव नही था व देवालय नही था? क्या सरस मद्य भक्षण नही था और क्या लोग शैवशास्त्रके वशीभूत नही हुए? लोभी क्या चिरकालसे सभी मनुष्य क्षयको प्राप्त नही हुए? क्या उन्होंने योगिनोकी पूजा नही की थी? जगत्मे हिंसा कैसे शान्तिकारी हो सकती है? वे मूर्ख ही है जो शिलाकी नावसे नदी पार करना चाहते हैं। हे माता, जो कुछ मुनिवरोने उपदेश दिया है उसे मै तुम्हे कहता हूँ क्योकि तुमने उसे अभी तक नही सुना। जगत्मे अहिसा धर्म ही परमार्थ है। एक जीवके लिए दूसरे जीवकी हिसा नही करना चाहिए। यह सुनकर अम्मा बोली, जिनवचनको फाडकर फेंको। जगत्मे वेद ही धर्मरूपी वृक्षका मूल है। वेदानुसार ही राजाके व्यवहारका मार्ग कहा गया है। क्या किया जाये, वेदमे बलिदानकी महिमा है व पशुमारणको परमधर्म कहा गया है।

पशुको मारना और मांस जीमना (खाना) इसी रीतिसे स्वर्ग और मोक्षका गमन किया जाता है। यह बात जिस प्रकार विशालबुद्धि द्विजगुरुने कही है उसी प्रकार कुलगुरुने भी ॥१५॥

## १६. माताका हठ होनेपर भी यशोधरका अहिंसक-भाव तथा हिंसकोके नरकगमनका भय

माताने कहा कि हे पुत्र, मेरी बातपर विचार करो और पशुका बलिदान कर अपनी शान्ति और कान्तिकी रक्षा करो। इसीसे तुम्हारी तुष्टि होगी और पुष्टि। उसीके द्वारा धवलाभो

| | | |
|---|---|---|
| ५ | उरि वसउ | रिउ तसउ। |
| | कम णमउ | जसु भमउ। |
| | महिवलइ | पविउलइ। |
| | त सुणिवि | सिरु धुणिवि। |
| | मणि मुणिउ | मइँ भणिउ। |
| १० | अहो जणणि | घरसमणि। |
| | पइँ उत्तु | ण वि जुत्तु। |
| | हिंसा | कत्तार। |
| | कत्तार | णेयार। |
| | मायार | सोयार। |
| १५ | सूणार | ते घोर। |
| | मलहेउ | जो वेउ। |
| | सो खग्गु | णिसियग्गु। |
| | जे धिट्ठ | णिक्किट्ठ। |
| | दप्पिट्ठ | पाविट्ठ। |
| २० | बधंति | रुंधंति। |
| | हिंसंति | धंसंति। |
| | भयउलइँ | मयउलइँ। |
| | भक्खंति | चक्खंति। |
| | जंगलइँ | महुजलइँ। |
| २५ | घुम्मंति | णच्चंति। |
| | वायंति | गायंति। |
| | सरयम्मि | णरयम्मि। |
| | ते होंति | दीसंति। |

घत्ता—रयणप्पहि सक्करपहि वालुयपहि पकप्पहि।
धूमप्पहि पुणु तमपहि होंति पुणु वि तमतमपहि ॥१६॥

३०

१७

| | | |
|---|---|---|
| | वाहिल्ल ते भिल्ल | ते मूअ ते लल्ल। |
| | ते पगु ते कुंट | बहिरंध ते मट। |
| | ते काण काणीण | धणहीण ते दीण। |
| | दुहरीण बलखीण। | |
| ५ | णिक्काम णिद्धाम | णित्थाम णिण्णाम। |
| | णित्तेय णिप्पाण | चंडाल ते पाण। |
| | ते डोंब कल्लाल | मच्छधिणीवाल। |
| | दाढाल ते कोल | ते सीहसद्दूल। |
| | ते सिंगि वियराल | ते णहर पहराल। |
| १० | ते पक्खि पिछाल | |

१६ १ PST omit this line.

विजयलक्ष्मी तुम्हारे हृदयमे बास करे। शत्रु त्रस्त होकर तुम्हारे चरणोमे नमन करे तथा इस विशाल महिमण्डलपर तुम्हारा यश भ्रमण करे। यह सुनकर मैंने अपना सिर धुना व मनमे विचार-कर पुन. कहा—हे पृथ्वीके समान धीर जननी, तू ने जो कुछ कहा वह युक्त नही है। हिंसाचारी अधिवक्ता, कर्ता और नेता घोर मायाचारी है, शोककारी हैं व चाण्डाल हैं। जो शास्त्र मलिन कार्यका हेतु है वह तेजधारासे युक्त खड्गके समान है। और जो ढीठ, निकृष्ट, दर्पिष्ठ व पापिष्ठ लोग भयाकुल पशुओको बांधने हैं, रूंधते है, मारते और ध्वस्त करते हैं और फिर उनका मांस चखते और खाते हैं तथा सुराका पान करते है और फिर घूमते हैं, नाचते हैं, बाजा बजाते और गाते हैं वे क्रमशः मलिन नरकमे जाते दिखाई देते हैं। वे पहले प्रथम नरक रत्नप्रभामे फिर दूसरे शर्कराप्रभामे, तृतीय बालुकाप्रभा, चतुर्थ पंकप्रभा, पंचम धूम्रप्रभा, छठे तमप्रभा और सातवें तमतमप्रभा, इन सात नरकोमे उत्पन्न होते है ॥१६॥

### १७. नरकसे निकले जीवोंकी दुर्दशा

नरकमे अपनी आयु पूरी कर वहांसे निकलनेपर वे पापी जीव भील होते हैं, गूँगे व अस्पष्टभाषी, पंगुल, लूले, बहरे, अन्धे, मट्ठे होते हैं। वे काने, कानीन (कन्यापुत्र), धनहीन, दीन, दु:खी और बलक्षीण होते हैं। वे निकम्मे, गृहहीन, कान्तिहीन व कुख्यात तथा नेत्रहीन, निष्प्राण, चाण्डाल और नीच होते हैं। वे डोम, कलाल, व मत्स्यजीवी-मछुए तथा बडी दाढोंसे युक्त कोल ( सुअर ), सिंह और शार्दूल होते हैं। वे विकराल, सींगवाले तथा नुकीले नखवाले हिंसक पशु

ते सप्प रत्तच्छ मंसासिणो मच्छ ।
छिंदणइँ रुंधणइँ बंधणइँ ववणइँ ।
लुंचणइँ खचणइँ कुंचणइँ लुट्टणइँ ।
कुट्टणइँ घट्टणइँ वट्टणइँ कट्टणइँ ।
१५ पउलणइँ पीलणइँ हूलणइँ चालणइँ ।
तलणाइँ दलणाइँ मलणाइँ गिलणाइँ ।
तिरिएसु णरएसु मणुएसु रुक्खेसु ।
दुक्खाइँ भुजंति सग्गं कहं जंति ।

घत्ता—पसुणासइँ जइ[2] हिंसइँ परमधम्मु उप्पजइ ॥
२० ता बहुगुणि मेल्लिवि मुणि पारद्धिउ पणविज्जइ ॥१७॥

१८

मंति हुणउ[1] खग्गि लुणउ ।
दिसिबलि कुणउ हुअवहि हुणउ ।
पियरहँ ठवउ देवहँ धिवउ ।
कासायपडु लइ धरउ जडु
५ रत्तउ अंबरु चीवरु पवरु ।
पक्खालियउ उद्धूलियउ ।
दप्पुब्भडउ [2]चप्पेउ जडउ ।
अप्पउ दमउ णग्गउ भमउ ।
मुंडउ ससिरु आमिसगसिरु ।
१० लोहियगसिरु गुरुयणभसिरु ।
सेवउ वणइँ आयावणइँ ।
चंदायणइँ सुद्धोयणइँ ।
[3]फलभोयणइँ अत्तावणइँ ।
उद्धरउ वउ चिरु चरउ तउ ।
१५ हयमरणभय जो जीवदय ।
ण करइ कुमणु सो देउ धणु ।
मणि आहरणु गोउलु भवणु ।
दुब्भवि भमइ तहु णत्थि गइ ।

घत्ता—इय संति भववंति अरहंतिं णउ ईरिउ ॥
२० ण करंति मयँवंति जेण जीउ संधारिउ ॥१८॥

१९

सो जम्मि जम्मि बहुरोयहरु सो जम्मि जम्मि भूभारु णरु ।
सो जम्मि जम्मि अणुहवइ दुहु सो जम्मि जम्मि कहिँ लहइ सुहु ।

---

१७ १. ST arrange the wording of this line and the following in a different way । २ ST जइ ।

१८ १ ST हुणउ । २ T चपउ । ३. ST omit this line . ४. T मइमसँ ।

अथवा पखोंवाले पक्षी होते हैं। वे लाल आँखो वाले सर्प अथवा मांसभक्षी मच्छ भी होते हैं और वे छेदन, रुंधन, बन्धन, बंचन लुचन, खेंचन, कुचन, लुट्टन, कुट्टन, घुट्टन व बट्टन, कट्टन नाना प्रकारके पीड़न, हूलन व चालन तथा तलन, दलन, मलन और गिलनके दुःख तिर्यंचयोनियोमे, नरकोमे, मनुष्योमे और वृक्षोमें जन्म लेकर भोगते हैं। वे स्वर्ग कैसे जा सकते हैं?

यदि पशुहिंसासे परमधर्मकी उत्पत्ति हो तो बहुगुणी मुनिको छोडकर पारधिको क्यो न प्रणाम किया जाये? ॥१७॥

## १८. मिथ्याचरण और उसके दुष्परिणाम

चाहे मन्त्रसे होम करे, खड्गसे पशुको मारे, दिशाओको बलि दे, अग्निमे आहुति दे, पितरोको स्थापित करे, देवोको चढाये, कषायवस्त्र पहने, जटाधारण करे, लालवस्त्र धारण करे, बडा चीवर पहने, खूब स्नान करे या धूलि लपेटे, व जड अभिमानी होता हुआ अपनेको पीडित करे व दमन करे अथवा नगा घूमे, अपना सिर मुडाये, मास खाये, रुधिर गटके, गुरुजनोसे भाषण करे, वनका सेवन करे आतापन, चान्द्रायण, शुद्धोदन तथा फल भोजनादि द्वारा आत्मताप करे, व्रतका उद्यापन करे, चिरकाल तक तप करे, तथापि जो कोई मरणके भयको दूर करनेवाली जीव दया नही करता वह दूषित मन होनेके कारण भले ही धन, मणि, आभरण, गोकुल व भवनका दान करे तो भी वह कुयोनियोमे भ्रमण करता ही है। उसे सद्गति प्राप्त नही होती।

यह सब मिथ्याचार जिससे जीवका सहार हो उसे ज्ञानधारी भगवान् शान्ति अर्हन्तने न किया और न कहा ॥१८॥

## १९. यशोधरका साहस व माता द्वारा अन्य उपायका सुझाव

यशोधरने कहा कि उक्त प्रकार मिथ्या आचरण करनेवाला नर अपने जन्म-जन्ममे बहु-रोगधारी और भूभार होता है। वह जन्म-जन्ममे दुःख अनुभव करता है। उसे सुख कहाँसे प्राप्त

महु जीवियव्वु धुउ अम्मि जइ मारिज्जइ जीउ णे जीव तइ ।
ता मइँ असि कड्ढिवि णियसिरि लाइउ वरकुंडलमउडधरि ।
५ महु जणणिए हाहा[2]कारु किउ पासत्थहिँ णरवरेहिँ धरिउ ।
ता थेरिए पयवडियइ लविउ मइँ पुत्त असब्बउ सब्बविउ ।
जइ जीउ ण देहि सचेयणउ ता दिज्जउ अवरु अचेयणउ ।
जो[3] पहरिउ ण मुणइ वेयणउ तो हउँ ठिउ मउलियलोयणउ ।
अम्माएविए गँग्गिरगिरए जं भासिउ विट्ठपरपरए ।
१० त जइ वि अहम्मु तो वि करमि पडिसिविणमिसिं पुणु वउ धरमि ।
घत्ता—अम्हारउ लिप्पारउ विहसिवि अम्मइँ भाणिउ ॥
तिं कुक्कुडु वण्णुक्कडु पिट्ठिं णिम्मिवि आणिउ ॥१९॥

२०

सो सरइ व फुरइ व उड्डइ व सो वलइ व चलइ व वड्ढइ व ।
सो सज्जीउ व दइविं घडिउ महु तणियहिँ दिट्ठिहिँ आवडिउ ।
सो पडहहिँ संखहिँ मद्दलिहिँ वज्जंतिहिँ [1]टिविलिहि काहलिहिँ ।
णाणातरुकुसुमसमच्चियउ दहिचंदणचंदणच[2]च्चियउ ।
५ सो [3]परिवारइँ विणिवेइयउ कुलदेविहि अग्गइ धाइयउ ।
मायइ कुंकुमजलु घत्तियउ त रत्तु गलंतु विचिंतियँउ ।
पिट्ठु वि जंगलु मणिवि गसिउ संपुण्णु अपुण्णु समब्भसिउ ।
जिह बभ[5]णवउ महु वज्जरिवि ढिड्ढसु गिलंति पलु संभरिवि ।
पवियप्पिउ किं ण होइ सहलु तिह अम्हइ जायउ पावमलु ।
१० घत्ता—पुणु जोइणि भयदाइणि मइँ पणविय सब्भाविं ॥
पइँ दिट्ठइँ संतुट्ठइँ जणु मुच्चइ संताविं ॥२०॥

२१

जघावलु दढय[1]रु बाहुबलु महु देहि देवि जीविउ अचलु[2] ।
दुत्तरि कंतारि विहुरि घरहि परिरक्ख सुरेसरि महु करहि ।
इय देविहि हउँ पइट्ठु सरणु [3]णउ जाणमि आसण्णउ मरणु ।
घ[4]रु जाइवि सिरिक[5]लसेहिँ ण्हविउ णियणदणु रज्जि परिट्ठविउ ।
अप्पुणु किर वणवासहु चलिउ तउ [6]करहुँ णवर दइवें खलिउ ।
५ पियतणयहो रज्जु समप्पियउ कंतइँ णियकज्जु[7] वियप्पियउ ।
ज मइँ जारिं सहु कीलियउ तं रयणिहिँ एण णिहालियउ ।
इयरह कहँ कंखइ तवयरणु सामंतमंतिमहिपरिहरणु ।
णिच्छउ मइँ एउ परिक्खियउ तणुलिंगिं मणु उवलक्खियउ ।

---

१९ १ T ण जीवकए, ण अण्णु तए । २ S हाहारउ । ३ S सो । ४ ST पयगयसिरए । ५. A वउ उद्धरिमि ।

२० १ T तिविलहिँ । २ S मच्चियउ । ३ S reads दोहिं वि भावें परिवारियउ । ४ T पिच्छियउ । ५ S बभणघिउ, T बभणघिय, A बभणघउ ।

२१. १ T दियबलु । २ T सबलु । ३. S णवि । ४ T घरि । ५. T हउं कलसिहि । ६. S चरहु, T करिमि । ७. T कम्मु ।

हो ? हे अम्मी, भले ही मेरा जीवन समाप्त हो जाये, तो भी मैं अन्य जीवका घात नही करूँगा। इतना कहकर मैंने तलवार निकाली और उसे अपने उत्तम कुण्डलों और मुकुटधारी सिरपर ला रखा। तब मेरी माताने हाहाकार किया और पासवाले लोगोने मुझे रोका। फिर वृद्धमाता मेरे पैरोमे पड गयी और बोली—हे पुत्र, मैंने असत्यको सत्य बतलाया है। यदि तू सचेतन जीवका बलिदान नही देना चाहता तो अन्य अचेतनका ही दे दे जो प्रहारकी वेदनाको अनुभव न करे। इसपर मैं अपनी आँखें बन्द कर रह गया। परम्पराको जाननेवाली मेरी अम्मादेवीने गद्गद स्वरमे जो कुछ कहा वह यद्यपि अधर्म ही है तो भी मैं उसे करूँगा और फिर उसके विपरीत स्वप्नके मिससे व्रत धारण करूँगा।

अम्माने प्रसन्न होकर हमारे लेपकारको कहलवा भेजा और वह पीठ ( आटे ) का सुन्दर कुक्कुट बना कर ले आया ॥१९॥

## २० आटेका कुक्कुट और उसका बलिदान

वह जो आटेका कुक्कुट बनाया गया वह इतना सजीव सा था जैसे मानो वह चल रहा है, फडफडा रहा है, उड रहा है, मुड रहा है, आगे बढ रहा है, बडा हो रहा है। जब वह मेरी दृष्टिमे पडा तो ऐसा लगा जैसे मानो उसे दैवने सजीवरूपसे गढा हो। फिर पटह, शख, ढोल, तबला और नगाडोके वाद्य सहित उसकी नाना वृक्षोके फूलोसे पूजा की गयी और दधि, वन्दन व चन्दनलेपसे अचित किया गया और उसे मेरे परिवारके लोगोने कुलदेवीके आगे निवेदित किया और उसका घात किया। मेरी माताने, उसपर कुकुमजल छोडा और उसे ही उसका बहता हुआ रुधिर माना। फिर उसी पीठको कुक्कुटका माँस मानकर खाया। इस प्रकार समस्त अपुण्यका समभ्यास किया (जीवबलिदान रूप पापका क्रियाकाण्ड पूरा किया)। जिस प्रकार उन्होने मुझे ब्राह्मणव्रतमे दीक्षित घोषित किया और माँस समझकर उस आटेके मुर्गेको खाया उसी प्रकार मुझे उस पापका कलक लगा, क्योकि जो कुछ मनमे कल्पना की जाती है क्या उसी प्रकार उसका फल नही होता ?

तत्पश्चात् मैंने सद्भावपूर्वक उस भयदायिनी जोगिनीको नमस्कार किया और कहा—"हे देवि, तेरी ही दृष्टिसे और सन्तोषसे लोग सन्तापसे मुक्त होते हैं ॥२०॥

## २१. देवीकी स्तुति, मेरा वैराग्य तथा रानीकी आशंका

मैंने प्रार्थना की कि—"हे देवि, मुझे और अधिक जघाबल, बाहुबल और अचलजीवन प्रदान कीजिए। मुझे इस दुस्तर वनमे विपत्तिसे बचाइए। हे सुरेश्वरि, मेरी सब प्रकारसे रक्षा कीजिए।" इस प्रकार मै देवीकी शरणमे प्रविष्ट हुआ। मै यह नही जानता था कि मेरा मरण समीप ही है। इस प्रकार देवीकी अर्चना करके मै अपने घर गया और श्रीकलशोसे मेरा स्नान कराया गया। किन्तु वैराग्यवश मैंने अपने पुत्रको राज्यपर स्थापित किया और स्वय वनवासको जानेका विचार किया यह सोचकर कि मैं वहाँ तप करूँगा। तथापि दैवने इसमे भी बाधा डाली। जब मैंने अपने प्रिय पुत्रको राज्य समर्पित किया तभी मेरी पत्नीने अपना कार्य सोच लिया। उसने कल्पना कर ली कि जो मैंने गतरात्रिमे जारके साथ क्रीडा की थी उसे इसने देख लिया है। नही तो यह सामन्तो, मन्त्रियो, भूमि आदि परिग्रहको छोडकर तपश्चरणकी आकांक्षा क्यो करता है ? निश्चय ही मैंने इसकी परीक्षा कर ली और शरीरके लक्षणोंसे इसका मन जान लिया।

१० घत्ता—सुदलिङ्गि जिह फुल्लि फलु होही जाणिज्जइ ॥
अविहंगि तणुलिंगि तिह परहियउ मुणिज्जइ ॥२१॥

२२

जइ पुणु रिसित्तु ण परिग्गहइ तो वसुहाहिउ मइँ णिग्गहइ ।
इय चिंतिवि हउँ पिम्मि तविउ पयवडियइ[1] देविए विण्णविउ ।
मइँ तुज्झु सुमंगलु चिंतियउ अंतेउरु पुरु आमंतियउ ।
भो अज्ज भोज्जु देवायरिउ भुंजिवि जोइणिमुत्तुव्वरिउ ।
५ सुविहाणइँ धम्में लइयाइं होसहि बिण्णि वि पव्वइयाइं ।
पइँ विणु हउँ जीविउ णउ[2] धरमि [3]परमेसर पइँ सहुँ तउ चरमि ।
जिम कामहो रइ सुरवरहो सइ जिह परममुणिदहो सुद्धमइ ।
सिरि हरिहि सीय रहुवइहि जिह हउँ अणुगामिणि पिय तुज्झु तिह ।
घत्ता—तवचरणु वि जमकरणु वि पइँ सहुँ मरणु वि भावइ ।
१० पियँ[4] पइँ विणु महु जोव्वणु जणु अंगुलियइँ दावइ ॥२२॥

२३

पर[1]पुरिसु रमिवि रइविंभलए जं रयणिहि दुक्किउ किउ खलए ।
तं मइँ सिविणयसमाणु गणिउ मोहंधि तं कलत्तु भणिउ ।
उट्ठुट्ठु देवि अइरुइ[2]रहिउ कि पणयभगु मइँ तुह विहिउ ।
ता उट्ठिय सुंदरि चंदमुहि किंत्तिमु हसंति रंजति सुहि ।
५ [3]सोयारवयणविहिं णंदियउ ता हउँ बंदियणहिं वंदियउ ।
णियकयकम्मेण व पेल्लियउ जणणीइ समउ तहिं चल्लियउ ।
जहिं पचवण्ण मरुहयधयउ महएविणिकेयउ तहिं गयउ ।
उवविट्ठउ पडपिहियासणइ मणिकिरणजालभाभूसणइ ।
परियलु वित्थारिउ कणयमउ [4]णं उग्गमिउ णवदिणयरउ ।
१० कच्चोल थाले सोहंति किह गयणयलवडिय णक्खत्त जिह ।
जेव[5]णवेलइ महमहइ सइ बहुरसरसोइ णं सुकइकह ।
घत्ता—अइकोमलु सरलामलु धवलु कूरु किह सीसइ ॥
तं भोयणु गुणमोयणु पिसुणसमाणउ दीसइ ॥२३॥

२४

दो[1]फालियाइ हउँ फालियउ णं वट्टमि जमपुरचालियउ ।
दालिइ णवकंचणवण्णियइ ताडिउ णं विरइयकण्णियइ ।
डडढउ[2] चोप्पडु पुणु मइँ डहइ णं दुट्ठघरिणिसंगमु वहइ ।
पुणु मंडय ढोइय मडलिय मारति व[3] मइँ परमडलिय ।

---

८ AST परि ह्रियउ ।

२२ १. T पइवडिइ, A पयवडिइ । २ S किम । ३ ST पइं सहु परमेसर । ४ S प्रिय ।

२३. १ S परपुरिसरइपरइ, T परपुरिसरायरइ । २. ST अइरइरहिउ । ३ S सूयार । ४. S णउ ।
५ T जेमण ।

२४. १ ST read this line after the next २ AS दड्ढउ । ३ T बम्मइ ।

जिस प्रकार सुपुष्ट दलोंसे युक्त फूलसे यह जान लिया जाता है कि फल उत्पन्न होगा, उसी प्रकार अविभंग शरीर चिन्होंसे परके हृदयको भी समझा जा सकता है ॥२१॥

### २२ रानीके द्वारा भोजका आमन्त्रण

रानीने आगे विचार किया कि यदि इसने मुनिव्रत धारण नही भी किये तो फिर राजा रहकर यह मुझे दण्ड देगा। इस प्रकार चिन्तन करके देवी मेरे पैरोमे गिर पडी और उसने मुझे प्रेमसे तप्त करके प्रार्थना की कि—हे देव, मैंने तुम्हारे कल्याणका विचार किया है और समस्त अन्तःपुरका आमन्त्रण किया है। अतएव आजके आयोजित भोजमे योगिनी देवीके भुक्तसे बचे हुए खाद्यका भोजन कर कुलधर्मसे पूरित होकर हम दोनो ही प्रव्रज्या धारण करेंगे। आपके बिना तो मैं जीवन धारण नही कर सकती। अतएव हे प्राणेश्वर, मै भी आपके साथ तप करूंगी जिस प्रकार कामदेवकी रति, इन्द्रकी शची ( इन्द्राणी ) परममुनिकी शुद्धमति, विष्णुकी श्री ( लक्ष्मी ) और रघुपति रामकी सीता अनुचारिणी है, उसी प्रकार हे प्रिय, मै आपकी अनुगामिनी हूँ।

मुझे आपके साथ तपश्चरण, यमकरण अथवा मरण भी भाता है। किन्तु हे प्रिय, आपके बिना तो लोग अँगुलीसे मेरे यौवनकी ओर सकेत कर मुझपर शका करेंगे ॥२२॥

### २३ भोजकी स्वीकृति और आयोजन

कामसे व्याकुल हुई उस दुष्ट रानीने गतरात्रि परपुरुषका रमण करके जो पाप किया था उसे मैने अब स्वप्नके समान समझा और मोहान्ध होकर पत्नीसे कहा—"हे देवि उठो, उठो। मैने क्या कभी उदासीन होकर तुम्हारे प्रेमको भग किया है?' यह सुनकर वह चन्द्रमुखी सुन्दरी कृत्रिम हँसी हँसती हुई अनुरक्त और सुखपूर्ण भावसे उठ खडी हुई। उसी समय बन्दीजनोने उदार वचनयुक्त रचनाओसे मेरा अभिनन्दन और वन्दन किया। फिर मै अपने किये हुए कर्मोंसे प्रेरित होकर अपनी माताके सहित चल पडा और उस महादेवीके निवास पर पहुँचा जहाँ पचरगी ध्वजाएँ पवनमे फहरा रही थी। वहाँ मै वस्त्रसे आच्छादित एव मणियोके किरणसमूहकी कान्ति-से भूषित आसनपर बैठ गया। मेरे सम्मुख स्वर्णमय भोजनपात्र रखा गया, जैसे मानो नया सूर्य उदित हुआ हो। थालमे रखी कटोरियाँ ऐसी शोभायमान हुईं जैसे गगनतलमे तारागण उदित हुए हो। जीमनकी वेलामे समस्त भोजनशाला उस नाना रसोयुक्त रसोईसे महक उठी, जैसे सुकवि द्वारा रचित कथा नाना काव्यरसोसे आकर्षक हो उठती है।

वह अति कोमल, सरल, निर्मल और श्वेत ओदनका क्या कहा जाये? वह भोजन गुणोका अपहरण करनेवाले दुर्जनके समान दिखाई दिया ॥२३॥

### २४ भोजनके पकवान और उनमे विष

दो थालियाँ परोसी गयी जिनसे मेरा हृदय फटने लगा, मानो मै यमपुरको ले जाया जा रहा हूँ। नये स्वर्णके वर्णकी दालसे मानो एक कटारी बनाकर में मारा जा रहा हूँ। ऊपरसे परोसा हुआ घृत मुझे ऐसा जलाने लगा मानो दुष्टागृहिणीका समागम हुआ हो। फिर गोलाकार माँडे परोसे

५ पुणु दिण्णइँ तिक्खइँ तिम्मणइं णावइ मुक्कइँ रिउपहरणइं ।
पुणु लड्डुय सविस विइण्ण किह महु णिहणणसीलउ मिच्चु जिह ।
पडिसवणु ण कासु वि दितियए बोल्लिउ देविइँ विहसंतियए ।
मोयय महु मायइ पट्ठविय मइँ तुम्हहँ णिरु पणए ठविय ।
णउ कतहिं वयणु अइक्कमिउ अम्हइँ मायासुएहिं समिउ ।
१० त सविसु भोज्जु दोहिँ मि जिमिउ अगउ विसवेए परिभमिउ ।
णिवडंतहिं विज्जु विउज्जु चविउ भज्जए हा णाह णाह लविउ ।
घत्ता—धरपडियए उँरि चडियए केसभारु वित्थारिउ ॥
हउँ कोमले गलकंदले दंतहिँ पीलिवि मारिउ ॥२४॥

२५

जो सइरिणिवयणहिं पत्तियइ सो माणउ मइँ जिह किह जियइ ।
सुय अत्थि वत्त महु णंदणिण सज्जणमणणयणाणंदणिण ।
णिवडिउ महिमंडलि थरहरंतु ण वज्जणिहाएं गिरि महंतु ।
उम्मुच्छिउ धाहावंतु राउ हा पइँ विणु जगु अधारु जाउ ।
५ सोयणहँ लग्गु हा ताय ताय पइँ विणु महु भग्गी छत्तछाय ।
पइँ विणु सुण्णउ धरवीढु जाउ एवहिं को सामि अवंतिराउ ।
विणु ताए रज्जहो पडउ वज्जु विणु ताएं महु ण सुहाइ रज्जु ।
बलि किउ महु रज्जु दुहोहखाणि ज अत्थि परत्तहो करइ हाणि ।
मतिहिँ पडिबोहिउ धरणिणाहु मेल्लतु सदुक्खउ असुवाहु ।
१० संसारि असारइ जेत्तियाइँ वोलीणइँ अक्खमि केत्तियाइँ ।
णल णहुस सयर मंधायँ होंत ते वि महियल कालवसि समत्त ।
इह णरवइ होंतउ जगि पसिद्धु अइबलु वि महाबलु कालि खद्धु ।
आलेहिवि जो मारंतु वेणु कालाणलि दड्ढउ जेम वेणु ।
हरि हलहर कुलयर चक्कणाह ते कालि कवलिय बलसणाह ।
१५ इय जाणिवि किज्जइ सोउ केव संसारहो एहावत्थ देव ।
तं णिसुणिवि उत्थाइयइँ बे वि पडुपडहसंखकाहलइँ देवि ।
उब्भिय चदोवा केलिदंड विच्छाय जाय बंधवहँ तुंड ।
घत्ता--विवणम्मणु पहु दुम्मणु वारवार मुच्छिज्जइ ॥
मणि तप्पइ पुणु जपइ ताए विणु किह जिज्जइ ॥२५॥

२६

उट्ठतपडतइँ णिग्गयाइँ अतेउराइँ दुहवसगयाइँ ।
रायहो पच्छइ गच्छंति केम छणयंदहो ताराणियरु जेम ।

---

४ AS सविस य दिण्ण । ५ P विणए । ६ S वरि, T परि । ७. S उप्परिचडियए, T उप्परिपडियए । ८ S पीडिवि, T चपिवि ।

२५. १ ST जगि । २ T विलवणहु । ३ A भग्गी मइँ । ४ T बप्प छाय । ५. ST धरवट्टु, A धरपीढु । ६ AP वेणु । ७ A जेवि महि भुजिवि अवरइ गयइं तेवि । ८. ST पयापालु । ९. S विमणम्मणु । १० ST मोहिज्जइ । ११ ST किं किज्जइ ।

२६. १. ST बीयदहो, A छणइद ।

गये जो मुझे इस प्रकार मार रहे थे जैसे शत्रु मण्डलीक। फिर तीखे अँचार परोसे गये जो मुझे ऐसे लगे मानो शत्रुओंने अपने तीक्ष्ण शस्त्र छोडे हो। फिर विषैले लड्डू कैसे परोसे गये जैसे मानो वे मेरे घातक भृत्य हो। तत्पश्चात् जैसे किसी अन्यको सुनाई न पडे वैसे फुसफुसाकर मुस्कराती हुई देवीने मुझसे कहा, "ये लड्डू मेरी माताने पठाये हैं और मैने इन्हे बडे प्रेमसे तुम्हारे लिए रखे हैं। मैंने अपनी प्रियाके वचनका उल्लघन नही किया और हम दोनों माता-पुत्रोंने साथ ही उस विष मिश्रित भोजनको जीम लिया। विषवेगसे हमारा शरीर घूमने लगा। हमने मूर्च्छाके वश गिरते-गिरते वैद्य, वैद्य चिल्लाया जिसपर मेरी भार्या हे नाथ, हे नाथ, कहती हुई रोने लगी।

जब मैं पृथ्वीपर लेटा था तो वह मेरे उरुस्थलपर चढ बैठी और अपना केश-कलाप फैलाकर मेरे कोमल गलेको दांतोसे काटकर उसने मुझे मार डाला ॥२४॥

### २५ मेरी मृत्युसे पुत्रका शोक व मन्त्रियोका सम्बोधन

जो कोई स्वेच्छाचारिणी स्त्रीपर विश्वास करता है वह मनुष्य मेरे समान कैसे जीवित रह सकता है? तुरन्त ही मेरी मृत्युकी बात मेरे उस पुत्रने सुनी जो सज्जनोके मन और नेत्रोको आनन्ददायी था। वह कम्पित होकर भूमिपर गिर पडा, जसे वज्रके आघातसे कोई महान् पर्वत धराशायी हुआ हो। मूर्च्छा हटते ही वह राजकुमार धाड मारकर रोने लगा। हाय पिता, तुम्हारे बिना मेरे लिए यह जगत् अन्धकारमय हो गया। वह शोक करने लगा। हाय तात, तुम्हारे बिना मेरी छत्रछाया मिट गयी। तुम्हारे बिना पृथ्वीमण्डल शून्य हो गया। अब इस अवन्ति-देशका कौन राजा, कौन स्वामी रहा। बिना तातके इस राज्यपर वज्र पडे। बिना तातके मुझे यह राज्य नही सुहाता। इस दु ख-समूहकी खानरूप राज्यको भाडमे जाने दो, चूँकि यह तत्काल परलोकके लिए हानिकारक है। राजाके इस प्रकार दुःखी होकर अश्रुधारा बहानेपर मन्त्रियोने उनका सम्बोधन किया। हे राजन्, इस असार ससारमे जितने राजा-महराजे व्यतीत हो चुके उनमे कितने गिनावे? नल, नहुष, सगर, व मान्धाता जैसे सम्राट् हुए वे भी कालके वश इस पृथ्वीपर समाप्त हो गये। यहाँ जगत् प्रसिद्ध महान् बलशाली अतिबलको भी कालने खा लिया। जो राजा वेणु लोगोको आलेखन करके मारता था वह भी वेणु ( बाँस ) के समान कालाग्निमे भस्म हो गया। जो बडे-बडे महापुरुष नारायण, बलभद्र, कुलकर व चक्रवर्ती हुए वे समस्त बलशाली भी काल द्वारा भक्षित हो गये। यह जानकर शोक क्यो किया जाये? हे देव, इस ससारकी यह स्वाभाविक अवस्था है। मन्त्रियोके ये वचन सुनकर राजाने अपने पिता और उनकी जननी, उन दोनोके शवोको पटह, शंख और नगाडोकी ध्वनि सहित वहाँसे उठवाये। उनकी अर्थीपर चंदोवा व कदलीदण्ड लगाये गये। समस्त बान्धवजनोके मुख उदासीन हो गये।

राजा उदास व दु खी मनसे बार-बार मूर्च्छित हो जाता था। वह अपने मनमें तप्त होकर बार-बार कह उठता कि पिताके बिना कैसे जिया जायेगा ॥२५॥

### २६. श्मशान यात्रा, परिजनोकी शोकावस्था तथा राजा द्वारा दान करना

राजमहलके अन्त.पुरकी स्त्रियाँ दु खके वशीभूत हुईं, गिरती और उठती वहाँसे निकली। वे राजाकी अर्थीके पीछे-पीछे कैसी चल रही थी जैसे मानो पूर्णिमा चन्द्रके साथ तारा-पुज

रत्तंबरधारिणि जुवइ काइ णं सूरहो पच्छइ संझ जाइ।
बहुयाउ मुयउ सहुँ राणएण पयपालणधम्मवियाणएण।
५ काहिँ मि लइयउ तवचरणु घोरु परिसेसिवि कंकणु हारु डोरु।
अमयमइ ण णिग्गय कलुसभाव खुज्जयआसत्ती दुट्ठ पाव।
कयउद्धहत्थणारीणरेहिँ धाहाविउ बहुदुक्खाउरेहिँ।
अण्णत्तहिँ वेलपडिच्छिएहिँ छिण्णइँ सीसइँ कयणिच्छएहिँ।
केण वि णवखंडइँ कियउ देहु सुमरेप्पिणु सा[3]मिहि तणउ णेहु।
१० कु वि चिच्चि विलग्गउ गुणमहंतु असिधेणुयाइ उयरइँ हणंतु।
कि वि कुंतहिँ हिंदोलंति वीर कि वि अप्पउ हुयवहि हुणंहि धीर।
महयालहो दाहिण भुत्ति णेवि संकारावियइँ सुएण बे वि।
कयससयारसेसाइँ लेवि खित्तइँ सुरसरि अट्ठियइँ णेवि।
महु णामिं दिण्णइँ गोहणाइँ मइँ तणए अइणिरुसोहणाइँ।
१५ दिण्णइँ अंगहारइँ कच्चणाइँ वरचेलइँ लण्हइँ अइघणाइँ।
दिण्णइँ[10] धयछत्तइँ[11] भूसणाइँ दियवरहँ लिहाइवि सासणाइँ।
रोरत्तणु रोरहँ हरहि जाइँ महु णामि दिण्ण सुएण[12] ताइँ।
जच्चंधहँ अंधहँ भुक्खियाहँ धणधण्णइँ दिण्णइँ दुक्खियाहँ।
गोसुयहँ विवाहइँ कयइँ तेण णरवइ महु णामि महु सुएण।
२० तो वि लद्धु ण उत्तमु मणुयजम्मु बलवंतउ जीवहँ राय कम्मु।

घत्ता—संसारए अइघोरए हिंडहिँ विसयासत्तइँ।
जीवइँ णउ पावहि जाम ण भावहि दंसणणाणचरित्तइँ ॥२६॥

२७

सीयल्लवेल्लितरुवरगहणि हिमवंतहो दाहिणगिरिगहणि।
जहि वग्घसीहगयगंडयाइँ मयदुग्गहकारिभल्लूसयाइँ।
सवरवेउल्लइँ रोहियाइँ एणइँ जहि पुल्लिहि छोहियाइँ।
जहि सचरंति बहुमुग्गसाइँ गत्ताइँ[3] जाहँ णिरु घुग्घुसाइँ।
५ जहि परंडा कोकंता भमंति झिल्लिरि खच्चेल्लइँ गुमुगुमंति।
जहिँ भिल्लपुलिंदइँ णाहलाइँ वीणंतइँ तरुवेल्लीहलाइँ।
जहि कुक्करंति साहामयाइँ झुल्लंतइँ तरुसाहागयाइँ।
उड्डुणसाला तंबोललग्ग जहि हरि खज्जंता कहि मि भग्ग।

२ ST read this line before रायहो जेम। ३ T सामियतणउ। ४ AP विच्चि ५ A उरयलु। ६ A कुणइ धार। ७ ST घित्तइ। ८ S हे णरवइ। ९ ST अंगहारइ, अगहारइ। १० P adds before this line in second hand सीयलवल्लीतरुवरघणाइ दिण्णइ विउलइ णंदणवणाइ। ११ S छत्तइ हरिभूसणाइ। १२ S कणघणाइ।

२७. ST read this line as हिमवंतहो दाहिणि गिरिगहणे ( T दाहिणगिरिसिहरे गहणे ) अवइण्णु मऊरिहि गब्भि खणे। २ S omits मयदुग्गह ·· रोहियाइ। ३ S छेप्पाइ, T छित्ताइं। ४ S मुग्गससरडा परिभमंति, T महिसा सरडा। ५ T फुक्करंति। ६ S adds before this line · जहि आरइ घोरइ बुक्करंति घोरप्पइ दीवउ सचरंति। उड्डुणमयदुग्गइ णिरु भल्लयसयाइं सवरवेउल्लइ रोहियाइ।

चल रहा हो। कोई युवती लाक्षवस्त्र धारे हुए थी जो मानो सूर्यके पीछे-पीछे सन्ध्याके समान चल रही थी। उनमे-से बहुत सी उस प्रजापालन धर्मके ज्ञाता राजाके साथ ही मानो मृत हो गयी थी। कितनोने अपने ककण, हार व डोरे त्यागकर घोर तपश्चरण धारण कर लिया। किन्तु वह मनकी मैली कुबडेमे आसक्त दुष्ट और पापो अमृतादेवी अपने निवाससे नही निकली। नर-नारियोने बडे दु खसे आतुर होकर हाथ ऊपर करके धाह दी। कुछ अन्यने जो उचित समयकी प्रतीक्षा कर रहे थे निश्चयपूर्वक अपने सिर काट डाले। किसीने अपने स्वामीके स्नेहका स्मरण कर अपने देहके नौ टुकडे कर डाले। कोई गुणशाली कटारीसे अपना हृदय विदीर्ण करता हुआ चितासे जा चिपटा। कितने ही वीर पुरुष भालोपर झूलने लगे तथा कितने ही धीर पुरुष अपनेको अग्निमे होमने लगे। इस प्रकार महाकालके दाहिनो ओरके क्षेत्रमे ले जाकर पुत्रने अपने पिता और उनकी माताका दाह-सस्कार कराया। अग्नि-संस्कारसे शेष रही अस्थियोको लेकर उसने गगामे जाकर छोडा। फिर मेरे पुत्रने मेरे नामसे अत्यन्त सुन्दर गोधन दानमे दिये। उसने अग्रहार ( भूमि ), स्वर्ण, उत्तम चिकने सघन वस्त्रोका भी दान किया। ध्वजा, छत्र और भूषण भी दिये तथा श्रेष्ठ ब्राह्मणो-को शासन भी लिखाकर दिये। मेरे पुत्रने मेरे नामसे ऐसे धनधान्यके दान भी दिये जिनसे निर्धनोका दारिद्रय दूर हो। जो जन्मसे अथवा रोगसे अन्धे हो गये थे, भूखे थे व अन्य कारणोवश दु खी थे उनको भी समुचित धन-धान्य दिया। यशोधर कहते हैं कि हे राजन् मारिदत्त, मेरे नामसे मेरे पुत्रने गोसुतो ( बैलो ) के विवाह भी कराये। तो भी मुझे उत्तम मनुष्य जन्मकी प्राप्ति न हुई। हे राजन्, जीवोका कर्म बडा बलवान् है।

विषयासक्तजीव इस घोर ससारमे तब तक भ्रमण करते हैं जब तक उन्हे दर्शन ज्ञान और चारित्र्यकी प्राप्ति नही हो जाती और वे तदनुसार भाव नही रखते ॥२६॥

## २७. हिमालयके घोर वनमे यशोधरके जीवकी मयूरयोनिमे उत्पत्ति

हिमवान पर्वतके दक्षिण भागमे शीतल लताओ और वृक्षोसे सघन वन है जहाँ व्याघ्र, सिंह, गज और गैंडे, सैकडो प्रकारके दुर्ग्राह्य हाथी, भालू तथा अन्य जगली पशु एव बडी सख्यामें साँभर और रोहित और सेनमृग इनको भील लोग क्षुब्ध करते हैं। जहाँ बहुतसे मँग्घूंस ( नेवले ) भ्रमण करते हैं और जिनके गात्रोसे सदैव घूघू-घूघू शब्द निकलते हैं। जहाँ परडा ( वनकुक्कुट ) कूका देते हुए घूमते हैं। तथा झिल्लरी और खच्चेल गुमगुम ध्वनि करती हैं। जहाँ भील, पुलिद व नाहल वृक्षो और लताओके फल बीनते हैं। जहाँ शाखामृग ( बन्दर ) कुरकुराते हैं और वृक्षोकी शाखाओपर चढकर झूलते हैं। जहाँ उडनशील हरित शुक ताम्बूलकी लतासे चिपटकर

जहिँ घुरुहुरंत दाढाकराल सूलच्छहिँ सहुँ जुज्झंति कोल ।
[7]कदुल्लगहरगहणमु जेत्थु हरिहुल्लिहिँ जहिँ दूसियउ पंथु । 10
पच्चासहिँ थूणइँ दारियाइँ जहिँ भिल्लिँ हरिणइँ मारियाइँ ।
जहिँ गहिरइँ घारइँ परिभमंति णिरु वायहडल जहिँ चुमचुमंति ।
जहिँ वेल्लिहिँ वेढिय तरुवराइँ णं कीलहिँ अवरुंडणपराइँ ।

घत्ता—तहिँ काणणि तरुवरघणि असुहकम्मपरियम्मिम ॥
बरिहूणकुलि दुहसंकुलि आणिवि घित्तु कुकम्मिम ॥२७॥ 15

२८

अइदारुणभीसणवणगहणि अवइण्णु मऊरिहि गब्भि खणि ।
उयरग्गि दड्ढउ बप्प किह खलवयणहिँ सज्जणु पुरिसु जिह ।
तहिँ दुक्खहिँ तत्तउ कहमि केम तसइ कडाहि णारइउ जेम ।
छुडु उयरहो हुंतउ णीसरिउ छुडु पक्खिणिपक्खवाउ धरिउ ।
कंटयतरुखरसक्करखरहे छुडु पाउ ण देमि देमि धरहे । 5
काणणि विसदसहुँ हउँ डरमि छुडु मायइ परिरक्खिउ चरमि ।
छुडु किमिकुलु चंचुइँ चूरियउ पोट्टुल्लउ छुडु मइँ पूरियउ ।
कीलंती विणिहय वणभमिणि ता बाहिँ मारिय महु जणणि ।
सा लइय णिबंधिवि वेलियहिँ हउँ पुणु घल्लिउ उच्चोलियहिँ ।
लइ रडइ मोरु पारद्धियहो किं पूसइ मासालुद्धियहो । 10

घत्ता—तहिँ गिम्हइँ देहुण्हइँ हउँ संताविउ जेहउं ॥
वाएसरि परमेसरि वण्णहुँ तरइ ण तेहउं ॥२८॥

२९

आणिय गामहो छुडु णिट्ठविय मायरि तलवरहो परिट्ठविय ।
विणिवारियमंदिरमजरए हउँ आणिवि घित्तउ पंजरए ।
हियउल्लउ दुक्खें सल्लियउ ता वणयरघरिणिए बोल्लियउ ।
मुहु छुहइ कलेवरु थरहरइ सिसुमोरि कवलु वि णउ भरइ ।
डिंभाइँ काइँ खाहिति तणु तुहुँ किं खाएसहि भिल्ल भणु । 5
पइँ गरुय मोरि दिण्णी परहो हो जाहि समर मावहि घरहो ।
णिसुणिवि णियकतहि वयणगइ सहसत्ति चिलायहो जाय मइ ।
णिउ हउँ वग्गुरियइँ विक्किणिउ सत्तुवपत्थें तेण जि किणिउ ।
आरक्खिएण णउ भक्खियउ घोरहुँ मज्जारहुँ रक्खियउ ।

घत्ता—तलवरघरि हंसु व सरि हउँ मुच्छायउ जायउ ॥ 10
कणु भुजमि जणु रंजमि सुमहुरमुक्कणिणायउ ॥२९॥

---

७ S कुंटुल्लगहिर, A कदुल्लगुहिर । ८. T वासियउ । ९ A बरहिणकुलि ।

२८ १. S इय । २ S वणगहणि । ३ T omits this line । ४ S जठरह । ५ A कक्कर । ६ S पेट्टलउ, T पेटुल्लउ, A पुट्टुल्लउ । ७ ST विणिहय, A बरहिणि । ८ T वेल्लियए । ९ ST उच्चेलियहे । १० ST देहुम्हइ । ११ S केहउ । १२. S जेहउ ।

२९. १ S अवट्ठविय, T पट्ठविय । २ ST सवर । ३ T आरण्णिएण । ४ T हंसच्छायउ (ह सच्छायउ ), S हउ सच्छायउ ।

अन्यत्र भाग जाते हैं। जहाँ विकराल दाढोवाले वराह शूलाक्षो ( सिंहो ) के साथ युद्ध करते हैं। जहाँ वनगर्दभ कन्दोंसे युक्त वनअटवीमें दिखाई पडता है और जहाँ सिंह-शावकोके द्वारा पथिकोका मार्ग संकटमय हो रहा है। जहाँ शेर वृक्षोके ठूँठोको विदारित करते हैं। जहाँ भील हरिणोको मारते हैं। जहाँ गम्भीर अटवीमे गृद्ध परिभ्रमण करते हैं तथा शुकसमूह सदैव चुमचुमाते हैं और जहाँ लताओसे लिपटे हुए वृक्ष मानो आलिंगन करते हुए क्रीडा कर रहे हैं।

ऐसे उस सघन वृक्षोसे युक्त वनमे मुझे मेरे अशुभ कर्मने दुःखपूर्ण मयूर-कुलमे ला पटका ॥२७॥

## २८ मातासहित मेरा व्याध द्वारा ग्रहण

जब मै उस अत्यन्त दारुण और भीषण वनकी अटवीमे मयूरीके गर्भमे उतरा तब, हे बाप, उदराग्निसे मै ऐसा जला जैसे सज्जन पुरुष दुर्जनोके वचनोमे सन्तप्त होते है। वहाँ मुझे दुःखोने ऐसा सन्तप्त किया कि, क्या कहे, जैसे नारकीय जीव कडाहमे तपाया जाता है। फिर यद्यपि मैं गर्भसे बाहर निकला तथा मेरी माता मयूरीने अपने पंखोमे ढँककर मेरी रक्षा की, और यद्यपि कँटीले वृक्षोसे दुर्गम तथा रेतीसे कर्कश भूमिपर मै अपना पाँव कभी देता था कभी नही, और यद्यपि उस वनमे विषैले जन्तुओसे डसे जानेसे मै डरता था, किन्तु माताके द्वारा सुरक्षित होकर विचरण करता था। कृमिकुलको चोचसे चूरित करता और अपने पेटको भरता था। तथापि एक दिन जब मेरी माता वनमे भ्रमण करती हुई क्रीडा कर रही थी तब एक व्याधने आकर उसे मारा। उसने उसे कपडेमे बाँध लिया और फिर उसने मुझे भी पिटारीमे डाल लिया। यद्यपि मोर चीत्कार करता है, किन्तु क्या वह मांसके लोभी पारधीके हृदयको स्पर्श कर पाता है ?

वहाँ उस पिटारीमे मै अपने शरीरकी गर्मी व उष्णतासे जैसा सन्तापित हुआ उसका वर्णन परमेश्वरी वागीश्वरी भी नही कर सकती ॥२८॥

## २९. माताका किसी अन्यको समर्पण और मेरी सुरक्षा

वह व्याध हमे लेकर ग्राममे आया। मेरी माता मर चुकी थी, अतएव उसने उसे आरक्षी अधिकारीको दे दिया और मुझे उसने घर लाकर एक पिंजडेमे डाल दिया जिसमे घरकी बिल्ली आदिसे मेरी रक्षा हो सके। मेरा हृदय दु खसे पीडित हुआ। फिर उस वनचरकी गृहिणी बोली, भूखसे मेरा शरीर काँप रहा है, थर्रा रहा है, और इस छोटे-से मयूरसे मेरा एक कौर भी नही भरेगा। फिर ये बाल-बच्चे क्या खायेंगे ? मेरे हाड। और हे भील, बतला तू क्या खायेगा ? तूने बडी मयूरी दूसरेको दे डाली। रे शबर, तू यहाँसे चला जा और घरमे मत आना। अपनी भार्याकी इस ढगकी बातें सुनकर उस किरातको सहसा एक बात सूझ पडी। व्याधने मुझे ले जाकर बेंच दिया और उसी आरक्षीने एक प्रस्त ( पायली ) सत्तू देकर खरीद लिया। किन्तु उस आरक्षीने मुझे खाया नही, प्रत्युत घोर बिल्लियोसे मेरी रक्षा की।

उस तलवरके घरमे मैं सरोवरमें हंसके समान अच्छा सुन्दर हो गया। मैं धानके कण खाता और सुमधुर शब्द-ध्वनि द्वारा लोगोका अनुरंजन करने लगा ॥२९॥

३०

जीवाहारे परिवड्ढियउ पावें सहुँ देहु वि वड्ढियउ ।
महु जायउ पिंछकलाउ किह वरपंचवण्ण मणिमाल जिह ।
अवलोइवि मेरी रूवसिरि तलवरु पभणइ उज्जेणिपुरि ।
जायवि ऍहु ढोयमि जसवइहि जसहरतणयहो कीलारइहि ।
५ ता एत्तहिं महु पियपत्तियहे महुमहपयपंकयभत्तियहे ।
दियखद्धसेसमासासणिहे मुक्कग्गहारदियसासणहे ।
अणवरयइँ पुज्जियदेवयहे बलिदिण्णछिण्णमिढयसंयहे ।
गगासरिसलिलपवित्तियहे सीसेणँ णवियगहसोत्तियहे ।
अयहरिणघवियपियरुल्लियहे णिदियमुणिवरचरणुल्लियहे ।
१० घत्ता—उज्जेणिहिं सुहजोणिहिं विसरसमुच्छियकायहे ॥
मदमइहे चंदमइहे गयउ जीउ महु मायहे ॥३०॥

३१

बलवतहि पवणजउद्धुरिहि सा केण वि कम्में कुक्कुरिहि ।
चलकुडिलकुलिसकक्कसणहरु हरिणयणुग्गामियकरपसरु ।
सिरि वलइयचलवालहि चवलु दीहररोमावलिजडिलगलु ।
उरि गरुयउ पच्छइँ वित्थरिउ ण विहिणा मॅज्झि मुट्ठि धरिउ ।
५ पिंगलविलोलभासुरणयणु बहुसूअरकुलघघलवयणु ।
जमपुरकरवत्तदंतडसणु हूई करहाडगयरि भसणु ।
राणी वि पवण्णी सुणहँ भउ परु किं पि ण मण्णइ लंच्छलउ ।
सो आणिउ पाहुडु जसवइहे जिह तिह णिव हउँ मि पावमइहे ।
बिण्णि वि एक्कहिं दिणि दरिसियइं महु सुयहु सुअंगइँ हरिसियइं ।
१० हत्थे परॅमत्थे जोइयइ पुणु दो वि तेण पोमाइयइ ।
घत्ता—णिउणउ विहि एहउ सिहि किह विरइउ मणरावउ ॥
कमलच्छिहि वणरच्छिहि णावइ केसकलावउ ॥३१॥

३२

भल्लु वि भॅल्लउ महु आवडइ कंचाइणिसीहहु अब्भिडइ ।
ऍहु बाउवेउ हरिणु वि छिवइ वेएं धावेप्पिणु मुहुँ घिवइ ।
एयहो हरिकिडि वि ण उव्वरइ किं अण्णु को वि अग्गइ सरइ ।
हउँ घरमंडणु पवियप्पियउ सोणइयहो सो वि समप्पियउ ।
५ ति सो अकंडमच्चुं गलए बद्धउ चामीयरसंखलए ।

---

३० १. ST इह । २ AST कीलणरइहि । ३ A एसहु । ४ S omits मुक्कग्गहार .. देवयहे । ५ A छेल । ६ ST समुहे । ७ T omits सीसेण णविय ...पियरुल्लियहे ।

३१ १ ST पहरु । २ S मुट्ठिमज्झि, T मज्झु मुट्ठिधरिउ । ३ P जिह तिह हउ वि, A जिह सो तिह हउं मि । ४ ST परिमट्ठइं ।

३२ १ ST महु भल्लउ । २. ST वाउदेव ।

### ३०. मेरा यशोमति राजाको उपहार तथा मेरे पूर्वजन्मकी माता चन्द्रवतीके मरणका वृत्तान्त

मांसाहारसे मेरा पालन-पोषण हुआ और देहके साथ-साथ मेरे पापकी भी वृद्धि हुई। मेरा पखसमूह कैसा हो गया जैसे मानो उत्तम पचरगी मणि-माला हो। मेरी रूपश्रीको देखकर तलवरने कहा कि उज्जयिनीपुरीमे जाकर मैं यशोधरके पुत्र क्रीडाप्रेमी राजा यशोमतिको भेट करूँ। और यहाँ इसी बीच वह मेरे पिताकी पत्नी ( पूर्वजन्मकी माता चन्द्रवती ) जो कृष्णके चरणकमलोकी भक्त थी, जो द्विजो द्वारा भोजन कर लेनेपर शेष बचे हुए मांसका ही आहार करती थी, जो ब्राह्मणोको अग्रहार और शासन-पत्र देती थी, नियमसे देवताओको पूजा करती थी तथा सैकडो भेडोको मारकर बलि देती थी, जो गगानदीके जलसे अपनेको पवित्र करती थी, जो अपने घरू-पुरोहितोको सिर नवाकर प्रणाम करती थी और अज और हरीन्द्रके मांससे पितरोको सन्तुष्ट करती थी तथा मुनिवरोके आचरणको निन्दा करती थी, उज्जयिनीमे उस रानीकी सुखमय योनिमे विषके रससे शरीर मूछित हो गया और तत्पश्चात् उस मन्दमती मेरी माता चन्द्रवतीका जीव वहाँसे चल बसा ॥३०॥

### ३१ चन्द्रवतीका जीव कूकर-योनिमे पहुँचा और वह कूकर भी राजा यशोमतिके प्रासादमे उपहारस्वरूप पहुँच गया

वह रानी चन्द्रवती अपने किसी कर्मवश बलवान् तथा पवनवेगसे दौडनेवाली कूकरीसे करहाड नगरमे कूकररूपसे उत्पन्न हुई। यह कूकर चचल, कुटिल एव वज्रके समान कर्कश नखोवाला था। उसकी सिहके समान आँखोसे विकराल किरणें निकलती थी। उसकी चपलता उसके सिरपर टेढे चलायमान बालोसे प्रकट होती थी। उसका गला लम्बे बालोसे जटिल था। उसका उरस्थल विशाल तथा उसका पृष्ठभाग विस्तृत था। किन्तु कटि-भाग क्षीण होनेसे मालूम पडता था मानो विधाताने उसे बीचमे अपनी मुट्ठीमे पकडकर बनाया हो। उसकी आँखें पिंगल, चचल और चमकीली थी। उसका मुख बहुत-से शूकरोको चबा जानेवाला था। उसके दाँतोकी पकड यमपुरकी करौतके सदृश थी। इस प्रकार वह रानी श्वानके भवमे जा पहुँची। किन्तु उसे अपने पूर्वजन्मकी राज्यलक्ष्मीका लेशमात्र भी स्मरण नही था। यशोधर कहता है कि हे राजन्, उस कुत्तेको भी उसी प्रकार पाप-बुद्धि यशोमतिके पास उपहाररूपसे लाया गया जिस प्रकार मैं लाया गया था। एक दिन हम दोनोको राजाने देखा और उस मेरे पुत्रके अग हर्षसे पुलकित हो उठे। उसने हम दोनोका अपने हाथसे स्पर्श किया और दोनोसे बहुत लाड प्यार दिखलाया।

निपुण विधाताने इस मयूरको इतना मनोहर कैसे बनाया ? वह तो कमलनयनी वनलक्ष्मीके केशकलाप सदृश है। ।३१॥

### ३२ कुत्तेका शौनिकको समर्पण और मेरा राजप्रासादमे क्रीडन

यशोमति राजा विचारने लगा—यह कुत्ता भी मुझे अच्छा लगता है। यह ऐसा प्रचण्ड है कि कात्यायनीके सिहसे भी भिड सकता है। यह वायुके वेगसे दौडनेवाला होता हुआ हिरणको भी छू सकता है और वेगसे दौडकर उसपर अपना मुँह मार सकता है। इससे कोई शेर या शूकर बच नही सकता, फिर अन्य कौन इसके आगे दौड सकता है ? राजाने मुझे तो अपने घरका आभूषण बना लिया और उस कुत्तेको सुरक्षित रखनेके लिए अपने शौनिक ( कसाई ) को समर्पित कर दिया। उसने उस शीघ्र अकाण्ड मृत्युसे मरनेवाले कुत्तेको गलेमे सोनेकी साँकल बाँधकर रखा।

हउँ पुणु हिंडमि घरपंगणइ खेल्लमि उड्डुमि गयणंगणइ ।
ता एक्कहिँ दिणि उड्डंं गएण सउँहयलसिंगि रगतएण ।
दिट्ठउ जलहरु गज्जंतु किह गिंभारिहि रुट्ठउ सुहडु जिह ।
दिट्ठउ सुरचाउ पीउँ हरिउ ण णहमंदिरि तोरणु धरिउ ।
१० घत्ता—विज्जुलियए कंचुलियए भूसियदेहए सुरधणु ॥
घणमालए ण बालए किउ विचित्तु उप्परियणु ॥३२॥

३३

पाउसु णिएवि रोमंचियउ हउँ परमाणदिं णच्चियउ ।
पुणु रुण्णउ मइँ थोरंसुयहिं ण जम्मासुहसुमरणचुयहिं ।
पुणु दिट्ठउ खुज्जउ खोणियहिं आसत्तउ पियंयमराणियहिं ।
ईसावसेण विसमि णडिउ रूसिवि दोहिं मि उप्परि पडिउ ।
५ चलपक्खणक्खचंचूहयइं पेहुंणयझडप्पेण महियइं ।
णीसारइँ जारइँ हासरइं बिण्णि वि णिहयइँ उड्डियकरइं ।
रुहिरुल्लउ धारहिं परियलिउ मिहुणुल्लउ विहलघलु घुलिउ ।
मणिरसणादामिं ताडियउ कंताइ चरणु महु मोडियउ ।
घत्ता—जइयहुँ पहु तइयहुँ स हु असमाणउ णउ घायमि ॥
१० एवहिँ डहु मोरउ लहु तेण तीइ करु लायमि ॥३३॥

३४

उट्ठंतु पडंतु पधाइयउ पच्छइ परिवारु पराइयउ ।
तहिँ एक्कइ कोवाऊरियए पाउँय महु मुक्की दासियए ।
अण्णेक्कइ चामरदंडएण आहउ कप्पूरकरंडएण ।
अण्णेक्कइ तट्टंउ एंतियए चंदूयफलेण पहरंतियए ।
५ अण्णेक्कइ हउ हारावलिए अण्णेक्कएक्ककुसुमंजलिए ।
अवरइँ वीणादंडेण हउ हउँ कह व कह व रंगंतु गउ ।
घे घे पभणंतिउ खुज्जियउ पच्छइ लग्गउ घरलंजियउ ।
घत्ता—सुरउद्दहो तहु सद्दहो आएं जणणीसाणिं ॥
गलि धरियउ थरहरियउ हउँ णिम्मुक्कउ पाणि ॥३४॥

३५

जसवइराए पीडियगलउ आबद्धदीहदढसंखलउ ।
मेल्लविउ ण मेल्लइ णिट्ठुरउ पासयफलहें हउ कुक्कुरउ ।
सिरु दाहाविउ गउ सो वि मुउ विहि कम्मवियारु विचित्तु कउ ।

३ ST घरसिहरइ पंगणइ । ४ S सियसउहसिंगि, T सियसउहयलसिरि, A सउहयलसिहरि ।
५ T पीयहरिउ । ६ S भरिउ ।
३३ १ ST पियरायाणियहिं । २ AT रासे । ३ AT मेहुणय ।
३४ १ A पाडव । २ ST पट्टउ । ३ S चडुयफणेण । ४ S धाविवि ।
३५ १ A दिढ । २ A विवाउ ।

किन्तु मैं घरके आँगनमे घूमता, खेलता तथा आकाशमें उडता हुआ रहने लगा। तत्पश्चात् एक दिन जब मै ऊपर उडकर अट्टालिकाके शिखरपर चल रहा था तब मैंने एक गरजते हुए मेघको कैसा देखा जैसे मानो ग्रीष्मकालरूपी शत्रुपर उसका कोई विरोधी सुभट रुष्ट होकर गरज रहा हो। मैंने पीले और हरे इन्द्रधनुषको भी देखा जैसे मानो आकाशरूपी मन्दिरमे तोरण लगाया गया हो।

उस बिजलीरूपी चोलीसे विभूषित-देह घनमेघमालाने इन्द्रधनुषको ऐसा धारण किया था जैसे मानो किसी युवतीने विचित्र उपरनी ( ओढनी ) धारण की हो ॥३२॥

### ३३. मयूरका रानी और उसके जार कुबडेपर आक्रमण

मै पाउस ( वर्षा ) देखकर रोमाचित हो उठा और परमानन्दसे नाचने लगा। फिर मैं रो उठा और बडे-बडे आँसू बहाने लगा, जो मानो मेरे पूर्वजन्मके अशुभ स्मरणसे गिर रहे हो। फिर मैने भूमितलपर उस कुबडेको देखा जो मेरे पूर्वजन्मकी प्रियतम रानीमे आसक्त था। दुर्भाग्यकी विडम्बनावश मुझे ईर्ष्या हो उठी और मैं रुष्ट होकर उन दोनोके ऊपर जा चढा। मैने अपने चपल पखो, नखो और चोचसे तथा पखोकी झडपसे उन्हे धराशायी कर दिया। वे हास्य और रति करनेवाले निकृष्ट जार ( दोनो व्यभिचारी ) आहत होकर ऊँचे हाथ करके अपनी रक्षा करने लगे। उनके शरीरसे रुधिरकी धार निकल पडी और वे दोनो विह्वल होकर छटपटाने लगे। रानीने मुझे अपने मणिमय कमरपट्टेसे मारा और मेरा पैर मरोड दिया।

जब मै राजा था तब मेरी बराबरी न कर सकनेवाले कुबडेको नही मारा और अब छोटा सा मोर होकर मैने उसपर हाथ चलाया ॥३३॥

### ३४ मयूरका मरण

फिर समस्त राजपरिवार उठता-गिरता दौड पडा और मेरे पीछे पड गया। उनमे-से एक बालिकाने कुपित होकर मुझपर अपनी पावडी फेंक कर मारी। अन्य एकने मुझे चमरदण्डसे मारा तो दूसरेने कपूर-करडक ही दे मारा। एक अन्यने आकर मुझपर चटुआ ( कलछुरी ) के फलसे प्रहार कर मेरी ताडना की। किसीने अपनी हारावलीसे मारा, तो किसी दूसरीने पुष्पाजलिसे ही। एक अन्यने वीणादण्डसे आघात किया। मै किसी प्रकार रेगकर वहाँसे भागा। किन्तु 'पकडो, पकडो' कहता हुआ वह कुबडा गृहदास मेरे पीछे लग गया।

उस अत्यन्त रौद्र कोलाहलसे आकर्षित होकर उस मेरी जननीके भवान्तररूप श्वानने आकर मेरा गला पकड लिया। मैं कम्पित हो उठा और मेरे प्राण निकल गये ॥३४॥

### ३५ श्वानका भी मरण और यशोमति राजाका शोक

यशोमति राजाने उस लम्बी और दृढ साँकलसे बँधे हुए कुत्तेका गला पकडकर दबाया। किन्तु उस निष्ठुरने उनके छुडानेपर भी मुझे नही छोड़ा। इसपर राजाने एक भालेके फलसे

मइँ सोअंइ[3] पहु चिरजम्मसुउ हा सिहि घरसिरिभूसणउ चुउ ।
५ हा मोर मज्झु घरपुत्तलिय पइँ चडियइ होइ सकुंतलिय ।
तुहुँ जाम सिहरि थिउ पायडउ घरि ताम ण सोहइ धयवडउ ।
हा पइँ विणु को हियवउ हरइ घरवावीहंसि सहुँ चरइ ।
पइँ विणु एवहिँ रंगावलिय छज्जइ विचित्तकुसुमावलिय ।
कामिणिपयणेउरसरु सुणिवि पइँ विणु को णच्चइ तणु धुणिवि ।
१० हा जसहरु राणउ अज्जु मुउ हा दइव काइँ मइँ सुणहु हउ ।
हा सूअर अज्जु कसेरदलु भक्खतु पिअतु सुसच्छु जलु ।
करवंदजालवणि वसिय मए सुहु अणुहवतु सरकद्दमए ।

घत्ता—कयदुग्गइँ सारंगइँ रणि भवतु सइच्छइँ ।
को सारउ मिगमारउ एयहो कविलहो पच्छइँ ॥३५॥

## ३६

इय सोइवि दिण्णउ तेण सिहि किउ विहि मि मरणसंकारविहि ।
जिह पिउपिउजणणिए चिरु णिहिउ तिह पाणिउ पिंडदाणु विहिउ ।
जणु णियरहँ जलु भोयणु ठवइ पियरुल्लउ कि पि ण अणुहवइ ।
णिक्खज्जरुक्खपत्थरपउरे उग्गयसामरिवबुलखयरे ।
५ णिज्जले मरुहयगयधूलिरए काणणि सुवेलगिरिपच्छिमए ।
काणिहि पसविहिँ दइवें वणिउ हउँ कुंटें पसविएण जणिउ ।
मिगि भुक्खिय दुक्खिय सुक्खथणि थणु जीहइ लिहमि ण लहमि धणि ।
दुद्धि विणु जढराणलु जलिउ मइँ एक्कु सप्पु कत्थइँ गिलिउ ।
लैहि[3] साउ अणेयणायसयइ ण धम्महो मूलइँ उक्खयइ ।
१० खद्धइँ विवरहो कड्ढेवि किह अइभुक्खिएण गरुडेण जिह ।
सो सुणहु मरिवि तहि हुउ उरउ दुद्धरसरदुर्दरभक्खिरउ ।

घत्ता—वणि विलसइ बिलि पविसइ जाम ताम मइँ लद्धउ ॥
मुहलग्गए पुच्छग्गए धरिवि खाहुँ पारद्धउ ॥३६॥

## ३७

पल्लट्टेवि मुहु विससिहि मुयइ दढवियडफडप्फडु फुप्फुवइ ।
मो हउँ भक्खमि सो मइँ डसइ महु पलु तरच्छु पच्छइ गसइ ।
तोडइ तडत्ति तणुबधणइं मोडइ कडत्ति हड्डइँ घणइं ।
फाडइ चडत्ति चम्मइँ चलइं घुट्टइ घडत्ति सोणियजलइ ।
५ हउँ एम तरच्छि खयहो णिउ मइँ मायाविसहरु कवलु किउ ।
को लघइ महियलि कम्मवसु अण्णोण्णाहार मरंति पसु ।

---

३ S सोइय, A सोवइ । ४ ST सिरु । ५ ST चरतु ।
३६ १ ST पुणु किउ । २ ASI बब्बुल । ३. ST साउ लहिवि । ४ S दुदुर, T डिंदुर ।
३७ १ T फणफळु । २ ST पच्छइ तरच्छु ।

कूकरपर प्रहार किया। उसका सिर फटकर दो टुकडे हो गया और वह भी मर गया। विधिने कर्मोंका विकार विचित्र बनाया है। मेरे पूर्वजन्मका पुत्र वह राजा मेरा शोक करने लगा। हाय! मेरे घरकी लक्ष्मीका भूषण मयूर मर गया। हाय मयूर, मेरे घरकी पुतलीपर जब तू चढ जाता था तो वह केशकलापयुक्त दिखाई देने लगती थी। जब तू प्रासादके शिखरपर बैठ जाता था तब तेरे सम्मुख ध्वजपटकी शोभा कुछ नही रहती थी। हाय, तेरे बिना कौन मेरे हृदयको आकर्षित करेगा, और कौन घरकी वापीके हसके साथ चले फिरेगा ? तेरे न रहनेपर अब यह रगावली और विचित्र कुसुमावली शोभायुक्त दिखाई देने लगी। कामिनियोंके पैरोके नूपुरोकी झकार सुनकर अब तेरे बिना शरीर हिलाहिलाकर कौन नाचेगा ? हाय, मुझे ऐसा लगता है कि जैसे मानो मेरे पिता यशोधरकी मृत्यु आज ही हुई हो। हाय दैव, मैने अपने कुत्तेको भी क्यो मार डाला ? हाय, आज शूकरगण कांसके दलोका भक्षण करें और स्वच्छ जल पिये। करोदोके जालयुक्त कटोले वनमे निवास करके अब उस कुत्तेके मर जानेपर तुम सरोवरोके कर्दमोमे सुखका अनुभव करो।

जिन सारगोने वनमे दुर्ग बनाकर अपनी रक्षा की थी वे अब स्वच्छन्द हो जाये। इस कपिल श्वानके पश्चात् अब कौन श्रेष्ठ मृगमारक बचा ? ॥३५॥

### ३६ यशोधर और चन्द्रमतीके जीव नकुल और सर्पकी योनियोमे

इस प्रकार शोक करके राजा यशोमतिने उस मयूरको छोडा और दोनोकी मरण सस्कार विधि सम्पन्न की। जिस प्रकार उसने अपने पिता और अपने पिताकी जननीके लिए किया था उसी प्रकार उस मयूर और कूकरका भी जल-तर्पण और पिण्डदान किया। लोग पितरोके लिए जल और भोजन स्थापित करते है, तथापि पितर इनका कोई अनुभव नही करते। फिर अखाद्य वृक्षो और पत्थरोसे प्रचुर जहाँ साँभर, बबूल और खदिरके झाड ही उगते थे, जो निर्जल था तथा जहाँ वायुमे धूलकी रज उडती रहती थी ऐसे सुवेलगिरिके पश्चिम भागमे स्थित वनमे मेरा जन्म एक लूले नकुलके द्वारा कानी नकुलीके गर्भसे दैववशात् हुआ। वह नकुली भूखी, दुःखी और सूखे थनोवाली थी। मै उसके स्तनको चाटता था, किन्तु मुझे कोई तृप्ति नही मिलती थी। दूधके बिना मेरी जठराग्नि जल उठी। तब कहीपर मैने एक सर्पको पकडकर निगल लिया। मुझे उसका स्वाद मिल गया। तब मैने अनेक सैकडो नागोका भक्षण कर डाला। जैसे मानो धर्मकी जडोको खा डाला हो। मैने उन्हे उनके बिलसे निकालकर कैसे खाया जैसे मानो अत्यन्त भूखे गरुडने उन्हे खाया हो। वह कुत्ता भी मरकर वहाँ सर्प हुआ। वह वहाँ दुर्धर सरडो (छिपकलियो) तथा चूहोके भक्षणमे रत रहने लगा। एक बार जब वह वनमे क्रीडा करके अपने बिलमे प्रवेश करने लगा तब मैने उसे जा पकडा, और उसकी पूँछके अग्रभागको अपने मुँहमे लेकर उसे खाना प्रारम्भ कर दिया ॥३६॥

### ३७ नकुल और सर्पका संघर्ष और मरण

वह सर्प अपना मुँह पलटकर विषकी ज्वाला छोडने लगा तथा अपने दृढ और विकराल फनसे फुँकार मारने लगा। मै उसका भक्षण करता था और वह मुझे डस रहा था। पीछेसे एक बिज्जू मेरा माँस खाने लगा। वह मेरे शरीरके बन्धनोको तडातड तोडने लगा। मेरी सघन हड्डियोको तडातड मोडने लगा। मेरे चचल चर्मको वह चडचड फाडने लगा तथा मेरे रक्तको जलके समान गटागट पीने लगा। इस प्रकार उस बिज्जूने मेरा विनाश कर डाला और मैने अपनी माताके जीव उस विषधर सर्पका भक्षण कर डाला। इस पृथ्वीतलपर कौन ऐसा है जो कर्मोंकी

बहु थावरजंगमजीवउलु णर तिरिय गिलंति णिच्चु सयलु ।
वियलिंदिय बहु पंचिंदिय वि अवरोप्परु खंति ण भंति क वि ।
हउँ कूरतरच्छे मारियउ मइँ कालसप्पु संघारियउ ।
१० भो मारिदत्त णिव दिट्ठु सइं दूसहु अणुहवियउ दुक्खु मइं ।

घत्ता—इय पिसुणिउ पइँ णिसुणिउ जइ तो हिंस विवज्जहि ॥
हयदप्पउ परमप्पउ पुप्फयंतु पडिवज्जहि ॥३७॥

इय जसहरमहारायचरिए महामहल्लणण्णकण्णाहरणे महाकइपुप्फयंतविरइए महाकव्वे जसहरचंदमइभवंतरवण्णणो णाम बीओ संधी परिच्छेओ समत्तो ॥२॥

पराधीनताका उल्लंघन कर सके ? पशु एक दूसरेका आहार कर मर जाते हैं। बहुतसे स्थावर और जंगम जीव वर्गका मनुष्य और तिर्यंच नित्य भक्षण करते हैं। बहुतसे विकलेन्द्रिय व पचेन्द्रिय जीव परस्पर एक दूसरेको खाते है, इसमे कोई भ्रान्ति नही। उस क्रूर तरक्षने मुझे मारा और मैने उस कालसर्पका संहार किया। हे राजन् मारिदत्त ! तुमने, स्वयं देख लिया कि मैंने कितने दुस्सह दुःखका अनुभव किया है।

इस प्रकार मैंने तुम्हें अपनी बात बतला दी और तुमने उसे सुन भी लिया। अब यदि तुम हिंसाका परित्याग कर दो और अपने अहंकारको छोड़ दो तो पुष्पदन्तके समान परमपदको प्राप्त कर सकते हो ॥३७॥

इति महाकवि पुष्पदन्त विरचित महामन्त्री नन्नके कर्णाभरण यशोधर महाराज चरित्र नामक महाकाव्यमें यशोधर और चन्द्रमतीके भवान्तर वर्णन नामक द्वितीय सन्धि-परिच्छेद समाप्त ॥ २ ॥

३

*नन्नश्चाशोकरोचिः प्रचयशुचितरोद्दामकीर्त्या निकेतो
निर्णीताशेषशास्त्रस्त्रिदशपतिनुताशेषविद्पादभक्तः ।
त्राता भव्यप्रजानां सततमिह भवाम्भोधिसंसारभीरु-
र्नीतिज्ञो निर्जिताक्ष प्रणयविनयवान्नन्दतां नन्ननामा ॥१॥

१

पुणु रायहो भासइ अभयरुइ णियभवणकिलेसकहृ ॥
उज्जेणिहिँ सिप्पा णाम णइ अत्थि सच्छ गभीरदह ॥ध्रुवकम्॥

दुवई—तडंतरुपडियकुसुमपुंजुज्जल पवणवसा चलंतिया ।
दीसइ पंचवण्ण णं साडी महिमहिलहि घुलंतिया ॥
जलकीलंततरुणिघणथणजुयवियलियघुसिणपिंजरा ।
वाँयाहयविसालकल्लोलगलत्थियमत्तकुंजरा ॥
कच्छवमच्छपुच्छसंघट्टविहट्टियसिप्पिसंपुडा ।
कूलपडंतधवलमुत्ताहलजललवसित्तफणिफडा ॥
ण्हतणरिंदणारितणुभूसणकिरणारुणियपाणिया ।
सारसचासभासकारंडविहंडिरहसमाणिया ॥
परिघोलिरतरंगरंगतरमंततरतणरवरा ।
पविमलकमलपरिमलासायणरुंजियभमिरमहुयरा ॥
मठवयंठएसतवसठियतावसवाससमणहरा ।
सीयलजलसमीरणासासियणियरकुरंगवणयरा ॥
जुज्झिरमयरकरिकरुप्फालणतसियतडत्थवाणरा ।
पंडियफुलिंगवारिपुण्णाणणचायणियरदिहियरा ॥
खयचिक्खिल्लखोल्लखणिखोलिरलोलिरकोलसंकुला ।
असईसत्थणिबसससेवियबहलतमालमहुयला[11] ॥
घत्ता—हउँ तासु तरच्छहु णिट्ठुरहो दाढाघायहिँ णिट्ठियउ ॥
आवेप्पिणु तासु[12] तरंगिणिहि मीणिहि गब्भि परिट्ठियउ ॥१॥

२

दुवई—हउँ सजाउ पोढपाढीणसरीरवियारणक्खमो ॥
गयणुल्ललणवलणपरियत्तणलंघियवारिविब्भमो ॥१॥

---

* This verse is omitted in S and T

१ १ T तडितरु । २. T कुसुम । ३ S पवणाहय । ४. T विसट्टिय । ५ S भासचास । ६. T गुंजिय । ७ S सीयलवायवीयणासासियणियडकुडंगवणयरा । ८ T तडियपुंडिग, S पडियपुंडिग । ९. ST खेलिर । १० A लोलिय । ११ AT महुयरा, S महुलया । १२ ST ताहि ।

# सन्धि ३

वह नन्न नामक महापुरुष सुखी रहे, जो नक्षत्रोके स्वामी चन्द्रकी किरणोके समूहसे भी अधिक स्वच्छ और विशाल कोर्तिका घर है, जो समस्त शास्त्रोके अर्थका निर्णय करनेमे समर्थ है, जो देवोके स्वामी इन्द्र द्वारा प्रणमित केवली भगवान्‌के चरणोका भक्त है, भव्य जनोका भ्राता है, निरन्तर इस संसार रूपी समुद्रमे जन्म-मरणसे भयभीत है, नीतिका जानकार है, इन्द्रियोका विजेता है तथा स्नेह और विनयसे युक्त है ॥१॥

### १. उज्जैनीके समीप सिप्रा नदीका वर्णन

फिर अभयरुचि अपने भवभ्रमणके क्लेशोकी कथा राजा मारिदत्तको सुनाने लगा। उसने कहा कि उज्जैनीके समीप स्वच्छ और गम्भीर द्रहो सहित सिप्रा नामकी नदी है। वह अपने तटवर्ती वृक्षोसे गिरने वाले पुष्पोके समूहोसे उज्ज्वल है, तथा पवनके कारण तरगोसे चलायमान है, इस कारण वह ऐसी दिखाई देती है मानो पृथ्वीरूपी महिलाकी लहलहाती हुई पचरगी साडी हो। जलक्रीडा करती हुई युवती स्त्रियोके सघन स्तनयुगलोसे धुलकर गिरे हुए केशरसे वह नदी लाल हो रही है, तथा वायुके थपेडोसे उठनेवाली विशाल कल्लोलो द्वारा वहाँ मदोन्मत्त हाथी उत्प्रेरित हो रहे है। वहाँ कछुओ और मछलियोकी पूँछोके सगठनसे सीपोके सम्पुट विघटित हो रहे है, और तटपर पडते हुए श्वेत मुक्ताफलो सहित जलकणो द्वारा सर्पोके फण सीचे जा रहे है। वहाँका पानी स्नान करती हुई रानियोके शरीरके भूषणोकी किरणोसे लाल वर्ण हो रहा है। सारस, स्वर्णचातक, भास और कारण्ड तथा कलहकारी हसोसे वह नदी सम्मानित है। वहाँ चचल तरगोमे लोग चल रहे हैं, रमण कर रहे हैं और तैर रहे हैं, तथा स्वच्छ कमलोकी सुगन्धका स्वाद लेते हुए भौरे रुन-झुन करते हुए मँडरा रहे हैं। उसके स्वच्छ तटपर तपमे सलीन तापसोके आश्रम मनोहर दिखाई दे रहे हैं, तथा शीतल जलके पवनसे आश्वस्त होकर मृगो तथा अन्य वनचरोके समूह विचरण कर रहे हैं। उसके जलमे जो मकर और हाथियोका युद्ध हो रहा है उसके कारण हाथियो द्वारा अपनी सूँडोसे उछाले हुए जलसे तटवर्ती वानर त्रस्त हो रहे हैं। तथा गिरनेवाले फुफकारके जलसे मुख भर जानेके कारण चातकोके समूह प्रसन्न हो रहे हैं, उस नदीका तट गड्ढोकी कीचडसे युक्त गहरी खदानोमे खेलते और क्रीडा करते हुए सूकरोसे सकुलित है, एव वहाँके सघन व मधुकरोसे व्याप्त तमाल वृक्षोके पुज व्यभिचारिणी स्त्रियोके समूहोसे नित्य सेवित रहते हैं।

मैं उस निष्ठुर तरक्षकी दाढ़ोके घातसे मरकर उसी नदीमे आकर एक मछलीके गर्भमे स्थित हुआ ॥१॥

### २ नदीमें सुंसुमारका जन्म तथा अन्तःपुरकी स्त्रियोंकी जलक्रीड़ा

वहाँ मछलीके गर्भसे उत्पन्न होकर मैं बडी-बडी पाठीन मछलियोके शरीरका विदारण करने योग्य हो गया और आकाशमे उछलने-कूदने, परावर्तन करने तथा जलकी भौंरोको लाँघनेमे कुशल हो गया।

उज्जलम्मि कोमलम्मि तत्थ सच्छविच्छुलम्मि ।
संचरतु हं तरंतु मीणमंडलं गिलंतु ।
५ ताउं माउपण्णएण दंतपंतिभिण्णएण ।
पुव्वयालि मे हएण तम्मि रण्णए मएण ।
बद्धघोरकम्मएण लद्धवारिजम्मएण ।
सुंसुमारहूयएण सुंसुमारियासुएण ।
दतएहि पीलिऊण णक्खएहिं फालिऊण ।
१० जीव हं णियच्छिओ मि खाइउं समिच्छिओ मि ।
ता णईसमागयाइँ सोमउंजुअंगयाइँ
घग्घरावलीरवाइँ णीरकीलणुच्छवाइँ ।
चारुचीरसोहियाइँ संपयाविलोहियाइँ ।
दिव्वगधवासियाइँ हारदोरभूसियाइँ ।
१५ साविणोयभूसियाइँ खुज्जयाइँ वावणाइँ ।
तोयमज्झए तरंति णिव्वुडेवि उच्छलंति ।
जा रमंति ण्हंति थंति एंति जंति सभवंति ।
एक्कमेक्क सिंचयंति पंजलीहिं कं घिवंति ।

घत्ता—ता तेत्थु तरतु तरतु जले एक्कें एक्क णिसुंभियउ ॥
२० खुज्जुल्लिय अम्ह उवरि पडिय दिट्ठउ दइयवियंभियउ ॥२॥

### ३

दुवउ—सा धरिया गलेण जलवइणा हउँ मुक्कउ पणट्ठओ ॥
जममुहकुहरणित्तुं भयवेविरु सरिविवरं पइट्ठओ ॥२॥

गोमिणीसामिणीमाणिणीमाणओ धाविया किंकरा बोल्लिओ राणओ ।
मज्जमाणा समाणा तए पुज्जिया देव कीलाविलासुज्जिया खुज्जिया ।
५ घित्त गाहेण गाहेण णिव्वट्टिया आमिसालुद्धएणं मुहावट्टिया ।
ता रुसा कंपिय राइणा जंपियं एरिसं विप्पियं कस्स होही पियं ।
सूअरा संवरा मुक्कदोसा वणे मेसया मारिया भूय भीसावणे ।
रुद्धसिप्पासरो खद्धणारीणरो एस दोसायरो णेमि वारीयरो ।
दड्ढिणो मंदिरं लोयणासुंदरं अग्गिजालाधरं भासुरं भीयरं ।
१० वुत्तमेयं सकोहो सजोहो सरिं झत्ति पत्तो णिवो वाहिऊण हरिं ।
तेण केवट्टविंदं समाणत्तयं तस्स सद्देण फुट्टं व लोयत्तयं ।

---

२ १ ST ताव । २ A सुसुमारओ हुएण, ST ससुआरहूयएण । ३ T सिंसुमारिया । ४ A जाम हं णियच्छिऊण समिच्छिऊण । ५ ST भाइणाइ । ६ PST omit तोय . उच्छलंति । ७ PST omit एक्कमेक्क सिंचयंति । ८ T खुज्जल्लिय ।

३ १ AST बलेण । २ S जलबलिणा with note जले बल यस्य । ३ T णियत्तु । ४ AT विलासुज्जया । ५ A भूरि । ६ S खद्धणारीणरो रुद्धसिप्पासरो । ७ S अग्गिजालाहर, A अग्गिजालाउल ।

ऐसी उस सिप्रा नदीके उज्ज्वल कोमल स्वच्छ और विच्छुर जलमे विचरण करता, तैरता व मछलियोके समूहको निगलता हुआ मै रहने लगा। उसी समय मेरी माता, जो सर्पकी योनिमे पूर्व जन्ममे मेरे द्वारा ही दन्तपक्तिसे विदारित होकर उसी वनमे मर गयी थी, वह अपने घोर कर्मके बन्धनसे जलचरका जन्म पाकर सुंसुमारीके उदरसे प्रसूत होकर सुंसुमार हुआ। उसने जब मुझे पकडकर दांतोसे पीडित कर व नखोसे विदीर्ण कर मुझे खाना चाहा, उसी समय वहाँ राजाके अन्त पुरकी परिचारिकाएँ नदीमे जल-क्रीडा करने हेतु आ गयी। वे सौम्य व सीधे अगोवाली थी, घुघरुओकी मालाओ द्वारा रुन-झुन शब्द कर रही थी, जलक्रीडाका उत्सव मना रही थी, सुन्दर वस्त्रोसे सुशोभित थी। वे अपने बहुमूल्य आभूषणोसे दूसरोको विलोभित कर रही थी व दिव्य गन्धसे वासित तथा हार तथा डोरोसे भूषित थी। उन्होने विनोदी वेषभूषा धारण की थी। उनमे कितनी ही कुबडी थी और कितनी बौनी थी। वे जलमे तैरने लगी, डुबकी लेकर उछलने लगी। इस प्रकार जब वे वहाँ रमण करती हुई स्नान कर रही थी, खडी देख रही थी, आती और जाती थी, एक दूसरे पर जल सीच रही थी तथा अपनी अजलियो द्वारा पानी फेक रही थी, तभी वहाँ जलमे तैरते-तैरते जब मुझे उस सुंसुमारने पकडा था, तभी एक कुबडी मेरे ऊपर आ पडी। देखिए इस देव की लीला को॥२॥

### ३ ग्राह द्वारा दासीका भक्षण, राजाका क्रोध तथा सुंसुमारका पकड़ा जाना

इस प्रकार उस जलपति सुसुमारने उस दासीको गलेसे पकड लिया और मै छूटकर भाग गया तथा यमके मुखरूपी गुफासे निकलकर भयसे कांपता हुआ, उस नदीके एक खन्दकमे जा घुसा। किकर दौडे और उन गोमिनी, स्वामिनी, मानिनी, परिचारिकाओका मान करनेवाले राजा से जाकर कहा—हे देव, आपके द्वारा सम्मानित उस कुब्जा दासीने जलक्रीडामे उद्यत होकर ज्योही डुबकी लगायी, त्योही मासके लोभी एक ग्राहने उसे कठोरतासे पकड लिया और मुखमे निगल लिया। इसपर रोषसे कम्पित होकर राजाने कहा—'ऐसी अनिष्ट बात किसे प्रिय हो सकती है ? इस सुसुमारने भीषणवनमे रहनेवाले अनेक निर्दोष शूकर, सांभर व मेष मार डाले हैं। उसने सिप्रा नदीको रुद्ध कर रखा है तथा नर-नारियोको खा डाला है। अतएव अब मै इस दोषी जलचरको उस यमके घर भेज दूँगा, जो देखनेमे असुन्दर है, अग्नि ज्वालाओका घर है, जाज्वल्यमान और भयंकर है। इतना कहकर राजा अपने घोडेपर सवार हुआ और क्रोधयुक्त तथा योद्धाओ सहित तुरन्त नदीपर जा पहुँचा। उसने केवट वृन्दको आज्ञा दी। उसके शब्दसे

तं दहंत महंतं पि संखोहियं बाहुदंडेहिं चंडेहिं कडोहियं ।
देहसंदोहसंमद्दणुप्पेल्लियं तेण जंतेण रुद्दत्थलं रेल्लियं ।
उट्ठिए रुट्ठमच्छधिकोलाहले भगुरेणं गलेण विभिण्णो गले ।
उच्छलंतो वलंतो चलंतो गले कड्ढिओ सुंसुमारो णिहित्तो थले ।
१५ राइणो दाविओ चिच्चिणा ताविओ चंडदंडेण सो णिग्गहं पाविओ ।

घत्ता—हउँ विवरहो होंतउ णीसरिउ जावच्छमि माणंतु सरु ॥
ता कयमारणकलयलचवलु आयउ पुरधीवरणियरु ॥३॥

४

दुवई—जाल तत्थ तेहिं मज्झोवरि घित्तु महाघणसुत्तसकडं ॥
हत्थपहत्थएहिं धरिऊण णिओ महाणईतडं ॥६॥

णं रणि सुहडु रइयरिउवूहिं ण कोसियकिमि ततुसमूहिं ।
ण घरत्थु दुग्घरवावारिं पुत्तकलत्तमोहवित्थारिं ।
जेम जीउ मोहेण विसालिं तेम राय हउं वेढिउँ जालिं ।
५ पायपहारहि हउ अवियड्ढहि जा समरट्ठथोट्टकेवट्टहिं ।
ता कचुइ मच्छधिउ घोसइ म हणहं मुए दुग्गंधु पहोसइ ।
पुजियबहुसिप्पिउडकवाडइँ कच्छवझसकुलीरहड्डालइँ ।
ता हउँ तेहि भम्मणिद्धाडइ णेवाविउ मच्छधियवाडइ ।
जलयरु होइवि थलयरदुक्खइँ सपत्तउ विणिवारियसोक्खइँ ।
१० गय महु तहिं कह कह व विहावरि उग्गउ सूरु तिमिरकरिकेसरि ।
दाविउ मीणधरेहिं णरिंदहु चिरभवतणयहु कुवलयचंदहु ।
ता भट्टे महु लक्खणु उत्तउ जं विप्पागमि कहिउ णिरुत्तउ ।

घत्ता—एहु मच्छउ पंडुरु रोहियउ णइवाहहो संमुहु तरइ ॥
१५ बहुहव्वकव्वजोग्गउ भणिवि वेउ भडारउ वज्जरइ ॥४॥

५

दुवई—कड्ढिय सायराउ मुररिउणा रोहियमच्छरूविणा ॥
चत्तारि वि सडंगवरवेय जगुब्भवभावभाविणा ॥६॥

ता हउँ तेहि पवित्तु विहाविउ अभयमईहि भवणि णवाविउ ।
सा विण्णविय कयजलिहत्थें माइ माइ णिसुणहि परमत्थें ।
रोहियमच्छु एहु जाणिज्जइ एए पियरवग्गु पीणिज्जइ ।
५ बप्पहो णामिं विप्पहँ दिज्जइ एयहो पुच्छु लुणेवि पइज्जइ ।

८ S सुद्दु । ९ ST कलयलु चवलु ।
४. १ ST तेहि तत्थ । २ ST घित्तमहो । ३ ST णिउम्मि, A णिऊवि । ४ ST वेढिय । ५ S णहंमुउ, I णहोयलहु, A णहमुए । ६. ST कवालइ । ७ ST णेवि ठविउ । ८ S णरचंदहो । ९. T भराडउ ।
५ १. S जुय । २ S रोहिउ एहु मच्छु । ३. S reads एयहो पुच्छु लुणेवि पइज्जइ बप्पहो णामें तिणहे दिज्जइ, T reads बप्पहो कारणि विप्पह दिज्जइ ।

मानो त्रैलोक्य फूटा पडता था। उन केवटोने नदीके उस महान् ह्रदको नीचे तक खलबला डाला और अपने प्रचण्ड बाहुदण्डोसे मथ डाला। इतने मनुष्योके समूह द्वारा संमर्दन किये जानेपर प्रेरित हुए जलसे नदीका तट प्लावित हो गया। इस प्रकार जब उन रुष्ट हुए मछुओंका कोलाहल उठ रहा था तभी एक पैने गलसे वह सुसुमार अपने गलेमे बिध गया। उस उछलते, बलखाते व चलते हुए सुसुमारको उन्होने गल द्वारा खीचकर तटपर ला फेंका। उन्होने उसे राजाको दिखलाया, अग्निमे तपाया, और प्रचण्ड दण्ड देते हुए पकड लिया।

और मैं जब उस विवरसे निकलकर जलमे स्थित था तभी मछली मारनेका कोलाहल करता हुआ चपल नगरवासी धीवरोका एक समूह वहाँ आ पहुँचा ॥३॥

## ४ धीवरो द्वारा मेरा पकड़ा जाना, राजाके पास पहुँचाना तथा भट्ट द्वारा बलि देने योग्य ठहराया जाना

उन धीवरोने मेरे ऊपर अत्यन्त सघन डोरोसे सकीर्ण जाल फेका और फिर हाथो-हाथ पकड कर मुझे वे उस महानदीके तटपर ले आये। हे राजन्, मै उस जालसे उसी प्रकार वेष्टित हो गया जैसे रणमे कोई सुभट शत्रु द्वारा रचे हुए व्यूहसे घिर जाये, अथवा कोशाकृमि तन्तु समूहसे फँस जाये या गृहस्थ कुगृहके काम-काजमे तथा पुत्र व कलत्रके मोह-जजालमे उलझ जाये अथवा जैसे जीव विशाल मोहमे फँस जाये। जब वे निर्बुद्धि, अभिमानी और ठंठे केवट मुझपर पाद-प्रहार कर रहे थे, तब कचुकीने उन मछुओसे कहा—इसे मत मारो, क्योकि उसके मरनेसे दुर्गन्ध फैलेगी। तब मै उस धर्महीन मछुओके बाडेमे लाया गया, जहाँ बहुतसे सीपियो और कौडियोके ढेर लगे थे तथा कछवा, मछली और कुलीरोकी हड्डियाँ बिछी हुई थी। इस प्रकार मैं जलचर होते हुए भी सुखहीन थलचरके दु खोको प्राप्त हुआ। वहाँ किसी प्रकार मेरी रात्रि व्यतीत हुई और अन्धकार रूपी हाथीके सिंहके समान सूर्य उदित हुआ। तब उन मछुओने ले जाकर मुझे उस पृथ्वी मण्डलके चन्द्र नरेन्द्रको दिखलाया, जो पूर्व जन्मका मेरा पुत्र था। मुझे देखकर राजपुरोहित भट्टने मेरे लक्षण बतलाये जैसे कि विप्रोके आगममे निश्चित रूपसे कहे गये है।

हे राजन्, यह पाण्डुर रोहित मत्स्य है जो नदीके प्रवाहमे विपरीत तैरता है। इसको पूज्य वेदमे बहुत हव्य-कव्यके योग्य कहा गया है ॥४॥

## ५. मेरी बलि देकर श्राद्धकी तैयारी

मुरारी (विष्णु) ने रोहित मत्स्यका रूप धारण करके जगत्‌के उद्धारकी भावनासे प्रेरित हो आदर पूर्वक छहो अंगो सहित चारो ही वेदोको प्रकट किया था। इस प्रकार उन पुरोहितोने मुझे पवित्र ठहराया और अमृतमतीके भवनमे भिजवा दिया, तथा उनसे हाथ जोडकर विनती की—हे माता, इस परमार्थकी बातको सुनिए। यह रोहित मत्स्य जाना जाता है और इसके द्वारा पितृवर्गको सन्तुष्ट किया जाता है। बापके नामसे विप्रोको दिया जाता है। इसकी पूँछ

ता कंतइँ महु पुंछु लुणाविउ　　सिहिणा संभारेण पयाविउ।
भट्टभडारएहिं त खद्धउ　　मइँ तहिँ देहदुक्खु आलद्धउ।
अण्णु खाइ अण्णु हु किं पावइ　　वेयमूढु जणु किं पि ण भावइ।
पुणु हउँ जलणजालसंतत्तइ　　उक्कलियहिँ बलियहिँ परियत्तइ।
१० तेल्लकडाहि कढंति णिहित्तउ　　तियडुयतोयझलक्कि सित्तउ।
णियघरु पुरु परियणु परियाणिउ　　माणसदुक्खु भीमु मइँ माणिउ।
देहदुक्खु पुणु केहउ सीसइ　　जो वण्णहुँ सक्कइ ण सरासइ।

घत्ता—सिज्जतहो महु वउ सिमिसिमइ चालुयचट्टुयचूरियउ॥
१५ बहुजीरमरियलवणहो जलिण णिठ्वाइउ मुहु पूरियउ॥५॥

६

दुवई—त गिलिऊण झत्ति गलणालिवहेण डहेइ अंगयं।
तमतमणारयस्स सारिच्छमहो महु दुहपसंगयं॥१॥

उच्छल्लिवि उच्छल्लिवि तलियउ　　एम बप्प दुक्खें णिद्दलियउ।
५ लुणिवि लुणिवि तणुकटय वीणिवि　　भक्खिउ बंभणेहिं पुत्तेण वि।
भक्खिउ पणइणीइ जारेण वि　　भक्खिउ सयलिं परिवारेण वि।
महु णामेण हउँ जि संपासिउ　　एम लोउ अण्णाणिं दूसिउ।
हिंसाकम्मु धम्मु पडिवज्जइ　　णिग्घिणु सोत्तियवाएं भिज्जइ।
जा चंदमइ सुणहु फणिभवचुअ　　सुंसुमारु होइवि पुणरवि मुअ।
माय महारी विहँवविहूई　　छाली पासँगामि सा हूई।
१० मरिवि मीणु सजायउ छेलउ　　ताहि गब्भि लंबिरकण्णालउ।
बोक्कडएण जूहपरिपालिं　　हउँ जुवाणु हूवउ गयकालिं।

घत्ता—णियजणणिहि मेहुणसण्णसुहु अणुहवंतु सिंगि हयउ।
जूहेसिं ताएं अइयवेण वम्मुल्लूरिउ हउँ मुअउ॥६॥

७

दुवई—सत्तमधाउ जीउ बिण्णि वि सह थक्कइँ माउपोट्टए॥
अप्पउ अप्पएण मइँ जणियउ दुविहभवे पयट्टए॥१॥

णउ तहि लज्ज ण णिवसणचेली　　पसुयहँ जणणि वि होइ महेली।
तइयहुँ हउँ काइँ मि णउ बुज्झमि　　एवहिँ अंतो अंतो डज्झमि।
५ गब्भि णिसण्णउ हउँ संपुण्णउ　　अच्छमि जाम कुजम्मि पवण्णउ।
आसि जेण जायउ जा मायरि　　जा मइँ रमिय अएण मणोहरि।
जाहि वि पुणु हउँ गब्भि णिलीणउ　　अच्छमि णिग्गमकंखिरु रीणउ।
कामाउरु मायापियरुल्लउ　　त कीलतउ अयमिहुणुल्लउ।

---

४. ST णियपुरु घरु। ५ T जाणिउ। ६. T सरस्सइ। ७ ST लवणजलेण, A लवणसहिउ।
६ १ A गलिऊण। २ A गलणालिवहेइ, T गलणालीवहेण। ३ S डहेय। ४. T दुक्ख संगय।
५ AST विहयविहूई। ६ T छालिय। ७. A पासिगामि। ८ T समूई। ९. A अयवइणा।
७. १ A मायपोट्टए।

काट कर पकायी जाती है। इस पर रानीने मेरी पूँछ कटवा ली तथा मसाले सहित उसे अग्निमे पकवाया। उसे भट्ट और पुरोहितोने खाया। वहाँ मुझे देहका दुःख प्राप्त हुआ। खाये कोई और उसका फल पाये कोई और हो। इतनी विरुद्ध बातका भो वेद-मूढजन कुछ भी विचार नही करता। फिर उन्होने उत्सुकतापूर्वक लौटकर अग्निकी ज्वालासे सतप्त उबलती हुई तेलकी कडाही मे मुझे डाल दिया और मुझपर त्रिकटु अर्थात् सोठ-मिरच और पीपल इन तीनको घोलकर छौंक दिया। मैने अपना घर-पुर और परिजन सबको पहचान लिया और भयंकर मानसिक दु खका अनुभव किया। शारीरिक दु ख तो मुझे कितना हुआ कि जिसका वर्णन करनेमे सरस्वती भी समर्थ नही है।

पकते हुए मेरा शरीर सिमसिमाने लगा। तब उसे झारी और चटुएसे कुचला गया। फिर बहुतसे जीरे, मिरच और लवणके जलसे मेरा मुख पसार कर भर दिया गया॥५॥

## ६ श्राद्ध तथा मेरा मरकर अन्य जन्म-ग्रहण

उस तीखे और खारे जलको मैने गलेकी नालीसे झट निगल लिया। जिससे मेरा शरीर जलने लगा। मेरे लिए हाय वह दु खका प्रसग तमतम नरकवासी जीवके सदृश था। मुझे उछाल-उछालकर तला गया। इस प्रकार हाय बाप, मैं दु खसे नितान्त पीडित हुआ। फिर मुझे काट-काटकर और शरीरके काँटोको बीन-बीनकर उन ब्राह्मणोने तथा मेरे पुत्रने भी मेरा भक्षण किया। मेरी पत्नी तथा उसके जारने भी खाया और खाया मुझे उस समस्त परिवार ने। इस प्रकार मेरे नामसे मुझे ही खाया गया। इस प्रकार लोग अज्ञानसे दूषित हैं। हिंसा कर्मको धर्म कहा जाता है और श्रोत्रियकी बातोमे आकर निर्दय लोगोमे बुद्धिभेद उत्पन्न किया जाता है। वह जो चन्द्रवती कुकरी होकर और फिर सर्पके जन्मसे च्युत होकर सुसुमार हुई थी और पुन. मरी थी, वही मेरी माता जो एक समय विभव और विभूतिसे सम्पन्न थी, वही अब पासके गाँवमे बकरी होकर उत्पन्न हुई तथा मै मीनरूपसे मरकर एक झुण्डके नायक बकरे द्वारा उसीके गर्भसे लम्बे कानोवाला बकरा हुआ। कालक्रमसे मै जवान हुआ। और तब जब मैं अपनी जननीके साथ ही मैथुनका सुख अनुभव कर रहा था तभी मुझे उस झुण्डके नायक बकरेने अपने सीगोसे आहत कर दिया। इससे मेरा चमडा फट गया और मैं मर गया॥६॥

## ७. मेरा पुनर्जन्म

इस सप्तधातुमय जीवको भी कैसी विचित्रता है? इस दूसरे जन्ममे मैं तथा मेरे द्वारा उत्पादित जीव दोनो साथ ही माताके पेटमे स्थित हुए। वहाँ न तो लज्जा है और न वस्त्रोका आच्छादन। पशुओमे जननी भी पत्नी हो जाती है। उस समय मुझे इसका कोई ज्ञान नही था। मैं यो ही भीतर-भीतर दग्धायमान होता रहा। गर्भमे स्थित होता हुआ जब मैं पूर्ण-देह हुआ तथा कुत्सित जन्म की ओर बढा तभी एक विशेष घटना घटित हुई। पूर्वकालमें जिस बकरेने मुझे उत्पन्न किया था, जो मेरी माता थी, और जिस मनोहरीका बकरा होकर रमण किया था एव जिसके गर्भमे मैं पुनः निलीन था और गर्भसे निकलनेकी आकाक्षा रखता हुआ दीनदशामे स्थित था, वे

१० पारद्धिउँ जाइवि मलु संचिवि काणणु णिरवसेसु परियंचिवि ।
मिगु ण लहंति पडिआवंति तं जोइवि कुसुमावलिकंति ।
तिक्खखुरप्पि खणि दोहाविउ छीवउ जीवमाणु अवलोइउ ।
घत्ता—दोण्णि वि दोखंडी हुयइँ ताइँ मयाइँ रुवंतइँ ॥
गब्भासइ महु अवलोइयइँ अट्टंगइँ कपंतइँ ॥७॥

८

दुवई—उअरं फालिऊण विंभइएं हउँ राएण कड्ढिओ ।
अप्पिउ अयवइस्स सुणु ससिमुह तें कालेण वड्ढिओ ॥१॥

तहिं सेवमि अण्णाणपवित्तिउ मायाससमुआउ णियणत्तिउ ।
पहुझडविहडाहियजूहाहिउ हउँ जावच्छमि ता वसुहाहिउ ।
५ देविहिं अग्गइँ भणइ भडारिए महिसासुरवरदेहवियारिए ।
करि पारद्धिलाहु महु भयवइ तुह बलि महिस देमि हरिवरगइ ।
ता तहु वणि संपण्णउ मयवहु घरि आयउ पुणु पुण्णमणोरहु ।
तहिं थिर थोर महिस मारेप्पिणु पुज्जिय मासरसोइ करेप्पिणु ।
ता हउँ आणाविउ सूआरिं मासखंडु जं सुणहिं घोरि ।
१० उच्छिट्टउ जं तं मइँ सुंघिउ सुज्झइ णासापवणि लंघिउ ।
अच्छमि बद्धउ दीहें डोरें ण भवभयकयकम्में घोरें ।
बंभण भुजाविय महिणाहिं मासरसयघयखीरपवाहिं ।
घत्ता—परमेसरि सूलकवालधरि महिसामिसवसरुहिरपिय ॥
कच्चाइणि पीणिज्जउ भणिवि राए परिवाएवि दिय ॥८॥

९

दुवई—अण्णेक्कहिं हयारिपलकवलपथिप्पिरतुप्पधारयं ॥
दाउ भोज्ज मज्ज सुअ बहुरस विणिहयछुहवियारयं ॥१॥

कंकणाइँ णाणापरिहाणइँ दिण्णइँ गोदाणइँ भूदाणइँ ।
पुणु भासिउ राएण पसत्थहु पावउ महु बप्पहो सग्गत्थहु ।
५ दढरज्जुअपरिवेढियगत्ति मुक्खातण्हासिहिपरितत्ति ।
मइँ संचितिउ णिरलंकारि विहवत्तणवज्जियसिंगारि ।
अंतेउरणारियणें सव्वें दिण्णु पिंडु पुत्तेण विगव्वें ।
पासत्थहु जं किं पि वि णावइ सग्गत्थहु त किरे कहिं पावइ ।
सहुँ माउच्छियाहिं तहि भुंजइ पुत्तु महारउ सयणइँ रंजइ ।
१० हउँ अंतेउरु सयलु णियच्छमि असयमई पियघरिणि ण पेच्छमि ।
णियणासवडि करग्गु णिउत्तउ ता एक्कइँ लंजियइँ पउत्तउ ।

२. A पारद्धिहिं । ३. S मउ, T मृगु । ४ AST पुणु णियडीहूए ।
८ १. A विभइयं, T वितइय । २ T पुणु, S मुणि । ३. T omits this line, P gives this line and the following in second hand. ४. S भवभवकयकम्में । ५. T परिवारे वदिय ।
९ १. S सतत्ते । २. S कहिं किर ।३ T सहिमाउलियाइ, A सहु माउच्छएहिं ।

अज-मिथुनरूप मेरे माता-पिता एक बार कामातुर होकर क्रीडा कर रहे थे, तभी कुसुमावली रानीका पति आखेटके लिए गया। वह समस्त वनमे भ्रमण करते हुए पसीना-पसीना हो गया, किन्तु उसे कोई पशु नही मिला। लौटते-लौटते उसने उस अज मिथुन को देखा और उन्हे अपने तीक्ष्ण खड्गसे क्षणमात्र मे दो टुकडे कर दिया। उसने गर्भस्थित छागको जीवित देखा। वे दोनो बकरा-बकरी तो दो खण्ड होकर रोते-रोते मर गये, किन्तु राजाने गर्भाशयमे मेरे आठो अगोको काँपते हुए ( छटपटाते ) देखा ॥७॥

## ८. कात्यायनी देवीको भैंसेकी बलि

राजाने विस्मयके साथ बकरीका उदर फाडकर मुझे बाहर निकाला और अपने अज-रक्षकको सौप दिया। हे चन्द्रमुख राजन्, सुनिए, मैं कालक्रमसे बडा हुआ। वहाँ मैं अज्ञानके वशीभूत हुआ अपने ही पूर्वजन्मके माता, श्वसा और सुताओ तथा निज नातियोकी सेवामे रहने लगा। यूथनायक बकरीको भी अपनी तीव्र झडपसे पराजित करता हुआ जब मै वहाँ रहता था तब एक दिन राजाने देवीके आगे कहा—हे भट्टारिके, महिषासुरके विशाल देहका विदारण करनेवाली भगवति, मुझे आखेटमे सफलता प्राप्त करा दे, तो हे सिंहवाहिनी, मैं तुझे भैंसेकी बलि दूँगा। उस दिन राजाको वनमे पशुओका आखेट प्राप्त हुआ, और वह पूर्ण-मनोरथ होकर घर आया। वहाँ उसने एक मोटे भैंसेको मारकर और उसके मांसकी रसोई ( भोजन ) बनवाकर देवीकी पूजा की। फिर रसोइयेके द्वारा मै वहाँ लाया गया। वहाँ जो मैने सूँघा तो वायुके नासिकामे प्रवेश होते ही मुझे ज्ञात हो गया कि वह मांस-खण्ड उन विकराल कुत्ताका जूठा है। मैं वहाँ एक लम्बी डोर ( रस्सी ) से बँधा हुआ खडा था, जैसे मानो जन्म-जन्मान्तरोमे किये हुए अपने घोर कर्मोंसे जकडा होऊँ। पृथ्वीनाथने ब्राह्मणोको मांस, रस, घृत और क्षीरके प्रवाहसे भोजन कराया। "हे परमेश्वरि, शूल-कपालधारिणी, महिष-मांस-वसा और रुधिरप्रिया कात्यायनी, मुझपर प्रसन्न होइए।" ऐसा कहकर राजाने द्विजोको दान दिया ॥८॥

## ९. पिण्डदान क्रिया सम्पन्न तथा अमृतमतीकी दुर्दशा

राजाने अनेक विप्रोको भैंसेके मांसको प्रचुर घीकी धारासहित तथा मद्य, सूप आदि बहुत रस, जो क्षुधाका भलीभाँति निवारण करनेवाले है, ऐसे भोज्य-पदार्थ प्रदान किये। इसके अतिरिक्त कंकण व नाना प्रकारके आभूषण भी दिये तथा गोदान और भूमिदान भी किया। फिर राजाने कहा, ये सब वस्तुएँ मेरे स्वर्गस्थ पूज्य पिताको प्राप्त होवें। मैं विचारने लगा कि मैं तो यहाँ दृढ रज्जुओसे वेष्टित-मात्र हूँ। भूख, तृष्णा और अग्निसे परितप्त हूँ, भूषणरहित हूँ तथा विभव और शृंगारसे वंचित हूँ। यद्यपि मेरे पुत्रने व समस्त अन्त पुरकी नारियोने विनयसे मुझे पिण्डदान किया है तथापि जब इतने पासमे स्थित होनेपर भी मुझे कुछ भी नही मिला तब जो स्वर्गमे स्थित है, वह कैसे कुछ पावेगा ? फिर राजाने अपनी मौसियो सहित भोजन किया तथा मेरे पुत्रने स्वजनोका मनोरजन किया। मै समस्त अन्त पुरको वहाँ देख रहा था, किन्तु मेरी प्रिय गृहिणी अमृतमती मुझे दिखाई नही पडी। उसी समय एक दासीने अपने नासिकापुट पर हथेली रखी और कहा—

अज्जु जि [illegible] मारियमहिसयजंगलु वाइ दुगंधउ सुट्ठु अमंगलु ।
भणइ [illegible] अवर झसभोज्जि णट्ठउ अगु वाइ देविहि णिक्किट्ठउ ।
अ[illegible]णेक्क जि भासइ णउ एहउ हउँ आहासमि दिट्ठउ जेहउ ।
१५ मायइ सहुँ गरलुल्लउ चारिउ खुज्जयकारणि णियपइ मारिउ ।
पावें तेण सडियणासोट्ठइँ पूइ वाइ राणी हय कुट्ठइँ ।
घत्ता—हउँ जाणमि आमिसु पुजियउ भोयणवेलइँ ढोइयउ ॥
आयण्णिवि कामिणिजपियउ देविहि वयणु पलोइयउ ॥९॥

१०

दुवई—सव्वावयवरूवफुडवत्तिविवज्जियअइअलक्खणं ॥
सुहरु वि पिच्छमाणु णउ लक्खमि तियह महु पडिक्खण ॥१॥
विहि परयारहो अवसिं रूसइ कोढिं लुणियउ णक्कु ण दीसइ ।
जो जारहो दिट्ठिइ आवडियउ बिंबाहरु सो सडियउ पडियउ ।
५ जाइँ जारवच्छयलि पइट्ठइँ णक्खइँ ताइँ पहट्ठइँ णट्ठइँ ।
तारइँ तरलइँ जारासत्तइँ वणसंकासइँ जायइँ णेत्तइँ ।
जे थण जारकरग्गे भूसिय गंडसरिस ते पूए दूसिय ।
जो जारिं करेण अच्छोडिउ केसभारु सो विहिणा तोडिउ ।
पाणिहि जेहिँ जारु परिमट्ठउ ठाउ वि ताहँ ण केण वि दिट्ठउ ।
१० जारणिवेईयाइँ सघायहँ सयंलगुलियउ सडियउ पायहँ ।
इय तणुणिग्गहु दुण्णयगारी पाविं पाविय भज्ज महारी ।
मइँ सकलत्तु दुचित्तु वियप्पिउ तहिँ अवसरि ता ताए जि जपिउ ।
घत्ता—लइ अच्छउ देवहँ बंभणहँ परेवाइउ धरि पुजियउ ॥
ण सुहाइ मज्झु चिलिसावणउ महिसयमासु णिउजियउ ॥१०॥

११

दुवई—हरिणं सूयरं पि सूयारय सज्जोमारिअल्लय ॥१॥
आणहि गपि कहिं मि अवलोइवि जीहिंदियरसिल्लयं ॥१॥
त णिसुणिवि जसवइणरणाहिं भणिउ होउ हरिणेण वराहिं ।
मिट्ठु पवित्तु वि भट्टहि गिज्जइ बोक्कडु अम्मि वियारिवि खज्जइ ।
५ अच्छइ बद्धउ मेम्मायंतउ महिसयमासु समुग्घायतउ ।
एयहो पच्छिमु पाउ लुणेविणु अम्महिं ताम देहि पउ लेप्पिणु ।
ता त णिसुणिवि तेण दइच्चि आणालघणभीए भिच्चिं ।
लहु महु पच्छिउ सत्थि छिण्णउ करिवि भडित्तउ कतहि दिण्णउ ।

४ S अण्ण का वि । ५ A सरिय । ६ A कामिणिवयणगइ । ७ S रूवु ।

१० १ A पडिवत्ति, S फुडवित्ति । २ A अइअइअलक्खण, ST विलक्खणं । ३ ST पविट्ठइ । ४. T णिवेसियाइ । ५ ST अंगुलि एक्क वि दिट्ठु ण पायह । ६ S वियप्पिउ । ७. S परिपुजियउ । ८. T मसु ।

११ १ S हिरण । २ AP अबि । ३ S मेमावतउ । ४ A पच्छिमु ।

आज जो भैंसा मारा गया है, उसका बडा अनिष्ट दुर्गन्ध आ रहा है। किन्तु एक दूसरी दासीने कहा—नही, यह देवीका निकृष्ट शरीर है, जो मत्स्यभोजनसे विनष्ट हो गया है। इसपर अन्य एक दासीने कहा—ऐसी बात नही। मैंने जैसा कुछ देखा है, वैसा बतलाती हूँ। रानी ने, उस कुबडेके कारण अपने पतिको उनकी मातासहित, जो विषका भोजन दिया और मार डाला, उसी पापके बलसे नाक और ओठोको सडा देनेवाला कुष्ट हो गया है और उसीसे रानीकी यह सडी दुर्गन्ध आती है। मैं भी समझता था कि वहाँ जो मासका ढेर लगा था और भोजनके समय यहाँ-वहाँ ढोया जा रहा था, उसीकी वह दुर्गन्ध है। किन्तु उस स्त्रीकी बात सुनकर मैने देवीके मुखका अवलोकन किया ॥९॥

## १० पाप फलके सम्बन्धमे मेरे उस समयके विचार

मैने देखा कि रानी अपने समस्त अगोके सौन्दर्यसे रहित व अति लक्षणहीन हो गयी है। मै उसकी ओर दीर्घकाल तक देखता रहा, किन्तु उसमे मेरी पूर्वपत्नीका कोई लक्षण दिखाई नही दिया। विधाता परपुरुषगमन करनेवाली स्त्रीपर अवश्य रुष्ट होता है। इसीसे कोढके द्वारा उसकी नाक कटकर अब दिखाई नही देती। उसका जो बिम्बाधर, उसके जारकी दृष्टि मे आया था, वह सडकर गिर गया। जो नख जारके वक्षस्थलमे प्रविष्ट होकर हर्षित हुए थे, वे अब नष्ट हो गये। जिन नेत्रोंके तारे चपलतासे जारपर आसक्त हुए थे वे अब व्रण ( घाव ) के समान हो गये है। जो स्तन जारके कराग्रोसे भूषित हुए थे, वे फोडोके समान पीबसे दूषित हो गये है। जिस केशकलापको जारने अपने हाथोसे आकर्षित किया था उसे विधिने तोड दिया है (झडा दिया है)। जिन हाथोसे जारका स्पर्श किया गया था, उनका अब ठाँव भी किसीको दिखाई नही देता। जिन पैरोको जारसे समागम हेतु निवेदित किया था उनकी समस्त अगुलियाँ सड गयी हैं। इस प्रकार मेरी दुराचारिणी भार्याको उसके पापसे यह देह-दण्ड प्राप्त हुआ है। इस प्रकार जब मै अपनी भार्याके दुश्चरित्रका स्मरण कर रहा था, उसी समय उसने कहा—यह जो देवो और ब्राह्मणोको अर्पित किया गया है और जिसका घरमे यह ढेर लगा है, वह भैंसेका माँस घिनावना है, मुझे वह नही सुहाता। अतएव उसे रहने दो॥१०॥

## ११. मेरी भार्याके लिए मेरा पैर काटकर पकाया गया

रानीने कहा—हे रसोइए, कही भी जाकर और देखकर इसी क्षण मारे गये हरिण या शूकरको लाओ, जो मेरी जिह्वा-इन्द्रियको स्वादिष्ट लगे। यह सुनकर यशोमति राजाने कहा—हरिण व वराहको रहने दो। विप्रोने बकरेको मोठा व पवित्र कहा है। अतएव उसे ही मारकर अम्माको खिलाओ। यह जो यहाँ बकरा बँधा है, मिमिया रहा है और भैसेके माँसको सूँघ रहा है, उसीका एक पिछला पैर काटकर और पकाकर अम्माको दे। राजाकी यह बात सुनकर व आज्ञाके उल्लघनसे भयभीत होकर उस दैत्यभृत्यने तुरन्त शस्त्रसे मेरा पिछला पैर काट डाला और उसका

कोढिणितणु वणपूए लित्ती तो वि ण मासहो उवरि विरत्ती ।
१० वेयधम्मवेहावियमाणसु तमतमपहमहि जाइ सतामसु ।
तिव्वइँ वेयणाइँ हउँ कंपमि जाणंतु वि पसु काइँ पयपमि ।
तिहिँ पायहिँ उब्भुब्भउ अच्छमि मेकरतु दस दिसउ णियच्छमि ।
को आसंघमि किह किर गच्छमि सरणु ण को वि बप्प तहिँ पेच्छमि ।
एत्थंतरि अण्णेक्कु कहाणउ आयउ णिसुणहु दुक्खणिहाणउ ।
१५ घत्ता—जा छाली होइवि तत्थँ मुय भुंजिवि मायरि पावफलु ॥
सा सिंधुविसइ महिसिहि उअरि हूई महिसउ भीमबलु ॥११॥

१२

दुवई—सो वणिभंडभारु पवहंतु पुरं पुणरवि समागओ ।
सिप्पासरिसरम्मि जा मज्जइ दीहरपहसमाहओ ॥१॥
असिधररायपुरिसपरिरक्खिउ सीयलु सलिलु पियंतु णिरिक्खिउ ।
खुरिहि हणतु वारि परिओसिं जाइसहावसमुब्भवरोसिं ।
५ उट्ठिवि सिंगग्गेण वियारिउ रायतुरंगु तेण तहिँ मारिउ ।
सो किंकरहि धरिवि णिउ तेत्तहि अच्छइ णरवइ जसवइ जेत्तहि ।
सविसाणेहिँ देव णिद्दारिउ एण तुहारउ हरि सर्घारिउ ।
एहु सदोसहु पेहु मारिज्जइ राएं भणिउ सणिउ मारिज्जइ ।
जेम ण जाइ जीउ लहु एयहु तुरयणिहणयारिहि कुविवेयहु ।
१० तेम जियतु जियतु अमित्तउ पयसु पयसु सूवारु पउत्तउ ।
त णिसुणेवि सूवारिं घोरिं णासारंधि विणिग्गयदोरि ।
पुरुहुतउ बद्धउ मुहु कड्ढिवि पच्छाहोंतउ पुछु समोडिवि ।
संखलाहिँ चउपासहि तालिउ पेट्टहु हेट्ठि हुआसणु जालिउ ।
चलसिहिजालावलिहि जलंतहु णीणिग्गजीहहु विरसु रसंतहु ।
१५ खारउ तिक्खउ कडुयउ आणिउ अग्गइ ठवियउ[10] तियडुयपाणिउ ।
घत्ता—तं पीयउ तण्हासोसिएण विरसंतहो[11] वम्मइँ हयइँ ॥
तेणतइँ बहुमलपूरियइँ पच्छिमदारिं णिग्गयइँ ॥१२॥

१३

दुवई—जहि जहि सिज्जमाणु सो सिज्जइ तहि तहि वप्प छिज्जए ॥
णामेणजियाहि सपउत्ते वरसोत्तियहँ दिज्जए ॥८॥
कंदतु वेयणइँ णिम्मुक्कताणाइ दासेण गहिऊण भूमीसराणाइ ।
अहमवि णिहित्तो वि पाणे हरंतम्मि इगालपुंजम्मि धगधगधगंतम्मि ।
५ दब्भंकहत्थेण घित्तूण घित्तूण तिक्खेण सत्थेण छित्तूण छित्तूण ।

५ ST वेयधम्मवेहाविउ माणुसु । ६ ST बेकरतु । ७. ST पुणु वि मुय । ८ ST महिसउ हूयउ ।
१२ १ T समागउ । २ ST read असिधर रक्खिउ after सीयलु णिरिक्खिउ ।
३. S जसवइ णरवइ । ४ ST सहारिउ । ५ AST भणु किं किज्जइ । ६. A तुरयारिहि एयहि ।
७ T विणिग्गयडोरि । ८ A उरुहुतउ । ९ ST मुसट्टिवि । १० ST ढोइउ । ११. P विरसतइं ।
१३ १ A दब्भगहत्थेण ।

भुरता बनाकर मेरी उस कान्ताको दे दिया। वह शरीरसे कोढी हो गयी थी और घावोकी पीवसे लिप्त थी, तो भी वह माँससे विरक्त नही हुई। इस प्रकार वेद-धर्मकी विरुद्ध भावनाके वशीभूत हुआ मनुष्य तामस-प्रकृति होकर तमतमप्रभा नामक नरकको जाता है। मैं तीव्र वेदनासे काँप रहा था, सब कुछ जान रहा था, किन्तु पशु होते हुए क्या कहता? तीन पाँवपर खड़ा रहकर मे-मे करता हुआ मैं दशो दिशाओमे देखने लगा। किसका आश्रय लूँ और कहाँ चला जाऊँ? हाय बाप! वहाँ मुझे शरण देनेवाला कोई दिखाई नही दिया।

इसी बीच दुःखकी खदानरूप एक अन्य कथाप्रसग आ गया, उसे सुनिए। जो वहाँ बकरी होकर मरी थी वह मेरी माता अपने पापका फल भोगकर सिन्धुदेशमे एक भैंसके उदरमे भयकर बलशाली भैंसा होकर उत्पन्न हुई ॥११॥

## १२. माताका भैंसाका जन्म

वह भैंसा किसी वणिक्के मालका भार वहन करता हुआ पुन उसी नगरमे आया और दीर्घयात्रासे थककर सिप्रा नदीके जलमे निमग्न हो गया। उसी समय राजाके खड्गधारी पुरुषोसे परिरक्षित राजाका घोडा वहाँ आकर शीतल जल पीने लगा। उसे देखते ही भैंसा अपने जातीय स्वभावके कारण रुष्ट हो उठा और अपने खुरोसे जलको पीटता हुआ क्रोधपूर्वक उठा और अपने तीक्ष्ण सीगोसे विदीर्णकर घोडेको वही मार डाला। राजाके किंकरोने उसे पकड लिया और वे उसे वही ले गये जहाँ यशोमति राजा बैठे थे। वे बोले—हे देव, इस भैंसेने अपने सीगोसे छेदकर आपके घोडेका सहार कर डाला। अतएव, हे प्रभु, इस अपराधीको मृत्युका दण्ड दिया जाये। राजाने कहा—घोडेको मारनेवाले इस कुविवेकी भैंसेको ऐसा धीरे-धीरे मारा जाये जिससे इसका जीव जल्दी न जाये। राजाने रसोइएसे कहा—इस वैरीको जीते-जीते ही अग्निमे पका-पका कर मारो। राजाकी यह बात सुनकर निष्ठुर रसोइएने उसकी नाकके छेदमे डोरा डाला और उसे खीचकर सापने कसकर मुँह बाँध दिया तथा पीछेसे पूँछ मोडकर उसे भी बाँध दिया। फिर उसके चारो तरफ साँकल घुमा दी तथा पेटके नीचे आग जला दी। जब वह लपलपाती हुई अग्निशिखाओसे जलने लगा तथा जीभ निकालकर दु खसे कराहने लगा तब त्रिफलाका खारा, तीखा और कडवा पानी लाकर उसके आगे रखा गया। भैंसेने प्यासकी गर्मीके कारण उसे पी लिया। फिर कराहते हुए उसके चमडेपर मार लगायी गयी। इसके कारण बहुत मलसे पूर्ण उसकी आँतें पश्चिम द्वारसे निकल पडी ॥१२॥

## १३. भैंसेके मासका भोज तथा चाण्डालबाड़ेमे हमारा कुक्कुट-जन्म

पकाते हुए जहाँ-जहाँ भैंसेका माँस पक जाता था, तहाँ-तहाँ, हाय बाप, उसे काट लिया जाता था और आजीके नामसे उसीके पोते द्वारा वह श्रेष्ठ श्रोत्रियोंको परोसा जाता था। उसी समय राजाकी आज्ञासे एक दासने वेदनासे कराहते हुए मुझे पकडकर धग-धगाते हुए उस प्राणहारी अग्निपुजमे मुझे भी झोक दिया। उस दाससे बचनेका मेरे लिए कोई उपाय नही था। कुशयुक्त हाथसे ले-लेकर और तीक्ष्ण शस्त्रसे काट-काटकर मेरे भक्त पुत्रने मुझे अग्निमे विसर्जित किया।

भत्तेण पुत्तेण सिहिणो विसण्णो मि    भो मज्झ णामेण हं चेव दिण्णो मि ।
अम्हे हया पीणिया बंभणा जाम    धुत्तेहिं लोएहिं जड वंचिया ताम ।
अण्णम्मि जिमियम्मि अण्णो कहं धाइ    अण्णस्स णामेण विप्पो पलं खाइ ।
अण्णम्मि खलियम्मि अण्णस्स णक्खाइँ    भजति किं भइ दिण्णगंदुक्खाइँ ।
१० माहिंदतिरियस्स मज्झं मि अइयस्स    लग्गग्गिजालाकलावेण लइयस्स ।
दोण्हं पि सह चेव जीवो गओ ताम    उज्जेणिमायंगणरवाडओ जाम ।
गोमुडवहुहड्डुविच्छड्डुवंतम्मि    पसुपेयपरियेंलियकिमिसिमिसिमंतम्मि ।
सिप्पतपवहंतलोहियरसिल्लम्मि    विच्छिण्णघणचम्मछाइयकुडिल्लम्मि ।
मयमहिसर्सिगावलीसकडिल्लम्मि    फरुसुद्धकेसम्मि धूसरंकडिल्लम्मि ।
१५ कियवाउपयपहयधूलीरयालम्मि    विक्खित्तकंकालमालाकवालम्मि ।
सिहिसिण्हमडलरसासायकायम्मि    आमिसवसामीसउट्ठतधूमम्मि ।

घत्ता—कुक्कुडियहि जायइँ गब्भि तहिं अम्हइँ विण्णि वि पिल्लइँ ॥
छुडु छुडु तत्तियहि विणिग्गयइँ उक्कुरंडम्मि णवल्लइँ ॥१३॥

१४

दुवई—ता गहिया गलम्मि मज्जारिं जणणी कंपमाणिया ॥
खद्धा कसमसत्ति मुडियट्ठिरवेण जमाणणं णिया ॥१॥

ता चंडालिइँ रइयउ भल्लउ    घित्तउ घरकयारपिडउल्लउ ।
णाणाहड्डुखडंतत्तडियउ    ण दुक्किउ अम्हहँ सिरि पडियउ ।
५ दोहि मि कुक्कत्तिए आरडियउ    ताहं मि तहिं हियउल्लउ घुलियउ ।
म छुडु अट्ठिएहि सवलियउ    तबचूलसिसुजुयलउ घल्लिउ ।
ण णियसत्तिसमूहि पेल्लिउ    समउ कयारें इह मइँ घल्लिउ ।
अम्हहँ सद्दु ताइँ अवहारिउ    पुणु कयारु चरणिं ओसारिउ ।
लग्गइँ पायग्गइँ मेंहु अंगइँ    हत्थें लेवि णियाइँ विहंगइँ ।
१० कुहियकलेवरि ठवियइँ णियघरि    विलसियकम्मविवायसुदुद्धरि ।
हउँ जो णिवें णिववंदिउ होंतउ    सो चंडालिइँ पायइँ छित्तउ ।

घत्ता—सीउण्हे वाएं पीडियइँ छुहंतण्हासंतत्तइँ ॥
चंडालणिलइ णिवसंतइँ दुक्खपरंपर पत्तइँ ॥१४॥

१५

दुवई—दूसहविहुरवडणसुढियंगइँ धरणियले पलोट्टइं ॥
तहिं पाणहरि खद्धपरपाणइँ पाणिवहे पयट्टइं ॥१॥

चित्तपिच्छचित्तलाइँ    चचुचारुचंचलाइँ ।
भूरिपावभारयाइँ    उक्खयावणीरयाइँ ।

२ ST दिण्णग्गदुक्खाइं । ३ S परिगलिय, T परिघलिय । ४ T कुडिलम्मि । ५. AT कुक्कुडियहि । ६. AP उक्कुरुडम्मि ।

१४ १ S घल्लिउ । २. S adds after this · पुव्वजम्मि ( T जम्म ) किउ णावइ घडियउ । ३ S omits ण णियसत्तिसमूहि पेल्लिउ । ४. S मउयगइ ५. S णिउ णिववदिउ, T जो णिवपइवदिउ ।
६ P छुहतण्हासिहि सतत्ताइ ।

हाय, मेरे ही नामसे मेरा ही बलि दिया गया। जब हमारा वध हो गया और ब्राह्मण सन्तुष्ट हो गये तब निश्चित ही धूर्त लोगो द्वारा जडपुरुषोको धोखा दिया गया। अन्यके जिमानेसे कोई अन्य कैसे अघा सकता है? फिर भी अन्यके नामसे विप्र माँस खाता है। हे भद्र, क्या ऐसा हो सकता है कि कोई अन्य स्खलित होकर गिरे और किसी अन्यके ही नख ऐसे भग्न हो जायँ, कि वे उसके शरीरको दु खदायी हो उठे? इस प्रकार उस भैंसे पशुका और मुक्त अज ( बकरा ) का उस अग्नि ज्वालावलिके लगनेसे दोनो का हो जीव साथ ही निर्गमन कर गया। फिर हम दोनो माँ-बेटे उज्जैनीके चाण्डाल मनुष्योके बाडेमे जाकर एक कुक्कुटी ( मुर्गी ) के गर्भमे उत्पन्न हुए। वह चाण्डालबाडा गायोके मुण्डो तथा बहुत सी हड्डियोसे भरा हुआ था। वहाँ पशुओके मृत शरीरोसे गिरते हुए कोडे सिमसिमा रहे थे। वहाँसे बहनेवाले रक्तका प्रवाह क्षिप्रा नदी तक पहुँच गया था। वहाँकी कुटियाँ काटे हुए सघन चमडोंसे छायी गयी थी। वह स्थान मृगो और भैंसोके शृगोकी पक्तियोसे सकीण था। वहाँका कटिभाग ( परिधि ) कडे और उठे हुए केशोसे धूसरित था। वहाँ पैरोमे आहत हुई धूलि हवामे उड रही थी। वहाँ ककालोकी मालाएँ और कपाल बिखरे हुए थे। वहाँ अग्निमे पकाये गये कुत्तोके रक्तका स्वाद कौवे ले रहे थे तथा माँस और चरबीसे मिश्रित धुआँ उठ रहा था। जब हम पिल्ले ही थे तब हम धीरे-धीरे वहाँसे निकलकर एक नये कचरेके ढेरमे जा पहुँचे ॥१३॥

## १४. हमारा चाण्डालबाड़ेमे निवास

एक दिन काँपती हुई हमारी जननीको एक बिल्लीने गलेसे पकड लिया और उसकी हड्डियोको जोरसे मोडकर कसमसाते हुए खा डाला और उसे यमके मुखमे पहुँचा दिया। इधर चाण्डालिनने एक भला काम किया। उसने घरके कूडे-कचरेको टोकनीमे भरकर उसी कूडेके ढेरपर फेका जहाँ हम दोनो पिल्ले थे। अतएव वह अनेक हड्डी, तृण और आँतोके टुकडोंका कूडा हमारे सिरपर आ पडा, जैसे मानो हमारा दुष्कर्म आ पडा हो। तब हम दोनोने कुकुड़ू-कू की रट लगा दी, जिससे उस चाण्डालिनीका हृदय भी पिघल गया। उसने सोचा—अरे, मैने जल्दीमे हड्डियोके साथ-साथ मुर्गीके दोनो बच्चोको भी ला फेंका। निश्चित ही अपनी समस्त शक्तिसे प्रेरित होकर कूडेके साथ इन्हे मैने यहाँ फेंका है। उसने हमारा शब्द सुन लिया और फिर अपने पैरसे उस कचरेको हटाया। मेरे अग उसके पैरसे छू गये। तब उसने हम दोनो पक्षियोको हाथमे ले लिया और भीतर ले गयी। उसने अपने जिस घरमे हमे रखा वहाँ मृत पशुओके शव सड रहे थे। अतएव वह ऐसा भयकर था जैसे मानो हमारे किये हुए दुष्कर्मोंका विपाक हो। हाय, मैं जो किसी समय राजा था, जिसकी अन्य राजा वन्दना करते थे, उसीको एक चाण्डालिनने अपने पैरसे ठुकरा दिया। शीत और उष्ण वायुसे पीडित तथा क्षुधा और तृष्णासे सन्तप्त होकर उस चाण्डालगृहमे रहते हुए हम नाना दुःखोको प्राप्त हुए ॥१४॥

## १५. हम राजप्रासादमे पहुँचे

उस दुस्सह विपत्तिमे पडनेसे हमारे अंग-अग दुखने लगे थे, जिससे हम भूमितलपर लोटने लगे। वहाँ हम प्राणाहारी होकर दूसरे प्राणियोको खाते हुए प्राणिवधमे प्रवृत्त होने लगे। अब हम सचित्र पखोमे चित्रित हो गये थे। हमारी चोचें सुन्दर और चचल हो गयी थी। हमपर बहुत

५ जीवरासिखंडिराइँ　एत्थ तत्थ हिंडिराइँ।
चोरमारए रएण　राइणो तलारएण।
दूरमुक्कसंसएण　दो वि चंडकम्मएण।
दिट्ठयाइँ आणियाइँ　हत्थफंसमाणियाइँ।
ढोइयाइँ पत्थिवस्स　पुव्वजम्मणंदणस्स।
१० रूवरिद्धिभायणेहिं　णेहणिद्धलोयणेहिं।
वारवार जोइयाइँ　तेण तं णिरूवियाइँ।
उत्तिमाइँ लक्खियाइँ　मेमणे परिक्खियाइँ।
तवचूलडिंभयाइँ　पीयंयंगणभयाइँ।
ताम तुज्झ मंदिरम्मि　सव्वमतु सुंदरम्मि।
१५ एयएहि जायएहि　दिण्णणक्खघायएहि।
रोसिरेहि पत्तिएहि　पुत्तएहि णत्तिएहि।
वाहियविचियारएहि　भूघुलतगत्तएहि।
उद्धकंठकेसरेहि　रत्तणेत्तभासुरेहि।
उड्डिरेहिं रंगिरेहि　विब्भमं पयासिरेहिं।
२० जुज्झिरेहि कीलिहीमि　जुज्झियाइँ पिच्छिहीमि।

घत्ता—ता णिसुणिवि णरवइणियमविहि भिच्चइँ ठवियइँ णियभवणे ॥
गय रयणि तित्थु पजरि ठियइँ सुप्पहाइ जहिँ राउ वणे ॥१५॥

## १६

दुवई—तत्थ णियाइँ दो वि दाहिणमंदाणिलचलियदुमदलं ॥
दिट्ठं वणमणेयखयरावलिकलरवजणियकलयलं ॥१॥

झरतसच्छविच्छुलंभणिज्झरं　भरंतरुद्दकुडकुवकदरं।
ललंतवेल्लिपल्लवोहकोमलं　मिलंतपक्खिपक्खलक्खचित्तलं।
५ सिणिद्धरुक्खपुप्फरेणुपिंजरं　फलोवडंतवुक्करंतवाणरं।
दिसाचरंतजक्खकिंकिणीसरं　लयाहरत्थकीलमाणकिंणरं।
वहूपलित्तगेयमोहिएणयं　णहोयरंतदेवयाविमाणयं।
सिलायलामणत्थसिद्धखेयरं　गहीरपंकलोलमाणसूअरं।
णरिंददंतिदंतभिण्णचंदणं　पुरंधिघित्तहारदित्तवंदणं।
१० पढंतकीररिंछसद्दपेसलं　मरालियाणुगामिबालपाडलं।
तुसारफारफेणरासिसेयओ　वणम्मि तम्मि राइणो णिकेयओ।

घत्ता तहो पंगणि मडउ पडरउ पंचवण्णु किंकिणिमुहलु ॥
तहिँ अम्हइँ पंजरएण सहुँ ठवियइँ णं जममुहकवलु ॥१६॥

---

१५ १ T सण्णएण। २ मम्मणे। ३ AT पीइए गए भयाइ। ४ AP एययाण। ५ AST add : णित्त ( T णेत्त ) रत्तधारएहिं ( A adds after it णिट्ठुरापहारएहिं ) चंचुघायघुम्मिरेहिं सेयतोयतिम्मिरेहिं, but P erased this by means of हरिताल। ६ T णिच्च।

१६ ST दोहिं वि। २ ST लक्खपक्ख। ३ ST जममुहि कवलु।

पापोका भार आ गया था। हम भूमिको खरोंचनेकी क्रीडामे रत होने लगे थे। हम छोटे जीवोके समूहको काट-काट कर खाते थे तथा यहाँ-वहाँ घूमते-फिरते थे। ऐसी अवस्थामे हम दोनोको चण्डकर्मा नामक राजाके तलारक ( नगर कोतवाल ) ने देख लिया। वह सशयमुक्त होकर चोरोको मारनेमे लगा था। देखते ही उसने हमे अपने पास मँगा लिया और हाथके स्पर्शसे हमपर स्नेह दिखलाया। उसने हमें ले जाकर मेरे पूर्वजन्मके पुत्र राजा यशोमतिके भेंट कर दिया। राजाने अपने रूप और ऋद्धिके भाजन, प्रेमसे स्निग्ध नेत्रोसे बार-बार हमारी ओर देखा। उसने हमारा सूक्ष्म निरूपण किया तथा हमारे स्वरकी परीक्षासे हमे उत्तम लक्षणोवाला पाया। फिर राजाने कोतवालसे कहा कि ये कुक्कुटके पिल्ले जो आँगनमे पानी पी रहे है, बडे होने तक तुम्हारे ही सुन्दर भवनमे रहे। जब ये बडे होकर अपने नखोसे आघात करने लगें, क्रोधसे अपने विदारक पैरोको उठाने लगे, भूपर अपने शरीरको घुमाने लगे, इनके कण्ठके बाल ऊपरको उठने लगें, इनके नेत्र रक्त होकर चमकने लगे, उडकर व रेंगकर कौतुक प्रकट करने लगे, और युद्धमे प्रवीण हो जाये, तब मै अपनी पत्नियो, पुत्रो और नातियोसहित इनसे क्रीडा करूँगा और इनको युद्ध करते हुए देखूँगा। राजाके इस विधि-विधानको सुनकर उनके उस सेवकने उन्हे अपने घरपर रख लिया। यथासमय हमारी रात्रि उस स्थानपर पिंजडेमे रहते हुए व्यतीत हुई जहाँ प्रभात होनेपर ही उसी वनमे राजा आनेवाला था ॥१५॥

## १६ कुक्कुट-युद्ध-भूमिका वर्णन

वहाँ हम दोनो एक ऐसे वनमे ले जाये गये जहाँ वृक्षोके पत्ते दक्षिण दिशाकी मन्द वायुसे चलायमान थे, तथा जहाँ अनेक पक्षीसमूहोके कलरवसे उत्पन्न कल-कल ध्वनि हो रही थी। हमने देखा कि उस वनमे स्वच्छ बिखरे हुए पानीके झरने झर रहे है जिनके द्वारा विस्तीर्ण कुण्ड, कूप और कन्दर भर रहे है। वह वन लहलहाती हुई वल्लियोके पल्लवसमूहोसे कोमल तथा एकत्र हुए पक्षियोके लाखो पखोसे चित्रित दिखाई दे रहा था। वह वृक्षोकी चिकनी पुष्परेणुसे लाल हो रहा था। वहाँ बुकध्वनि करते हुए वानर फलोके ऊपर झपट रहे थे। वहाँ दिशाओमे विचरण करती हुई यक्षिणियोकी किंकिणियोका स्वर सुनाई पडता था। वहाँके लतागृहोमे स्थित होकर किन्नर क्रीडा कर रहे थे, वधुओ द्वारा आलापित गीतसे मृग मोहित हो रहे थे तथा नभमे देवताओके विमान विचरण कर रहे थे। एक ओर सिद्ध और खेचर वहाँके शिलातलोपर आसन जमाये हुए थे, तो दूसरी ओर गम्भीर कीचडमे शूकर लोट रहे थे। कही राजाके हाथी अपने दातोसे चन्दनवृक्षोको छिन्न-भिन्न कर रहे थे, तो कही उनपर नगर-नारियो द्वारा चढाये हुए हारोके बन्दनवार चमक रहे थे। वहाँ अपनी-अपनी ध्वनि करते हुए शुक और रीछोके शब्दका सौन्दर्य था तो कही हसिनीका उसके बालहस अनुगमन कर रहे थे। इस प्रकारके उस वनके बीच हिमके पुज तथा फेनराशिके सदृश श्वेत एक राजभवन स्थित था। उस भवनके प्रागणमे एक पचरगा और घुँघरुओकी ध्वनियुक्त एक पटमण्डप रचा गया था। वहाँ उस पिंजडेसहित मुझको स्थापित किया गया, जैसे मानो मै यमके मुखका कौर होऊँ ॥१६॥

१७

दुवई—तण्णियडम्मि रत्तपत्तंचिउ हयपरतावदुक्खओ ॥
सीयलु सोमु रम्मु णं णरवइ सहइ असोयरुक्खओ ॥१॥

दारियघोरचोरपरयारिं हिंसायारिं तेण तलारिं ।
तहो तलि पंचिमलसिलहि णिविट्ठउ झाणारूढऊ मुणिवरु दिट्ठउ ।
५ दोआमावधणपरिचुंकउ रायदोसदोदोसहिं मुक्कउ ।
धरियतिमुंडु तिदंडविहडणु छिण्णतिसल्लु तिलोयहु मडणु ।
हुँयगारवतिउ तिरयणभूसणु चउकसायसिप्पीरहुआसणु ।
चउसण्णाविसेसणिण्णासणु पचसमिदिसब्भावपयासणु ।
पचासवदारहँ कयसवरु पंचमहव्वयभारधुरधरु ।
१० पचमीसु पचमगइसामिउ पचाचारमहापहगामिउ ।
थिरु छज्जीवणिकायदयावरु सत्तभेयभयतिमिरदिवायरु ।
अट्ठदुट्ठमयणिट्ठवणायरु अट्ठमपुहविवासजाणायरु ।
अट्ठसिद्धगुणसजोइयमणु णवविहबंभचेरु जो बभणु ।
दहविहु धम्मलाहु जि लद्धउ दहपाणक्खउ जेण णिसिद्धउ ।
१५ घत्ता—एयारहपंडिमउ सावयहँ जेण वियारिवि उत्तियउ ॥
उद्धरिय जेण बारह वि तव तेरह चरिय विहत्तियउ ॥१७॥

१८

दुवई—जो मयमोहलोहकोहाइरिऊण रणम्मि दुम्महो ॥
जो तवचरणकरणजालावलिदड्ढघगत्तिवम्महो ॥१॥

त पिच्छिवि सो तलवरु रुट्ठउ चिंतइ दुट्ठु धिट्ठु पोविट्ठउ ।
विट्टलु णग्गउ दुक्ख छित्तउ थत्ति महारी दूसिवि थक्कउ ।
५ दीसइ ताम जाम अवंसउणउ णिवबणाइ णिद्धाडमि सवणउ ।
कित्तिउ णियमणि दूमिउ अच्छमि कवडि किं पि अपुच्छिउ पुच्छमि ।
ज जिह भासइ त तिह दूसमि कैरिवि णिरुत्तरु पच्छइ रूसमि ।
किं पि अजुत्तु दुरुत्त पबोल्लमि अवंसवणउ णीसारिवि घल्लमि ।
इय सुमरति मायावति वदिउ साहु णिरिक्कयति ।
१० तहि अवसरि तहु जोउ समत्तउ जाणतेण वि पिसुणु अभत्तउ ।
आसीवाउ दिण्णु भयवति धम्मबुद्धि तुह होउ भणति ।
णियँगुणु मोक्खु पयडु सपज्जउ सुहु संभवउ भति तुह भज्जउ ।
घत्ता—णउ णिंदइ मच्छरु विच्छरइ ण पसंसइ बढ्ढइ हरिसु ॥
समतणकचणहँ महारिसिहिं सत्तु वि मित्तु वि समसरिसु ॥१८॥

---

१७ १ S वारिय । २ S T णिच्चल । ३ S T परिचुक्कउ । ४. S T चुक्कउ । ५ P कय ।
६ A समिइ । ७ S T जायणपह । ८ S बभचेरि । ९ T पडिमा ।

१८ १ ST दप्पिट्ठउ । २ AP अवसवणउ । ३ A सवणउ । ४ ST करमि । ५ ST दुरुत्तु अजुत्तु ।
६ ST अवसणु णीसारेप्पिणु । ७ ST omit this line and P gives it in second hand

## १७ मुनिदर्शन और उनका उपदेश

उसके समीप ही लाल पत्तोसे आच्छादित दूसरोके ताप-दुःखको निवारण करनेवाला शीतल, सौम्य एव रम्य एक अशोक वृक्ष राजाके समान शोभायमान था। उसके नीचे एक स्वच्छ शिलापर बैठे हुए ध्यानारूढ मुनीन्द्रको उस भयकर चोरो और परदारिकाओको विनष्ट करनेवाले हिसाचारी कोतवालने देखा। वे मुनि इहलोक और परलोक इन दोनो आशाओके बन्धनसे रहित तथा राग और द्वेष इन दोनो दोषोसे मुक्त थे। उन्होने अपने मन, वचन और काय इन तीनोको वश कर लिया था तथा इन तीनोकी क्रियाओका निरोध कर डाला था। उन्होने मिथ्यात्व, माया और निदान इन तीनो शल्योको नष्ट करके अपनेको त्रैलोक्यका अलकार बना लिया था। ऋद्धि, रस और सुख रूप तीन गारवको नष्ट करके वे सम्यग्दर्शन, ज्ञान और चारित्र्य इन तीन रत्नोसे विभूषित थे, तथा क्रोध, मान, माया और लोभ इन चार कषायरूपी तुषके लिए अग्निके समान थे। आहार, निद्रा, भय और मैथुन इन चारो सज्ञाओका उन्होने विशेषरूपसे विनाश किया था, तथा ईर्या, भाषा, एषणा, आदान-निक्षेपण और निष्ठापन इन पाँच समितियोके सद्भावको वे प्रकाशित कर रहे थे। उन्होने मिथ्यात्व, अविरति, प्रमाद, कषाय और योग इन पाँच आस्रव-द्वारोका सवर कर लिया था, और वे अहिंसा, अचौर्य, अमृषा, अव्यभिचार और अपरिग्रह इन पाँच महाव्रतोके भारका वहन करनेमे धुरन्धर हो चुके थे। वे पाँचो इन्द्रियोको जीत चुके थे, तथा पचमगति अर्थात् मोक्षगमनके स्वामी हो चुके थे। वे दर्शन, ज्ञान, चारित्र्य तप और वीर्य नामक पचआचाररूपी महापथपर गमन कर रहे थे। वे पृथ्वी, अप, तेज, वायु, वनस्पति और त्रस ( द्वीन्द्रियादिक जीव ) इन छह जीवनिकायोपर स्थिररूपसे दयावान् थे। वे सात प्रकारके भयरूपी अन्धकारको दूर करनेके लिए दिवाकर थे। वे आठ दुष्ट मदोके विनाशक तथा अष्टम पृथ्वी निवास अर्थात् मोक्ष सम्बन्धी ज्ञानकी खान थे। उन्होने सिद्धोके आठ गुणोपर अपना मन सयोजित कर रखा था, तथा वे नौ प्रकारके ब्रह्मचर्यके पालक ब्रह्मचारी थे। उन्होने दशविध धर्मका लाभ लिया था, तथा दश प्रकारके प्राणियोकी हिंसाका निषेध किया था। उन्होने श्रावकोकी ग्यारह प्रतिमाओका विचारपूर्वक पृथक्-पृथक् उपदेश दिया था, बारह प्रकारके तपोका उद्धार किया था एव तेरह प्रकारसे चारित्र्यका विभाजन किया था ॥१७॥

## १८. मुनिका कोतवालको आशीर्वाद

वे मुनि मद, मोह, लाभ, क्रोध आदि शत्रुओके लिए रणमे दुर्जेय थे। उन्होने तपश्चरणका साधनरूपी अग्निज्वालाओ द्वारा कामका पूर्णतः दहन कर डाला था।

ऐसे उन मुनिवरको देखकर वह तलवर रुष्ट हो उठा। वह दुष्ट, धृष्ट, पापिष्ठ चिन्तन करने लगा—यह बिगडा हुआ, नगा, दुःखसे पीडित हमारी इस भूमिको दूषित करके बैठा है। अतएव इस अपशकुनको कोई दूसरा देख पावे उसके पूर्व ही इस श्रमणको इस राजोद्यानसे निकाल भगाता हूँ। अपने मनमे भले ही कितना भी क्रुद्ध होऊँ, किन्तु मैं कपटपूर्वक इसके बिना पूछे ही कुछ पूछता हूँ। वह फिर जो कुछ जैसा भी कहेगा उसमे उसी प्रकार दूषण बतलाऊँगा तथा इसे निरुत्तर कर देनेके पश्चात् मैं अपना रोष प्रकट करूँगा। मै कुछ अयुक्त और दुरुक्त बोलूँगा और इस अपशकुनको निकाल बाहर करूँगा। इस प्रकार विचार करते हुए उस चोरोके यमराजने मायाचारीसे साधुकी वन्दना की। उसी समय मुनिका योग समाप्त हुआ था। यद्यपि उन्होने जान लिया कि वह दुर्जन और भक्ति-हीन मनुष्य है, तथापि उन भगवन्तने उसे आशीर्वाद दिया और कहा—तुम्हे धर्मबुद्धि प्राप्त हो, तुम्हे आत्मगुण और मोक्षकी प्राप्ति हो, तुम्हे सुख हो और तुम्हारी भ्रान्ति भग्न हो। ठीक ही है, महर्षियोको न निन्दासे क्रोध उत्पन्न होता और न प्रशसासे हर्ष बढता है। उनके लिए तृण और स्वर्ण भी समान होते हैं, तथा शत्रु व मित्र एक सदृश दिखाई देते हैं ॥१८॥

१९

दुवई—भणियं तलवरेण धणु धम्मु भणिज्जइ जोइसासणे ॥
गुणु तहो कोडिलग्गु मोक्खु वि रणे बाणहो रिउविणासणे ॥१॥

अण्णु धम्मु गुणु मोक्खु ण याणमि हउँ पंचिंदियसोक्खइँ माणमि ।
तुहुँ पुणु काइँ मि दीसहि दुब्बलु णत्थि चीरु पंगुरणु ण कंबलु ।
५ अट्ठ वि अंगइँ रीणइँ झीणइँ णयणइँ गंपि कवोलि णिलीणइँ ।
गत्तु मलावलित्तु किं ण धोअहि रत्तिदिवसु णिमिसु वि किं ण सोवहि ।
मउलियणेत्तवत्तु किं झायहि अम्हारिसहँ भंति उप्पायहि ।
ता मुणि भणइ सझाणु णिउंजिवि जीउ वि कम्मु वि दो वि विहंजिवि ।
जाहु समीहमि सासयठाणहो अजरामरहो परमणिव्वाणहो ।
१० पुरिसु महेली मढु वि हूवउ सोमु चडु पुणु ण जमदूअउ ।
राउ पुणु वि पाइक्कु सुदीणउ रूववतु पुणु रूवविहीणउ ।
मइलगोत्तु पुणु गोत्तसमुज्जलु बलविहीणु पुणु अतुलमहाबलु ।

घत्ता—हुउ अज्जु मेच्छु णरभवभवणे दालिद्दिउ पुणु दविणवइ ॥
सोत्तिउ होइवि चडालु हुउ विसमी भवसंसारगइ ॥१९॥

२०

दुवई—मासाहारु कूरु मिगु काणणि पुणु तणयरु वि जायउ ॥
पुणु रयणप्पहाइणरएसु वि विसाहयगरुयघायउ ॥१॥

णारउ पुणु हुउ जलयरु थलयरु णहयरु पुणु तिरिक्खु बहुअहयरु ।
पुणु कुच्छियसुरजम्मावत्तइ णिवडिउ परिचत्तइ रयणत्तइ ।
५ अण्णण्णइँ अंगाइँ धरंतहो अण्णण्णाइँ ताइँ मेल्लंतहो ।
एम बप्प जीवंतमरंतहो गयउ कालु दुक्खाइँ सहंतहो ।
दुक्खु पावफलु हउँ मणि मण्णमि तेणिंदियसुहाइँ अवगण्णमि ।
भिक्ख चरमि अप्पउ आयासमि थोवउ भुंजमि णिज्जणि णिवसमि ।
धम्मु पयपमि मोणि अच्छमि मोहु ण इच्छमि णिंद ण गच्छमि ।
१० कोहु ण सचमि कवडु विलुचमि माणु वि खचमि लोहु विवचमि ।
जीयइ देहदुक्खि उव्वेवउ कहिं मि करमि णउ मणुम्मायउ ।
ण भयाउरु णउ सोएं भिज्जमि हिंसारंभु डमु णावज्जमि ।

घत्ता—हउँ अंधउ णारिणिहालणए बहिरउ गेयायण्णणइ ॥
पंगुलउ कुतित्थपथगमणि मूअउ विकहाकण्णणइ ॥२०॥

२१

दुवई—जो आहारदेहु सो अण्णु जि मइँ गहिओ अचेयणो ॥
सो सचेयणु व्व परिधावइ धवलणियडिढओ अणो ॥१॥

---

१९ १ S कवालि । २ ST समोहुपि । ३ A भड ।

२० १ ST मृगु । २ ST णिद्द ण गच्छमि । ३ ST read this line कोहु ण सचमि माणु विवचमि कवडु विलुचमि ( T विलधमि ) लोहु वि खचमि । ४ ST ण हसमि ण रमभि णउ उव्वेयउ ।
५ A विकहाकण्णणइ

## १९ तलवर और मुनिका संवाद

तलवरने कहा—योद्धाके शासनमे तो धनुषको ही धर्म कहा गया है। उसके छोरोपर जो प्रत्यंचा बँधी रहती है, वही उसका गुण है, तथा रणमे शत्रुका विनाश करनेके लिए जो बाण छोडा जाता है वही मोक्ष है। इसके अतिरिक्त मै अन्य किसी धर्म, गुण या मोक्षको नही जानता। मै तो अपनी पाँचो इन्द्रियोंके सुखोको ही सुख मानता हूँ। किन्तु तू तो ऐसा दुर्बल दिखाई देता है, तेरे पास न चीर है न वस्त्र और न कम्बल। तेरे आठो अग दुर्बल और खिन्न हो रहे हैं, तथा तेरे नेत्र जाकर कपालमे विलीन हो गये है। तेरा शरीर पसीनेसे लिप्त है। इसे धो क्यो नही डालता ? तू रात दिनमे एक पलके लिए भी सोता क्यो नही ? अपने मुखपर नेत्रोको बन्द कर तू किस बातका ध्यान करता है और हम जैसे लोगोमे भ्रान्ति उत्पन्न करता है ? इसपर मुनिने कहा—मैं अपना ध्यान लगाकर जीव और कर्म इन दो का विभाजन करता हूँ। तथा जीवके लिए उस शाश्वत स्थान, अजर-अमर, परमनिर्वाणकी अभिलाषा करता हूँ। यह जीव पुरुष हुआ, स्त्री हुई और नपुसक भी हुआ। शान्त-स्वभाव भी हुआ और यमदूतके समान प्रचण्ड भी। राजा भी व दीन याचक भी। रूपवान् और कुरूप भी। मलिनगोत्र व उज्ज्वलगोत्र भी। तथा बलहीन व अतुल बलशाली भी। वह नरभवमे आर्य भी हुआ और म्लेच्छ भी तथा दरिद्री और धनवान् भी। विद्वान् होकर फिर चाण्डाल भी हुआ। इस ससारकी ऐसी ही विषम दशा है ॥१९॥

## २०. मुनिका उपदेश

यह जीव क्रूर मासाहारी भी हुआ और वनमे तृणचारी मृग भी हुआ। तत्पश्चात् रत्नप्रभा आदिक नरकोमे उत्पन्न होकर बडे-बडे आघात सहे। नरकवासी होकर फिर जलचर हुआ, थलचर व नभचर हुआ और फिर तिर्यंच हुआ। इन भवोमे इसने बहुतसे पाप किये। फिर कुछ कुत्सित देवोके भवमे जा पडा जहाँ रत्नत्रयका अभाव रहा। इस प्रकार अन्य-अन्य देह-धारण करते हुए और छोडते हुए जीते और मरते हुए, हाय बाप, दु ख सहते हुए बहुत काल व्यतीत हुआ। मै अपने मनमे दु खको पापका फल मानता हूँ, और इसीलिए इन्द्रिय-सुखोकी निन्दा करता हूँ। मै तो भिक्षा माँगता हूँ, तपस्या करता हूँ, थोडा सा खाता हूँ और निर्जन स्थानमे निवास करता हूँ। धर्मका उपदेश देता हूँ या फिर मौनसे रहता हूँ। मैं मोहकी इच्छा नही करता और निद्रामे भी नही जाता। मै क्रोध नही करता तथा कपटको खरोच फेकता हूँ। मानको खैच फेकता हूँ तथा लोभका त्याग करता हूँ। देहके दु खमे उद्वेग उत्पन्न होता है, किन्तु मै कही भी कामका उन्माद नही करता। न मै भयसे आतुर होता और न शोकसे भीजता हूँ। मै न हिंसा-कार्य करता और न दम्भ उत्पन्न करता। मै स्त्रीके देखनेमे अन्धा हूँ, गीत सुननेमे बहरा, कुतीर्थ-पन्थमे गमन करनेमे लँगडा एव अधार्मिक कथा-वर्णनमे मूक रहता हूँ ॥२०॥

## २१ मुनिचर्या तथा जीवकी सत्ता

जो यह आहारदेह अर्थात् अन्नमयशरीर है, वह जीवसे भिन्न है और अचेतन है, ऐसा मैं मानता हूँ। वह जो सचेतनके समान दौडता फिरता है, वह वैसा ही है, जैसे बैलके द्वारा खीची

विणु धवलेण सयडु किं हल्लइ    विणु जीवेण देहु किं चल्लइ[१] ।
अण्णु जीउ महु अण्णु कलेवरु    तेण भद्द हउँ हुवउ दियवरु ।
५ परु ण दुगुंछमि मोक्खु समिच्छमि    झाणा[२]लीणु णिरुत्तरु अच्छमि ।
अट्टरउद्द झाण णउ इच्छमि    धम्मसुक्कझाणि परु पेच्छमि ।
आहाकम्मुद्देसहिँ चत्तउ    पिंडु लेमि जिह केवलिवुत्तउ ।
पंचा[३]सवदारइँ परिवज्जमि    एम बप्प इंदियबलु णिज्जमि ।
भणइ[४] सुहडु गोसिंगु ण दुब्भइ    विणु छत्तेण छाहि किं लब्भइ ।
१० विणु जीवेण मोक्खु को पावइ    तुम्हारिसु किं अप्पउ तावइ ।
छडहि तउ करि मेरउ वुत्तउ    जीउ वि देहु वि एक्कु णिरुत्तउ ।
जिह तरुकुसुमहो गंधु ण भिण्णउ    तिह जीउ वि देहाउ ण छिण्णउ ।
फुल्ल[५]विणासि गधु जिह णासइ    तिह तणुणासिं जीउ वि णासइ ।
तं णिसुणेवि मुणिवरु आघोसइ    परमप्पयहो वयणु प[६]रिपोसइ ।
१५ चंपयवासु वि लग्गउ तेल्लहो    एम गंधु जिह छिण्णउ[७] फुल्लहो ।
तिह देहहो जीवहो भिण्णत्तणु    दिट्ठउ किं किर चवहि जडत्तणु ।
भणइ वीरु दिण्णइँ पच्चुत्तरि    इंतु ण दीसइ जीउ पहंतरि

घत्ता—पर दीसइ सोणियसुक्कधरु गब्भब्भतरि वुड्ढिगउ ।
तं णिसुणिवि संजमणि[८]यमणिहि कहइ भडारउ समियमउ ॥२१॥

## २२

दुवई—दूरा एंतु सद्द णउ दीसइ पर कण्णम्मि लग्गओ ।
णज्जइ जेम तेम जगि जीउ वि बहुजोणीकुलं गओ ॥१॥

णक्कि को वि ण रूवइँ पेक्खइ    कण्णि को वि ण भक्खइँ चक्खइ ।
अण्णगेज्झु अण्णे ण लइज्जइ    रूवे रूववत्थु जाणिज्जइ ।
५ त पि मविसयवग्गपडिबद्धउ    अण्णु होइ अणुमाणिं सिद्धउ ।
सुहुमु ण[१] थूलिं णाणिं छिप्पइ    करिकरेण कि राई घिप्पइ ।
सुहुमु जीउ सुहुमेण जि णाणि    दीसइ जगि केवलअहिणाणि ।
ता सुडीरु भणइ कि णिज्जइ    जोणिहिँ केण जीउ आणिज्जइ ।
तं आयण्णिवि णवजलहरझुणि    ससयहरु आहासइ तहो मुणि ।
१० अयसिरु छिंदिवि एक्कु महव्वइ    जायउ अवरु वि तवभट्ठउ जइ ।
सभु वि बभु वि कम्मायत्तउ    कम्मविवाउ लोइ बलवंतउ ।
लोहु व कड्ढएण कड्ढिज्जइ    जीउ सकम्मि चउगइ णिज्जइ ।

घत्ता—वित्थारु वि सघा[२]रु वि करइ अट्ठकम्मपयडिहिँ गहिउ ।
जगि कुंथु हवेप्पिणु करि हवइ जीउ सरीरमाणु कहिउ ॥२२॥

---

२१. १ T हल्लइ । २ S T झाणारूढु । ३ S पावासवदारइ । ४ S T चवइ । ५ T फुल्लविणासें गधु ण पावइ । ६ T परिघोसइ । ७ S T भिण्णउ । ८ A णियमविहि ।
२२ १ S T थूलणाणेण ण । २ S T सहारु ।

हुई गाडी। क्या बिना बैलके शकट हिल सकता है? इसी प्रकार जीवके बिना क्या शरीर चल सकता है? मेरे मतानुसार जीव अन्य है और शरीर कुछ अन्य। इसीलिए हे भद्र, मै दिगम्बर मुनि हो गया हूँ। मैं किसी दूसरेको बुराई नही करता। यदि इच्छा करता हूँ तो केवल मोक्ष की। ध्यानमे लीन होकर मै मौन बैठता हूँ। मै आर्त्त और रौद्र ध्यानोसे बचता हूँ। यदि दूसरेको देखता हूँ तो धर्म और शुक्लध्यानके द्वारा। मै आधाकर्म और उद्देश्यसे रहित शुद्ध आहार लेता हूँ जैसा केवली भगवान्ने कहा है। मैं पाँचो आस्रवद्वारोका निवारण करता हूँ। इस प्रकार हे बाबू, मैं इन्द्रियोके बलको पराजित करता रहता हूँ। इसपर उस सुभटने कहा—अरे, कही गौके सीगसे दूध निकाला जा सकता है? क्या छत्रके बिना छाया प्राप्त हो सकती है? जब जीव ही नही है, तो मोक्षको कौन प्राप्त करता है? न जाने क्यो तुम्हारे सदृश मनुष्य अपने-आपको सन्तप्त करते है? छोड इस तपको और मेरा कहना मान। यथार्थत जीव और देह एक ही हैं। जिस प्रकार वृक्षके पुष्पसे उसका गन्ध भिन्न नही है, इसी प्रकार देहसे जीवका अलग नही किया जा सकता। फूलके विनाश होनेपर जिस प्रकार गन्ध आप ही नष्ट हो जाता है, उसी प्रकार शरीरके विनाशसे जीव भी नष्ट हो जाता है। उस सुभटकी ये बातें सुनकर मुनिवर बोले और उन्होने आत्म और परके भेद सम्बन्धी बातकी पुष्टि की। चम्पककी बास तेलमे भी लग जाती है, और इस प्रकार जैसे फूलसे उसका गन्ध पृथक् सिद्ध होता है उसी प्रकार देह और जीवकी भिन्नता देखी जाती है। तब फिर तुम जडत्व मात्रका कथन कैसे करते हो? इसका प्रत्युत्तर देते हुए उस वीर पुरुषने कहा—जीव तो शरीरसे पृथक् मार्गपर जाता हुआ दिखाई नही देता, किन्तु दिखाई तो यही देता है कि वह गर्भके भीतर रुधिर और शुक्रके मिश्रणसे वृद्धिको प्राप्त होता है। सुभटकी यह बात सुनकर वे सयम और नियमके निधान पूज्य मुनि शान्त और मृदुल भावसे बोले ॥२१॥

## २२. जीवकी पृथक् सत्ता और उसकी कर्मगतिको परिपुष्टि

मुनिने कहा—दूरसे आता हुआ शब्द दिखाई नही देता, परन्तु जिस प्रकार कानमे लगनेपर उसका ज्ञान हो जाता है, उसी प्रकार जगत्मे नाना योनियोमे जीवकी गति होती है। नाकसे कोई रूपको तो नही देखता, कानसे कोई भी भक्ष्य पदार्थोंको नही चख सकता। इसी प्रकार जो किसी अन्य साधनके द्वारा ग्रहण योग्य है, उसको अन्य किसी साधन-द्वारा नही पाया जा सकता। और फिर रूपसे रूपी वस्तुका ही ज्ञान हो सकता है। और वह भी अपने-अपने विषयभूत पदार्थों-तक ही सीमित होता है। उससे अन्य बाते अनुमान प्रमाण द्वारा सिद्ध होती हैं। सूक्ष्म वस्तुको स्थूल इन्द्रिय-ज्ञानसे स्पर्श नही किया जा सकता। क्या हाथीकी सूँड द्वारा राईके कणको पकडा जा सकता है? इसी प्रकार जीव इतना सूक्ष्म है कि उसका दर्शन केवल-ज्ञान रूपी सूक्ष्म ज्ञानसे ही किया जा सकता है। इसपर वह सुभट बोला—जीव शरीरसे कैसे निर्गमन करता है और कौन उसे अन्य योनिमे ले आता है? यह बात सुनकर मुनिराज नये मेघके समान गम्भीर ध्वनिसे सशयका हरण करते हुए बोले—अज अर्थात् ब्रह्मा ( प्रजापति ) का शिर काटकर एक अर्थात् शिव महाव्रती हो गये और दूसरे अर्थात् प्रजापति तपभ्रष्ट यति हो गये। इस प्रकार जब शम्भु और ब्रह्मा भी कर्मके वशीभूत है तब यह मानना ही पड़ेगा कि लोकमे कर्मविपाक अर्थात् कर्मानुसार फलकी प्राप्ति बडा बलवान् नियम है। जिस प्रकार लोहा चुम्बकसे आकर्षित होता है, उसी प्रकार जीव अपने कर्म द्वारा ससारकी चारो गतियो अर्थात् मनुष्य, पशु, नारक और स्वर्गकी योनियोमे ले जाया जाता है। वही जीव अपने ज्ञानावरणादि आठो कर्मोंकी भिन्न-भिन्न प्रकृतियोंसे ग्रहीत होकर अपना विस्तार और संहार करता रहता है। वह जगत्मे कुन्थु (सूक्ष्म कीट) होकर हाथी भी होता है। इसीलिए कहा गया है कि जीवका आकार उसके शरीर प्रमाण होता है ॥२२॥

२३

दुवई—जइ धुउ लोयमाणु णिरु णिक्कलु किरियागुणविवज्जिओ ।
तो तहो कम्मबंधु कह होसइ भीसणभवसमज्जिओ ॥१॥

अधि त्तिणु कहिं गुरुसीसत्तणु घडइ बप्प अवरु वि तवसित्तणु ।
सुद्धहो रइ तमु अग्गि ण लग्गइ सग्गु मोक्खु किं कारणु मग्गइ ।
५ विणु जीवेण फासु किं सयणइँ परियाणइ उक्कोइयमयणइँ ।
विणु जीवेण जीह किं लक्खइ रसविसेस णाणाविह चक्खेइ ।
विणु जीविं पेच्छंति ण णेत्तइँ अग्गइ थक्कइँ वइरइँ मित्तइँ ।
विणु जीविं घुसिणाइँ ण माणिउ घाणिं कत्थ वि गंधु ण याणिउ ।
विणु जीवेण कण्णु णायण्णइ सद्दु सुहासुहु किं पि ण मण्णइ ।
१० विणु जीवेण सुट्ठु णिच्चिट्ठइँ पंच ताइँ कुलगुरुणा सिट्ठइँ ।
अयहरिहरईसरसिवणामइँ फासाइयइँ गुणग्गहधामइँ ।

घत्ता—णउ फासु ण रसु णउ रूउ तहो गंधु ण सद्द वि वज्जियउ ।
पर करणहिँ पचहिँ पचगुण जाणइ मइँ आयण्णियउ ॥२३॥

२४

दुवई—सुरगुरु लोयणेहिँ ज पिच्छइ इच्छइ तं समक्खयं ।
जो ण णियइ घरम्मि चिरपुरिसणिहाणघड पि णिक्खयं ।

वायाकुट्ठु वट्ठु दप्पुब्भडु विसयकसायरायरसलंपडु ।
सो किं जाणइ दव्वइँ फुरियइँ बायरसुहुमइँ दूरंतरियइ ।
५ गायइ वायइ णच्चइ खेल्लइ कामिणिघणथण हत्थि पेल्लइ ।
अरिबल हूलइ सूलइ फालइ खेत्तइँ गामइँ णयरइँ जालइ ।
पावकम्मु कि सच्चउ पेक्खइ किं कारुणिं कासु वि अक्खइ ।
जइ सिद्धंतु अदेहि कहियउ लइ तो मइँ एउ जि सद्दहियउ ।
कुम्मरोमकबलपगुत्ति णहकुसुमचिउ वझंहि पुत्ति ।

१० घत्ता—णिक्कलु णउ जायइ णउ मरइ ण करइ ण धरइ णउ हरइ ।
णिक्कलु अरूउ परमेट्ठि पहु भवसंसारि ण संसरइ ॥२४॥

२५

दुवई—इंदपडिंदचंदविसहरणरखेयरविरइयच्चणो ॥
अट्ठोत्तरसहासलक्खणधरु केवलणाणलोयणो ॥१॥

अट्ठपाडिहेरामललंछणु ण उदयायलि थिउ मयलंछणु ।
धम्मचक्कयमणमलणिग्गमु वीयराउ मुणि मुणिवरपुगमु ।
५ एहउ होइ सयलपरमप्पउ तिं भासिउ हउँ जाणमि अप्पउ ।
सो ण णिच्चु पज्जाए बुच्चइ दव्वत्थे पुणु णिच्चु जि वुच्चइ ।

२३ १ ST सिद्धहो । २ A भक्खइ । ३ ST गुणगणधामइं ।
२४ १ T णिक्खिय । २ S वायइ गायइ । ३ T लायइ । ४ T सूलइ । ५ T पावधम्मु ।
६ T वझापुत्ति ।
२५ १ T फणिंद ।

## २३ जीव-स्वभावकी विशेष व्याख्या

यदि जीव ध्रुव अर्थात् सदैव एक रूप तथा लोकप्रमाण निश्चल और क्रियागुणसे रहित हो तो उसके भीषण भवभवान्तरोमे अर्जित कर्मबन्ध कैसे हो सकता है ? और फिर बन्धके बिना गुरु और शिष्य तथा तपस्वोपन कैसे घटित हो सकता है, बाबूजी ! यदि जीव सर्वथा शुद्ध है, तो उसके अगमे रज और तम नही लग सकता। तथा वह स्वर्ग और मोक्षकी कामना किस कारणसे करेगा ? जीवके बिना शरीर अपनी शैय्यापर मदनकी वेदनाजन्य स्त्रीका स्पर्श अनुभव कैसे करेगा ? बिना जीवके जीभ कैसे किसी वस्तुके गुण पहचानेगी और नाना प्रकारके विशेष रसोको कैसे चखेगी ? बिना जीवके तो नेत्र अपने आगे खडे हुए वैरियो और मित्रोको नही देख सकते। बिना जीवके केशरका आदर कौन करेगा ? और घ्राणेन्द्रिय कही भी गन्धको कैसे पहचानेगा ? जीवके बिना कान सुन नही सकता तथा शुभ और अशुभ शब्दका कोई भेद नही कर सकता। बिना जीवके पाँचो तत्त्व सर्वथा निश्चेष्ट है। और उन्हीके द्वारा कौलमार्गके आचार्योने समस्त सृष्टि होनेका उपदेश दिया है। अज, हरि, हर, ईश्वर तथा शिव ये नाम स्पर्श आदिक इन्द्रियो द्वारा उनके नाना गुणोसे ग्रहण किये जानेके पात्र हैं। जीवमे न तो स्पर्श है, न रस, न रूप और न गन्ध। वह शब्दसे भी रहित है। परन्तु वह अपनी पाँच इन्द्रियो द्वारा इन पाँचो गुणोको जानता है। ऐसा मैने सुना है ॥२३॥

## २४ जीवके बिना शरीरकी प्रवृत्तियाँ असम्भव

सुरगुरु अर्थात् बृहस्पतिके मतसे जो कुछ नेत्रो द्वारा देखा जाता है, वही समक्ष है। वह अपने घरमे पूर्वपुरुषो द्वारा गडा कर रखे हुए धनके घडेको नही देख सकता। जो वाणीसे कुण्ठित है, मूक है, अत्यन्त अभिमानी है व विषय और कषायो तथा राग-रसोका लम्पट है, वह बादर ( स्थूल ) और सूक्ष्म, दूर व तिरोहित द्रव्योको कैसे स्पष्ट जान सकता है ? वह गाता-बजाता, नाचता, खेलता, कामिनीके सघन स्तनोका हाथसे मर्दन करता, शत्रुसेनाको हूलता, शूलता और फाडता तथा खेतो, ग्रामो व नगरोको जलाता हुआ क्या सचमुचमे समझता है कि यह पाप कर्म है ? क्या वह किसीसे भी करुणापूर्वक बोलता है ? यदि देहरहित होते हुए किसीने सिद्धान्तका प्रतिपादन किया, तो लो, मुझ बन्ध्याके पुत्रने, कूर्मरोमोके बने कम्बलसे आच्छादित होकर एव आकाशकुसुमोसे मण्डित होकर ये सब बाते कही है। सच बात तो यह है कि जो निष्कल है ( कलाओसे हीन ) वह न उत्पन्न होता, न मरता, न सृष्टिको उत्पन्न करता, न धारण करता और न विनाश करता। निष्कल होता हुआ अरूपी परमेष्ठी प्रभु इस भव-ससारमे संसरण नही करता ॥२४॥

## २५ अन्य दर्शनोपर आलोचनात्मक विचार

इन्द्र, प्रतीन्द्र, चन्द्र, नाग, नर तथा खेचरो द्वारा पूजित एक सहस्र आठ शुभ लक्षणोका धारक केवलज्ञानरूपी नेत्रसे ही समस्त लोकको देखनेवाला, अष्ट प्रातिहार्यका निर्मल चिह्नधारी, जैसे मानो चन्द्रमा उदयाचलपर स्थित हो, धर्मचक्र द्वारा लोगोके मनोगत मलिन भावोको दूर करनेवाला, वीतराग तथा मुनिवरोमे श्रेष्ठ मुनि, ऐसा सकल परमात्मा होता है। उन्हीके द्वारा

णिच्चु भणतहँ ण मरइ ण हवइ णिच्चु भणतहँ णं रमइ ण चवइ ।
णिच्चु भणतहँ गयणसमाणउ ठाइ जीउ गयकिरियाठाणउ ।
णाणाभेयँ जीव जिणु भासइ एक्कु जि जीउ भट्टु किं विरसइ ।
१० एक्कु हसइ अणेक्कु वि रोअइ एक्कु चेइ अणेक्कु वि सोअइ ।
एक्कु जाइ अणेक्कु वि थक्कइ भिडइ एक्कु अणेक्कु वि सकइ ।
एक्कु सीसु अणेक्कु वि गुरु णरु एक्कु राउ अणेक्कु जि किंकरु ।
मणि जासवणहेउ कि दिज्जइ रूवि किं अरूवि परु भिज्जइ ।
अभिवरेण गयणयलु ण छिज्जइ एण णाइँ महु हासउ दिज्जइ ।
१५ णिम्मलु कि रंमइ पररायं भयवं भयवहो होउ विवायं ।

घत्ता—जगि णत्थि अणुट्ठइँ तवचरणु पत्तवडियपलरसरसिउ ॥
विण्णाणखधु पुरिसु वि भणइ बुद्धु भडारउ साहसिउ ॥२५॥

## २६

दुवई—जइ तिल्लोक्कखधु विण्णाणु वि ता सुगयतरगए ॥
भंतिए भंति केम जाणिज्जइ साहिज्जइ जणगए ॥१॥

खणि खणि अण्ण होइ जइ चेयण ता को मुणइ छमासीवेयण ।
वासणाइँ जइ णाणु पयासइ तो वासण खणि किं णउ णासइ ।
५ किं सा पचहँ खधहँ भिण्णी जीवसिद्धि एमइ पडिवण्णी ।
तो सिरसिहरि चडावियहत्थे मुणि वंदिउ भडेण परमत्थे ।
विसरिसकुसुमबाणविणिवारा भणु किं पेसणु करमि भडारा ।
भणइ भडारउ धम्मु लइज्जइ धम्मि सग्गु मोक्खु पाविज्जइ ।
धम्मि होंति मणुय हरि हलहर चारण चक्कवट्टि विज्जाहर ।
१० पायँपोमपरिघुलियपुरदर ण्हाणसलिलपक्खालियमंदर ।
धम्मि होंति जिणिंद णरिंद वि धम्मे होंति सुरिंद फणिंद वि ।
सग्महरवयणउ कुवलयणयणउ माणियमयणउ उज्जलरयणउ ।
सुहसुहपवणउ भूसियभवणउ लीलागमणउ मुणिमणदमणउ ।
मम्मणभणियउ कोड्डावणियउ घणघणथणियउ ण सुरगणियउ ।
१५ धम्मे महिलउ होंति घरत्थहँ परिहियविविहविहूसणवत्थहँ ।

घत्ता—धम्मि रयणसुजालघरइँ जालगवक्खमणोहरइँ ॥
सुविचित्तचित्तभाभासुरइँ सत्तपंचभोमइँ घरइँ ॥२६॥

२ S T ण धरइ ण करइ, A णरवइ ण चवइ । ३ A णाणाजीवभेय । ४ A हिज्जइ ।
५ ST रप्पइ ।

२६ १. S तयल्लोक्कु भतु, T तेल्लोक्कभति । २ T मुयइ । ३ ST लइ मइ । ४ A रइज्जइ ।
५. T पायपोम्म । ६ ST पडिद । ७ ST सत्तपचभउमइ ।

दिये गये उपदेशसे मै अपने आत्माको पहचान सकता हूँ। वे इस पर्याय अर्थात् वर्तमान देहिक स्थितिकी दृष्टिसे नित्य नही कहे जा सकते। किन्तु द्रव्यार्थिक नयकी अपेक्षा वे नित्य ही सुने जाते है। जीवको नित्य कहनेवालोकी दृष्टिसे न वह मरता है, न उत्पन्न होता है, न रमण करता है और न बोलता है। वह तो आकाशके समान निष्क्रिय रूपसे स्थित है। जिनेन्द्र भगवान्ने जीवको नाना प्रकारका बतलाया है। किन्तु भाट्ट सम्प्रदायमे जो जीवका समग्र रूपसे एक ही कहा गया है, उसमे कुछ विरोध दिखाई देता है। हम स्पष्ट देखते हैं कि जब एक हँसता है, तो कोई दूसरा रोता है, एक जागता है तो अन्य कोई एक सोता है, एक चलता है, तो दूसरा ठहरता है, एक लडता है तो दूसरा शका करते खडा रहता है, एक शिष्य है, तो दूसरा मनुष्य गुरु है, एक राजा है, तो दूसरा कोई किंकर है। क्या कोई जासवन ( जासौन या गुडहल ) के पुष्पके लिए मणि देता है ? रूपी ( मूर्तिमान् जड ) पदार्थ द्वारा अरूपी ( अमूर्तिमान् जीव ) जो उससे सर्वथा भिन्न है, वह कैसे भेदा जा सकता है ? खड्ग चाहे जितना तीक्ष्ण हो, उससे आकाश-तलको छिन्न-भिन्न नही किया जा सकता। ऐसी विरोधी बातसे तो मुझे हँसी आती है। जो निर्मल है, वह अन्य वस्तुके रागसे कैसे रमण कर सकता है ? भगवान्का भगवान्से विवाद हो ऐसी बात कहते नही बनती।

भगवान् बुद्धका यह बडा साहस है, जब वे कहते है कि जगत्मे व्रत-नियम आदि अनुष्ठान करनेसे ही कोई तपश्चरण सिद्ध नही होता। वे अपने पात्रमे डाले हुए मास-रसका भक्षण भी कर लेते है तथा पुरुषको भी विज्ञान-स्कन्ध ही मानते है ॥२५॥

### २६ बौद्ध दर्शनका खण्डन, सुभटका भावपरिवर्तन और मुनिका धर्मोपदेश

यदि विज्ञान भी त्रैलोक्य स्कन्ध मात्र ही है, तो फिर बौद्धधर्मके अन्तर्गत ही भ्रान्तिके द्वारा भ्रान्तिको कैसे समझा जाये और उसे लोगोके सम्मुख कैसे सिद्ध किया जाये ? यदि चेतन क्षण-क्षणमे अन्य होता जाता, अर्थात्, बदलता जाता है तब फिर छह मास तक व्याधिकी वेदना कौन सहन करता है ? यदि वासनाके द्वारा ज्ञान प्रकट होता है तो क्या वासना स्वय क्षणमात्रमे विनष्ट नही हो जाती ? क्या वह पाँच स्कन्धोसे भिन्न है ? इन सब विरोधोका विचार करनेसे जीवकी सिद्धि स्वीकार करनी ही पडती है।

मुनिके ये वचन सुनकर उस सुभटने अपने सिरपर हाथ चढाकर परमार्थतः मुनिकी वन्दना की और कहा—कामको जीतनेवाले हे भगवन्, मुझे बतालाइए कि मै आपके किस आदेशका पालन करूँ ? इसपर पूज्य मुनिराजने कहा—तुम्हे धर्म ग्रहण करना चाहिए। धर्मसे ही स्वर्ग और मोक्षकी प्राप्ति होती है। धर्मसे मनुष्य हरि ( विष्णु ), हलधर ( बलराम ), चारण ( ऋद्धि-धारी ) चक्रवर्ती तथा विद्याधर बन जाते है। धर्मके द्वारा ही मानव जिनेन्द्र बन जाता है, जिनके चरण-कमलोपर इन्द्र भी लोटते हैं तथा जिनके अभिषेक जलसे मन्दर पर्वत भी प्रक्षालित हो जाता है। धर्मसे ही वे नरेन्द्र भी होते है, सुरेन्द्र भी और फणीन्द्र भी। धर्मसे ही वे ऐसे गृहस्थ बन जाते हैं कि जो नाना प्रकारके वस्त्र और आभूषण धारण करते है तथा उन्हे गृहिणी ऐसी महिलाएँ प्राप्त होती है जो चन्द्रमुखी, कमलनेत्री, कामसुखदात्री, उज्ज्वल दाँतोवाली है, जिनके मुखसे सुगन्धियुक्त वायु निकलती है, जो भवनको भूषित करती है, लीलागमनी और मुनिमनदमनी, मृदुभाषिणी है, कौतुक उत्पन्न करती हैं, तथा सघनस्तनोको धारण करती हैं, जैसे मानो वे अप्सराएँ ही हो। धर्मसे ही उन्हे ऐसे पँचखण्डे व सतखण्डे महल रहनेको मिलते हैं, जो रत्नोकी किरणोसे चमचमा रहे है, जिनके जालीयुक्त गवाक्ष मनोहर है, तथा जो अत्यन्त विचित्र चित्रोकी प्रभासे कान्तियुक्त हैं ॥२६॥

२७

दुवई—धम्मि होंति जाणजंपाणइँ धयधवलायवत्तयं ।
चामर रह तुरंग मायंग महाभड बलइँ भत्तयं ॥१॥

पावेण महिलाउ जायंति मइलाउ
जाराणुकूलाउ धणहरणलोलाउ ।
५ पिंगुद्धवालाउ लंबिरकवोलाउ
दंठ्ठोट्ठरुट्ठाउ[1] दूहवउ दुट्ठाउ ।
कुलमग्गभट्ठाउ कट्ठाउ धिट्ठाउ
सुहणिट्ठणट्ठाउ[2] णोलग्गकठाउ ।
णिम्मुक्कणेहाउ दुग्गंधदेहाउ
१० खयकाललीलाउ कलहेक्कसीलाउ ।
सोहाविहीणाउ दारिद्दरीणाउ
खरफरुसभासिणिउ गेहम्मि गेहिणिउ ।
णिवसंति दुरिएण चिरजम्मचरिएण
तिलपिंडखंडेसु तुसविरसपिंडेसु[3] ।
१५ डिंभाइँ लग्गंति[4] रोअंति मग्गंति
सीएण कंपंति उण्हेण तप्पंति ।
वाएण भिज्जंति मुक्खाइँ छिज्जंति
फट्टाइँ णिवसणइँ फुट्टाइँ भायणइँ ।
णीरसइँ भोयणइँ णिब्बधुपरियणइँ
२० बहुछिद्दजज्जरइँ कुडियाइँ कुडिहरइँ ।
संजणियतावेण जीवस्स पावेण[5]
दुक्खाइँ पसरंति सुक्खाइँ ण हवंति[6] ।

घत्ता—इह जाणिवि तुहुँ करि धम्मु तिह जिह जीववहणु ण वि संभवइ ॥
तं णिसुणिवि मुणिवरिदवयणु विहसिवि तलवरु[7] पडिलवइ ॥२७॥

२८

दुवई—जिम्मइ मासखंडु पसु हम्मइ गम्मइ सग्गवासहो ॥
एम भणंति देवगुरुबंभण णाणु ण जिणवरेसहो ॥१॥

तं णिसुणिवि मुणिणाहिं[1] वुत्तउ इंदियवज्जिउ णाणु णिरुत्तउ ।
जीवसहाउ ण अण्णायत्तउ साहणकम्मपडिखलणिं चत्तउ ।
५ इंदियबुद्धिए काइँ मि पिक्खइ काइँ मि पुणु जम्मि वि णो लक्खइ ।
सुत्तहो मत्तहो मुच्छावण्णहो सुणहुल्लउ मुहि सवइ विसण्णहो ।
तिं तिहुवणु तियालु संगायउ भणु भणु बप्प केण विण्णायउ ।

---

२७ १ T दुट्ठोट्ठ । २. P omits सुहणिट्ठणट्ठाउ णोलग्गकठाउ, ST read पावेक्कणिट्ठाउ for सुहणिट्ठणट्ठाउ । ३. S T तुसरइय । ४. AST add after this दुग्गय ( A दोहग्ग ) कुडुंबियइं णियकयविडंबियइं ( A मयमह । बिडंबियइं ), but A adds this in second hand. ५ S T add after this पावेण दंडियइ धम्मेण छडियइ । ६ A लहंति । ७. A P णरवरु ।

२८. १ T रिसिणाहें ।

## २७ पापका फल

धर्मसे ही यान और पालकी मिलते हैं तथा ध्वजाएँ, श्वेतछत्र, चमर, रथ, घोडे, हाथी तथा भक्तिमान् महाभट और सेनाएँ भी।

इसके विपरीत पापके फलस्वरूप महिलाएँ ऐसी मिलती हैं, जो मैली-कुचैली है, पतिसे अन्य पुरुषोसे प्रेम करती हैं, धनका हरण करनेकी लोलुपी हैं, जिनके बाल पिंगल और खडे हुए होते हैं और कपोल लम्बे हैं, जो होठ दबाकर अपना रोष प्रकट करती हैं, कुरूप और दुष्ट हैं। जो अपने कुलके मार्गसे भ्रष्ट होती हैं, कष्टदायी और ढीठ हैं। जो सुखके विनाशका कारण बनती हैं। जो कभी कण्ठ लगाकर नही मिलती और स्नेहसे रहित हैं। जिनके शरीरसे दुर्गन्ध आती है। जो क्षयकालकी ( प्रलयकालकी ) लीला दिखाती है व कलह करना जिनका एकमात्र धर्म है, जो सौभाग्यसे विहीन व दारिद्र्यसे क्षीण हैं, तथा कठोर और कर्कश वाणी बोलती हैं। वे अपने पूर्वजन्ममे किये पापोका फल भोगते हुए जीते है। उनके बालक भूसीके समान विरस तिलोकी खलीके टुकडोसे लग जाते हैं, रोते हैं, भोजन माँगते हैं, शीतसे काँपते हैं, गरमीसे तपते हैं। वातसे भिदते व भूखसे क्षीण होते हैं। उन्हे पहननेको फटे वस्त्र तथा खानेको फूटे पात्र ही प्राप्त होते हैं। भोजन भी नीरस ही मिलता है। उनके कोई बन्धु या परिजन नही होते। उन्हे रहनेके लिए भी ऐसी कुटियाँ मिलती है, जो बहुत छिद्रयुक्त और जर्जर हैं तथा जिनसे सडी दुर्गन्ध आती है। इस प्रकार पाप द्वारा जीवको सन्ताप ही उत्पन्न होता है। उनके दु ख ही फैलते हैं और सुख नाम निशानको भी नही मिलते। इस प्रकार धर्मका फल सुख तथा पापका फल दु:खको समझकर तू इस प्रकार धर्मका पालन कर जिससे किसी अन्य जीवका वध न हो। मुनिराजके ये वचन सुनकर तलवर कुछ हँसा और बोला ॥२७॥

## २८ सुभटकी शंकाका मुनि द्वारा निवारण

उसने कहा—मासखण्ड खाया जाये, पशुका हनन किया जाये और इसीके द्वारा स्वर्गवास प्राप्त किया जाये, ऐसा देवोके गुरु तथा ब्राह्मणोने कहा है। उन्होने जिनेन्द्रके ज्ञानका कथन नही किया। यह सुनकर मुनिराजने कहा—यथार्थत: सच्चा ज्ञान तो इन्द्रियातीत होता है। जीवका स्वभाव अन्य वस्तुके अधीन नही है, वह इन्द्रियगोचर पदार्थोंकी सीमासे रहित है। इन्द्रियो तथा बुद्धिके द्वारा वह कुछ बातें देख पाता है, किन्तु अन्य कितनी ही बातें जन्म भर उसके लक्ष्यमे नही आतीं। जो सो रहा है, उन्मत्त है व मूर्च्छामे पडा है, ऐसे चेतनाहीन मनुष्यके मुखमे तो श्वान भी पेशाब कर जाता है। इस त्रिभुवन और त्रिकालका विवेचन किसने किया है ? कहो—

वासि भारहु सयलु वि दिट्ठउ अणहोंतु जि[2] किह लोयहँ सिट्ठउ ।
ठविय केम महि सव पयासइ परमाणुअउ गणिउ परिहासइ ।
१० गहगहणुल्लउ केम पमाणिउ गहणु केम गयणंगणि जाणिउ ।

घत्ता—सव्वण्हु अणिंदियणाणमउ जो मयमूढु[3] ण पत्तियइ ॥
सो णिंदिउ पंचिंदियणिरउ वइतरणिहि पाणिउ पियइ ॥२८॥

## २९

दुवई—किं केण वि जयम्मि ण कयाउ[1] रियाउ भणंति णिद्दया ॥
ण हि सयमेव थंति पंतीए णहे मिलिऊण सद्दया ॥१॥

अणुसघट्टणि मद्दु विहावइ उट्ठिउ खणि णहयलि परिधावइ ।
पसुहुँ वि णिज्जीवहँ वि अणक्खरु सो संभवइ महुरु अवरु वि खरु ।
५ णरमुहवण्णठाणसकेयहो वुद्धिए णिज्जइ भासाभेयहो ।
वेउ सयंभु भणतु ण लज्जइ दियवरवरकइकित्तणि[2] पुज्जइ ।
विग्गहवंतु देउ णउ अक्खइ पडव सुरसुअ मुहियइँ झंखइ ।
असु ण लब्भइ णिक्कणिरसहो वासुएउ किह किउ रिउ कसहो ।
हिंसइँ सग्गु मोक्खु सुयसगमु अण्णु पुराणु अण्णु वेयागमु ।
१० अण्णु देउ अण्णु जि पुज्जिज्जइ किं बोलिज्जइ हो हो पुज्जइ ।
वयणु कुमारिलभट्टहो केरउ अइअसुद्धु धम्महो विवरेरउ ।

घत्ता—गेयइँ[3] वेयइँ मइँ जाणियइँ हरिणहो मरणु पयासियउ ॥
एक्किं णिरु णिक्किउ समरउलु अवरे दियँउलु[4] पोसियउ ॥२९॥

## ३०

दुवई—मीण गिलतु णहंतु जइ सुज्झइ ता कंको महामुणी ॥
वंदिज्जइ चरतु णइतीरिं किं किज्जइ परो मुणी ॥१॥

मिढी हरिणि वि गाइ वि तणयरि पावि हूई सूअरि वणयरि ।
जिणवरदिट्ठिहिं सव्व समाणी देवि भणिवि सुरवसहिसमाणी ।
५ वंदइ[1] गाइ पुणु वि जो मारइ अप्पउ भवसंसारहो तारइ ।
गोसुंअ[2]जणिण धम्मि रइ माणइ सोयामणिहि मज्जु वक्खाणइ ।
हो तहो विप्पहो तत्ति ण किज्जइ रिसहि दिट्ठउ धम्मु लइज्जइ ।

---

२ A वि । ३ S T मइमूढु ।
२९. १ A S T कियाउ । २. ST कित्तिण, A कित्तणु । ३. ST गेए वेए । ४ A दियवलु ।
३०. १ ST वदइ पुणु वि गाय जो मारइ । २ AST गोसव ।

कहो बाबू, इसे किसने विशेष रूपसे जाना है ? व्यासने समस्त भारतयुद्धको तो देखा, किन्तु अनहोनी बातोको उन्होने किस प्रकार लोगोको बतलाया ? सांख्य बतलाता है कि पृथ्वी किस प्रकारसे स्थापित है तथा वैशेषिक परमाणुओके गणितकी परिभाषा करता है। ग्रहोकी गति किस प्रकारसे प्रमाणित की गयी ? किस प्रकार जाना गया कि आकाशमे चन्द्र या सूर्यग्रहण किस प्रकार पडता है ? सर्वज्ञ अतीन्द्रिय ज्ञानमय होता है। जो मतिमूढ विश्वास नही करता वह पचेन्द्रिय सम्बन्धी विषयोमे आसक्त होता हुआ निन्दाका पात्र है और वह वैतरणी नदीका पानी पीता है ॥२८॥

## २९. वेदोके अपौरुषेय होनेकी मान्यताका खण्डन

जीवबलि द्वारा यज्ञ करनेवाले करुणाहीन लोग कहते हैं कि वेदोकी ऋचाओको जगत्मे कभी किसीने नही बताया। किन्तु विचार करनेसे प्रतीत होता है कि शब्दोकी पक्तियाँ स्वय आकाशमे मिलकर स्थित नही हो सकती। वायुमे संघर्षण होनेसे ही शब्द उत्पन्न होता है और इस प्रकार उठकर वह शीघ्र ही आकाशतलमे फैल जाता है। ऐसा अनक्षर शब्द मधुर या रूक्ष ( कठोर ) रूपसे पशुओमे भी तथा निर्जीव पदार्थके सघर्षसे ही उत्पन्न होता है, किन्तु मनुष्यके मुखसे वह वर्ण और स्थान तथा संकेत ( अर्थ )मय बुद्धिद्वारा भाषाओके भेदानुसार निकलता है। ऐसी अवस्थामे यह कहना कि वेद स्वयभु हैं अर्थात् अपने-आप उत्पन्न हुए हैं, यह लज्जाकी बात है। किन्तु इसी मान्यतापर वेदो, द्विजवरो तथा कविवरोके कीर्त्तनसे पूजा की जाती है। देव शरीर धारण करके वेद-पुराणका आख्यान नही करता। मूढजन ही ऐसा कह सकते हैं कि पाण्डव देवोके पुत्र थे। जो नित्य और अखण्ड है उसका अश नही हो सकता, तब फिर अखण्ड विषयोका अशावतार मानकर वासुदेव कैसे उत्पन्न हुए और वे कैसे कसके शत्रु बनाये गये ? हिंसासे स्वर्ग और मोक्ष भी मिलता है और पुत्रकी प्राप्ति भी होती है। पुराण अन्य है और वेद-आगम कुछ अन्य। देव अन्य हैं और अन्यकी ही पूजा की जाती है। ऐसी अवस्थामे हाय-हाय, किसको छोडा जाये और किसको प्रसन्न किया जाये ? ऐसी अवस्थामे कुमारिल भट्टका व्याख्यान भी अति अशुद्ध और धर्मके विपरीत सिद्ध होता है। मैंने तो यह जाना है कि वेद गीतमात्र हैं। उनमे मृगोका मारना भी प्रकट किया गया है अर्थात् धर्म कहा गया है। इनके द्वारा एकने निर्दय रणसहारका उपदेश दिया है, तो दूसरेने द्विजकुलका पोषण कराया है ॥२९॥

## ३० हिंसाके दोष बताकर मुनि द्वारा सच्चे धर्मका उपदेश

यदि कोई मत्स्य-भोजन करता हुआ भी तीर्थजलमे स्नान करके शुद्ध हो सकता है, तो कंकपक्षीको महामुनि मानना चाहिए और नदी तीरपर चलते हुए उसकी वन्दना करनी चाहिए। दूसरे मुनिकी क्या आवश्यकता ? चाहे मेढी हो और चाहे हरिणी, चाहे गाय हो और चाहे शूकरी, ये सब तृण चरनेवाले वनचर भी अपने-अपने पापसे अपनी-अपनी पशुगतिको प्राप्त हुए हैं। किन्तु जिनेन्द्रकी दृष्टिमे ये सभी जीव समान हैं। गायको देवी मानकर और उसे देवोकी कामधेनु समान समझकर उसकी वन्दना करता है और फिर गोमेध यज्ञमे उसका घात भी करता है, और इस प्रकार अपनेको भव-संसारसे पार उतारता है। जो वृषभ-यज्ञको धर्म मानकर उसमे रति करता तथा सौत्रामिनी यज्ञमे मद्यपानका व्याख्यान करता है, हाय, ऐसे विप्रको प्रसन्न करनेकी चिन्ता नहीं करना चाहिए तथा सच्चे ऋषियो द्वारा उपदिष्ट धर्मको ग्रहण करना चाहिए। अनगार अर्थात् गृहत्यागियोंका धर्म दुर्धर होता है। इसलिए, तू सागार अर्थात्

दुद्धरु होइ धम्मु अणगारउ लइ परिपालहि तुहुँ सागारउ ।
अणलियगिर जीवहँ दय किज्जइ परधणु परकलत्तु वंचिज्जइ ।
१० अणिसाभोयणु पमियपरिग्गहु मणि ण णिहिप्पइ लोहँमहागहु ।
महुमइरामिसु पंचुंबरिफलु णउ चक्खिज्जइ कयदुक्कियमलु ।
किज्जइ दसदिसपच्चक्खाणु वि भोउवभोयसुत्तिसखाणु वि ।
मईरक्खणु अवरु वि सुदसवणु वि पाउसकालि गमणवेरमणु वि ।
जीवाहारु जीउ ण धरिज्जइ णियपहरणु ण वि कासु वि दिज्जइ ।
१५ घत्ता—अट्ठमिदिणि अवरु चउद्दसिहि छिवंइ पुरंधि ण थण दुद्दडि ॥
उववासु एक्कठाणु वि करहि एक्कभत्तु जिम णिव्वियडि ॥३०॥

## ३१

दुवई—जिम पुण कजिएण भुजेज्जसु झाइयधम्मझाणओ ॥
णिवसिज्जसु कहिं पि जिणमदिरि जणियमलावसाणओ ॥१॥

पव्वि पव्वि तुहुँ एम करिज्जसु संयलु वि कम्मु सहिंसु चएज्जसु ।
अहमु पत्तु दसणि जाणेज्जसु जीवंदयावरेण होएज्जसु ।
५ मज्झिमु घरवइ उत्तमु संजमि संठिउ समदमवयणियमुज्जमि ।
अभयाहारोसहसुअदाणइँ तिविहपत्तविरइयसंमाणइँ ।
दिण्णइँ गरुयपुण्णसताणइँ पुरिसहँ दिति पंचकल्लाणइँ ।
दसणु णाणु चैरिउ चिंतिज्जइ किरियापुव्वि जिणु वंदिज्जइ ।
रोसु तोसु हासु वि वंचिज्जइ समभावण भावि भाविज्जइ ।
१० इय सामाइउ भणिउ तियालइ घरपडिमग्गइ अहव जिणालइ ।
अह पुणु उत्तरदिसि सवडंमुहु ठाइवि होइवि सुरवइदिसिमुहु ।
मणिण णियच्छहि जिणवरसिरिमुहु कुगुरुकुदेवहँ होवि परंमुहु ।
अंतकालि सल्लेहणमरणि अवसु मरेव्वउ णिज्जियकरणि ।
घत्ता—तं णिसुणिवि पभणइ पवरभडु अम्हहँ कुलि मारणु पढमु ।
१५ तं वज्जिवि सयलु परिग्गहिउ धम्महो केरउ कहिउ कमु ॥३१॥

## ३२

दुवई—हउ पुरवरतलारु परु मारमि दारमि भारभंडणे ।
महु वउ णत्थि देव मुणिपुगव दुद्धरु चोरसारणे ॥१॥

पियरपियामहकमसंचारि महु कुलधम्मु बद्धु णरमारि ।
त णउ मुअमि इयरु वउ लइयउ तं णिसुणिवि रिसिणा पुणु कहियउ ।

---

३ ST लोहमहग्गहु । ४ A मयरक्खणु । ५ ST पाउसि किं पि । ६ ST म च्छिव पुरंधिहिं थणत्तुहडि ।

३१ १ S omit this line, T reads सयलु वि धम्मु अहिंस वरेज्जसु । २. ST omit this line । ३ A चरणु । ४. AS अतयालि ।

३२ १ ST खडणे । २ ST लवियउ ।

गृहस्थ धर्मका ग्रहण कर उसका परिपालन कर। वाणी मिथ्यात्वसे रहित होना चाहिए। जीवो-पर दया करना चाहिए। पराये धन और परायी स्त्रीसे बचना चाहिए। रात्रि-भोजन नही करना चाहिए और धन-सम्पत्ति रूप परिग्रह भी सीमित होना चाहिए। मनमे लोभरूपी महाग्रहको स्थान नही देना चाहिए। मधु, मदिरा, मास तथा पाँच उदुम्बर फल ( वट, पीपल, पाकर, ऊमर या गूलर और कठूमर ) इनको कभी नही चखना चाहिए। ये पापरूपी मैल उत्पन्न करते है। दशो दिशाओमे प्रत्याख्यान अर्थात् गमनागमनकी सीमा कर लेना चाहिए और इसी प्रकार भोगो और उपभोगोका सख्यान अर्थात् निश्चित मात्रा और संख्यामे खानेका व्रत भी पालना चाहिए। मनको वशमे रखना चाहिए और शास्त्र-श्रवण नियमसे करना चाहिए। वर्षाकालमे गमनागमन नही करना चाहिए। जीव ही जीवका आहार है, ऐसा धारणा रखकर जीवहिंसा नही करनी चाहिए, तथा हिंसाके साधन अपने अस्त्र-शस्त्र किसी दूसरेको नही देना चाहिए। अष्टमी और चतुर्दशीके दिन स्त्रीका स्पर्श न करे, दुबार गायका स्तन न छुए तथा एक स्थानमे रहकर उपवास करे या एक बार मात्र निर्विकार भोजन करे ॥३०॥

### ३१ व्रतोका परिपालन

पर्वके दिन यदि उपवास न करके एक बार भोजन किया जाये, तो धर्मध्यानका अभ्यास करते हुए काँजीसे भोजन करना चाहिए। और उस दिन कही जैन मन्दिरमे निवास करना चाहिए जहाँ मलिन काम-काज व विचारोसे बच सके। हे सुभट, प्रत्येक पर्वके दिन तू इसी प्रकार आचरण कर और हिंसाजनक समस्त काम छाड दे। अधम पात्र उसे जानना चाहिए, जो सम्यक् दर्शन प्राप्त कर चुका है। उसे जीवदया परायण भी होना चाहिए। मध्यम पात्र वह है जो गृहस्थोके अणुव्रतोका पालन करता है। और उत्तम पात्र वह सयमी मुनि कहलाता है जो शम, दम, व्रत और नियमोका प्रयत्नपूर्वक पालन करता है। इन पात्रोको दान देनेसे बहुत बडे पुण्य होते हैं जिनके द्वारा अन्तत. पुरुषोको पचकल्याणक प्राप्त होते हैं। सम्यक् दर्शन, ज्ञान और चारित्र्यका चिन्तन करते रहना चाहिए और यथोक्त क्रियापूर्वक जिनेन्द्रकी वन्दना करनी चाहिए। रोष, तोष और हास्य, इनसे बचना चाहिए तथा अपने मनमे समत्वकी भावना भाते रहना चाहिए। यह सामायिक विधि कही गयो, जिसे प्रभात, मध्याह्न और सन्ध्या, इन तीनो कालोमे घरमे प्रतिमाके आगे अथवा जिनालयमे उत्तर या पूर्व दिशाकी ओर मुख कर खडे होकर या बैठकर करना चाहिए। मनमे श्री जिनेन्द्रदेवके मुखका दर्शन, कुगुरु और कुदेवोसे पराङ्मुख होकर करना चाहिए। अन्तकालमे इन्द्रियोको जीतकर सल्लेखना विधिसे मरण करना चाहिए।

मुनिके इस धर्मोपदेशको सुनकर वह सुभट बोला—कि हमारे कुलमे घात करना तो प्रथम कर्त्तव्य है। अतएव उस एक बात अर्थात् अहिंसा व्रतको छोडकर आपके द्वारा उपदिष्ट धर्मकी अन्य समस्त बातोको मै ग्रहण करता हूँ ॥३१॥

### ३२. मुनि द्वारा कुक्कुटोंके पूर्व जन्मका संकेत

उस सुभटने कहा—मै तो इस नगरका कोतवाल हूँ। जब कोई धन-सम्पत्तिकी चोरी करता है तब मै उसे दण्ड भी देता हूँ और मारता भी हूँ। अतएव हे देव, हे मुनिराज, चोरोके मारनेके सम्बन्धमे मुझसे यह अहिंसाका दुर्धर व्रत नही सध सकता। मेरे पिता और पितामहकी क्रमपरम्परासे यही लोगोको मारनेका मेरा कुलधर्म बँधा चला आ रहा है। अतएव उस व्रतको तो मै छोडता हूँ, किन्तु दूसरा व्रत ले लेता हूँ। सुभटको यह बात सुनकर ऋषिने पुनः कहा—

५ एउ णियच्छहि अच्छइ णियडउ | जिह भवि भमियउ कुक्कुडजुयलउ ।
तिह भमिहीसि तुहुँ मि ससारइ | लग्गउ कउलधम्मवित्थारइ ।
भासइ णरवरु कहहि चिराणउ | तंबचूलजुयलस्स कहाणउ ।
कहइ मुणीसरु मायापुत्तइँ | इह होंताइँ लच्छिसंजुत्तइँ ।
घत्ता—अच्चतकुसगि जायएण जायउ भाउ सकुक्खडउ ।
१० मारिवि कुलदेविहि दिण्ण बलि एयहिं कित्तिमु कुक्कुडउ ॥३२॥

३३

दुवई—णियतणु धणु विणासि भयतुंगइँ मरिवि छुहावसंगइं ।
संजायाइँ वे वि सिहिसाणइँ पुणु पसवइ-भुयंगइं ॥१॥
पुणु झससुंसुमारभवयत्तणु | पुणु अय आयय अयमहिसत्तणु ।
संपइ जायउ पुणु वि णवल्लउ | पेच्छसि रत्तसिहरमिहुणल्लउ ।
५ ता णरेण कुलधम्मु मुएप्पिणु | लइयउ सावयवउ पणवेप्पिणु ।
अम्हइँ बिण्णि वि णिसुणियजम्मइँ | मणि संगहियजीवदयधम्मइँ ।
अइअउव्वलाहि सतुट्ठइँ | लवियइँ सुमहुरु कयंउकठइँ ।
णवरम्हारउ सद्दु सुणति | धणुगुणमग्गाण झत्ति कुणति ।
भणिय देवि जसवइणरणाहि | मेहुणसण्णारुहणुच्छाहिं ।
१० पेच्छि देवि धणुवेउ अभग्गउ | सद्दवेहु दक्खालमि लग्गउ ।
घत्ता—इय भासिवि राएं मुक्कु सरु वम्मइँ तेण विलुक्कइँ ।
अम्हइँ बिण्णि वि पंजरि ठियइँ दहविहपाणि मुक्कइँ ॥३३॥

३४

दुवई—वे वि मुयाइँ कडणिब्भिण्णइँ सोणियकिमिणिहेलणे ।
सुयपणइणिहि गब्भि संकमियइँ कुसुमावलिहिँ तक्खणे ॥१॥
पावपरंपराइ णिरु वणियउ | हउँ सुणहहे णियपुत्ति जणियउ ।
जा चिरु होंती माय महारी | परमेसरि चंदमइ भडारी ।
५ सा णियकम्मि भववलि दिण्णी | णत्तिहे णत्तिएग उप्पण्णी ।
गब्भट्ठिउ जुयलुल्लउ जइयहु | मासाहारु ण रुच्चइ तइयहु ।
णवमासहिँ सुव कुमरहँ जुवलउ | संजणियउ सुहजोइं विमलउ ।
जणणिए हउँ जणणेग वियक्किउ | अभयरुइ त्ति कुमारु पकोक्किउ ।
अभयमइ त्ति सत्ति णं कामहो | सस परिवड्ढइ कंति व सोमहो ।
१० बिण्णि वि सयलकलाणिउणयरइँ | जायइँ णययाणंदियपियरइँ ।
महु जुयरायपट्टु वज्झेसइ | लोउ सभोउ भवणि भुजेसइ ।
कज्जइँ तेण मयामिससिद्धिहि | जसवइपहु पत्थिउ पारद्धिहि ।
अग्गइ काहलसद्दहो मिलियइँ | पंचसयइँ सोणइयहुँ चलियइँ ।

३ T तुहु जि ।

३३ १ T कयउक्किट्टहि ।

३४. १ ST अइ । २ ST omit this line, AP add this in second hand । ३ ST धम्महो; A वम्महो ।

यह देख, तेरे समीप ही जो यह कुक्कुटोका जोडा है वह किस प्रकार भव-भवान्तर भ्रमण करता आ रहा है। यदि तू अपने हिंसामय कुलधर्मको चलानेमे लगा रहा, तो तू भी इस कुक्कुट युगल समान संसारमे भ्रमण करेगा। इसपर सुभटने मुनिराजसे कहा कि मुझे इस कुक्कुट-युगलका पुराना कथानक कहकर सुनाइए। तब मुनीश्वरने कहा कि ये दोनो इसी नगरमे राजलक्ष्मीसे सम्पन्न माता और पुत्र थे। अत्यन्त कुसंगसे इनको हिंसामय कठोरभाव उत्पन्न हो गया और इन्होने एक कृत्रिम कुक्कुटको मारकर अपनी कुलदेवीके लिए बलि चढ़ा दिया ॥३२॥

### ३३ कुक्कुट-युगलके पूर्व जन्मान्तर

उस कृत्रिम कुक्कुटको मारनेके पापसे अपने उस राजवैभव तथा मनुष्य शरीरका विनाश कर ये अत्यन्त भयभीत हुए। मरकर दोनो क्षुधाके वशीभूत मयूर और श्वान हुए और तत्पश्चात् नेवला और भुजग। उसके पश्चात् वे मत्स्य और सिसुमारकी योनिमे उत्पन्न हुए और वहाँसे निकलकर वे अज और पुन अज और महिषकी योनिमे आये एव वहाँसे निकलकर अब ये पुनः इस नये जन्ममे लाल शिखरवाले कुक्कुट मिथुनके रूपमे उत्पन्न हुए हैं, जिन्हे तू देख रहा है। तब उस भटने अपना कुलधर्म छोडकर मुनिको प्रणाम किया और श्रावकका व्रत ग्रहण कर लिया। राजकुमार राजा मारिदत्तसे कहते है कि हम दोनोने भी मुनि द्वारा कहे गये अपने पूर्वजन्मोके वृत्तान्तको सुन लिया और हमने अपने मनमे जीवदयामय धर्मको ग्रहण कर लिया। उस अत्यन्त अपूर्वलाभसे सन्तुष्ट होकर हमने उत्कण्ठापूर्वक अपना मधुर आलाप कर दिया। हमारे उस शब्दको सुनकर यशोमति नरेश, जो उस समय अपनी रानीके साथ उत्साहपूर्वक क्रीडा कर रहे थे, अपने धनुषकी प्रत्यचापर बाण चढाकर झटसे बोले—हे देवि, देखो, हमारा धनुर्वेदका पूर्णज्ञान, हम तुम्हे शब्द- वेध लगाकर दिखलाते हैं। यह कहकर राजाने अपना बाण छोड दिया, जिससे हमारे शरीर बिंध गये और हम दोनो पिजडेमे बन्द होते हुए भी अपने समस्त दश प्रकारके प्राणोसे मुक्त हो गये ॥३३॥

### ३४. अभयरुचि और अमृतमतीका जन्म

राजाके उस बाणसे विद्ध होकर हम दोनो मर गये और मेरे पुत्रकी पत्नी कुसुमावलीके रक्त और कृमिके निधान गर्भमे उसी समय जाकर उत्पन्न हुए। इस प्रकार पापोकी परम्परासे अत्यन्त आहत होते हुए मुझे मेरी पुत्रवधूने जन्म दिया और जो प्राचीन कालकी हमारी माता पूज्य परमेश्वरी चन्द्रमती थी वह अपने कर्मसे जन्म-जन्मान्तरका बलिदान होती हुई अपने ही पौत्र द्वारा पौत्रवधूसे उत्पन्न हुई। इस प्रकार हम दोनो जबसे युगल रूपमे गर्भमे प्रविष्ट हुए तभीसे रानी कुसुमावलीको मासाहारकी रुचि नही रही। नव मासके अनन्तर उसने कुमार-कुमारीके युगलको जन्म दिया। हमारा यह जन्म विशुद्ध शुभयोगमे हुआ। पिताने माताके साथ विचार करके मुझे अभयरुचि नामसे पुकारा। मेरी भगिनीको अमृतमती नाम दिया गया। वह ऐसी सुन्दर थी कि जैसे कामदेवकी शक्ति ही हो। और वह इस प्रकार बढने लगी जैसे चन्द्रकी कान्ति। माता-पिताके नेत्रोको आनन्द प्रदान करते हुए धीरे-धीरे हम दोनो समस्त कलाओमे निपुण हो गये। मुझे युवराजपट्ट बाँधा जायेगा और तब समस्त लोग आमोद पूर्वक राजभवनमे भोजन करेंगे, इस कार्य हेतु राजा यशोमति मृगोका मांस प्राप्त करनेके लिए आखेट करने प्रस्थित हुए। उनके आगे-आगे नगाडेका शब्द हो रहा था और उसके द्वारा एकत्र हुए पाँच सौ कुत्तोका

खवणि तरुवरतलि आसीणउ उग्गतत्ततवतावे खीणउ।
१५ ता दिट्ठउ कुसुमसरवियारउ झाणारूढु सुदत्तु भडारउ।
घत्ता—पहु चिंतइ सिद्धिविणासयरु अवसवणउ कहिँ आइयउ ॥
खलु खवणउ तइयइ बाहिरउ कहिँ महु जाइ अघाइयउ ॥३४॥

३५

दुवई—इय संचितिऊण मणि पिसुणिं णियसुणहउ विमुक्कओ ॥
णं चलु विज्जुपुंजु मणपवणजवालउ ण पिसक्कओ ॥१॥
अणुमग्गें तहो पविणहरंकुर सोणइएहिँ मुक्क णियकुक्कुर।
भसणहँ ताहँ सुतिक्खइँ डसणइँ ण रायहो मयमारणवसणइँ।
५ वकइँ उज्जुयत्तु णउ पत्तइँ पुछइँ णं पाविट्ठहो चित्तइँ।
जीहइँ ण हिंसातरुपल्लव णक्खइँ ण तहो अकुर णव णव।
सुणहा पावपुंज इव दिट्ठा पारद्धिय ताहँ वि णिकिट्ठा।
मयंउलु दंति डसिउ वणि दिट्ठउ खद्धउ जेहिँ सुणहँ उब्भिट्ठउ।
ते जि सुणइँ दारियसारंगइँ अण्णु कि सुणहहँ मत्थइ सिंगइँ।
१० ते गुणवंत हसंति भसंति व आकोसंति खंति मारंति व।
मुणिवरतवसामत्थि णिरत्था संयल वि थियँ ओणावियमत्था।
सुणइँ णिएवि लेवि सइँ असिवरु राउ पधायउ मारहुँ मुणिवरु।
ता तँहिँ वेण वणिंदिं बोल्लिउ वणि कल्लाणमित्तु अंतरि ठिउ।
घत्ता—विरएप्पिणु अंजलि वणिवरेण बोल्लिउ राउ जणत्तिहरु ॥
१५ जइ मारइ जइवर वयसहिय तो किं करइ विंझि समरु ॥३५॥

३६

दुवई—पणवसु पवणवरुणवइसवणथुयं विसए विरत्तय
ता पडिचवइ णिवइ कोवारुणु पइँ किं हो पउत्तय ॥१॥
णग्गु अमंगलु कज्जविणासणु जो मइँ पावेव्वउ जमसासणु।
तहो पयजुइ पडतु किं बुज्झमि वेयवतद्दियवरहँ ण रुज्झमि।
५ ता पभणइ वणि गंजोल्लियमणु णग्गउ रुद्दु धूलिधूसरतणु।
णग्गउ खेत्तवालु कत्तियकरु रणझणतपयगयणेउरसरु।
लोहवलयकयकमखरवाहणि णंग्गी जोइणि मुंडपसाहणि।
भीमइँ भक्खियमाणुसमासइँ एयइँ सव्वइँ पिउवणवासइँ।
हत्थगहियककालकवालइँ मंगलाइँ किह भणु हिंसालइँ।
१० संतु जीवदयवंतु सुणिम्मलु साहु भडारउ केम अमंगलु।
णग्गउ परमहंसु परु झायइ णग्गउ णग्गएहिँ जणु जायइ।
तिरयँणभूसणु णग्गउ भावइ तो वि मुणिंदि दोसु जणु लावइ।

---

३५ १ T हरिणमसु दंतावलिदिट्ठउ। २ ST सयल वि सठिय पणवियमत्था। ३ A ठिय। ४ ST ता तहिँ अवसरि ण दइवे णिउ।

३६ १ ST कज्जपणासणु। २ A णग्गउ। ३ ST सव्व। ४ ST तिणयणु णियलणु णग्गउ भावइ। ५ ST दोसइ लावइ।

दल चल रहा था। राजा जब वनमे पहुँचे, तब उन्होने एक वृक्षके नीचे आसन लगाये हुए उग्र तपस्याके अभ्याससे खिन्न कामदेवके विनाशक पूज्य सुदत्त मुनिको ध्यानारूढ़ देखा। राजा ने विचारा—यह कार्यसिद्धिका विनाश करनेवाला अपशकुन कहाँसे आ गया ? किन्तु अब यह क्षपणक यहाँसे बाहर मेरे बिना मारे कहाँ जायेगा ? ॥३४॥

## ३५ राजा यशोमतिको सुदत्त मुनिसे भेंट

राजाने इस प्रकार मनमे मुनिको मारनेका विचार करके दुर्जनतापूर्वक अपना एक कुत्ता मुनिके ऊपर छोडा, जैसे मानो वह चचल विद्युत्पु ज हो अथवा मन वा पवनकी गतिसे चलनेवाला पिशाच हो। उसी कुत्तेके पीछे शिकारियोने वज्रके समान नखोवाले शूकरोको भी छोड दिया। वे इस प्रकार भूँकते थे और उन कुत्तोके ऐसे तीक्ष्ण दाँत थे जैसे मानो वे राजाके साक्षात् पशु आखेटरूपी व्यसन ही हो। उनकी पूँछे ऐसी टेढी थी कि वे कभी सीधी होती ही नही थी, जैसे मानो वे पापिष्ठ जीवोके चित्र हो। उनकी जिह्वाएँ मानो हिंसारूपी वृक्षके पल्लव थी और उम वृक्षके नये-नये अकुर थे उन कुत्तोके नख। वे कुत्ते पाप पुंजोके समान दिखाई देते थे और वे पाधि ( आखेटक ) तो उनसे भी निकृष्ट थे। वनमे जहाँ उन्होने कुत्तोके द्वारा डसे गये पशुओको देखा, तहाँ उन्होने कुत्तोके उच्छिष्टका भी भक्षण किया। अन्तत. कुत्ते वे ही तो होते हैं जो मृगोका विदारण करते है और क्या कुत्तोके मस्तकपर कोई सीग होते हैं ? वे प्रत्यचायुक्त हँसते थे और खिल-खिलाते थे, क्रोध करते, मारते और खाते थे। किन्तु उन मुनीश्वरके तपके प्रभावसे वे सभी निश्शस्त्र होकर शिर झुकाकर खडे हो गये। कुत्तोको इस प्रकार शान्त देखकर राजा स्वयं अपने हाथमे खड्ग लेकर मुनिको मारने दौडा। उसी समय कोई एक वणीन्द्र बोल उठा और वह कल्याणमित्र बनकर राजा और मुनिके बीचमे जा खडा हुआ। उस वणिग्वरने हाथ जोडकर कहा—हे प्रभु, राजा तो लोगोकी आपत्तिका अपहरण करनेवाला होता है, किन्तु यदि वही राजा व्रतधारी श्रेष्ठ मुनियोका घात करने लगे, तो फिर इस विन्ध्यवनमे शवर क्या करेगा ? ॥३५॥

## ३६. राजा और वणिक्‌का संवाद

उस वणिक्‌ने कहा—आपको तो इन पवन, वरुण व वैवस्वत द्वारा प्रशसित एव विषयोसे विरक्त मुनिराजको प्रणाम करना चाहिए। यह सुनकर राजा क्रोधसे लाल होकर बोला—अरे, यह तुमने क्या कहा ? जो यह नग्न, अमगल, कार्यविनाशक मुनि मेरे द्वारा मृत्युदण्ड दिये जाने योग्य है, उसके मैं चरणोमे गिरूँ और वेदोके ज्ञाता द्विजवरोमे रुचि न रखूँ ? इसपर वणिक् बोला—अहो, मनको वशमे करनेवाला रुद्र भी तो नग्न और धूलि-धूसरित शरीर होता है। हाथमे कटारी लिये हुए क्षेत्रपाल भी नग्न होता है। रुनझुन ध्वनियुक्त नूपुरोको पैरोमे धारण करती हुई लोहेकी करधनी पहने हुए खरवाहिनी मुण्डमाला-धारिणी योगिनी भी नग्न रहती है। ये सभी भयंकर होते हैं, मनुष्यके मासका भक्षण करते हैं और श्मशानमें रहते हैं। वे अपने हाथोमे ककाल व कपाल लिये रहते हैं। कहिए, ये सब हिंसाके घर क्या मगलरूप कहे जा सकते हैं ? ये साधु तो जीवोके प्रति दयावान् हैं, शुद्ध और निर्मलचित्त हैं, तब इन पूज्य साधुको अमंगल कैसे कहा जा सकता है ? परमहस नग्न होकर ही परमात्माका ध्यान करता है। नग्न स्त्री-पुरुषो द्वारा ही लोग नग्नरूपमे ही उत्पन्न होते हैं। रत्नत्रयरूप भूषणधारी मुनि भी नग्न होकर शुभ भावनाएँ भाता है, तो भी लोग मुनीन्द्रको दोषी ठहराते हैं। इसके अतिरिक्त आपने मुनियोंके

अण्णु वि पइँ अण्हाणु किं दूसिउ णिंदावयणु मुणिंदहो भासिउ।
जण्णि अण्हाणु पउत्तु कुणंतहँ किं पुणु रिसिहिँ महातववंतहँ।
५ [6]अयमलु सलिलिं सुज्झइ कप्पडु देहु कि सुज्झइ दुक्कियलंपडु।
माणुसु पुणु थिप्पइ बसचोप्पडु लोहमोहमायामयसुक्कडु।
धुप्पइ धुप्पइ पुणु वि अचोक्खउ णयरोघसरपसरसारिक्खउ।
फुल्लमालचंदणधोयंबरु तांम सुद्ध जा दूरि कलेवरु।
घत्ता—सव्वंगु पवित्तु महारिसिहिँ पत्थिव दुद्धरतवधरहँ॥
१० लालारसु लग्गउ तणुमलु वि हरइ रोउ रोयाउरहँ॥३६॥

३७

दुवई—जाणं पायधूलिलेवेण वि णासइ पावपकओ॥
ताणमिसीणमीस[2] पणविज्जसु छड्डहि मच्छरो कओ॥१॥

आमोसहि पवि[3]उलखेलोसहि जल्लोसहि विप्पोसहि णसहि।
अहयमहाणसद्धि सव्वोसहि एयहो णउ डसति अंगइँ अहि।
५ [4]एयहो हरि करि पुणु वि ण लग्गहि भिल्लपुलिंदइँ णहलवलग्गहि।
जइ रूसइ तो पाडइ सक्कु वि मेरुमहीहरु सउँ तिल्लोक्कु वि।
तेयरिद्धिपज्जालियसिट्ठिहि को किर थक्कइ एयहो दिट्ठिहि।
पर कि बलि वि खलहॅं ण रूसइ पणवंतहँ सज्जणहॅं ण तूसइ।
अइमज्झत्थु महत्थु महाजसु जीवियमरणि मुणिंदु समंजसु।
१० एयहो अरिणरसत्थइँ घित्तइँ लेइ ताइँ जि हवंति सयवत्तइँ।
इय एवड्डहो किंत्तिणिहाणहो करु पसरिज्जइ केम किवाणहो।
सीहहँ सद्दूलहॅं वि अणुग्गहु जेण कियउ जिणधम्मपरिग्गहु।
अहवा हउँ किर बोल्लमि सावउ पेक्खु पेक्खु मुणिवरहँ पहावउ।
परमारणसीलइँ लल्लक्कइँ सुणहइँ पंचसयइँ पइँ मुक्कइँ।
१५ मुणिवरपायमूलि लोलंतइँ चललंगूलदंडचालंतइँ।
पेक्खु पेक्खु मा मुज्झहि मोहिँ वंदहि साहु म डज्झहि कोहिं।
घत्ता—णामेण सुदत्तु गुणोहणिहि होंतउ राउ कलिंगवइ।
कुसुमालधरहु बधहु वहहु णिव्विण्णउ इहु हुवउ जइ॥३७॥

३८

दुवई—णियणायाहियारि थियदियवरणियरेण विणिउ[1]त्तओ।
तक्करपाणिपायसिरखंडणदंडणविहिविरत्तओ॥१॥

६ AP अयमयसलिलिं। ७. ST omit this line ८. ST omit this line. ९. ST ता सुधुय।

३७ १. P जाणउ, A जिणम। २ सोसु। ३ AST पविमल। ४ ST omit this line. ५ ST वददकु वि सवकु वि तेलुक्कु वि। ६. ST लग्गइं ताइ। ७. ST पच्चक्खु। ८. ST लोलंतइ। ९ ST बप्पणवहेण।

३८. १. A पउत्तउ।

अ-स्नान व्रतको क्यो दूषित ठहराया और मुनीन्द्रके प्रति निन्दात्मक वचन कहे ? यज्ञ करनेवाले लोगोके लिए स्नान न करनेका आदेश दिया गया है ( ? ) । किन्तु फिर महातपस्वी विष्णुकी बात ही क्या है ? अयसके मल ( लोहेकी जग ) से मलिन हुआ वस्त्र जलसे शुद्ध किया जा सकता है, किन्तु क्या पापोसे दूषित शरीर जलस्नानसे शुद्ध हो सकता है ? फिर मनुष्य तो वसा ( चर्बी ) से चुपडा हुआ है तथा लोभ, मोह, माया और मदकी मलिनतासे जकडा हुआ है । पुनः-पुन धोये जानेपर भी वह अशुद्ध ही रहता है, क्योकि वह नगर भर का मल बहानेवाली नालीके समान है । पुष्पमाला, चन्दन व धोया हुआ वस्त्र ये तभी तक शुद्ध हैं जब तक वे मनुष्यके शरीरसे दूर रहते हैं । हे राजन्, दुर्धर—तपधारी महर्षियोका समस्त देह पवित्र ही होता है । उनका लालारस ( लार ) तथा उनके शरीरमे लगा हुआ मल ( पसीना ) भी रोगसे पीडित लोगोके रोगका हरण करता है ॥३६॥

## ३७. मुनिकी ऋद्धियोंका वर्णन

जिनके चरणोकी धूलिके लेपसे भी पापरूपी कीचड दूर हो जाता है, ऐसे ऋषियोको, हे राजन्, प्रणाम करना चाहिए । अत आपने जो क्रोधभाव धारण किया है, उसे छोडिए । इन्हे आमोषधि, महान् खेलोषधि, जल्लोषधि, विप्रोषधि, महानस ऋद्धि तथा सर्वोषधि ये ऋद्धियाँ प्राप्त हैं । इनके अगोको सर्प नही काटते । इनपर सिंह व हाथी, भिल्ल और पुलिन्द तथा तीव्र नखो वाले जंगली पशु आक्रमण नही करते । ये यदि रुष्ट हो जाये, तो ये इन्द्र, मेरु पर्वत तथा त्रैलोक-को भी नीचे गिरा सकते हैं । इनकी तेजोऋद्धिसे सृष्टिमात्रको प्रज्वलित कर सकनेवाली दृष्टिके सम्मुख कौन ठहर सकता है ? किन्तु इतना सामर्थ्य रखते हुए भी वे तनिक भी खलोपर रुष्ट नही होते और न प्रणाम करनेवाले सज्जनोपर प्रसन्नता दिखलाते हैं । ये मुनीन्द्र अत्यन्त मध्यस्थ भाव रखते हैं । ये महातत्त्वज्ञानी हैं, महायशस्वी हैं, तथा जीवन और मरणमे सामजस्यभाव रखते हैं । इनके ऊपर जो शत्रुनर शस्त्र चलाते हैं, वे इनके लिए कमलपत्र हो जाते हैं । अत इस प्रकार इतनी कीर्तिके निधानको मारनेके लिए आपका हाथ कृपाणकी ओर कैसे बढता है ? इन्होने सिंह और शार्दूलोपर भी अनुग्रह करके उनको भी जैनधर्मकी अहिंसावृत्तिका ग्रहण करा दिया है अथवा मै तो श्रावक हूँ और वचनमात्रसे इनकी प्रशसा कर रहा हूँ, किन्तु आप स्वयं ही मुनिवरके प्रभावको देखिए । आपके द्वारा जो दूसरोको मारनेवाले लपलपाते हुए पाँच सौ कुत्तोको छोडा गया था, वे मुनिराजके चरणमूलमे जाकर लोट रहे हैं और अपनी पूँछोको हिला रहे हैं । इन्हे देखिए, देखिए । मोहसे मूढ मत होइए । साधुकी वन्दना कीजिए । क्रोधसे दग्ध होना छोडिए । ये गुणोके निधान सुदत्त नामके मुनि हैं । पहले ये कलिंग देशके राजा थे । एक चोरके पकडे जाने, बाँधे जाने और वध किये जानेसे उन्हे वैराग्य उत्पन्न हो गया और वे यति हो गये ॥३७॥

## ३८ सुदत्त मुनिका परिचय तथा राजाका हृदय-परिवर्तन

अपने न्यायाधिकरणमे नियुक्त द्विजवरोकी समितिने एक चोरका न्याय किया, और उनके द्वारा चोरके हाथ-पाँव और शिर काटनेका दण्डविधान किया गया, जिससे इन कलिंगके राजाको

जीवघणासपास छंडेविणु[2] जुण्णउ तणु व सरज्जु मुएविणु ।
थिउ गिरिगहणे महरिसि होइवि भो भो जसवइ रोसु पसाइवि ।
पणवहि चरणजुयलु एयहो तुहुँ कर मउलेवि अवलोयहि रिसिमुहुँ ।
इय कल्लाणमित्तवयणुल्लउ लग्गउ कण्णि णरिंदहो भल्लउ ।
वंदिउ गुरु गुरुआरए भत्तिए तेण वि सव्वजीवकयमित्तिए ।
धम्मलाहु होउ त्ति पघोसिउ वच्छल्ले महुरक्खरु भासिउ ।
चिंतइ णियहियवइ णिवसुंदरु अचलत्तेण धीरु गिरि मंदरु ।
गंभीरत्तणेण रयणायरु तेएं सइँ पुणु चंडु दिवायरु ।
णं पुंजेप्पिणु ठवियउ संजमु मुणिवेसिं णं संठिउ उवसमु ।
णं माहप्पसारु तवसत्तिहि आवासउ ण जिणवरभत्तिहि ।
णं दय[3]वेल्लिहि कीलागिरिवरु खतिपवरपोमिणियहि सरवरु ।
एहउ साहु साहु सुइ संत[5]उ मइँ पावि मारणु आढत्तउ ।

घत्ता—पच्छित्तु करमि दुव्विलसियहो सीसु लुणेप्पिणु अप्पणउ ।
णिवचिंतिउ मुणिवि मुणीसरिण जंपिउ सवणसुहावणउ ॥३८॥

## ३९

दुवई—हो हो हो णरिंद किं चिंतिउ अलिउलणीलकेसयं ।
णिंदणगरुहणाइ तमु णासइ मा खडहि ससीसयं ॥१॥

ता पहु चवइ गुज्झु किह लक्खिउ मणु वि महारउ मुणिणा अक्खिउ ।
हियउ मुणेवउ किं किर साहसु भणइ सेट्ठि परमेट्ठि समंजसु ।
लोयालोयउ जं जि समिच्छहि तं जि कहइ जइवरु परिपुच्छहि ।
पुणरवि जगरवि-रिसिहि णवेप्पिणु भणइ राउ महु ताउ मरेप्पिणु ।
जसहरु सहुँ जणणिए कहिँ जायउ कहिँ जसोहु जसपसरियछायउ ।
कहइ सूरि सियपलिउ णियच्छिवि तुह जणणहो कुललच्छि पयच्छिवि ।
दुद्धरु तउ चरेवि भयमयवहु गउ सुरहरहो जसोहु पियामहु ।
परियणमयणाणंदजणेरइ पट्टबंधि णरणाह तुहारइ ।
कुलदेवयहि पुरउ परिवायवि पिट्ठि विरइउ कुक्कुडु घाइवि ।
एत्थु जि णिहयइँ मायापुत्तइँ गरलवसेण पत्त पंचत्तइँ ।
णरवइ संजायइँ सिहिसाणइ एम जीउ पावहँ फलु माणइ ।
सुणहिं मारिउ जो मोरुल्लउ सो परियाणसु तुहुँ जणणुल्लउ ।
पइँ फलहें हउ फोडियमत्थउ सारमेउ जो महिपल्हत्थउ ।
सो अज्जियहि जीउ जाणेज्जसु एवहिँ जीवहँ जीविउ दिज्जसु ।

घत्ता—पुणु विसहरारि तुह पिउ हुवउ तहो मायरि भीयरु उरउ ।
सो खद्धउ तेण भयकरिण सइँ पुणु मरिवि तरच्छहउ ॥३९॥

२. ST छिंदेप्पिणु । ३ S दयदेविहि । ४ ST परम । ५ ST सत्तउ ।

३९ १ ST जइ तुह । २ A समप्पिवि । ३. A तवेवि । ४ T णयणाणंद । ५ S मारिवि ।
६ ST एत्थुज्जेणिहिं मायापुत्तइ । ७. ST भवसायरि जायइ । ८ ST भीसणु ।

विरक्ति उत्पन्न हो गयी। तब वे जीवन और धनके आशारूपी बन्धनको छोडकर एव जीर्ण तृणके समान अपने राज्यका त्याग कर महर्षि होकर गहन पर्वतमे जा रहे। हे यशोमति राजन्, अब आप अपने क्रोधका शमन करके इनके चरणयुगलमे प्रणाम कीजिए तथा हाथ जोडकर ऋषिके मुखका दर्शन कीजिए। कल्याणमित्रका यह वचन राजाके कानोको बहुत अच्छा लगा, और उन्होने बडी भक्तिसहित गुरुकी वन्दना की। जब जीवोके साथ मैत्री-भाव रखनेवाले उन मुनिराजने भी राजाको आशीर्वाद देते हुए कहा—तुम्हे धर्मलाभ होवे तथा वात्सल्यभावसे मधुर शब्दोमे भाषण किया, तब राजा अपने हृदयमे विचार करने लगा—ये मुनिराज तो मन्दर पर्वतके समान अचल और धीर है। गम्भीरतामे साक्षात् रत्नाकर तथा तेजमे स्वय चन्द्र और दिवाकर है। ऐसा ज्ञात होता है, जैसे मानो सयमको एकत्र करके स्थापित किया गया हो, मानो उपशम मुनि-वेशमें उपस्थित हुआ हो, अथवा जैसे तपस्याकी शक्तिके माहात्म्यका सार ही हो, या जिनेन्द्रभक्ति-का आवास हो। वे ऐसे हैं जैसे मानो दयारूपी लताके क्रीडापर्वत हो, अथवा क्षमारूपी विशाल पद्मिनीके सरोवर हो। ये मुनिराज तो बडे ही साधु, पवित्र और सन्त है, और मुझ पापीने इन्हे मारनेका प्रयत्न किया। अब मै अपने इस दुष्कर्मका प्रायश्चित्त अपना सिर काटकर करूँगा। राजाके इस विचारको मुनीश्वरने समझ लिया और उन्होने श्रवणसुहावने वचन कहे॥३८॥

## ३९ मुनि द्वारा राजाके पूर्वजोके जन्मान्तरोका वर्णन

मुनिने राजाके हृदयकी बात जानकर कहा—हाय-हाय, नरेन्द्र! यह तुमने क्या विचार किया? अपने भ्रमरपुजके समान श्याम केशोसहित सिरका खण्डन मत करो। दुष्कर्मोकी मलिनता तो निन्दन और गर्हण द्वारा नष्ट की जा सकती है। इसपर राजाने कहा—अरे, मुनिने मेरे मनकी गुप्त बातको कैसे देख लिया और उसे कह दिया? मुझे बताओ कि उन्होने मेरा हृदय कैसे समझ लिया? इसपर उस सेठने कहा—समताभाव रखनेवाले परमेष्ठी लोक और अलोक सम्बन्धी जिस बातको चाहे उस बातको कह सकते हैं। आप मुनिवरसे पूछकर देख लीजिए। इसपर राजाने उन जगत्के सूर्य ऋषिको नमस्कार करके पूछा—हे मुनिराज, मेरा पिता यशोधर अपनी मातासहित मरकर कहाँ गया है? जिनके यशकी कीर्ति सब ओर फैली हुई है वे यशोध महाराज अब कहाँ हैं? इसपर उन मुनिराजने कहा—तुम्हारे पितामह यशोघ तो अपने श्वेत बालोको देखकर एव तुम्हारे पिताको कुलकी राजलक्ष्मी सौपकर और दुर्धर तप करके मद और भयका विनाश कर देव-लोकको चले गये। और तुम्हारे पिता राजा यशोधर, जिन्होने तुम्हारे युवराजपट्ट बन्धनके अवसरपर समस्त परिजनो व स्वजनोको आनन्द उत्पन्न किया था, वे पीठ (आटे) से बने कुक्कुटका घातकर और कुलदेवीके सम्मुख बलि चढ़ाकर यही माता और पुत्र दोनो विषभोजन द्वारा मारे जाकर पचत्वको प्राप्त हुए। हे राजन्, वे अपने अगले जन्ममे मयूर और श्वान हुए। जीव अपने पापोका इस प्रकार फल पाता है। श्वानने जिस मयूरको मारा उसे तू अपना पिता जान और तुम्हारे द्वारा फलकसे जिसका मस्तक फोडा गया था और वह धरा-शायी हो गया था वह सारमेय (श्वान) तुम्हारी आजीका ही जीव था, ऐसा जानो। इस प्रकार जीवोके जीवनका लेन-देन होता है। तत्पश्चात् तुम्हारा वह पिता सर्पशत्रु अर्थात् नकुल हुआ और उसकी माता हुई भयकर सर्प। उस भयकर नकुल द्वारा सर्प खा लिया गया और फिर स्वयं तरक्षके द्वारा मारा गया॥३९॥

४०

दुवई—मुउ सिप्पाणईहिं उप्पण्णउ खुज्जयणारिमारओ ॥
पईं मारियउ जणणजणणी चिरु दुद्धरु सुंसुमारओ ॥१॥

वेएं भासिउ भट्टमरट्टहँ रोहियमच्छु दिण्णु जो भट्टहँ ।
तेरउ बप्पु पईं जि सतावित्ता सो कयपहरईं विहुरईं पाविउ ।
५ तहिं जणणीयहि अइयहि अइयउ हूवउ पावपडलसंछइयउ ।
जूहिंदें सिंगग्गें भिण्णउ मायारूढउ तहि जि विवण्णउ ।
जीविउ बीयबिंदुसमाइउ अप्पउ अप्पएण मईं जाइउ ।
थिउ पुणु गब्भंतरि णियमायहि भगुरअंगो णामियकायहि ।
मयमारणि पारद्धि ण सिद्धी सा छाली पत्थिव पईं विद्धी ।
१० पियमायरिहि पोट्टु दोहाविउ छावउ जीवमाणु अवलोइउ ।
अप्पिउ धणियहिं तेण जि रक्खिउ घरु आणिउ ता आमिसु भक्खिउ ।
पाउ लुणेवि दिण्णु णियमायहि पुव्वजम्मि तहु तणियहि जायहि ।
अय हय मय णिव तुह बाणग्गि गय पुणरवि सयत्त-कयमग्गि ।
हूई सिंधुमहिसु खयरूवउ जार्णासि किं ण तुरयजमदूअउ ।
१५ उअरहो हेट्ठि अग्गि जालाविउ जो पईं विरसमाणु पउलाविउ ।
सो सेरिहु अज्जी य तुहारी अवसु ण चुक्कइ वाय महारी ।

घत्ता—सो छेलउ महिसु वि सभरहि अवरपक्खि जहि जइयहुं ॥
पईं खडिवि खडिवि बंभणहँ खाउँ दिण्णु तहि तइयहुं ॥४०॥

४१

दुवई—बे वि [1]मुयाईं ताईं पुणु कुक्कुडपक्खिभवे पवण्णइं ॥
तित्थु सुणेवि सद्दु णंदणवणि पईं बाणेण भिण्णइं ॥१॥

तहि मरेवि णिरुवमलायण्णईं कुसुमावलिहि गब्भि उप्पण्णईं ।
एम बप्प विसहियससारईं अभयमईअभयरुइकुमारईं ।
५ एवहिं [2]पुण्णबधपारंभईं घरि अच्छंति तुज्झ पियडिंभईं ।
अमयमइ त्ति देवि तुह मायरि [3]मंसासिणि णं भीमणिसायरि ।
गुणगणवंत महारिसि णिंदिवि कुगुरुकुदेवहँ चरणईं वंदिवि ।
मीण जियंत जियंत तलेप्पिणु भोयणवेलईं विप्पहँ देप्पिणु ।
सईं भक्खेप्पिणु मज्जु पिएप्पिणु जारहो कारणि पइ मारेप्पिणु ।
१० णिट्ठियट्ठिकुट्ठेण कुहेप्पिणु अइरउद्दझाणेण मरेप्पिणु ।
पचमणरयहो गय सा [4]पाविणि जसहररायहो केरी भामिणि ।

घत्ता—दुक्कम्मि णिवडइ णरयबिलि सुहिउ कहिउ अवगण्णइ ॥
सिरिपुप्फयंतजिणवरवयणु मूढु लोउ णायण्णइ ॥४१॥

इय जसहरमहारायचरिए महामहल्लणण्णकण्णाहरणे महाकइपुप्फयंतविरइए महाकव्वे जसहरमणुयजम्मकहो णाम तइओ परिच्छेओ समत्तो ॥३॥

---

४० १ ST जूहेसे ।

४१ १ AST मयाइ । २ ST बद्धपुण्णपारंभइ । ३ ST मासासिणि । ४ ST भाविणि ।

### ४० जन्मान्तर वर्णन चालू

वह तेरे पिताकी जननी सिप्रा नदीमे भयंकर सुंसुमारके रूपमे उत्पन्न हुई। उसके द्वारा तेरी कुब्जा दासीके मारे जानेपर तूने उसे मरवा डाला। जिस रोहित मत्स्यको वेदमे कहे अनुसार भट्टो और पुरोहितोको देकर खिलाया गया वह स्वयं तेरा बाप ही था, जिसे तूने ही सन्तापित किया और प्रहार कर-करके क्लेश पहुँचाया। फिर वह तेरी आजीका जीव बकरी हुआ और तेरे पिताका जीव उसीका पुत्र बकरा हुआ, जो अभी भी अपने पापोके पटलसे संछादित था। जब वह युवा होकर अपनी ही मातापर आरूढ था, तभी उसे यूथ-नायक बकरेने अपने तीक्ष्ण सीगोसे छेद डाला और वह वही मर गया। उसका जीव भी उसी बकरीके गर्भमे गया जहाँ उसका वीर्यबिन्दु पहुँच चुका था। इस प्रकार मैंने मेरे द्वारा ही अपनेको अगला जन्म दिया। जब मैं अपनी माताके गर्भमे भगुर अंगोसहित शरीर सकुचित किये स्थित था, तभी जब तेरा मृग मारनेका आखेट सिद्ध न हुआ तब, हे नरेश, तूने ही आकर उस बकरीको अपने बाणसे वेध दिया। इससे अपनी प्रिय माताका पेट दो टुकडे हो गया और तूने उस गर्भस्थित छौनेको जीवित देखा। तूने उसे अपने धनिकको दे दिया। उसने उसकी रक्षा की और घर ले आया। फिर जब मांसका भोजन किया गया तब तूने उसका पैर काटकर अपनी माताको जो उसीको पूर्वजन्मकी पत्नी थी, खिलाया। वह अजा जो, हे राजन्, तेरे ही बाणसे आहत होकर मरी थी, वह अपने ही कुकर्मोंके मार्गसे जाकर सिन्धुदेशमे क्षय ( काल ) रूप विकराल महिष हुआ। क्या तू नही जानता कि वही तो तेरे घोडेका यमदूत हुआ था, जिसे तूने ही उसके उदरके नीचे अग्नि जलाकर कराहते हुए पकवाया था। वह महिष तेरी आजी ही तो थी। हमारी वाणी कभी चूकती नही। तू स्मरण कर उस अजका और उस महिषका, जब तूने पितृपक्षमे उन्हें काट-काटकर विप्रोको खानेके लिए दिया था ॥४०॥

### ४१. जन्मान्तर कथनकी समाप्ति

इस प्रकार वे दोनो मरकर कुक्कुट पक्षीकी योनिमे उत्पन्न हुए और नन्दनवनमे उनका शब्द सुनकर तूने ही उन्हे अपने बाणसे भेद दिया। वहाँसे मरकर वे दोनो अनुपम लावण्ययुक्त होकर रानी कुसुमावलीके गर्भमे उत्पन्न हुए। इस प्रकार, हे बाबू, वे दोनो ससारकी भ्रमण-यातनाको सहते हुए अभयमति और अभयरुचि कुमारके रूपमे प्रकट हुए और व अब उनके पुण्यबन्धका प्रारम्भ होनेसे तेरे प्रिय शिशुओके रूपमे तेरे घरमे ही विद्यमान हैं। जो अमृतमती देवी तेरी माता थी, वह भीम निशाचरीके समान मांसभक्षी थी, नाना गुणोके धारी महर्षियोकी निन्दा करती थी, कुगुरु और कुदेवोके चरणोकी वन्दना करती थी, जिसने मत्स्यको जीते-जीते ही तलवाकर भोजनके समय विप्रोको दिया था और स्वयं भी खाया था तथा जिसने मद्य भी पिया था और अपने जारके हेतु पतिको मार डाला था, वह अस्थिको गला देनेवाले कुष्टसे गल-गलकर अत्यन्त रौद्रध्यानसे मरकर पाँचवें नरकको गयी। वही पापिनी तो यशोधर राजाकी गृहिणी थी। अपने दुष्कर्मसे नरकके बिलमे पडते हैं, हितकी बात कहनेपर उसको तुच्छ गिनते हैं। श्री पुष्पदन्त कवि कहते हैं कि ऐसे वे मूढ लोग होते है जो जिनेन्द्रके धार्मिक वचनको नही सुनते ।४१॥

**इति महाकवि पुष्पदन्त विरचित महामन्त्री नन्नके कर्णाभरणरूप यशोधर महाराज-चरित नामक महाकाव्यमें यशोधरको मनुष्य जन्मलाभ नामक तृतीय संधि परिच्छेद समाप्त ॥३॥**

*अश्रान्तदानपरितोषितवन्दिवृन्दो
दारिद्ररौद्रकरिकुम्भविभेददक्ष ।
श्रीपुष्पदन्तकविकाव्यरसामितृप्त
श्रीमान्सदा जगति नन्दतु नन्नानामा ॥१॥

१

णिसुणिवि दुहभरियइँ महु भवचरियइँ जसवइणिवे[1]हियवउ चलिउ ।
सोयरसु पधाइउ अंगि ण माइउ णयणंसुय धारहिँ गलिउ ॥ ध्रुवकम् ॥

दुवई—मुणिकमकमलजुयले लोलतु पधोसइ ए[2]मे पत्थिओ ।
हा हा मज्झु जणणु जे मारिउ सो भुवणयलि णिक्किओ ॥१॥

५ अज्जु जि संघारमि पाववेरि — लइ ण करमि केण वि समउ खेरि ।
पिट्ठमएं कुक्कुडए हएण — मणि मण्णिएण दुरिए कएण ।
गुरुयणु पत्तउ एवड्डु दुक्खु — डज्झउ माणुसु जं चम्म[3]चक्खु ।
बप्पु वि णो लक्खिउ जम्मि जम्मि — मइँ माराविउ णिद्धम्मि धम्मि ।
जहिँ रिसि गुरु जिणवरु णत्थि देउ — तहिँ कुलि कहिँ जीवहँ दयविवेउ ।
१० वाहिज्जइ जहिँ वणयरहँ सत्थु — तहिँ बधु वि हम्मइ परभवत्थु ।
जीवउलइँ मइँ णिहयाइँ जाइँ — को लक्खिवि सक्कइ ता[4]इँ ताइँ ।
जइचरणकमलसंणिहियचित्त — भो भो वणिवर कल्लाणमित्त ।

घत्ता—सीहा[5]सणछत्तइँ वरवाइत्तइँ विविहइँ चिंधइँ चामरइं ।
रहवर मायंगइँ प[6]वरतुरगइँ भडसेण्णइँ पंजलियरइ ॥१॥

२

दुवई—लइ पत्थिवसुहाइँ अणुहुजउ अभयरुई कुमारओ ।
महु दिक्खहे पसाउ पडिवज्जउ भणु भणु तुहुँ भडारओ ॥१॥

कयलीकदलसोमालगत्त — अभयमइ कुमरि सिसुहरिणणेत्त ।
दिज्जउ कुमरहो रिउमद्दणासु — अहिछत्ताहिवणिवणदणासु ।
५ तहिँ अवसरि पुरवरि व[1]त्त पत्त — लइ चारु सिद्ध पारद्धिजत्त ।
सजायउ रायहो धम्मलाहु — तवचरणहो उवरि णिबद्ध गाहु ।
ता तहिँ चवति रायाणियाउ — घणरम्मपेम्मसवियाणियाउ ।

---

*This verse is omitted in S and T.

१ १ ST णिवहियवउ, A णिवहु हियउ । २ ST एव । ३ A चम्मरुक्खु । ४ ST एत्थु ताइ
५. S सिंहासण । ६. S चवल ।

२ १ ST पत्त वत्त ।

# सन्धि ४

## चण्डमारि-मारिदत्तादिका धर्मलाभ

जिन्होने अपने निरन्तर दानसे वन्दीवृन्द को सन्तुष्ट किया है, जो दारिद्र्यरूपी रौद्र हस्तीके कुम्भस्थलोका विदारण करनेमे दक्ष है, तथा जो पुष्पदन्त कविके काव्यरससे सतृप्त हुए, वे नन्न नामक श्रीमान् जगत्मे सदा आनन्द करें।

### १. राजा यशोमतिका पश्चात्ताप

अभयरुचि क्षुल्लक राजा मारिदत्तसे कहते है कि मेरे इन दु खसे भरपूर जन्म-जन्मान्तरोके चरित्रको सुनकर यशोमति राजाका हृदय विचलित हो उठा। उनके हृदयमे इतना शोक-रस दौड गया कि वह उनके अगमे नही समाया और वह नेत्राश्रुओके रूप धार लगाकर बहने लगा। वह राजा मुनिराजके चरणकमलोमे लोट गया और बोला—हाय-हाय, इस भुवनतलमे वह बडा निर्दय है, जिसने मेरे पिताका घात किया। अब आज ही मैं अपने पापरूपी वैरीका संहार करता हूँ। लो अब मै किसीके साथ वैर-भाव नही रखूँगा। केवल आटेके बने कुक्कुटका बलि देनेसे व मनमे दुष्कर्मकी भावना करनेसे मेरे गुरुजनोने इतना दु ख पाया। धिक्कार है इस चर्म-चक्षुओसे दिखने वाले मनुष्यपनको। मैने अपने बापको भी नही पहचाना और अधर्मको धर्म मानते हुए मैंने जन्म-जन्ममे उनका घात कराया। जहाँ ऋषि गुरु नही और जिनेन्द्र देव नही उस कुलमे जीवोके प्रति दया और विवेक कहाँ ? जहाँ वनचर जीवोके समूहका घात कराया जाता है, वहाँ परभवमे स्थित अपने बन्धुका भी हनन हो जाता है। मैंने जितने जीवसमूहोका घात किया है, उनको कौन देख सकता है ? हे मुनिके चरणकमलोमे सलग्न-चित्त और मेरे कल्याणमित्र वणिग्वर, अब मैं अपने सिंहासन, छत्र, श्रेष्ठ वाद्य, विविध ध्वज और चमर, रथ, हाथी, श्रेष्ठ तुरग, और योधाओकी सेनाएँ, इन सबसे हाथ जोडता हूँ अर्थात् इनका त्याग करता हूँ॥१॥

### २. राजाके वैराग्यसे अन्तःपुरकी व्याकुलता

राजा यशोमति कहते हैं कि अब इन सब राजसुखोंको अभयरुचि कुमार ले लें और उनका उपभोग करे। हे वणिग्वर, मुझे दीक्षारूपी प्रसाद प्रदान करें, ऐसा तुम पूज्य मुनिराजसे कहो। जो कदली-कन्दलके समान सुकुमार देह, बालमृगनेत्री मेरी अभयमति नामक कुमारी पुत्री है, उसका पाणिग्रहण शत्रुओका मर्दन करनेवाले अहिछत्रके अधिपतिके कुमार पुत्रसे करा दिया जाय। इसी समय नगरमे बात फैल गयी। लो, राजाकी आखेट-यात्रा अच्छी सिद्ध हुई। राजाको धर्म-लाभ मिल गया। उन्हें तपश्चर्यापर प्रेम हो गया है। तभी सघन और रम्य प्रेमको जानने वाली

क वि भणइ[2] हुयउ पियतिलयछेउ    हो हो किं किज्जइ पत्तछेउ ।
वहु का वि भणइ किं लिहहि चित्तु    पहु वट्टइ कामविरत्तचित्तु ।
क वि पभणइ किं मुह[3]मंडणेण    राणउ रंजिउ तवमंडणेण ।
१० वहु का वि पमेल्लइ पडहु पवरु    विहि वायइँ[4] लग्गउ किं पि अवरु ।
क वि कुरुल करंति करंति थक्क    लइ केसुप्पाडणविहि पढुक्क ।
पिय का वि लिहंति कवोलवत्तु    हा[5] दइव काइँ विवरीउ पत्तु ।
उट्ठिय क वि मुत्तिय गुणि ण दिंति    मुणिगुणि णिच्चलु णियमणु ठवंति ।
क वि पभणइ म करहि तिक्ख णक्ख    वरइत्तु लएसइ परमदिक्ख ।
१५ क वि णिसुणिवि पियवत्ताइँ खीणे[6]    देहइ कंचुलिय ण थाइ लीण ।
इय णाणाविह जंपंतियाउ    पियविरहभयं कपंतियाउ ।
पासेयबिंदुथिप्पंतियाउ    कचीकलाव गुप्पंतियाउ ।
णँयणंजणंसुमलमइलियाउ[7]    मणिरसणाकिंकिणिमुहलियाउ ।
णेउरझंकारमणोहराउ    उण्णयघणपीणपयोहराउ ।
२० सँयल[8] वि अंतेउरराणियाउ    जहिं राउ तहिं जि संपत्तियाउ ।

घत्ता—णहपहजियसुमणिहिं चलहारमणिहिं पत्थिउ रमणिहिं पत्थियउ ।
विणडिउ तवचरणि सिरिसुहहरणि तुहुँ दइवेण गलत्थियउ ॥२॥

३

दुवई—अम्हइँ अच्छराउ तुहुँ सुरवइ सँउहयल[1] विमाणय ।
पियसजोग्गु सग्गु किं सग्गसिरे कुडिल विसाणय ॥६॥

रइकरणालिंगणधुत्तियाउ    पणँयंगणाउ[2] कुलउत्तियाउ ।
इय पलवंतियउ ण इच्छियाउ    सयलउ राए णिब्भच्छियाउ ।
ढक्कारवचँल्लियगयवरेहिं[3]    हिलिहिलिसरेहि सियहयवरेहिं ।
५ णग्गुग्गखग्गकरकिंकरेहिं    मणवडुलतुरयणियरहवरेहिं ।
परिवाइयाइँ सहयरणरेहिं    विज्जिज्जतइँ चलचामरेहिं ।
सिग्गिरिणंदणवणसहलाइँ    छत्तावलिछाइयणहयलाइँ ।
मरुँचलियधुलियणाणाधयाइँ[4]    सिवियाजाणिं बिण्णि वि गयाइँ ।
घत्ता—परिसेसियपरियरु अधँउ[5] अचामरु चरियरयणउडियसयरु ॥
१० खोणियलि णिविट्ठउ दोहिं मि दिट्ठउ णरवइ णं सामण्णु णरु ॥३॥

४

दुवई—ता मुणिवयणकमलणिग्गतझुणीकहियं कहंतरं ॥
अम्हइँ तंमि बिहि मि तं चिय पुणुं[1] सभरियं भवंतरं ॥१॥

भउ सुमरिवि बिण्णि वि मुच्छियाइँ    लंजियहिँ करेण पडिच्छियाइँ ।

---

२ ST पभणइ हुउ । ३ ST मह्नु मडणेण । ४. A विहिवायणलग्गउ । ५ ST हा वइयउ किं पि विवरीउ पत्तु । ६. ST खीण । ७ ST णयणजण मुहु मइलितियाउ । ८. S and T omit this line and A and P give it in second hand ।

३ १ T सउहलय । २ T पणियगणाउ । ३ ST चलियसुगयवरेहिं । ४ ST अम्हइ विलुलियणाणाधयाइ । ५ ST अणउधअचामरु , A सघउ सचामरु ।

४. १ ST पुणो भरिय ।

रानियोंमे भी परस्पर वार्ता चल पडी। कोई कहती है, प्रियके राजतिलकका उच्छेद हो गया, हाय-हाय, अब पत्रछेद अर्थात् शृंगार-रचना करनेसे क्या लाभ? कोई वधू कहती—अरे, चित्र काहेको लिख रही है? प्रभु तो अब कामसे विरक्त-चित्त हो गये हैं। कोई कहती है—अब मुखमण्डनसे क्या लाभ, जब राजा तपमण्डनसे रंजित हो गये हैं? कोई वधू अपने पटहका त्याग करती हुई कहती है कि अब तो विधाता एक दूसरा ही वाद्य बजाने लगा है। कोई अपने केश सँभालते-सँभालते रुक गयी और बोल उठी—लो, अब तो इन केशोको उखाड फेंकनेको विधिका अवसर आ गया। एक प्रिया जो अपने कपोलोपर पत्रोका लेखन कर रही थी, कह उठी—हा देव, यह कैसी विपरीत बात प्राप्त हुई? जो मोतियोकी माला गूँथ रही थी, वह अब डोरेमे मोती गूँथना छोडकर उठ खडी हुई और उसने अपना मन निश्चलभावसे मुनिके गुणोपर लगाया। कोई कहती है, अरी, अब अपने नखो को तेज मत कर, पति तो परम दीक्षा लेने जा रहा है। किसीने अपने प्रियकी बात सुनी तो वह तत्काल इतनी क्षीण हो गयी कि उसकी चोली उसके शरीरमे अब सटकर नही बैठी अर्थात् वह दुर्बलताके कारण ढीली हो गयी। इस प्रकार नाना प्रकारकी चर्चा करती हुई अपने प्रियके विरहके भयसे काँपती हुई, पसीनेके जलसे भीगती हुई, अपनी कटिमेखलाको दूर करती हुई, अपने नेत्रोके अजनके अश्रुओके मिश्रणसे मलिन मुख होती हुई, मणिमयी रशनाकी किंकिणियोसे मुखरित होती हुई, नूपुरकी झकारसे मनोहर वे अपने उन्नत सघन और पीन पयोधरोसे युक्त समस्त अन्त पुरकी रानियाँ वही जा पहुँची, जहाँ राजा उपस्थित थे। उन नखकी प्रभासे सुन्दर मणियोको जीतने-वाली चचल हारमणियोसे युक्त रमणियोने राजासे प्रार्थना की कि इस राज्यश्रीके सुखका अप-हरण करनेवाले तपश्चरण द्वारा देवने तुम्हे धोखेमें डाला है और तुम्हारी विडम्बना की है ॥२॥

## ३. राजकुमार और कुमारीका पिताके पास आगमन

राजासे उनकी रानियोंने कहा, हम अप्सराएँ हैं, आप देवेन्द्र हैं और यह प्रासादतल विमान है, इस प्रकार प्रियाओका सयोग ही तो स्वर्ग है। और क्या स्वर्गके सिरपर कोई टेढा सीग होता है? इस प्रकार उन विलासकारिणी तथा आलिंगनमे चतुर राजाकी प्रिय कुलपुत्री स्त्रियोने बहुत कुछ प्रलाप किया, किन्तु राजाने उनके प्रति कोई इच्छा प्रकट नहीं की और उन सबका तिरस्कार कर दिया। तत्पश्चात् राजपुत्र और राजकुमारी राजासे मिलनेको चल पडे। उनके साथ नगाडेकी ध्वनिपर चलनेवाले बडे-बडे गज भी थे, हिनहिनाते हुए सुन्दर श्वेत घोडे भी थे; नगी तेज तलवारें लिये हुए किंकर भी थे तथा मनके समान चपल वेगसे चलनेवाले घोडोसे चालित उत्तम रथ भी थे। वे अपने सहचरोंसे घिरे हुए थे। उनपर चंचल चँवर ढुरे जा रहे थे तथा छत्रावलीसे नभस्तल आच्छादित हो रहा था। वे दोनो अपने शिविकायान ( पालकी ) द्वारा उस नन्दनवनमे पहुँच गये जहाँ घासका नीला गलीचा सा बिछा था। वहाँ उन दोनोने देखा कि उनके नरेन्द्र पिता बिना किसी सेवकके, बिना ध्वजा और चँवरके पृथ्वीतलपर हो चारित्ररूपी रत्नोको प्राप्त करनेके लिए अपने हाथ ऊपर किये ऐसे बैठे हैं जैसे मानो स्वय श्रामण्य ( श्रमणभाव ) नररूपमे उपस्थित हुआ हो ॥३॥

## ४ राजकुमार, कुमारी तथा रानी कुसुमावलीकी शोकावस्था

वहाँ मुनिराजके मुखकमलसे निकली ध्वनिमे वही हमारे पूर्वजन्मोकी कथा कही गयी और उसे हम दोनोने वहाँ पुनः भले प्रकार स्मरण किया। अपने पूर्वभवोका स्मरणकर हम दोनो

अहिसिंचियाइँ सीयलजलेण आसासियाइँ चमराणिलेण ।
५ परियाणियचिरभववेयणाइँ कह कह व समागयचेयणाइँ ।
मल्लिणाणणाइँ पुणु उट्ठियाइँ मुणिचरणजुयलि णिवडिवि ठियाइँ ।
अम्हइँ मुच्छइँ मुच्छिय मयच्छि कुसुमावलि णिवकुलकमललच्छि ।
कोमलकरयलताडियउरेण सोइय सयलिं अंतेउरेण ।
वहु का वि भणइ सोहग्गथत्ति उट्ठट्ठु माइ मणहरणसत्ति ।
१० के[2] वि भणइ ण तुडु वि महु णिएइ पइँ भणिउ णाहु तंबोलु लेइ ।
उट्ठट्ठु देवि करि साहिलासु देवाविउ पइँ महु ण्हाणवासु ।
दूहवियहि पइँ महु किउ विलासु भूसिवि पेसिय णिय[3]पइणिवासु ।
वहु का वि भणइ तुहुँ ण वि सवत्ति महु माय बहिणि अविहिण्णमित्ति ।
उट्ठट्ठु भहि कारुण्णु करहि वउ लितु जतु णियकंतु धरहि ।
१५ घत्ता—ता मुच्छ पमाइवि अम्हइँ जोइवि पयलियवाहजलोल्लियइँ ॥
महएविहि णेत्तइँ ओसासित्तइँ ण सयवत्तइँ डोल्लियइं ॥४॥

५

दुवई—चितइ रायघरिणि मुणिवरवाणीरवदिण्णकण्णइं ॥
एयइँ डिंभयाइँ किं बिण्णि वि मुच्छावसणिसण्णइ ॥१॥
इय चिंतिवि कर संजोइयाइँ आलिंगिवि अंकइँ ढोइयाइँ ।
मुणिणा णाणेण णियच्छियाइँ तुम्हइँ किं जाणह पुच्छियाइँ ।
५ अम्हइँ[3] सभरहँ पउत्तु सव्वु किं रिसि भासंति असच्चु कव्वु ।
अम्हइँ चंदमइजसोहराइँ अम्हइँ सिहिसाणइँ थलयराइँ ।
अम्हइँ पण्णयरिउउरयराइँ अम्हइँ सिप्पाणइजलयराइँ ।
अम्हइँ अयँ[4] अयमहिसय हुआइँ अम्हइँ खगाइँ पुणु तुह सुआइँ ।
जाणहि णियणंदणणेहतण्हि इहजम्ममाइ चिरजम्मसुण्हि ।
१० ता मुणिपयपोमइँ पुजियाइँ अम्हइँ राएण विसज्जियाइँ ।
णियणयरि गंपि मदिरि ठियाइँ कल्लाणमित्तु जंपइ पियाइँ ।
तुह पिउ पावज्जइँ[5] चलिउ अज्जु तुहुँ परिपालहि सत्तगु रज्जु ।
तं णिसुणिवि मइँ पहसतएण बोल्लिउ भव[6]भयसमसंतएण ।
घत्ता—सो महु पियणदणु णयणाणदणु इह मइँ रज्जि परिट्ठविउ ॥
१५ एवहि तहो तणुरुहु हउँ ससहरमुहु दइवि चंगउ सिक्खविउ ॥१५॥

६

दुवई—एवहिं दिण्णलइयपरिवाडि वि लंघिवि जामि गिरिगुह ॥
फेडमि मोहजालघणमुहवडु पेच्छमि तवसिरीमुह ॥६॥

---

२ ST उट्ठुट्ठु देवि लहु बोलु देइ । ३ ST हउ पियहु पासु ।

५ १ S पसंगयं । २ S अंके पढोइयाइं । ३ ST अम्हहिं पउत्त सभरहु सव्वु । ४. S अम्हइ अयमहिसय भवि हुयाइ । ५. AST पव्वज्जहे । ६ S भवभवसमसतएण ।

मूर्छित हो गये। तब सेविकाओंने हाथ देकर हमे सँभाला। उन्होंने शीतल जलसे हमारा सेचन किया तथा चमरोके पवनसे हमे आश्वासित किया। पूर्वभवोकी वेदनाओंको जानते हुए हम दोनोने किसी प्रकार पुनः चेतना प्राप्त की। फिर हम दोनो अश्रुओसे मलिन-मुख होकर उठे और मुनिराज-के चरणयुगलमे पड़कर रह गये। हमारी उस मूर्छासे राजकुलरूपी कमलकी लक्ष्मी मृगनयनी रानी कुसुमावली भी मूछित हो गयी। तब समस्त अन्त पुरकी नारियाँ अपने कोमल करतलोसे छाती पीटती हुई शोक करने लगी। किसी वधू ने कहा—हे सौभाग्य-पुञ्ज, हे चित्ताकर्षक शक्तिरूप माता, उठो-उठो। कोई बोल उठी—महाराज तो मेरे मुखकी ओर भी नही देखते। जब आप आदेश दे दें तभी वे ताम्बूल ग्रहण करते हैं। हे देवी, उठिए, उठिए और अपना इष्ट कार्य कीजिए। आपने ही तो मुझे अपना स्नानवस्त्र दिलवाया था। मै तो दुःखमे डूबी हुई थी, तब आपने ही तो मुझे यह भोग-विलास प्रदान किया था और भूषित करके मुझे अपने पतिके निवासपर भेजा। कोई अन्य एक वधूने कहा—तुम हमारी सौत नही हो, तुम तो मेरी माता हो, बहिन हो तथा अभिन्न सखी हो। हे भद्रे, उठो-उठो। दया करो तथा व्रत ले के जाते हुए अपने पतिको रोको। तब मूर्छा को सकुचित करके और हमारी ओर देखकर महादेवीने अपने झरते हुए अश्रुजलसे गीले नेत्रोको डुलाया, जैसे मानो ओससे सिंचे हुए कमल डोल उठे हो ॥४॥

## ५. राजकुमार द्वारा आत्मनिवेदन

वह राजरानी मुनिवरकी वचनध्वनिकी ओर कान देकर विचारने लगी कि क्या मेरे ये दोनो शिशु (पुत्र-पुत्री) मूर्छाके वश निस्तब्ध पडे हैं? ऐसा चिन्तनकर रानीने अपने हाथोको आगे बढाया और उन दोनोको आलिंगनकर अपनी गोदमे बिठा लिया। मुनिने अपनी ज्ञानदृष्टिसे सब कुछ देख लिया। रानीने उनसे पूछा कि तुमने क्या जाना समझा है। तब हमने अपना समस्त जातिस्मरण कह सुनाया और यह भी कहा कि मुनिराज कोई असत्य काव्यकी रचना थोडे ही करते है? हम ही वे राजाके पूर्वज रानी चन्द्रमती और राजा यशोधर है। हम ही वे थलचर, वे मयूर और श्वान हुए थे, फिर हम ही नकुल और सर्प हुए थे, हम ही सिप्रा नदीके जलचर मत्स्य और सुसुमार हुए, हम दोनो ही फिर अज हुए व तत्पश्चात् अज और महिष हुए, हम ही कुक्कुट पक्षी हुए और तत्पश्चात् तुम्हारे पुत्र-पुत्री हुए हैं। अपने पुत्रोके स्नेहमे तृष्णातुर हुई हे माता, तू यह समझ ले कि तू इस जन्मकी तो हमारी माता है, किन्तु हमारे पूर्वजन्मकी पुत्र-बधू है। इसके पश्चात् मुनिके चरणकमलोमे पुजीभूत हुए हम सबको राजाने विसर्जित कर दिया। नगरमे आकर हम राजप्रासादमे बैठे थे, तभी कल्याणमित्र ने आकर हमसे प्रिय वचन कहे—हे राजकुमार, तुम्हारे पिता आज प्रव्रज्या लेकर चले गये, अब तुम ही इस सप्ताग राज्यका परि-पालन करो। यह सुनकर इसपर जन्म-जन्मान्तरके भय और क्लेशसे छिन्न हुए मैंने हँसकर कहा—वे राजा, जो आज प्रव्रजित हुए हैं, पूर्वमे मेरे ही नयनानन्ददायी प्रिय पुत्र थे और मैंने ही उन्हे इस राज्यपर बैठाया था। अब मै ही उनका चन्द्रमुख पुत्र हुआ हूँ। इस प्रकार दैवने मुझे अच्छी शिक्षा दी है ॥५॥

## ६ कल्याणमित्र और राजकुमारका संवाद

तो अब मै इस देन-लेनकी परिपाटीका उल्लंघनकर पर्वतकी गुफामे जाकर रहूँगा। मै इस मोह-जालरूपी सघन मुखावरणको हटाकर तपरूपी लक्ष्मीका मुख देखना चाहता हूँ। इसपर

ता भणइ सेट्ठि गुणगणविसालु तवचरणहो अज्ज वि कवणु कालु।
पहिलारी पहुणा अज्जणिज्ज जाणेव्वी[1] सयल वियारविज्ज।
५ जिणधम्माहम्मविहो तइ त्ति वत्त वि अत्थाणत्थहँ पवित्ति।
जहि सुवणि णयाणय ववहरंति[3] सा दंडणीइ णिच्छउ कहंति।
एयहिँ वट्टइ जगि जोउ[4] खेमु संपज्जइ सुहु[5] धम्मत्थकामु।
अणवरयमुत्तसंपुण्णभोउ एयासु परिट्ठिउ जियइ लोउ।
राणउ परिरक्खइ दंडधारि विज्जउ चत्तारि वि दोसहारि।
१० विणु राएं जगि को करइ दंडु विणु दंडें जणवउ कम्मचंडु।
परधणपररमणीहरणकामु लइ ण सहइ धम्महो तणउ णामु।

घत्ता—खमदमसमसहिँ विउलसउहिँ जीवदयाइ पवण्णियउ॥
सामण्णपँवण्णहँ लिंगिहिँ वण्णहँ एहु धम्मु मइँ भण्णियउ॥६॥

७

दुवई—इंदफणिंदचंदविज्जाहरणरवरणियरपुज्जिओ॥
णासइ एहु धम्मु जिणभासिउ णिवसासणविवज्जिओ॥१॥

ता मइँ मायाभावेण रज्जु इच्छिउ पिउणा दिण्णउ अवज्जु।
अहिसेयकलसजलखलहलंतु[1] णाणारयणावलिपज्जलंतु।
५ देवंगवत्थपल्लवललंतु कामिणिकरचामरचलवलंतु[2]।
पारद्धियउप्परिपरिघुलंतु[3][4] उत्तुंगमत्तगयगुलुगुलंतु।
मणगमणतुरंगमहिलिहिलंतु[5][6] मयणाहिगंधमहमहमहंतु।
कप्पूरफारमहुयरमिलंतु[8] भूवालविंदसेविउ महंतु।
महु रज्जु देवि जसवइणरिंदु गउ मइँ पुच्छिवि वंदिवि[9] मुणिंदु।
१० लइयउ[10] तउ सहुँ अंतेउरेण उत्तारियकंकणणेउरेण।
ण किण्हणीललेसाविसेस उप्पाडिवि घल्लिय कुडिलकेस।
णिवसणु वसणु वि[11] परिहरिउ तुरिउ रिसिवउ[12] संखेविं तेण धरिउ।
आढत्तु घोरु तवचरणु तेण[13] जम्माइउ वाहिउ जंति जेण।
मिल्लेविणु विण्णि वि रायदोस[14] माणावमाण हयकम्मपास।
१५ णिवसइ णिज्जणि काणणि मसाणि आहारु लेइ मासावसाणि।

घत्ता—घरमोहु णिसुंभिवि णियमणु रुंभिवि तिण्णि वि सल्लइँ खंडियइं॥
गुणमणि चिंचइयइँ पिउपावइयइँ पंच वि करणइँ दंडियइं॥७॥

---

६ १ S जाणेवि। २ AST जण। ३ ST णयाणयवह वहति। ४ ST जोयखेमु। ५ A सहु धम्मत्थु कामु, ST सुहु धम्मत्थु केमु। ६ S जियउ। ७ AP पसण्णह। ८. T माणियउ।
७ १ ST खलहलतु। २ ST चलचलतु। ३. ST पालद्धिय। ४. ST अंबर। ५ ST करि। ६ ST ललियग। ७ ST णिरु। ८ AP omit कप्पूरफारमहुयरमिलतु। ९ ST वदिउ। १० A वउ। ११ ST जे परिहरिउ। १२. ST पडिवण्णउ तेण रिसिदचरिउ। १३. AP जम्माहिउ। १४ AT रोस।

विशाल गुणशाली सेठने कहा—भला अभी आपको तपस्या करनेका कौन-सा काम है ? राजाको पहले समस्त विचार-विद्या ( आन्वीक्षिकी ) की जानकारी अर्जित करनी चाहिए; फिर लोगोमे धर्म और अधर्म ( त्रयी ) की विधिको समझना चाहिए, फिर तृतीय विद्या वार्ताका ज्ञान प्राप्त करना चाहिए जिसमे अर्थ और अनर्थकी प्रवृत्ति बतलायी गयी है और फिर चौथी विद्या निश्चय पूर्वक दण्डनीति कही गयी है, जिसके अनुसार लोकमे नीति और अनीतिका व्यवहार समझा जाता है। इन्ही चार विद्याओके द्वारा जगत्मे योग ( अर्जन ) और क्षेम ( सुरक्षा ) का प्रचार होता है और इन्हीसे धर्म, अर्थ और काम सम्बन्धी सुख प्राप्त होता है। जब लोक इन गुणोमे प्रतिष्ठित होता है, तभी वह निरन्तर सम्पूर्ण भोगोको भोगता हुआ जीता है। दण्डनीतिको धारण करते हुए ही राजा लोककी रक्षा कर सकता है तथा उक्त चारो विद्याएँ ही राजव्यवहारके दोषोका अपहरण करती हैं। राजाके बिना जगत्मे अपराधके लिए दण्ड कौन दे सकता है ? बिना दण्ड के सामान्य जन घोर कर्म करने लगते हैं। वे पराये धन और परायी स्त्रीके अपहरणकी कामना करने लगते है और धर्मके नामको भी सहन नही करते। क्षमा, दम, शम, सत्य और शौच तथा जीवदयासे युक्त धर्म तो श्रामण्यधारी मुनियोका है, किन्तु चारो वर्णोंका धर्म तो वही है जिसका मैने वर्णन किया ॥६॥

### ७. राजकुमार अभयरुचिका राज्याभिषेक तथा राजा यशोमतिकी प्रव्रज्या

इस जिनेन्द्रभाषित धर्मका इन्द्र, फणीन्द्र, चन्द्र, विद्याधर और जन-समूह द्वारा सम्मान किया गया है। किन्तु राजशासनकी व्यवस्था न होनेपर वह नष्ट हो जाता है। कल्याणमित्रका यह उपदेश सुनकर मैंने मायाभावसे पिता द्वारा दिये गये राज्यको दोषपूर्ण जानते हुए भी स्वीकार कर लिया। वह राज्य अभिषेक-सम्बन्धी जलके द्वारा मानो खलबला रहा था; विविध रत्नावलियो द्वारा प्रज्वलित हो रहा था, देवांग वस्त्ररूपी पल्लवोंसे लपलपा रहा था, कामिनियोके हस्त-गत चामरो द्वारा चलबल हो रहा था, पालिध्वजोके रूपमे ऊपर फहरा रहा था, विशाल उन्मत्त हाथियोके रूपमे गुलगुला रहा था, मनके समान तीव्रगामी तुरगोंके रूपमे हिनहिना रहा था; कस्तूरीकी गन्धसे महक रहा था, कर्पूरकी सुगन्धसे आकर्षक हुए भ्रमरोके रूप पुजीभूत हो रहा था तथा भूपालवृन्द द्वारा सेवित होनेसे महान् प्रतीत हो रहा था। यशोमति राजा मुझे राज्य देकर तथा मुझसे पूछकर गृहसे चले गये और उन्होने तप धारण कर लिया। उनके साथ अन्त पुरकी स्त्रियोने भी व्रत ग्रहण किया। उन्होने अपने कंकण और नूपुर उतार-कर अलग कर दिये। अपने घुँघराले केशोको उखाड़कर फेंक दिया, जैसे मानो वे कृष्ण और नोललेश्याओके विशेष रूप हो। राजाने अपने वस्त्र-आभूषण भी तुरन्त त्याग दिये। साराश यह कि उन्होने मुनिव्रत धारण कर लिया। उन्होने ऐसा घोर तपश्चरण प्रारम्भ किया जिससे जन्ममरण आदि व्याधियाँ दूर हो जाती हैं। राग और द्वेष इन दोनोको तथा मान और अप-मानको छोडकर अपने कर्मबन्धनको काटते हुए वे निर्जन बनमे या श्मशानमे निवास करते और एक-एक मासके पश्चात् आहार ग्रहण करते। उन्होने गृहस्थोके मोहको दूर कर तथा मनकी गतिका अवरोध करके अपने तीनो शल्यों ( मिथ्यात्व, माया और निदान ) को खण्डित कर दिया। पिताजीने अपनी प्रव्रज्याके द्वारा गुण रूपी मणियोंसे अपनेको आभूषित किया तथा पाँचों इन्द्रियोको दण्डित किया ॥७॥

८

दुवई—ताम मए सवञ्चितणयस्स णयस्स तणु व्व छड्डियं ।
दिण्ण जसहरस्स मणिभवणधणं कुललच्छिमंडियं ॥१॥

उवसमहरि ण परलोयकुहिणि | हुउँ एह अवर महु लहुयबहिणि ।
बिण्णि वि तं चिय [3]उववणु गयाइँ | णवियाइँ साहुणाहहो पयाइँ ।
संसारमहाभरभग्गएहिं | दोहिं मि गुरुचरणालग्गएहिं ।
५ भासिउ मुणि दिक्खइँ करि पसाउ | ता भणइ भडारउ वीयराउ ।
तुम्हइँ बालइँ अइपत्तलाइँ | अज्ज वि कुवलयदलकोमलाइँ ।
तवचरणकरणपरिणइ दुसज्झ | पुत्तय डिंभहँ णउ होइ गिज्झ ।
होएप्पिणु उत्तमसावयाइँ | गुरुसेवए सिक्खहँ सुयपयाइँ ।
परसमयारूढसढत्तणाइँ | लोइयवेइयमूढत्तणाइँ ।
१० आसंक कंख विदिगिंछ हणह | मा कहिँ मि कुलिंगिचरित्तु थुणह ।
मा कुणह दिट्ठीहरु दप्पसंगु | रक्खह सुविसुद्धउ अंतरंगु ।
सासणहँ पहावण करिवि णवह | पहभट्ठ वि पुणु जिणमग्गि ठवह ।
आउच्चह उट्ठिउ हरिसु रोसु | मा गिण्हह सम्माइट्ठिदोसु ।
चउभेयहु संघहो करहु पणउ | वच्छल्लु सुविज्जावच्चु विणउ ।
१५ सुविसुद्धउ दंसणु एम होइ | इयरहो पुणु सहसा खयहु जाइ ।

घत्ता—परणयविद्धंसणु सम्मद्दंसणु पहिलारउ थिरु मणि धरह ॥
पुणु बज्झब्भंतरु [9]भवसयमलहरु पच्छइँ दुद्धरु तउ धरह ॥८॥

९

दुवई—सेण्णि विणु णिवेण सुरदुंदुहिभयधयवडपंडुरोइण ॥
विणु सद्दंसणेण किं कीरइ तवचरणं पि दारुणं ॥१॥

मा जपह कासु वि कण्णसूलु | वउ धरह अहिंसा सव्वमूलु ।
सामाइउ पालह जीवमित्ति | गुरुदेवभत्ति उज्झायभत्ति ।
५ सिद्धहँ साहुहुँ वंदणविहत्ति | पोसहु समेरभत्तहो णिवित्ति ।
सच्चित्तु म धंसह आउ वाउ | महि जलणु वि अवरु वि हरियकाउ ।
वज्जह णिसिभोयणु जइ वि मिट्ठु | मा जोयह थी पुरिसु वि सुइट्ठु ।
दिढु धरह विसुद्धउ बंभचेरु | आरंभु चयह कयलोयवेरु ।
अब्भसह पयत्ति संगचाउ | मिच्छह अणु मणु मण्णेवि पाउ ।
१० णिद्दिट्ठु मुएवि भिक्खाइँ अडह | एयारहमइ गुणठाणि चडह ।
बंधणु ताडणु मारणु वि गणिउ | पहरणधारणु वि रउद्दु भणिउ ।
तणुकट्ठाणिट्ठहँ जायएण | उप्पण्णउ इट्ठविओयएण ।
रुद्दट्टु मुएविणु दुरियठाणु | णिच्चं चिय झायह धम्मझाणु ।

---

८ १. AP जसहरस्स । २. उवसमसुहरिणि । ३. ST उववणु पुणु गयाइं । ४ S अइबालइं पत्तलाइं ।
५ S सुयवयाइ । ६. ST तप्पसगु । ७. AP सुवेयावच्चु । ८. ST णियमणि । ९. भवकलिमल ।
९ १ S उज्झायवत्ति । २ S सारंभु । ३ AT अगचाउ ।

### ८. अभयरुचिकी दीक्षाग्रहणकी इच्छा, किन्तु मुनि द्वारा श्रावक धर्मपालनका उपदेश

तब मैंने कुललक्ष्मीसे मण्डित अपने मणिभवन व धनको तृणके समान छोड दिया और अपनी माताकी सपत्नीके पुत्र नये यशोधरको दे डाला। फिर मैं और दूसरे परलोक मार्गके समान उपशमधारिणी मेरी छोटी बहिन दोनो उसी उपवनमें गये, और हमने मुनियोंके स्वामीके चरणो मे नमन किया। ससारके महान् भारसे भग्न होते हुए हम दोनो आचार्यके चरणोसे लग गये और हमने उनसे प्रार्थना की कि हमें कृपाकर दीक्षा दीजिए। इसपर वीतराग मुनिने कहा—तुम अभी अत्यन्त दुबले-पतले बालक हो और कमलपत्रके समान कोमल हो। इसके विपरीत तपस्या करने-का विधि-विधान बहुत कठिन होता है। इसलिए हे पुत्र! बालक-बालिकाओके लिए वह ग्रहण करने योग्य नही। तुम तो उत्तम श्रावक बनकर गुरुकी सेवा करते हुए आगम पदोका शिक्षण प्राप्त करो। विपरीत सिद्धान्तोको सुन-सुनकर जो शठताएँ आ गयी हैं, जो लौकिक और वैदिक मूढताएँ उत्पन्न हो गयी हैं, उनका तथा सद्धर्ममें आशका, आकांक्षा, जुगुप्सा आदि दोषोका विनाश करो। कभी भी कुत्सित वेषधारी साधुओके चारित्रकी स्तुति मत करो। धैर्यके विनष्ट करनेवाले मान और परिग्रहका ग्रहण मत करो। अपने अन्तरंगको ऐसी रक्षा करो जिससे वह सुविशुद्ध बना रहे। अपने धर्मकी प्रभावना करते हुए उसे ही नमन करो और जो धर्मके मार्गसे भ्रष्ट हो रहे हो, उन्हे धर्मके मार्गमे स्थिर करो। अपने मनमे उठनेवाले हर्ष और रोषको सकुचित करो। सम्यक्दर्शनके जो दोष कहे गये हैं, उन्हे ग्रहण मत करो। तुम स्नेह करो चतुर्विध सघ से। और उसीके साथ वात्सल्यभाव, वैयावृत्त और विनयका व्यवहार करो। इन्ही गुणोसे विशुद्ध सम्यक्दर्शनकी प्राप्ति होती है। इन गुणोसे रहित साधककी सम्यक्दृष्टि सहसा क्षीण हो जाती है। तो तुम पहले विपरीत धर्मदृष्टिके विनाशक इसी सम्यक्दर्शनको अपने मनमे स्थिरतासे धारण करो। तत्पश्चात् तुम सैकडो जन्मोके पापोका हरण करनेवाले बाह्य और आभ्यन्तर दुर्धर तप को धारण करना ॥८॥

### ९. सम्यक्दर्शन व अहिंसादि श्रावकोचित व्रतोंका उपदेश

मुनिराजने कहा, जिस प्रकार कोई राजा सेनाके बिना रथोके ऊपर उडती हुई ध्वजा-पताकाओसे उज्ज्वल रण नही कर सकता, उसी प्रकार सम्यक्दर्शनके बिना दारुण तपश्चरण कैसे किया जा सकता है? किसीको कर्णकटु बात नही कहना चाहिए। सत्यकी जड अहिंसा है, अतएव अहिंसाव्रतको धारण करना चाहिए। तुम जीवमात्रसे मैत्रीभावरूप सामायिक व्रतका पालन करो तथा देवभक्ति, गुरुभक्ति और उपाध्यायभक्ति एव सिद्धो और साधुओकी वन्दना-भक्तिका पालन करो। उपवास धारण करो अथवा मर्यादित भोजन करते हुए अन्य भोज्यवस्तुओ-का त्याग करो। सचित्त जल, वायु, पृथ्वी, अग्नि तथा हरी वस्तुओ आदिका विध्वस मत करो। रात्रिभोजनका त्याग करो, चाहे वह मिष्ठान्न ही हो। किसी स्त्री व पुरुषको इस दृष्टिसे मत देखो कि वह तुम्हे अधिक इष्ट है। विशुद्ध ब्रह्मचर्यको दृढतासे धारण करो तथा कोई काम ऐसा मत करो जिससे लोगोंके साथ वैर उत्पन्न हो। समस्त परिग्रहके त्यागका प्रयत्नपूर्वक अभ्यास करो। यदि मनमे अणुमात्र भी पापभाव उत्पन्न हो जाये तो उसे मिथ्या ठहराते हुए मनको शुद्ध करो। निर्दिष्ट आहारका त्याग करते हुए भिक्षा-चार करो और इनके द्वारा ग्यारहवें गुण-स्थान अर्थात् कषायोपशमन भावपर आरूढ होनेका प्रयत्न करो। किसी जीवको बाँधना या ताडना भी हिंसा ही गिना जाता है। अस्त्र-शस्त्रादि प्रहरणोको धारण करना भी रौद्रभाव कहा गया है। तृण, काष्ठ आदिका सचय भी अनिष्ट उत्पादक है। उससे तथा किसीके इष्ट जीव या वस्तुका वियोग करा देनेसे आर्त्त व रौद्रध्यान उत्पन्न होता है। अतएव इस पापस्थानको छोडकर नित्य ही धर्म-

घत्ता—हयवम्महतावउ कयसमभावउ दुग्गइगमणणिवारणिउ ॥
१५ चिंतइ अणुवेक्खउ जगगुरुसिक्खउ धम्मरुक्खजलसारणिउ ॥९॥

१०

दुवई—तणुलायण्णु वण्णु णवजोव्वणु रूवविलाससपया ॥
सुरधणुमेहजालजलबुब्बुयसरिसा कस्स सासया ॥१॥

सिसुतणु णासइ णवजोव्वणेण जोव्वणु णासइ वुड्ढत्तणेण ।
वुड्ढत्तणु पाणि चलियएण पाणु वि खंधोहिं गलियएण ।
५ खध वि सगुणोहिं परिणमति बहुविहपज्जायहँ परिणवंति ।
परिगलइ राउ वइरायएण णीरोयत्तणु रोयत्तणेण ।
जीविउ पावइ पाणावसाणु सिरिवंतु होइ दालिद्दठाणु ।
गच्छतु भाणु जीवंतु जीउ कालि अत्थवणहो को ण णीउ ।
जइ वज्झइ रायहो आउगंठि ता कि किउ सोहणु जणियतुट्ठि ।
१० वरिसहँ वरिसहँ वरिसोणु ठाइ भवबद्धउ आउपमाणु जाइ ।
बालइँ कुडिलत्तणउज्जुयाइँ अइदीहइँ तिट्ठइँ रज्जुयाइँ ।
णारीखुटइँ पसु पुरिसु बद्धु कालि सद्दूलें झत्ति खद्धु ।
घत्ता—णरु सुक्खु समीहइ मरणहु वीहइ देवहँ सरणु पईसरइ ॥
विज्जहो घरु गच्छइ मंतु पपुच्छइ खयकालहो णउ उव्वरइ ॥१०॥

११

दुवई—परिवारेण लच्छि भुंजिज्जइ रक्खिज्जइ महारणे ॥
धावइ सव्वु को वि णरणाहहो तंदुलपसइकारणे ॥१॥

परियणु भुंजइ महिविहउ रम्मु एक्कु जि णरवइ अणुहवइ कम्मु ।
चउदसमु भूयगामतरेसु जिउ णिवसइ सयलकलेवरेसु ।
५ णियपुण्णपावसंबलइँ लेवि पुणु अण्णभवहो पाहुणउ जाइ ।
एक्कु जि जंगि जीउ सुदुण्णिरिक्खु हिंडइ चउरासीजोणिलक्खु ।
णयणइँ अण्णण्णइँ घाणु अण्णु जीवहो सफासणु को वि भिण्णु ।
अण्णण्ण कण्ण भवि भवि हवंति अण्णण्णउ जीहउ मुहि ललति ।
अण्णण्णइँ कम्मइँ संगिलंति अण्णण्णइँ विविहंगइँ मिलंति ।
१० जीवहँ सयरायरु सव्वु अण्णु जडु मोहँमहादहि किं णिविण्णु ।
णारयतिरिक्खसुरणरभवेसु परिभमइ भावतमविब्भमेसु ।
सयलामलकेवलणाणसयणि विरिथिण्णि अणताणंतगयणि ।
घत्ता—जगु ठियउ पहिल्लउ णावइ मल्लउ पल्हत्थिवि केण वि ठविउ ॥
मज्झिमु पविमज्झु व उवरिल्लउ णिव मुणसु मुयंगु व मुणिचविउ ॥११॥

---

१० १ ST सइसवु । २. ST स च्चिय । ३ ST परिभमति । ४. A बलियइ, ST अइबलियए कुडिलाणुज्जयाइ । ५ ST णारीखाणुए ।

११. १. A णरणाहु वि । २ ST चोद्दहसु । ३ ST हिंडइ । ४ A सवलउ । ५. S जणि । ६ S अण्णु । ७. ST महद्दहि । ८. S मइगु ।

ध्यानका अभ्यास करो। कामके तापको विनष्ट तथा समताभावको दृष्टिगत करते हुए उन अनुप्रेक्षाओंका चिन्तन करो, जो दुर्गतिमे गमनका निवारण करती है, धर्मरूपी वृक्षको सींचनेके लिए जलकी प्रणालियाँ हैं तथा जिनको जगत्-गुरुने सिखलाया है ॥९॥

## १० अनुप्रेक्षाओंके चिन्तनका उपदेश व अनित्य भावनाका स्वरूप

शरीरका लावण्य, वर्ण, नया यौवन, रूपविलासादि सम्पत्ति ये सब इन्द्रधनुष, मेघ-जाल तथा जलके बबूलेके समान क्षणभगुर हैं। ये किसके पास शाश्वत रूपसे ठहरे हैं? बालकपन नष्ट होता है नवयौवनके द्वारा, और यौवनका नाश होता है वृद्धत्वसे। वृद्धत्व भी समाप्त हो जाता है जब प्राण निकल जाता है, और प्राण भी स्कन्धसमूहमे गलित हो जाता है। स्कन्ध भी अपने-अपने अनेक गुणो द्वारा परिणमन करते और विविध प्रकारकी पर्यायोको धारण करते रहते हैं। राग बह जाता है वैराग्य उत्पन्न होनेसे, तथा रोगोके द्वारा नीरोगपना नष्ट हो जाता है। जो जीवित है, उसे मृत्यु भी अवश्य प्राप्त होती है। श्रीमान् भी दरिद्रावस्थाको प्राप्त हो जाता है। चलते-चलते सूर्य भी अस्त हो जाता है। तब फिर कौन-सा ऐसा जीनेवाला जीव है जो कालके प्रभावसे मृत्युको प्राप्त न हो? यदि रागके द्वारा आयुकी ग्रन्थि बँधती है, तब फिर तत्काल सन्तोष देनेवाला अच्छा काम करनेसे भी क्या लाभ? आयु भी जैसे-जैसे एक-एक वर्ष जाता है वैसे-वैसे एक-एक वर्षसे कम होती जाती है। इस प्रकार एक भवमे बाँधा हुआ आयुप्रमाण भी समाप्त हो जाता है। केश घुँघराले हो या सीधे, वे लम्बी साँकलोके समान हैं, जिनके द्वारा पुरुषरूपी पति नारीरूपी खूँटेसे बाँधा जाता है और कालरूपी शार्दूल द्वारा शीघ्र ही भक्षण कर लिया जाता है। मनुष्य सुखकी इच्छा करता है, मरणसे भय खाता है और देवोकी शरणमे प्रवेश करता है। वह वैद्योके घर भी जाता है, और मन्त्र भी पूछता है, तो भी वह क्षयरूपी कालसे बचता नही ॥१०॥

## ११. अशरण, एकत्व, अन्यत्व व संसार-भावना

राजाकी लक्ष्मीका उपभोग उसके परिवार द्वारा किया जाता है तथा महायुद्धमें उसकी रक्षा भी की जाती है। एक पसर (पसो, हस्तांजलि) भर तण्डुलके लिए सब कोई राजाके पीछे दौडता है। इस प्रकार राजाके रमणीय राज्यवैभवका उपभोग तो सब परिजन करते हैं, किन्तु अपने कर्मका फल राजाको अकेले ही भोगना पडता है। चौदह लोकोमे भरे हुए जीवसमूहोके बीच यह जीव क्रमशः सभी प्रकारके कलेवरोमे निवास करता है। जीव अकेला ही अपने पुण्य-पापका सम्बल लेकर अन्य जन्मका पाहुना बनकर जाता है। जगत्मे जीव अकेला ही चौरासी लाख दुर्निरीक्ष्य योनियोमे भ्रमण करता है। उन नये-नये भवोमे जीवके नेत्र भी अन्य-अन्य होते हैं, घ्राण भी अन्य, संस्पर्शन भी कोई भिन्न ही, कान भी नये-नये होते हैं और मुखमे जिह्वा भी अन्य-अन्य ही लपलपाती है। अन्य-अन्य ही कर्म जीवको निगलते हैं तथा अन्य-अन्य नाना प्रकारके अग उसे प्राप्त होते हैं। जीवके लिए समस्त चल और अचल वस्तु-समूह उसे पृथक् ही होता है। तब भी न जाने क्यो मूर्ख जीव मोहरूपी महा-दहमे अपनेको पटक रहा है? यह जीव भावरूपी अन्धकारके विभ्रमरूप नरक, तिर्यक्, देव और मनुष्य, इन चारो भवोमे परिभ्रमण करता है। समस्त निर्मल केवलज्ञान द्वारा जाने गये इस विस्तीर्ण अनन्तानन्त आकाशके मध्यमे यह प्रथम जगत् (अधोलोक) किसीके द्वारा स्थापित उलटके रखे हुए मल्लक (सकोरे) के आकारका है। मध्यम लोक वज्रके मध्य भागके समान है (झालरके समान चौडा और गोल) तथा ऊर्ध्वलोक, हे राजन्, मृदगके आकारका मुनियो द्वारा कहा गया है ॥११॥

१२

दुवई—ण किउ ण धरिउ बंभरुद्दाइहिं ण य कालिं विलीणओ ॥
णहि ठिउ एक्कखंधु तिल्लोकु वि चउदहरज्जुमाणओ ॥१॥

जं तिहुयणु भासइ वड्ढमाणु तं चउदहरज्जुपरिप्पमाणु ।
तं फासवंतु तं वण्णवंतु तं गंधवंतु तं रूववंतु ।
५ तं सद्दवंतु भासइ अणंतु तं रसविसेससब्भाववंतु ।
सो खंधु भणिज्जइ णिरवसेसु तस्सद्धउ जिण पभणंति देसु ।
अद्धस्स वि अद्धउ पुणु पएसु परमाणु अविहायउ असेसु ।
तं पुग्गलु पेक्खिवि परिणवंतु सच्चेयणभावें सच्चवंतु ।
अवयासु लहंतु अलद्धठाणु तं पिच्छिवि णहथलि गच्छमाणु ।
१० भणु कारणु तं मइँ दिट्ठु कज्जु तं भणइ महामुणि महु मणोज्जु ।
णिसुणहि सुअ वट्टणलक्खणालु परिणामहो कारणु होइ कालु ।
[3]चेयण जीवहँ कारणु कहंति अवयासहो आयासु जि भणंति ।
ठाणहो अहम्मु गमणहो वि धम्मु गुरु भणइ मज्झु परिगलियछम्मु ।
भावहँ सव्वहँ संघाउ लोउ एएहिं विवज्जिउ धुउ अलोउ ।
१५ घत्ता—जगि छाहहि कारणु उण्हणिवारणु आयवत्तु अहिणाणियउ ॥
इय एहउ सीसइ जं णउ दीसइ तं कज्जि परियाणियउ ॥१२॥

१३

दुवई—पुग्गलु सावयासु परिणामिउ अंबरु वि चेयणालओ ॥
आलोयंतु जाइ णहि ठाइवि दीसइ कज्जमेलओ ॥१॥

इह कारणेण विणु कज्जु णत्थि करिमिहुणिं विणु कहि हवइ हत्थि ।
विणु पुग्गलेण कहिँ गुणरसाइ विणु जीविं कहिँ चेयण विहाइ ।
५ [4]आयासिं विणु अवयासु लहहिँ कहि पुग्गल जीव मुणिंद कहहिँ ।
विणु कालें कहिँ परिणवइ वत्थु विणु धम्माहम्में कहिँ पयत्थु ।
गइठाणु वि लहइ महाणुभाव एए लोयहँ किर छह सहाव ।
परिणवइ खंधु कालाउ भिण्णु सज्जीउ होइ जीवाउ छिण्णु ।
लइ धम्माहम्मु ण होइ जइ वि गच्छइ णच्छइ सो वप्प तइ वि ।
१० अण्णु वि णहि वाउ लहंतु कमइँ तिजगब्भंतरि भुवणयलि भमइँ ।
तहिं ठाइ ण जाइ अलोयथत्ति जा तिल्लोकहो आधारसत्ति ।
चलथिरलक्खणलक्खियविमुत्ति सा जाणसु धम्माहम्मजुत्ति ।
परमेट्ठि पियामहु सव्वसंधु पणवहु जिणवरु भव्वयणबंधु ।
भावहु छद्दव्व सव्वायरेण मा खज्जहु मोहणिसायरेण ।

---

१२. १ A एक्कखमु । २. ST णिबद्धठाउ, P notes णिबद्धठाणु इति वा पाठ. and this reading is given in A । ३ ST चेयणहे जीउ । ४ AP भावह छभाव ।

१३ १. S अण्णु वि । २. S णहे, P णहु । ३ ST वि आइ । ४. S and T omit this line, P gives it in second hand । ५. T अच्छइ । ६. S वयासु । ७ S तयलोक्कहो । ८. ST छद्दव्व ।

## १२ लोक संस्थान-भावना

यह लोक न तो कोई ब्रह्मा या रुद्र द्वारा उत्पन्न किया गया है, न धारण किया गया है, और न कालके द्वारा उसका क्षय ही होता है। यह त्रैलोक तो आकाशमे चौदह रज्जुप्रमाण एक स्कन्धके समान स्थित है। जिस त्रिभुवनका वर्द्धमान भगवान्ने वरण किया है, उसका प्रमाण चौदह रज्जु है। वह स्पर्शवान् है। वर्णवान् है, गन्धवान्, रूपवान् और शब्दवान् भी है। वह विशेष रसोंके सद्भावयुक्त भी है, ऐसा अनन्तज्ञानी भगवान्ने कहा है। इस समस्त अखण्डित लोकको एक महास्कन्ध कहा जाता है, उसके अर्द्धभागको जिनेन्द्र देश कहते हैं तथा आधेके भी आधे भागको प्रदेश कहते हैं। इस प्रकार उत्तरोत्तर आधे-आधे विभाजन द्वारा जो अविभागी अंश शेष रहता है, वह परमाणु है। पुद्गलकी अपेक्षासे यह जीव परिणमनशील है तथा अपने चेतन स्वभावसे चैतन्यरूप है। आकाशमे अवकाश पाकर जब वस्तु स्थित नही होती तब वह नभस्तलमे गमन करती हुई दिखलाई पडती है। इस प्रकार मैने गमनागमनरूप कार्यको तो देख लिया, किन्तु हे मुनिराज! इसका कारण क्या है, यह बतलाइए। इसके उत्तरमे उन महामुनिने मुझे मनोहर तथ्य बतलाया। उन्होने कहा—हे पुत्र, सुन। पदार्थोंके परिणमनका कारण वर्तनालक्षणशील काल-द्रव्य है। जीवोका कारण है उनकी चेतना तथा अवकाशका कारण है आकाशका सद्भाव। एक स्थानमे स्थित होने का कारण है अधर्म, और गमनका कारण है धर्म। इस प्रकार उन गुरुदेवने निश्चलभावसे मुझे लोकवर्ती छहो द्रव्योका स्वरूप समझाया। इन्ही समस्त छह भावात्मक द्रव्योके संघातका नाम लोक है, और इनसे रहित ध्रुव अलोकाकाश है। जगत्मे छायाका कारण उष्णता और प्रकाशका निवारण करनेवाला छत्र है, यह सब कोई भले प्रकार जान लेते हैं। किन्तु जो बात इन पार्थिव नेत्रोसे दिखाई नही देती, किन्तु कार्यरूपमे परिणत होती हुई जानी जाती है, उसके कारणोका यह उपदेश दिया गया ॥१२॥

## १३. छह द्रव्योका स्वरूप

पुद्गल द्रव्यका स्वभाव अवकाशको रोकने का है। वह परिणामी भी है और चेतनाका गृह भी है। वह लोकके अन्त भाग तक गमन करता है, तथा आकाशमे स्थित होता हुआ कार्यरूप मेल कराता दिखाई देता है। इस ससारमे कारणके बिना कोई कार्य उत्पन्न नही होता। भला, हाथी और हथिनीके बिना कही हाथी की उत्पत्ति होती है? इसी प्रकार बिना पुद्गलके रसादि गुण कहाँ रह सकते है? बिना जीवके चेतन भाव कहाँ प्रकट हो सकता है? मुनीन्द्र कहते है कि बिना आकाशके जीव और पुद्गल कहाँ अवकाश प्राप्त कर सकते हैं? बिना कालके वस्तु कैसे परिवर्तित हो सकती है? तथा धर्म और अधर्मके बिना पदार्थ गति व स्थिति कैसे प्राप्त कर सकता है? इस प्रकार, हे महानुभाव, लोकवर्ती छह द्रव्योंके ये ही निश्चयत छह स्वभाव हैं। कालके भेदसे ही स्कन्धमे परिणमन होता है, तथा सजीव शरीर जीवसे छिन्न भी हो जाता है। यदि लोकमे धर्म और अधर्म नामक द्रव्य न हो, तो हे बाबू, यह जीव और पुद्गल न कही जा सकते और न ठहर सकते। इन्हीके बलसे तो आकाशमे वायु अपने पैर जमाती है, और त्रिजगत्के भीतर भुवनतलपर भ्रमण करती है। जो इस त्रैलोक्यकी आधार शक्ति है वह अलोकाकाश है, जिसमे न कोई वस्तु जाती है, न ठहरती है। जो चल और स्थिर के हेतुभूत लक्षणोंसे जाने जाते हैं, वे मूर्तिहीन धर्म और अधर्म द्रव्य हैं, ऐसा समझो। इस प्रकार इन छह द्रव्योंके स्वरूपकी पूर्ण आदरसे भावना करो तथा मोहरूपी निशाचरसे अपना भक्षण मत कराओ। परमेष्ठी, पितामह, सत्यसंघ तथा भव्यजनों-के बन्धु श्री जिनेन्द्रदेवको प्रणाम करो।

१५ घत्ता—हड्डावलिविहियउ चम्मिं पिहियउ पूयगंधभीसावणओ।
माणुसहो कलेवरु चडालहु घरु जिह तिह णिरु चिलिसावणओ ॥१३॥

## १४

दुवई—वोक्कयरत्तपित्तमत्थिक्कतावलिसुक्कसंगम ॥
[1]रयईणीरखीरसंमद्दसमुब्भवकद्दमोवम ॥१॥

इय सत्तधाउविट्टलु णरंगु कामिं दुद्दंति अतरंगु।
मणि वसइ कामु मज्जायमुक्कु कोहु वि परवधणहणणढुक्कु।
५ दप्पुब्भडु माणु अतुट्ठि लोहु मइरा इव मोहणसीलु मोहु।
परवंचणयरु मायाकसाउ सोउ वि कयहाहारवणिणाउ।
कुलबललच्छीमयफुट्टणेत्तु ण वि पेक्खइ विणु मज्जेण मत्तु।
णेहेण णिबद्धु सलज्जभाउ णेहु वि अणत्थपत्थरणिहाउ।
जडु [2]णिद्द ण याणइ सहियहेउ तण्हइ मग्गइ पाणिउ अपेउ।
१० णिड्डुहिवि लेइ णीसेसु देहु छुह पइसारइ चंडालगेहु।
रमणीरूवेसु रमंति चक्खु जीहा वि समीहइ मिट्ठु भक्खु।
घाणु वि सुहगंधहो जाइ झत्ति फासु वि मिउसयणहो करइ [4]तंत्ति।
लहु धावइ गेयहो कण्णजुयलु मणु पुणु वणमक्कडु जेम चवलु।
अणुदिणु मुहि पइसइ अलियवाणि हिंसाकम्महो उवगरणु पाणि।
१५ पयजुयलु वि पावपहाणुकूलु कइ करइ कइत्तणु रायमूलु।
पडित्तु कुतक्कपलावभासि सुहडत्तणु जाणह दुरियरासि।

घत्ता—अण्णाणु सिसुत्तणु णवजोव्वणु पुणु हिंडइ पियविरहि सुसिउ ॥
वुड्ढत्तु करालहो णियडउ कालहो मरणव्वसणसमूससिउ ॥१४॥

## १५

दुवई—कचुइ कामभोय मणिभूसणणिवसण [1]मयविहूइया ॥
रोय कयंतभिच्च मउलियमुह मुच्छा मरणदूइया ॥१॥

मिच्छत्तकसायासंजमेण आसवइ कम्मु करणुब्भवेण।
सम्मत्ति जीवदयागमेण इंदियरइसंगविणिग्गमेण।
किज्जइ संवरु मुणिपुंगवेहिं दढवयभावणविरइयसमेहिं।
५ णिज्जर पुणु बारहविहतवेण जाए णिव्वेएं णवणवेण।
अइखमवहेण अइदूसहेण अइमद्दवेण अइअज्जवेण।
अइस[2]च्चएण सुसउच्चएण परिचत्तपरिग्गहसंगहेण।
संभवइ धम्मु बंभव्वएण अज्जेव्वउ भावे भव्वएण।
मग्गिज्जइ हयजरमरणवाहि जिणगुणसंपत्ति समाहि बोहि।
१० मा गिण्हह [3]लहुं मुणिदिक्ख ताम अंगाइं समत्थइं होंति जाम।

---

१४. १ A विरइय। २ A वचण। ३ ST जड णिद्द। ४ A थत्ति।
१५ १ A मइ। २ ST संचएण। ३ ST लइ।

यह मनुष्यका शरीर अस्थि-पंक्तिसे रचा गया है, चर्मसे ढंका है तथा शरीर दुर्गन्धसे भयंकर है। वह हर प्रकार वैसा ही घृणास्पद है जैसा किसी चाण्डालका घर ॥१३॥

## १४ अशुचित्व भावना

हृदय, रक्त, पित्त, मस्तिष्क, अन्त्रावली व शुक्र, इनके संगमसे उत्पन्न हुआ यह सप्त धातुमय अशुद्ध मानव शरीर रजति, नीर और क्षीरके मिश्रणसे उत्पन्न हुए कर्दमके समान है। इसके अन्तरंगको दुर्जय कामने मलिन बना दिया है। यह काम मर्यादाहीन होकर मनमे निवास करता है। क्रोध मनुष्यको दूसरे जीवोको बांधने वा मारनेके लिए प्रेरित करता है। मान उद्भट दर्प है और लोभ असन्तुष्टिका कारण है, तथा मनुष्यको बुद्धिको मदिराके समान विवेकहोन बनानेवाला मोह है। माया कषाय दूसरोका धोखा देनेके लिए प्रेरित करता है और शोक मनुष्यसे हाहाकार व चीख-पुकार कराता है। मदिरा पीकर उन्मत्त हुए बिना ही मनुष्य अपने कुल, बल और लक्ष्मीके मदसे फूटी-आंख ( अन्धा ) बनकर कुछ भी नही देखता-विचारता। प्रेम-पाशसे बँधा हुआ मनुष्य लज्जाका पात्र बन जाता है, क्योकि स्नेह भी अनर्थके विस्तारकी परम्पराको जन्म देता है। निद्राके वशसे जड हुआ मनुष्य अपना हिताहित नही जानता। तृष्णाके वशीभूत होकर वह पीनेके अयोग्य जलको भी मांगने लगता है। क्षुधा समस्त शरीरमे दाह उत्पन्न करके मनुष्यको चाण्डाल के घरमे भी भोजनके लिए प्रविष्ट करा देती है। नेत्र रमणीके ( रूप ) सौन्दर्यमे रमण करते है और जिह्वा मिष्टान्नकी इच्छा करती है। घ्राणेन्द्रिय शीघ्र ही सुगन्धकी ओर दौड जाती है। तथा कोमल शैय्याका स्पर्श तृप्ति उत्पन्न करता है। दोनो कान संगीतकी ध्वनिसे उस ओर दौड पडते हैं, और फिर मन तो वन-मरकट ( जंगली वानर ) के समान चपल है। प्रतिदिन ही मुखसे असत्य वचन निकलता है, तथा हिंसा करनेके लिए हाथ भी शस्त्रपर जा पडता है। चरणयुगल भी पाप-पथपर प्रवृत्त हो जाता है, तथा कवि भी कविता करता है तो शृंगार-विषयक। कुतर्क व प्रलापयुक्त भाषण करना पाण्डित्य कहलाता है, और सुभटता तो पापोकी राशि ही है, ऐसा जानो। शैशव काल अबोधपूर्ण है तथा नवयौवनको प्राप्त हुआ मनुष्य अपनी प्रेयसीके विरहमे श्वासें भरता हुआ घूमता-फिरता है, एवं वृद्धत्व तो मृत्युकी सांसे भरता हुआ कराल कालके निकट ही पहुँचा देता है ॥१४॥

## ११ आस्रव, संवर, निर्जरा, धर्म व बोधि भावनाएँ

काम और भोग कंचुकी है। रत्नमयी भूषण और वस्त्रादि मदविभूति है। रोग यमके भृत्य हैं, तथा मुख मुद्रित मूर्च्छा मृत्युकी दूती है। मिथ्यात्व, कषाय और असंयम तथा इन्द्रियोके विषयोके सेवनसे जीवके कर्मोंका आस्रव होता है। इस आस्रवका संवर ( रोक ) सम्यक्त्वसे, जीवोके ऊपर दयाभावसे तथा इन्द्रियासक्तिके त्याग द्वारा करना चाहिए। बँधे हुए कर्मोंकी निर्जरा ( क्षय ) उन श्रेष्ठ मुनियो द्वारा की जा सकती है, जो दृढतासे व्रतोका पालन करते हैं, बारह भावनाओका चिन्तन करते है तथा समताभावका अभ्यास करते हैं। यह बारह प्रकारके तप करने तथा नित्य नये निर्वेदभाव ( संसारके प्रति विरक्तिभाव ) द्वारा की जाती है। भव्य पुरुषको धर्मका अर्जन करना चाहिए और इस धर्मकी उत्पत्ति होती है अत्यन्त दुस्सह क्षमारूपी मार्गसे, अत्यन्त मार्दव और आर्जवभावसे तथा सत्य, शौच एवं समस्त परिग्रहके संग्रहके त्यागसे एवं ब्रह्मचर्य से। जिनेन्द्रके गुणोकी सम्प्राप्ति रूप समाधि और बोधि ( ज्ञान ) की भी खोज करना चाहिए, जिसके द्वारा जरा और मरणरूपी व्याधियां दूर होती है। इतना उपदेश देकर सुदत्त मुनिने अभयरुचि कुमारसे कहा कि तुम अभी शीघ्रतामे मुनिदीक्षा ग्रहण मत करो, जब तक कि

ता अम्हहिं लइयउ खुल्लयत्तु घत्तउ परिहणु आहरणु वित्तु ।
पंगुत्तउ पंडुरचीरखंडु मणु मुडिवि पुणु मुंडियउ मुंडु ।
कोवीणु कमंडलु भिक्खपत्तु लइयउ वउ भवजलजाणवत्तु ।

१५ घत्ता—जायउ सजइयउ णिज्जियमइयउ राणियाउ जसवइपियउ ॥
कयसुरणरसेविं गुरुणा देविं पुरकंतियहे समप्पियउ ॥१५॥

१६

दुवई—जिणतवचरणकरणपरिणयमणविणिहयमारमारिहिं ॥
तणुघुलियाहिरायजीहादलविलिहियघम्मवारिहिं ॥१॥

परिदुस्सहइणिट्ठाणिट्ठिएहिं कडयडियसंधिबंधट्ठिएहिं ।
उरपुट्ठिवंसहडड्डुब्भडेहिं सुविसमपासुलियापायडेहिं ।
५ कयघोरवीरतवतत्तएहिं जगजीवभयंकररूवएहिं ।
हेमंतणिसाहयणेहएहिं हिमपडलपंडावियदेहएहिं ।
विसहियपाउसजलझल्लिरेहिं गिम्भम्मि सहियरवियरझलेहिं ।
अट्ठविहफाससमभाविरेहिं सग्गापवग्गपहदाविरेहिं ।
हयसल्लहिं णिज्जियवम्महेहिं तासियविद्धंसियमयगहेहिं ।
१० माणावमाणसमभावएहिं झाणासिएहिं तणुतावएहिं ।
धणुदंडमडयसिज्जासिएहिं कंदरमसाणगुहवासिएहिं ।
गयसुंडयगोदुहआसणेहिं दिणपक्खमासकयपारणेहिं ।
दीहररोमावलिभासुरेहिं सुतिमुंडधरेहिं जडाधरेहिं ।
जल्लमलविलित्तसरीरएहिं मेइणिमंदरगिरिधीरएहिं ।
१५ रुद्दट्टझाणणिग्गयमईहिं सहुं महि भमंतु णिम्मलजईहिं ।
इत्थाइउ जइवइ अप्पमत्तु अम्हारउ गुरु णामि सुदत्तु ।
अवहत्थियपत्थिवसपयाइँ तिं सत्थि अम्हि समागयाइँ ।
वंदेप्पिणु गुरुपयपंकयाइँ भिक्खाणिमित्तु छुडु णिग्गयाइँ ।

घत्ता—ता पथि चरंतइँ जिणु सुमरंतइँ किंकरेहिं सदाणियइं ॥
२० बिण्णि वि सुहचरियइँ करयलि धरियइँ एउ देविघरु आणियइं ॥१६॥

---

१५ १ A पुरु कंतियहे ।

१६ १ ST उवरट्ठि, A उरपिट्ठि । २ ST हेमंतणिसासु अणेहएहिं । ३ ST पच्छाइय । ४ ST पाउसजलझल झलेहिं, A पाउसझलझलेहिं । ५. ST गहिय । ६. A गोसुडय, A गयमुंड । ७ ST णिम्ममजईहिं ।

तुम्हारे शरीरके सब अंग संयम-पालन करनेमे समर्थ न हो जावें। अभयरुचि राजा मारिदत्तसे कहते हैं कि हे राजन्! मुनिके आदेशानुसार तब हमने क्षुल्लकवृत्ति धारण कर ली तथा अपने भूषण-वसन व धनका त्याग कर दिया। वस्त्रके नामसे केवल हमने श्वेत वस्त्रका टुकडा मात्र रखा। पहले हमने अपने मनको मूडा और तत्पश्चात् शिरको मूडा। हमने कौपीन धारण की तथा कमण्डल और भिक्षापात्र मात्र अपने पास रखा। इस प्रकार ससाररूपी समुद्रको पार करनेके लिए नौकाके समान हमने क्षुल्लकव्रत ग्रहण किया। उधर यशोमति राजाकी प्रिय रानियाँ अपने मानको जीतकर संयमिनी हो गयी और उन्हे देवो और मनुष्यों द्वारा सेवित गुरुदेव सुदत्तने उस नगरकी प्रधान आर्यकाको सौप दिया ॥१५॥

## १६ यतियोको साधनाएँ, जिनसे युक्त सुव्रत मुनिके साथ विहार करते हुए राजपुर आगमन

पूर्वोक्त घटनाके पश्चात् वे यतियोके नायक प्रमादरहित हमारे सुदत्त नामक गुरु अपने सघके शुद्ध-हृदय मुनियोके साथ पृथ्वीपर भ्रमण करते हुए यहाँ आ पहुँचे। उनके सघके सभी मुनि जिन भगवान् द्वारा निरूपित तपश्चरण करनेमे अपने मनको लगाकर कामदेवकी व्याधिको विनष्ट करनेवाले थे। वे जब ध्यानमग्न होते हुए आसन जमाकर बैठते थे तब उनके शरीरपर चढकर सलबलाते हुए बडे-बडे सर्प अपनी लपलपाती हुई जिह्वासे उनके शरीरके पसीनेको चाटते थे। वे इष्ट-वियोग और अनिष्ट-योगके दुस्सह दुःखको धैर्यपूर्वक सहन करते थे। वे व्रतोपवासोसे इतने दुर्बल हो गये थे, कि उनके शरीरके अस्थिबन्धन आपसमे कडकडाने लगे थे। उनके उरस्थल और पीठकी रीढकी अस्थियाँ उभर आयी थी। उनके शरीर अत्यन्त प्रकट रूप धूलि-धूसरित हो रहे थे। वे घोर वीर मुनियोकी तपस्यासे तप्त हो रहे थे। इन सबके फलस्वरूप उनके शरीर जगत्के साधारण जीवोको भयकर दिखाई दे रहे थे। हेमन्त ऋतुकी निशाओसे उनके शरीरका चिकनापन सूख गया था और हिमपटलसे पट गया था। उन्होंने वर्षा ऋतुकी जलवृष्टिको अपने शरीरपर झेला था और ग्रीष्म ऋतुओंके सूर्यकी किरणोकी मारको सहा था। उन्होने अष्ट प्रकारके स्पर्शमे समभाव स्थिर रखनेका अभ्यास किया था। वे अपनी तपश्चर्या द्वारा स्वर्ग और मोक्षके मार्गको दिखला रहे थे। उन्होने अपने अन्तरगमे मिथ्यात्व, माया और निदान इन शल्योको विनष्ट कर दिया था। कामदेवको भी जीत लिया था तथा मदरूपी ग्रहोको त्रस्त और विध्वस्त कर दिया था। वे मान और अपमानमे समभाव रखते थे, तथा ध्यानमे मग्न होते हुए अपने शरीरको तप्त करते रहते थे। विश्राम इतना ही करते थे कि वे कुछ समयके लिए धनुर्दण्ड या शवासनमे सीधे लेट जाते थे। वे निवास करते थे, कन्दराओमे, श्मशानमे, या गुफाओमे। वे स्थित होते थे तो गजशुण्ड (सीधे खडे) या गोदुह (उकडू आसन) से। वे आहार करते थे एक दिन या एक पक्ष या एक मासके अन्तरसे। उनके शरीरपर लम्बी रोमावलि उभर आयी थी, वे जटा भी धारण किये थे और (मन, वचन और काय इन तीनोकी क्रियाओके निरोधरूप) त्रिमुण्डताको भी धारण किये थे। उनके शरीर पसीनेके मलसे विलिप्त थे। उनकी धीरता मेदिनी तथा मन्दर गिरिके समान थी। उनके मनसे रुद्र और आर्त्त-ध्यान विदा हो चुके थे। मुनियोके इस संघमे अनेक ऐसे भी थे जिन्होने अपनी राज्य-लक्ष्मीको स्वय अपने हाथसे त्याग दिया था। ऐसे इस मुनि-सघके साथ हम दोनो भी यहाँ आये। हम गुरुके चरण-कमलोकी वन्दना करके भिक्षाके निमित्त निकले थे और जिनेन्द्र भगवान्का स्मरण करते हुए मार्गमे चल रहे थे कि आपके किंकरोने हमको बाँध लिया और इस प्रकार शुभचर्यामे प्रवृत्त हुए हमदोनो (क्षुल्लक-क्षुल्लिकाओ)को वे अपने हाथसे पकडकर इस देवी-के मन्दिरमे ले आये ॥१६॥

१७

दुवई—आणिवि दंसियाइँ तुह मेहिवइ पइँ वइयरु पपुच्छिओ ।
मइँ तुह कहिउ एवं भवकद्दमि हउँ हिंडंतु अच्छिओ ॥१॥

इमं सव्वमायण्णिउं चंडमारी पहू मारिदत्तो वि जीवावहारी ।
विसण्णाइँ चित्ते विरत्ताइँ पावे विलग्गाइँ धम्मे पराइण्णतावे ।
५ पबुद्धाइँ दूरं वरं दो वि णाण विचित्तं तिलोए पवित्तं पहाण ।
सिसूण जुयं णिम्मलं पुज्जणिज्जं ससीसच्छचूडामणीवंदणिज्जं ।
इम चिंतिऊणं वसातुप्पगिल्लं रसोल्लं दिसाजंतकीलालरेल्लं ।
सहड्डं समुंडं सतुडं सखंडं णिहित्तूण भूमीयले मज्जखंडं ।
घरं णिम्मियं णीलमाणिक्कबद्धं पखित्तं व मुत्ताहलोलीसणिद्धं ।
१० वण विल्लिकंकेल्लिफुल्लुच्छलंतं दलारत्तसाहारसाहाललंतं ।
णहालग्गहिंतालतालीतमालं इलाजंतलीलामरालीमरालं ।
लयामंडवोइण्णजक्खिंदभद्द सिलासीणसीमंतिणीगीयसद्द ।
सरुप्फुल्लकंदोट्टरुटतभिंगं मरुद्धूयतिंगिच्छविच्छड्डपिंगं ।
णहुब्भतपुंकोइलारावरम्मं छुहापंडुरुब्भूयदीसंतहम्मं ।
१५ समत्तीइ भत्तीइ णागागुणाए सवज्झाणमज्झे सवेउव्वणाए ।
ठवेऊण णाऊण णेउं महंतं मइंदासणे खुल्लयाणं जुयं तं ।
पणट्ठग्गवेसं जणाणंदभूअं पुणो चक्खुगम्मं पवेत्तूण रूवं ।
महावच्छवण्णं पसण्णं रवण्णं सुवण्णग्घवत्तं सपुप्फंभपुण्णं ।
घरा णिग्गया देवया सोमभावा सपायंतघोलंतकंचीकलावा ।
२० असामण्णलायण्णसोहग्गसारा विलंबंतहारावलीतेयतारा ।
सयारूढणिव्वूढसिंगारभारा तुलाकोडिझंकारणच्चंतमोरा ।
घणापीणतुंगत्थणी मज्झखीणा जिणुत्तस्स गंथस्स पंथम्मि लीणा ।
दयालोइयासेसवंदीमयाए समेऊण सामीवयं देवयाए ।

घत्ता—खुड्डयगुरुपायहँ णहसुच्छायहँ णियसीसत्तु समिच्छियउ ॥
२५ जलकमलकरंबिउ महुअरचुंबिउ अग्घवत्तु पल्हत्थियउ ॥१७॥

१८

दुवई—कारिमकुक्कुडेण णिहएण वि तुहुँ भमिओ सि दुब्भवे ॥
कउलइँ जीवरासि भक्खंति वि ण्हंति वि लोहियण्णवे ॥१॥

अणुकपइ भासइ सुरपुरंधि अयमेसमहिसहयकंठसंधि ।
हउँ पावयम्म पावेण जाम ण वि खज्जमि तुहुँ परिताहि ताम ।

---

१७ १. A णरवइ । २ A एउ । ३ ST कीलालरेज्ज । ४. ST मुत्ताहलाली । ५. ST लयामंडवाइण्ण । ६ AP रुद । ७ AP णहुब्भतय कोइलारावरम्म । ८ ST सभत्तीइ सत्तीइ । ९ ST घणुत्तुंगपीणत्थणी A घणातुंगपीणत्थणी ।

## १७ अभयरुचिका वृत्तान्त सुनकर देवी तथा राजा मारिदत्तका भाव-परिवर्तन तथा क्षुल्लक-युगलकी पूजा

उन किंकरोने हमें यहाँ लाकर आपको दिखलाया और, हे राजन् ! आपने मुझसे अपना वृत्तान्त पूछा ओर मैने आपको कह सुनाया कि मै इस भवरूपी कीचडमे किस प्रकार भ्रमण करता फिर रहा हूँ। क्षुल्लकके उक्त समस्त वृत्तान्तको सुनकर वह चण्डमारी देवी तथा राजा मारिदत्त जो जीवसहार करनेमे प्रवृत्त थे, वे अपने चित्तमे विषादपूर्ण व पापसे विरक्त हो गये और अन्य जीवोको ताप न देनेवाले अर्थात् अहिसाधर्ममे विलग्न हो गये। उन दोनोको अब उस श्रेष्ठ ज्ञान-का बोध हो गया, जो त्रैलोक्यमे विचित्र, पवित्र और प्रधान है। उन्होने विचार किया कि यह शिशुयुगल (कुमार-कुमारी) तो निर्मल हैं, पूजनीय हैं तथा चन्द्रके समान स्वच्छ चूडामणि सहित सिरके नमन द्वारा वन्दनीय हैं। ऐसा चिन्तन कर उन्होने उस मन्दिरका तो परित्याग कर दिया, जो वसा और चर्बीसे गीला हो रहा था, रससे आर्द्र था, चारो दिशाओमे बहते हुए रक्तसे परि-पूर्ण था तथा जहाँ अस्थियाँ, मुण्ड, तुण्ड वा मज्जा आदिके खण्ड तलपर बिखरे हुए थे। उन्होने एक नया गृहमण्डप बनवाया जो नील मणियोसे जडा हुआ था व मोतियोकी मालाओसे युक्त होकर सुन्दर दिखाई दे रहा था। इसके चारो ओर जो वन था वह बेलाओ तथा कंकेलीके पुष्पोसे उल्लसित हो रहा था व आम्रवृक्षोकी शाखाओके नये दलोसे लाल होता हुआ लहलहा रहा था। वहाँके हिमताल, ताड और तमालके वृक्ष आकाशसे जा लगे थे और भूमिपर हस और हंसनियोके गमनागमनकी लीला हो रही थी। वहाँके लता-मण्डपोमे यक्षेन्द्र उतर आये थे, जो बहुत भले प्रतीत होते थे तथा शिलाओपर आसीन सीमन्तिनी स्त्रियोके गीतोकी ध्वनि हो रही थी। फूले हुए कमलोपर गुजार करते हुए भ्रमरोका शब्द सुनाई पड रहा था। वायुमे उडती हुई पुष्परजके बिखरावसे सब ओर पीलापन दिखाई दे रहा था। आकाशमे उडते हुए पुस्कोकिलोकी रमणीय ध्वनि हो रही थी। चूनेसे पुते हुए आलय उभरकर श्वेत दिखाई दे रहे थे। ऐसे उस वनमे उस नाना गुणवती व विक्रियाशक्तिधारिणी देवीने उस उद्यानके मध्य अपनी पूर्ण शक्ति और भक्तिसे उस महान् क्षुल्लक-युगलको सिंहासनपर विराजमान कराया। फिर उसने अपने उग्र वेषको त्याग कर लोगोके चक्षुगम्य तथा आनन्ददायी रूपको धारण किया। उसके हाथोमे स्वर्णमयी अर्घ्य-पात्र था, जो स्वच्छ और रम्य होता हुआ जल और पुष्पोसे भरा था एवं बहुमूल्य वस्त्रसे ढँका था। इस रूपमे जब वह देवी घरासे बाहर निकली तो वह सौम्यभावयुक्त थी। उसका काचीकलाप उसके पैरोतक लटक रहा था। वह असाधारण लावण्य और सौभाग्यकी सारभूत थी। उसकी लटकती हुई हारावलीके मोती दीप्तिमान हो रहे थे। उसका सदैवका श्रृंगार-भार आज अपने उत्कृष्टरूप पर पहुँच रहा था। उसके नूपुरोकी झकारसे मयूर नाचने लगे थे। सघन, विशाल और उन्नतस्तनो से युक्त क्षीणकटि वह देवी अब जिनेन्द्रोक्त शास्त्रके पथमे लीन हो गयी थी। उसने समस्त बन्दी पशुओकी ओर दयाभावसे देखा और समीप आकर उज्ज्वल नखोसे युक्त उन क्षुल्लक गुरुओके चरणोमे जल-कमलसे युक्त तथा भ्रमरो द्वारा चुम्बित अपने अर्घ्यपात्रको उलट दिया और उनके शिष्य बननेकी अपनी इच्छा प्रकट की ॥१७॥

## १८ देवी द्वारा दीक्षाकी याचना, किन्तु क्षुल्लक द्वारा देव-देवियोका व्रत-निषेध

देवीने कहा कि हे भगवन्, एक कृत्रिम कुक्कुटका घात करनेसे आपने इस दुःखदायी जन्म-जन्मान्तरमे भ्रमण किया, किन्तु कौलधर्मके अनुयायी तो जीवराशिका भक्षण करते और रुधिरके समुद्रमे स्नान करते हैं। जिस देवागनाने अज, मेष, और महिषोके कण्ठसन्धिका छेद कराया था अर्थात् गला कटवाया था वही अब अनुकम्पाभावसे बोली—मै पापकारिणी हूँ, किन्तु मेरा यह पाप जबतक मेरा भक्षण नही कर लेता तभी उससे पूर्व ही तुम मेरी रक्षा

दे देहि देव तउ ति०वु चरमि हिंसादुक्किउ णीसेसु हरमि ।
ता भणइ अभयरुइ पिहुलरमणि पाडलपेक्खय गयमदगमणि ।
१० सुरकामिणि सुणु उववायएसु कमवड्ढियपुण्णविवायएसु ।
णिम्मंसचम्मरोमट्ठिएसु णिप्पइयधाउतणुरुइरएसु ।
सहजायमउडकुंडलधरेसु मंदारकुसुमरयपरिमलेसु ।
वरफासरूवरवकयरएसु मणपडियारप्पडियारएसु ।
बहुधणकरिकणरमाणएसु उवरुवरिपवड्ढियमोरएसु ।
१५ दससहसवरिसपल्लाउएसु सायरसमेसु चिरंजीविएसु ।
तुह एक्कहि णउ तउ णत्थि एसु वासट्ठिविहेसु वि सुरवरेसु ।
घत्ता—इलजलसिहिवायहँ तणतरुकायहँ ससारइँ आहिंडियहं ।।
संठियचउपाणहँ णिरु णिण्णाणहँ णत्थि दिक्ख एइंदियहं ।।१८।।

१९

दुवई—खुब्भयसंखगोहंभमराइसु विमलेसु वि महाबले ।
णत्थि तओ असण्णिसण्णीण तिरिक्खेसु वि सुकुतले ।।१।।
णरजम्मइ परवचणपरेसु तुलकूडमाणकूडायरेसु ।
ववहारकूडसक्खीयरेसु पसुमारणेसु मायामएसु ।
५ जाएसु अम्मि बहुविहमएसु परियचियरयणप्पहथलेसु ।
उरंभुययरेसु माणियबिलेसु अहिअजयरविसममहोरएसु ।
सरहुदुरसेहाणउलएसु एक्खुरवेक्खुरकुजरेसु ।
मंडलचरणेसु चउप्पएसु ओल्लंघियणइजलणिहिजलेसु ।
कच्छवमच्छाइसु चचलेसु तउ णत्थि संखदीवाइएसु ।
१० णाणाविहचचूजीविएसु थीबालवुड्ढरिसिमारएसु ।
परललणालालसजारएसु महुमज्जमसरसलपडेसु ।
अणवरयकोवविहडप्फडेसु माणवभवि णिंदियजिणवरेसु ।
माणियघम्माइवसुधरेसु मणतणयसुहासुहआयरेसु ।
अण्णुण्णघायसयजज्जरेसु भयधणुतिरयणे छंगुलमिएसु ।
१५ पुणु दूणदूणदेहुण्णएसु ।
घत्ता—सगहियाहारइँ धरणिविहारइँ पसरहो होतु अणतु दहु ।।
परमाणुयमेलणु णयणणिमोलणु कालु वि जेत्थु ण अत्थि सुहु ।।१९।।

२०

दुवई—गत्त खंडिऊण चित्तं पि हु लग्गइ पहरवेवियं ।।
असिछिण्णेसु सूलभिण्णेसु वि णिवसइ जासु जीवियं ।।१।।

---

१८ १ P कम्म । २ S णाणएसु, A माणएसु । ३ ST चिर ।
१९ १. A गोमि । २ AST असण्णिपचक्खतिरिक्खेसु । ३ A उरचूरएसु । ४ ST अजयरविस-विसम । ५. S मणमहियलतणुअसुरासुहेसु ।

करो। हे देव, मुझे तीव्र तपकी दीक्षा प्रदान करो। मै उसका पालन करूँगी और अपने समस्त हिंसात्मक दुष्कर्मका अपहरण करूँगी। इसपर अभयरुचि क्षुल्लकने कहा—हे विशाल रमणी, पाटलके समान कोमल, गजके समान मन्दगामिनी, सुरकामिनी सुनो। तुम्हारे लिए धर्ममे तप-का विधान नही है और तुम एकमात्रके लिए नही, किन्तु उन समस्त बासठ प्रकारके देवोमे भी तप-ग्रहणकी व्यवस्था नही है। इन देवोका औपपादिक ( गर्भरहित ) जन्म होता है, उनके पूर्व पुण्यका विपाक क्रमसे विकसित होता है, जिनके मास, चर्म, रोम व अस्थि नही होते, जिनका शरीर पार्थिव धातुओरहित होते हुए भी देदीप्यमान होता है, जो अपने साथ स्वाभाविकभावसे उत्पन्न मुकुट और कुण्डलधारी होते हैं, जिनके शरीरसे मन्दार पुष्पोके परागकी सुगन्ध निकलती है, जो अपने शरीरस्पर्श, रूप और ध्वनिमे अनुरक्त होते हैं, प्रतिकार या अप्रतिकार जिनके मानसिक क्रियामात्रसे होता है, जो बहुत धन व हाथी आदि वाहनो की इच्छा करते हैं, और जिनकी कामवासना उत्तरोत्तर बढती है, जिनकी आयु दस सहस्र वर्ष या एक वा अनेक पल्यो तथा सागरोपमोकी होकर जो दीर्घकाल तक जीते हैं। इस प्रकारकी समस्त देव योनियोमे तप करनेका विधान नही है।

उसी प्रकार पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु तथा तृण और वृक्षरूप वनस्पति कायधारी जो जीव ससारमे भ्रमण कर रहे हैं, जिनके चार प्रकारके प्राण होते हैं, किन्तु जो नितान्त ज्ञानहीन होते हैं ऐसे एकेन्द्रिय जीवोके भी दीक्षा नही होती ॥ १८ ॥

## १९. अन्य जीव योनियोमें संयमका अभाव

जलमे डूबे रहनेवाले शख तथा गोह व भ्रमर आदि ( दोसे लेकर चार इन्द्रिय वाले ) जीवोमे विमल, असज्ञी व सज्ञी तिर्यंचोमे तथा, हे महाबल, सुन्दर केशधारी देवि, ऐसे जीवोमे भी दीक्षाका निषेध है जो अपने नरजन्ममे परवचनापरायण थे व झूठे तराजू, माप व अन्य उपकरण रखते थे। न्यायमे झूठी साक्षी देते थे, पशुघाती व मायावी थे और, हे अम्मो, जो उन्ही पापोके फलसे नाना प्रकारके पशुओमे उत्पन्न हुए हैं, तथा जिन्होने रत्नप्रभा आदि नरकोमे जानेकी तैयारी कर ली है या जो उरग ( सर्पादि ) और भुजग हुए है, जो बिलोमे रहते हैं, अहि अर्थात् सर्प, अजगर व भयकर महोरग, सरड ( छिपकिली ), उन्दुर ( चूहे ), सेह और नकुली (नेवले) मे, एक खुरवाले व दो खुरवाले तथा हाथियोमे, गोलाकार पैरोवाले चौपायोमे, नदी व समुद्रके जलमे विचरण करनेवाले कच्छप, मत्स्य आदि चचल जीवोके रूपमे असख्य द्वीप-समुद्रोके निवासी हैं। इन सब तिर्यंच जीवोमे तथा चचुजीवी पक्षियोमे तप नही है।

जो अपने मनुष्यभवमे स्त्री, बाल, वृद्ध व ऋषियोके घातक थे, परस्त्रियोके लालसी व्यभिचारी थे, मधु, मद्य व मासरसके लम्पट थे, जो निरन्तर प्रचण्ड क्रोध किया करते थे, और जिनेन्द्र देवके निन्दक थे, और इस कारण जिन्होने घर्मा आदि नरक लोकोको प्राप्त करके शरीर और मनसे उत्तरोत्तर अशुभ आचरण किया है, परस्पर सैकडो आघातो द्वारा जर्जर हो रहे है, सप्तधनुषप्रमाण त्रिरत्नी व छह अगुल प्रमाण तथा उत्तरोत्तर दूना-दूना देह-प्रमाण प्राप्त किया है; जिन्हे आहार सचित करने व पृथ्वीतलपर विहार करनेमे अनन्त दुःख हुआ है, व जहाँ परमाणुओके मिलने तथा नेत्र निमीलनमात्र काल भी सुख नही है, ऐसे नरकवासी जीवोके भी तप नही होता ॥१९॥

## २० नरको, भोगभूमियो व अनार्य-भूमिखण्डोमें तपका अभाव व आर्यखण्डोमे सद्भाव

जिनके प्रहारसे कम्पित शरीरके खण्ड-खण्ड कर डालनेपर भी पुन मेल हो जाता है, तथा खड्गसे छिन्न व शूलसे भिन्न किये जानेपर भी जिनमे जीवन बना रहता है, ऐसे

सत्ताहोभूमिकयायरेसु चउरासीलक्खविलोयरेसु ।
परजम्मवइरबलबुज्झिरेसु अंगरुहमहाउहजुज्झिरेसु ।
५ णिच्चेक्कमेक्कसंघारएसु तउ णत्थि सत्तविहणारएसु ।
चिरभवकयसजयभोयणेसु ससहरमुहिमुहआलोयणेसु ।
जाणियसुरतरुफलसाइएसु दुतिपल्लएक्कबद्धाउसेसु ।
तउ णत्थि भहि कीलाविसेसु वरतीसभोयभूमाणुसेसु ।
उच्छलियपुण्णदेवीकएसु उव्वरियपुण्णदेवीरएसु ।
१० अण्णेसु वि मुणि भिच्छामएसु पेंत्तेसु आसितावसतवेसु ।
विरइयकुपत्तदाणुब्भवेसु विवरीयकण्णमुहपल्लवेसु ।
छण्णवइकुभोयधराणरेसु वसुसमसयपण्णासुत्तरेसु ।
तउ णत्थि मेच्छखंडतरेसु ।
जंबूदीवइ पुणु धाइदीवि पुक्खरवरद्धदीवतंजीवि ।
१५ सत्तरसयगुणियइं मुणि कहंति इय अउजमहिहि खंडाइँ होंति ।
घत्ता—जो तेसु हवेप्पिणु गुणु पणवेप्पिणु लेइ धम्मु कवडेण विणु ॥
तउ करइ अगावि अकुडिलभावि पचिंदियसुहु गणिवि तिणु ॥२०॥

२१

दुवई—दसणणाणचरियरयणत्तयपरमाराहणाफलं ॥
सो दियहेहिं लहइ मुणिपुगउ केवलणाणमविचलं ॥१॥
सम्मत्तु होइ सुरणारएसु तवचरणु ण जम्मि वि ठाइ तेसु ।
अणुवयइँ कहिं मि तिरियहँ हवति णर पचमहव्वयभरु वहंति ।
५ तं णिसुणिवि णिहयणियावयाउ सम्मत्तु लइउ वणदेवयाइ ।
पुणु पुच्छिउ गुरु महुरइँ गिराइँ चरणारविंदपणवियसिराइँ ।
चउगइपायालगईरउहि दुत्तारघोरभवजलसमुहि ।
णिवडतहि पइँ महु दिण्णु हत्थु तुहुँ देउ को वि पवयणसमत्थु ।
तुहुँ मज्झु सामि हउँ तुज्झु दासि भणु किं दिज्जइ गुणरयणरासि ।
१० ता मेहविजयदुंदुहिसरेण पडिबोल्लिउ देसजईसरेण ।
णिव्वाणि मच्छियउ ण भिणिहिणंति णिम्मोह दिण्णदाणइँ ण लिंति ।
ता देविइँ जंपिउ साहु साहु पुणु पुणु पणविवि भावेण साहु ।
सभासिवि महिवइ पसुहुँ घाउ मा दिज्जसु होज्जसु सोमभाउ ।
वणि उववणि चच्चरि एत्थु गेहि बहु छिदिय भिंदिय पाणि देहि ।
१५ सहजाइँ बहुंय कित्तिमकियाइँ परिहिमि पाणइँ पाणप्पियाइँ ।
महु उद्देसिवि जो देइ को वि सकुडुबउ हउँ खउ णेमि सो वि ।
इय भणिवि मणोहर तियसपत्ति अँइसणहूई गय सथत्ति ।
घत्ता—ता मउलियलोयणु णिदियणियगुणु हियइ सुद्धबुद्धिहि चडिउ ॥
दिग्गयवरगामिहि खुड्डयसामिहि मारिदत्तु पायहि पडिउ ॥२१॥

---

२० १ ST वहरि । २. S साउएसु । ३ S कोलालएसु । ४ S भत्तेसु । ५. A धाइखडि । ६ A दीवतमडि ।

२१ १ A केवलणाणपविमलं । २. ST पुणु पणवेवि सब्भावेण साहु । ३ ST अहव कित्तिमइ जाइं । ४. ST णिद्दसणहूई ।

सात अधोलोकोके चौरासी लाख बिलोमे रहनेवाले, पूर्ववर्ती जन्मके वैर व बलका बोध रखनेवाले, शरीरके रोमरूपसे उत्पन्न हुए महा आयुधों द्वारा युद्ध करनेवाले तथा नित्य एक-दूसरेके सहारक सप्त प्रकारके नरकवासी जीवोमे तप नही होता। जिन्होने पूर्व भवमे सयम सहित भोगोपभोग किया है, और चन्द्रमुखी ललनाओके मुखका आलोकन किया है एवं इस भवमे कल्पवृक्षोके फलोका स्वाद जाना है और एक, दो या तीन पल्यकी आयुका बन्ध किया है, ऐसे तीस भोगभूमियोके निवासी क्रीडाशील मनुष्योमे भी, हे भद्रे, तप नही होता। देवोकी पूजा करनेका जिनका पुण्य उछल आया है या देवोके प्रति भक्तिका पुण्य अवशेष है अथवा जिन्होने अन्य मिथ्या मतधारी तापस बनकर तपश्चरण किया है, जिन्होने कुपात्रदान किया है, और जिसके कारण उनके कान, मुख व करपल्लव आदि अग विपरीत अर्थात् कुरूप हुए हैं, ऐसे छियानबे कुभोगभूमियोके मनुष्योमे तथा आठ सौ पचास म्लेच्छ-खण्डोमे भी तप नही होता।

किन्तु जम्बूद्वीप, घातकीद्वीप और पुष्करवरद्वीपके अर्द्ध भागवर्ती सत्रह सौ आर्य भूमिखण्डोमे उत्पन्न होकर जो गुरुको प्रणाम करके निश्चल भावसे धर्म ग्रहण करता है, वही मान-रहित अकुटिलभावसे पंचेन्द्रियोके सुखको तृणके समान जानकर तप कर सकता है, ऐसा मुनियोने कहा है ॥ २० ॥

### २१. देवीका सम्यक्त्व-ग्रहण, वरदानकी इच्छा, क्षुल्लक द्वारा अस्वीकृति व जीवबलिका परित्याग

ऐसा तप करनेवाले मुनिराज कुछ दिनोमे ही अपने दर्शन, ज्ञान और चारित्ररूपी त्रिरत्न तथा परम आराधनाके फलस्वरूप अविचल केवल-ज्ञानको प्राप्त कर लेते हैं। सम्यक्त्व तो देवो और नरकवासियोके भी हो सकता है, किन्तु उनके जन्म भरमे भी तपश्चरण नही हो सकता। कही-कही तिर्यंचोमे अणुव्रत होते है, किन्तु पचमहाव्रतोंका भार तो केवल मनुष्य ही वहन कर सकते हैं।

क्षुल्लकके ये वचन सुनकर अपने पूर्वाग्रहोको दूरकर उस वनदेवीने सम्यक्त्व ग्रहण कर लिया। फिर उसने मधुर वाणीमे गुरुके चरणारविन्दमे सिर नवाकर प्रणाम करते हुए पूछा—इस चतुर्गति तथा पातालगतिसे अतिरुद्र दुस्तर व घोर ससाररूपी जलसमुद्रमे पडते हुए मुझे आपने अपना हस्तावलम्ब दिया है, आप प्रवचनका सामर्थ्य रखनेवाले कोई देव हैं। आप मेरे स्वामी है और मैं आपकी दासी हूँ। अत हे गुणरूपी रत्नोंकी राशि, कहिए आपको क्या वरदान दिया जाये ? तब उस देशव्रती यतीश्वरने मेघ समान विजयदुन्दुभिके स्वरसे प्रत्युत्तर दिया—जहाँ व्रण ( घाव ) नही होता, मक्खियाँ नही भिनभिनाती, जो निर्मोह हैं, वे दूसरेके दिये दानको नही लेते। इसपर देवीने साधु-साधुकी घोषणा की। साधुको पुन पुन भाव सहित प्रणाम किया और राजासे सम्भाषण करके उन्हे आदेश दिया कि तुम अब सौम्यभाव रखो और किसी पशुका घात मत करो। वन व उपवनमे चौराहेपर या इस गृह ( मेरे मन्दिर ) मे जो बहुत-से शरीर-धारी प्राणी छेदे व भेदे गये हैं, जो स्वाभाविक प्राणी हैं, या कृत्रिमरूपसे बनाये गये हैं, उन सभी को अपने-अपने प्राण प्यारे हैं, अतएव मैं उन सबको मुक्त करती हूँ। अबसे जो कोई भी मेरे उद्देश्यसे जीवका बलिदान करेगा उसका मै सकुटुम्ब विनाश कर डालूँगी। इतना कहकर वह मनोहर देवागना अदृश्य हो गयी और अपने देवलोकको चली गयी।

और यहाँ अपने नेत्रोको बन्द करके तथा अपने दुर्गुणोंकी निन्दा करके अपने हृदयमे शुद्ध बुद्धिपर आरूढ़ हो राजा मारिदत्त उन दिग्गजगामी क्षुल्लक स्वामीके चरणोमे पड़ गया ॥२१॥

२२

दुवई—भणइ महीमहंत परमेसर क्त्तिमचूलिमारण ॥
काउं तं भवेसु भमिऊण दुहं पत्तो सि दारुणं ॥१॥

महँ पुणु जीवउलइँ जाइँ जाइँ णिहयइँ को लक्खइ ताइँ ताइँ ।
हउँ णिवडीसमि रउरवतमालि णारयगणहणहणरववमालि ।
दे देहि देव पावहो णिवित्ति अवलंबमि मणि णिग्गंथवित्ति । ५
भववासपासवेढणचुएण ता भासिउ कुसुमावलिसुएण ।
आवेहु जाहुँ जिणणाहसिक्ख गुरु देइ महारहु तुज्झु दिक्ख ।
वयणेण तेण विंभियउ राउ आणंदु मणोहरु तासु जाउ ।
हउँ जणि महग्घु णरवइणिज्जु सामतमतिमडलियपुज्जु ।
मज्झु वि सुपुज्ज कुलदेवि आसि सा सजाया खुल्लहहो दासि । १०
खुल्लयहो वि जइ गुरु अत्थि अवरु तववतहँ जगि माहप्पु पवरु ।
जाणिवि सबोहिउ मारियत्तु एत्थतरि आयउ गुरु सुदत्तु ।
अवहीसरु सुरणरवइणिज्जु णिज्जियमयारि तिल्लोकपुज्जु ।
हयमोहु महामइ गुणसमिद्धु सत्तहिं मि पवररिद्धीहिं रिद्धु ।
जज्जरिउ जेण बहुभेयकम्मु तवि सठिउ दसविहु णाइ धम्मु । १५
उल्लाइवि जाणुयसिरभुएण गुरु वदिउ कुसुमावलिसुएण ।
राएण वि तहो पयपकयाइँ णविय‌इँ उम्मूलियभवसयाइँ ।

घत्ता—ता जगपरमेसरु संघाहिउ गुरु धम्मविद्धि सुपयच्छियउ ॥
सतुट्ठमणेणं तेण णिवेणं णियसीसत्तु समिच्छियउ ॥२२॥

२३

पुच्छइ मारियत्तु हरिस गउ कहहि देव णियभव णमियंगउ ।
गोवड्ढणमिट्ठीहि भवतर महु भवाइँ ज जेम णिरतर ।
जोईसहु भइरवहु चिराणउ चडमारिदेविहि सुपहाणउ ।
णिवइजसोहहो जसपरिपुण्णहो चदसिरीहि चंदमइ अण्णहो ।
जसहररायहो अवगुणभरियहि अभयमहाएविहि अहचरियहि । ५
जसवइणामहो लच्छिसहायहो कुसुमावलिहि सुमंडियकायहो ।
माहिंदहो तुरयहो पुणु खुज्जहो एयहँ कह पयडेहि अणुज्जहो ।
अवहीसरु जपइ सुपसिद्धउ अत्थि देसु गधव्वु सुरिद्धउ ।
सालिछेत्तकणभरपूरियधरु पक्ककलमझंकारमहुरसरु ।

---

२२ १ ST को लक्खिवि सक्कइ तित्तियाइ । २ ST णिवडिहीमि । ३ ST ताहि वि खुड्डउ गुणरयणरासि । ४ S and T have after this line वदियइ सुरासुरपुज्जियाइ । तहु पायमूलि पणमियसिरेण पावज्ज लइय राएण तेण । ५ Portion beginning with this line and ending with कडवक 30 line 15 is omitted in S and T. ६ A तहिं अवसरि गुरुणा गुणगणगुरुणा धम्मविद्धि सुपयच्छिय ।

२३ १ Both A and P omit the दुवई from this कडवक onwards, but P gives, in second hand the following as दुवई—आसियवाउ पडिच्छिय राए तह मणि आणद-कित्ति ण ( ? ) । गुरुएवउ मुणिवि को दोसइ मुहु मणससउहेडण ॥ २ A गुणपरिपुण्णहो । ३ A लच्छिहसणाहो । ४ A आयह ।

### २२. राजा मारिदत्तका पश्चात्ताप व दीक्षाकी याचना तथा सुदत्त आचार्यका आगमन

राजाने कहा—हे परमेश्वर, एक कृत्रिम कुक्कुटका हनन करनेसे आपने जन्म-जन्मान्तरोमे भ्रमण किया और इतना दारुण दुःख भोगा, किन्तु मैंने जितने जीव समूहोका सहार किया है, उन्हे कौन जानता है ? मै तो ऐसे रौरव अन्धकारमे गिरूँगा जहाँ केवल नारकी जीवोका 'मारो-मारो' शब्द गूँज रहा है। अतएव हे देव, मुझे इस पापसे निवृत्त कीजिए। मैने अपने मनमे निर्ग्रन्थ वृत्तिका अवलम्बन कर लिया है। इसपर संसार-वासरूपी बन्धनके वेष्टनसे मुक्त हुए उन कुसुमावलिके पुत्र क्षुल्लकने कहा—आओ चलें। जिनेन्द्रके धर्मकी शिक्षा और दीक्षा तो तुम्हे हमारे गुरु प्रदान करेंगे। क्षुल्लकके इस वचनसे राजा विस्मित हो उठा और उसे मनोहर आनन्द उत्पन्न हुआ। उसने विचार किया कि एक तो मै हो लोकमे महार्घ और मनुष्यो द्वारा वन्दनीय हूँ, सामन्त मन्त्रियो तथा माण्डलिको द्वारा पूज्य हूँ। फिर मेरी भी पूजनीय कुलदेवी थी और वह भी इस क्षुल्लककी दासी हो गयी। अब यदि इस क्षुल्लकका भी कोई और एक गुरु है, तब तो सिद्ध होता है कि तपस्वियोका इस जगमे भारी माहात्म्य है। क्षुल्लकने राजा मारिदत्तके मनकी बात जानकर उसका सम्बोधन किया। इसी बीच वहाँ आचार्य सुदत्त आ पहुँचे। वे अवधिज्ञानी थे। देवो और मनुष्यो द्वारा वन्दनीय थे। मदरूपी शत्रुके विजेता तथा त्रिलोक-पूज्य थे। वे मोह विनाशक, महामतिमान्, गुणोसे समृद्ध तथा सातो ही श्रेष्ठ ऋद्धियोसे सम्पन्न थे। उन्होने नाना प्रकारके कर्मोंको जर्जरित कर दिया था और वे तपमे ऐसे सुप्रतिष्ठित थे मानो साक्षात् दशविध धर्म ही हो। कुसुमावलिके पुत्र अभयरुचि क्षुल्लकने पृथ्वी पर घुटने, सिर और भुजाएँ फैलाकर अपने गुरुकी वन्दना की। राजाने भी सैकडो भवोका नाश करनेवाले गुरुराजके चरण-कमलोमे नमन किया। तब उन जगपरमेश्वर सघनायक आचार्य सुदत्तने 'तुम्हारी धर्मवृद्धि हो', ऐसा आशीर्वाद दिया। तब सन्तुष्ट मनसे राजाने उनका शिष्य बननेकी अपनी इच्छा प्रकट की ॥२२॥

### २३ राजा द्वारा पूर्वभवो सम्बन्धी प्रश्न, सुदत्तमुनिका उत्तर, राजा यशोधर और रानी चन्द्रमतिका पूर्वभव, गन्धर्वदेश, गन्धर्वगिरि, गन्धर्वपुर, वैधव्य राजा, विन्ध्येश्वरी रानी, गन्धर्वसेन पुत्र तथा गन्धर्वश्री पुत्री।

राजा मारिदत्तने हर्षित होकर नमन करते हुए कहा—हे देव, अपने पूर्वभव, गोवर्धन सेठके भवान्तर तथा मेरे भवान्तर जैसे निरन्तर हुए व योगेश्वर भैरवानन्दका पूर्वभव, चण्डमारी देवीका, यशपूर्ण यशोघ राजाका, चन्द्रश्री चन्द्रमति आजीका, यशोधर राजाका, अवगुणोसे पूर्ण अभय महादेवीका, लक्ष्मीके सहायक यशोमतिका, सुन्दरदेह कुसुमावलीका, माहेन्द्र तुरगका और उस अनार्य कुब्जका, इन सबका पूर्वभव प्रकट कीजिए। इसपर अवधिज्ञानके धारी मुनिराज बोले—एक गन्धर्व नामका सुप्रसिद्ध समृद्धिशाली देश है, जहाँकी भूमि कणोसे भरे हुए शालिक्षेत्रोसे पूरित है और जहाँ पके हुए धानकी झकारका मधुर स्वर सुनाई पडता है। उसी देशमे गन्धसे

१० गयजुत्तु गंधगिरि भणिज्जइ अइउत्तुंगु सिहरु तहो छज्जइ।
गंधव्वायदणहिँ परिसोहिउ गयहरिणभसलेहिँ णिरोहिउ।
तहो सयासि घरसिरिअवहंडिउ पुरु गंधव्वु धम्मधणमंडिउ।
णिवसइ तहिँ णिवमग्गसयाणिउ णिउ वइधव्वु णाम असमाणउ।
चायभोयभोयकियविग्गहु परबलदलवट्टणु कयविग्गहु।
१५ तहो विंझसिरि भज्ज कलकोइल पइवय सच्चसील णावइ इल।
आयए जणिउ थणद्धउ केहउ रूवें जो मयरद्धउ जेहउ।
मयरद्धयहो रूउ किं किज्जइ पयडु ण दीसइ उप्पम दिज्जइ।
इहु गंधव्वसेणु जाणिज्जइ सयलहिं लोयहिं थुत्ति थुणिज्जइ।
रायहो घरि कोमलतणुअगी पुत्ति रूवलक्खणरुइचगी।
२० ताहिं णामु गंधव्वसिरी सिय अइलडहंग अंग विहिणा कय।
घत्ता—णियँपुत्तसमाणु पविहियमाणु सज्जणकमलदिणेसरु॥
दुज्जणगयसीहु दीहरजीहु भुंजइ रज्जु णरेसरु॥२३॥

२४

तहो रायहो मंतणइ महल्लउ मंति रामु मंतेण अमुल्लउ।
चंदलेहभज्जाइ अलंकिउ दोसुज्झिउ गयदप्पु असंकिउ।
पुत्तुप्पण्णु रूवगुणभायणु जिणियसत्तु जियसत्तु परायणु।
हुयउ कणिट्ठउ भीमु सहोयरु भीसावणु भीमु व्व अहोयरु।
५ णरवइणा किउ पुत्तिहि कारणि बद्धमचदिप्पतइ तोरणि।
जाउ सयवरमंडवि मेलउ रायउत्त साहरण सचेलउ।
तहि गंधव्वलच्छि पइसारिय पुप्फमाल करि कयसंचारिय।
ताइँ माल जियसत्तुहि उप्परि घल्लिय पुव्वसिणेहिं चप्परि।
उच्छउ संखतूरभेरीसरु कयउ विवाहु तुट्ठणारीणरु।
१० मंतिणिहेलणि कंतसइत्तिय थिय गंधव्वलच्छि जुइजुत्तिय।
एत्थंतरि पारद्धि महीवइ गउ वणि दिट्ठउ तेत्थें मिगीवई।
किउ संधाणु गहेवि सरासणु मुक्कु बाणु परपाणविणासणु।
अंतरि हुइय हरिणि मिगु णट्ठउ भज्जिवि गयउ दूरि भयतट्ठउ।
विद्ध कुरंगी तेण गुरुक्कें पडिय धरणि लुअ पाणपिसक्कें।
१५ पारद्धियहिँ खंधि उच्चाइय वलिवि ताम हरिणेण पलोइय।
आरडतु मिगु संमुहु धायउ मुक्कउ कंदइ कलुणु वरायउ।
दिसि दिसि भमइ सकंत णिहालइ मोहिं बद्धउ भज्ज ण भालइ।
मोहंधु वि ण किं पि चिंतइ मणि चिंतइ सा पिय खणि खणि पुणु मणि।
एम रडतु दिट्ठु वइधव्वें करुणारसपूरेण अगव्वें।
२० हुयउ विसायंधत्थु हउँ लुद्धउ हउँ इंदियरसलंपडु मुद्धउ।
एत्तिउ कालु ण किं पि वियाणिउ कयउ अहम्मु विसयसुहु माणिउ।

---

५. A अरिबलदलवट्टणु, P अरिदलदलवट्टणु। ६. A गुणचगी। ७ A पियपुत्त।
२४. १. A हुयउ। २. A तेण। ३. P omits this tine।

युक्त गन्धगिरि नामक पर्वत है, जिसका अत्यन्त ऊँचा शिखर बहुत शोभायमान है। वह पर्वत गन्धर्वों के भवनो से परिशोभित तथा गन्धहरिणों एवं भ्रमरोंसे निरुद्ध है। उस पर्वतके समोप घरोकी श्रीसे आलिंगित एव धर्म और धनसे अलकृत गन्धर्वपुर है। उस नगरमे नोतिमार्गका ज्ञाता वैधव्य नामक असाधारण राजा था। उसका शरीर त्याग और भोगके उपभोगोसे अंकित था तथा शत्रुबलका विनाश मानो शरीर धारण करके आया था। उसको कोकिलके समान मधुर-भाषिणी पतिव्रता व सत्यशीला विन्ध्यश्री नामक भार्या थी, जैसे मानो साक्षात् इला हो। इसने एक पुत्रको जन्म दिया, जो कैसा था जैसे मानो रूपधारी मकरध्वज ही हो। किन्तु मकरध्वज तो अरूपी है, उसको रूप कैसे दिया जाय? और वह प्रकट भी नही दिखाई देता। फिर भी उसकी उपमा दी जाती है। इस कुमारका नाम गन्धर्वसेन प्रसिद्ध हुआ। सब लोग उसकी स्तुति करते थे। उसी राजाके घरमे कोमल और सुकुमार देहधारी तथा रूप-लक्षणो व कान्तिमे बहुत सुन्दर एक पुत्री भी थी। उसका नाम गन्धर्वश्री था, और वह साक्षात् श्री (लक्ष्मी) ही थी, जिसके अगोको विधाताने अत्यन्त सुन्दर रूपसे गढा था। अपने पुत्रके साथ वह नरेश सम्मान पूर्वक सज्जनरूपी कमलोका दिनेश्वर, दुर्जन रूपी गजोंके लिए दीर्घ जिह्वायुक्त सिंहके समान राज्यका सुख-भोग करता था ॥२३॥

### २४ वैधव्य राजाका मन्त्री राम व उसके पुत्र जितशत्रु और भीम, राजकन्याका जितशत्रुसे विवाह, राजाका आखेट, मृगीका वध, तथा मृगकी विह्वलता देख राजाका वैराग्य व मुनि दीक्षा, गन्धर्वसेनका राज्याभिषेक, विन्ध्यश्रीका मासोपवास और गन्धर्वसेनकी धर्मयात्रा

उस राजाका रामनामक मन्त्री था, जो मन्त्र और नीतिमे महान्, तथा समुचित यन्त्रणा देनेमे अचूक था व दोषोसे रहित, मानसे मुक्त व निश्शंक था। वह चन्द्रलेखा नामक भार्यासे अलकृत था। उनके रूप और गुणोका भाजन तथा शत्रुओको जीतनेवाला जितशत्रु नामक पुत्र उत्पन्न हुआ। उसका छोटा भाई हुआ भीम, जो भीमके समान ही भयंकर व अधम कर्म करनेवाला था। राजाने अपनी पुत्रीके लिए स्वयंवरका आयोजन किया और उसके लिए मचकी रचना की गयी तथा देदीप्यमान तोरण बाँधे गये। स्वयवर मण्डपमे सुन्दर आभूषणो और वस्त्रोसे युक्त राजपुत्रोका सम्मेलन हुआ। वहाँ गन्धर्वश्रीका प्रवेश कराया गया, जो अपने हाथमे पुष्पमाला लिये हुई थी। उसने पूर्व स्नेहवश तत्काल उस मालाको जितशत्रुके गलेमे डाल दिया। शख, तूर्य और भेरियोके स्वर सहित उत्सव किया गया। विवाह सम्पन्न हुआ, और सब स्त्री-पुरुष सन्तुष्ट हुए। अब मन्त्रीके भवनमे वह कान्तियुक्त गन्धर्वश्री अपने प्रिय पतिके साथ रहने लगी। अब एक दिन राजा आखेटके लिए वनमे गया, जहाँ उसने एक मृगको देखा। उसने धनुष लेकर लक्ष्य-सधान किया और परप्राणविनाशक बाण छोड दिया। किन्तु बीचमे हरिणी आ गयी और मृग भयसे त्रस्त होकर दूर भाग गया। उस भीषण बाणसे कुरगी बिंध गयी और उस प्राण-पिशाच बाणसे छिन्न होकर भूमिपर गिर पडी। पारधियोने उसे अपने कंधोपर उठा लिया। इसी समय उस हरिणने घूमकर उसे देखा। चीत्कार करते हुए वह मृग सम्मुख दौड पडा, और बेचारा बेसुध हुआ करुणक्रन्दन करने लगा। वह चारों दिशाओंमे घूम-घूमकर अपनी कान्ताकी खोज करता था। वह ऐसा मोहसे बँधा था, किन्तु भार्याको नही देख पाता था। जो मोहसे अंधा है वह अपने मनमे और कुछ चिन्तन नही कर पाता, वह अपनी प्रियाका ही प्रतिक्षण मनमे चिन्तन करता है। इस प्रकार चीत्कार करते हुए उसे राजा वैधव्यने देखा, जिससे वे गर्वरहित और करुणारससे पूरित हो गये। वे विचारने लगे—अरे, मैं विषादहीन व्याध बन गया। मैं इन्द्रियरसोका लम्पट होकर मूढ हो गया। इतने समय तक मैंने कुछ भी नहीं जाना। मैं अधर्म

सवेयाउरु णियमणि झूरइ दिक्ख लेमि किं रज्जि पूरइ।
संसारासारत्तु मुणेविणु लइय दिक्ख बइराउ करेप्पिणु।
रायदोस विण्णि वि संखाणिय तिव्वतवेण काय अवमाणिय।
१५ सो वइधव्वु दियंबरु जायउ एत्तहिं तासु पुत्तु गुणराइउ।
रज्जि बइट्ठु महारिउमद्दणु हुउ गंधव्वसेणु घणसंदणु।
रायरिद्धि पिउपट्टि णिसण्णउ हयगयरहवरपयपरिपुण्णउ।
विंझसिरी हुय मासोवासिणि भयवंतायमभावपयासिणि।

घत्ता—इक्कईया तेण गंधव्वेण णियखंधारहिं जुत्तउ॥
२० कय जत्त पवित्त णिम्मलचित्तु पिउरिसिपासि पहुत्तउ॥२४॥

२५

संणासि परिट्ठिउ दिट्ठु साहु पुत्तहो खंधारु णिएवि साहु।
रिसिवयहो पहावि होइ सिद्धि ता होउ मज्झु एरिसिय रिद्धि।
तुसकंडखडु संगहिउ तेण रयणोहु पमेल्लिउ णिग्गुणेण।
मरिऊण तेत्थु उज्जेणि पत्तु जसबंधुररायहो हुयउ पुत्तु।
५ णामिं जसोहु जसपूरियासु णिवपट्टु णिबद्धउ भालि तासु।
जा विंझसिरी भयवंतपाय आराहिवि सोसिवि णिययकाय।
कयण्हाण मरेविणु तत्थ आय अजियंगरायघरि पुत्ति जाय।
चंदमइ णाम अइमदमेह परिणिय जसोहराएं सुणेह।
तहो पुत्तुप्पण्णउ जसहरक्खु परिवारहो पोसणु कप्पविक्खु।
१० जसहरहो रज्जु देविणु जसोहु किउ तउ बारसविहु चइवि मोहु।
संण्णासु कियउ सुसमाहिजुत्तु बभोत्तरसग्गि जसोहु पत्तु।
जा णिवसुय थिय मतीहि सुण्ह सा देवररत्तिय सुरयतण्ह।
रइविभल चत्थरि रयइ जाम णियदइयं दिट्ठिय दुट्ठ ताम।
पिक्खेवि विरत्तउ णारिसंगि गउ णिज्जणवणि जइवरहँ संगि।
१५ जिणदिक्ख लेवि जायउ णिसगु तवचरणु चरइ जियसत्तु चगु।
चारित्तु चरिवि चिरु छड्डि काउ चदमइहि गब्भि जियारि जाउ।
हुउ जसहरु राउ जसोहतणउ जणणिए जंपिउ जिं कियउ अणउ।
णिवसुयविलसिउ सुणि रामु मंति वउ बंभचेरु किउ णिसुणि कति।
किं किउं कुकम्मु सुण्हाइ केम ता चंदलेह वउ गहइ तेम।
२० बभव्वएण दिढ मरिवि ते वि विज्जाहरगिरिउप्पण्ण वे वि।
गंधव्वलच्छिकुविसिद्धकम्मु आयण्णिवि णिंदिवि तियहँ जम्मु।
गंधव्वसेणु गिण्हेवि दिक्ख जिणमग्गहो केरी परमसिक्ख।
अणसणु णिव्वाहिवि किउ णियाणु तुहुँ मारिवत्त सो अप्पु जाणु।

घत्ता—णिसुणहि हो राय अण्णु कहंतरु जणभरिय॥
२५ मिहिलाउरि रम्म-धणकणकणयसमाचरिय॥२५॥

---

४. A इक्कइया सो वि गधव्वो वि।

२५. १. A किं कियउ कम्मु। २. A गुणभरिय।

ही करता रहा और विषय-सुख ही मानता रहा। राजा संवेगसे आतुर होकर अपने मनमे झूरने लगा। उसने निश्चय किया कि इस राज्यसे क्या पूर्ति होती है ? मै तो दोक्षा लूँगा। उसने संसारकी असारताको समझकर वेराग्य पूर्वक दीक्षा ग्रहण कर ली। उसने राग और द्वेष इन दोनोका भली भाँति दमन किया तथा तीव्र तपके द्वारा देहका तिरस्कार किया। इस प्रकार वह वैधव्य नरेश दिगम्बर मुनि हो गया।

इधर वैधव्यका पुत्र गन्धर्वसेन, जो गुणोंसे शोभायमान तथा महाशत्रुओका मर्दन करनेवाला था, वह राज्यपर बैठ गया। वह घोडे, हाथी, रथ तथा पदाति, इस चतुरंगिणी सेनासे परिपूर्ण राजऋद्धिसे सहित अपने पिताके पदपर आसीन हुआ। और उधर उसकी माता विंध्येश्वरी मासोपवासकी व्रतधारिणी तथा भगवान्‌के आगमोके भावको प्रकाशन करनेवाली विदुषी हो गयी। तब उस गधर्वने अपने स्कधावार सहित निर्मलचित्त होकर पवित्र धर्मयात्रा की, और अपने पिता ऋषिके पास पहुँच गया ॥२४॥

**२५. वैधव्य मुनिका निदान-पूर्वक मरण, उनका तथा विंध्येश्वरीका राजा यशोबंधुरके पुत्र यशोघ और रानी चन्द्रमतिके रूपमे, जितशत्रुका यशोधरके रूपमे और गन्धर्वसेनका मारिदत्तके रूपमें पुनर्जन्म**

गन्धर्वसेनने साधुरूप अपने पिताको सन्यासमे परिस्थित देखा। उधर पुत्रके स्कंधावारको देखकर साधुके मनमे यह भाव उठ खडा हुआ कि इस मुनिव्रतके प्रभावसे यदि कोई सिद्धि हो तो मुझे भी ऐसी ही ऋद्धि प्राप्त हो। इस प्रकार उस निर्गुणोने रत्नराशिको छोड़कर धानकी भूसोके ढेरको ग्रहण कर लिया। वह मरकर उज्जैनोमे आया और यशोबन्धुर राजाका पुत्र हुआ। उसका नाम यशोघ था, जिसके यशसे समस्त दिशाएँ पूरित हो गयी। उसके भालपर राजपट बाँधा गया। और जो विंध्यश्री थी, वह भगवान्‌के चरणोकी आराधना करके तथा उपवासो द्वारा अपने कायका शोषण करके स्नानपूर्वक मरकर वहाँ आयी और अजिताग राजाके घर पुत्री उत्पन्न हुई। चन्द्रमति नामकी उस अतिमन्द-बुद्धिका विवाह स्नेह पूर्वक राजा यशोघके साथ हुआ। उन के यशोधर नामक पुत्र उत्पन्न हुआ जो अपने परिवारके पोषण हेतु कल्प वृक्ष था। यशोघने अपने पुत्र यशोधरको राज्य देकर व मोहका त्याग कर बारह प्रकारका तप किया। उन्होने समाधियुक्त होकर सन्यास पूर्वक मरण किया और इस प्रकार यशोघ नरेश ब्रह्मोत्तर स्वर्गमे जा पहुँचे। जो राजकन्या मत्रीको पुत्रवधू हुई थी, वह विलासकी तृष्णासे अपने देवरपर अनुरक्त हो गयी। जब वह काम-विह्वल होकर उस देवरसे विनोद कर रही थी, तभी उस दुष्टको उसके पतिने देख लिया। यह देखकर वह स्त्रीकी सगतिसे विरक्त हो गया और निर्जन वनमे जाकर मुनिवरोके साथ हो गया। उसने जिन-दोक्षा धारण करके समस्त परिग्रहका त्याग कर दिया और वह जितशत्रु भलोभाँति तपश्चरण करने लगा। मुनिके चरित्रका चिरकाल तक आचरण करके उसने अपना शरीर छोडा और चन्द्रमतिके गर्भमे आया। इस प्रकार वह जितशत्रु ही यशोघका पुत्र यशोधर राजा हुआ। उसने अपनी माता द्वारा बतलाया गया अधर्म आचरण किया। अपने पुत्रके दुष्कृत्यकी बात सुनकर राममन्त्रीने ब्रह्मचर्यव्रत ग्रहण कर लिया। यह बात जब उनकी भार्याने सुनी कि उसकी पुत्रवधूने कैसा कुकर्म किया, तब उस चन्द्रलेखाने भी व्रत ग्रहण कर लिया। इस प्रकार दृढ ब्रह्मचर्यपूर्वक मरण कर वे दोनो विद्याधर गिरिमे उत्पन्न हुए। गधर्वश्रीके उस अत्यन्त कुकर्मको सुनकर तथा स्त्रीके जन्मकी निन्दा करके गन्धर्वसेनने दोक्षा तथा जिनमार्गकी परम शिक्षा ग्रहण कर ली और अनशनका निर्वाह करके निदान किया। उससे वह तुझ मारिदत्तके रूपमे उत्पन्न हुआ है, तू जान ले।

मुनि सुदत्त कहते हैं—हे राजन् मारिदत्त, अब दूसरा कथानक सुन। मिथिलापुरी नामकी नगरी है, जो लोगोसे भरी, रम्य तथा धन-कण व कनकसे परिपूर्ण है ॥२५॥

२६

तहिं सेट्ठि अत्थि जिणपायभत्तु सम्मत्तरयणवयसीलजुत्तु ।
दयदाणकज्जि सावउ सुदच्छु जिणयत्तु णाम वणि दीहरच्छु ।
जलु गाहंतउ सो अस्सरयणु महिसेण हयउ संपत्तु मरणु ।
तहो सेट्ठिहि सुरहीगब्भि जाउ हुउ वच्छउ दिट्ठु संपुण्णकाउ ।
५ अण्णहिं दिणि मरणावत्थपत्तु वणिवइ तहो कण्णि जवेइ मंतु ।
अद्धक्खराइँ भावेण तेण गिण्हिय भवभयसमसंतएण ।
तत्थाउ राय तुव कंतउअरि संभवियउ रुप्पिणिगब्भि पवरि ।
होसइ धरवलइ पयावधारि रिउमद्दणु कुलसंतोसयारि ।
जो भीमु मंतिसुउ दुव्विणीउ सो खुज्जउ हुउ पाविट्ठु णीउ ।
१० गंधव्वसिरी अइकुडिलचित्त किसु कियउ काउ संखीणगत्त ।
होएविणु णेहु धरेवि सज्ज अमयमइ णाम सा खल अलज्ज ।
राएण विमलवाहणिण दिण्ण जसहरु परिणाविउ पावकण्ण ।
जसु वइयरु णिसुणिउ मारिदत्त अभयरुइमुहाहिंतो सुवत्त ।
खयरायलि जो गउ रामु मति ससिलेहासमउ दिणिंदकति ।
१५ अणुवय परिपालिवि बंभचेरु केण वि सुहधम्मोदएण वीरु ।
सो जसवइ णियकुलकमलभाणु जसहरहो पुत्तु जससेयभाणु ।
जा चंदलेह चिरु खयरकुले सा हुय कुसुमावलि विज्जउले ।
सहउयरि उवण्णी तुज्झु राय णउ चुक्कइ बुज्झहिं मज्झु वाय ।

घत्ता—सुहडहिँ परिरक्खिउ जाम णिरिक्खिउ रायतुरउ खरखुरचवलु ।
२० रोसाइद्धेणं माहिंदेण मारिउ सो पीयतु जलु ॥२६॥

२७

किं कारणु जंपहि गुणसायर महु मणसंसउ हरहि दयावर ।
कियउ कुपत्तदाणु अण्णहिं भवि खीणु करेवि काउ तावसतवि ।
मरिवि जसोहहो पत्ति गुणग्गल हूई चंदलच्छि चंदुज्जल ।
चंदमईहि सवत्तिविरोहउ धरिवि चित्ति थाइउ सो णिवहउ ।
५ पुव्ववइरवसु जीवहँ धावइ रोसाणलु हुइ तं जइ पावइ ।
वच्छउ हुयउ सेट्ठिघरि हरिवइ कण्णि जाउ लद्धउ कियसुहमइ ।
संपइ तुह भज्जहि उरि अच्छइ रज्जु करेसइ धर तुह पच्छइ ।
चिरु रायउरि राउ पयपालउ भयवइपयजलेण पक्खालिउ ।
चित्तंगउ णामेण महाबलु छड्डि रज्जु तुह दिण्णु महीयलु ।

---

२६ १ A गुणगणविसालु सम्मत्तरयणपालणु गुणालु । २ A वयदाण । ३. P वणिणा । ४ A धरवलय ।
५. A खुज्जण । ६ A पावकिण्ण । ७ A अभयमइमुहहो जा सुय सवत्त ।

२७. १. A महु मणससउहरणदिवायर । २. A थाइउ णिव हउ । ३. A तुव । ४. A राय ।

**२६. महिष द्वारा मारा गया अश्व, गायका बछड़ा और फिर मारिदत्त राजाका पुत्र, भीमका जीव कुबड़ा, गन्धर्वश्रीका अमृतमति तथा राममंत्री व चन्द्रलेखाके जीव यशोमति और कुसुमावली हुए।**

उस मिथिलापुरीमे जिनदत्त नामक सेठ रहते थे, जो जिनेन्द्र भगवान्के चरणोंके भक्त थे, सम्यक्त्व रूपी रत्न तथा व्रत और शीलसे युक्त थे, तथा दया और दानके कार्यमे सुदक्ष एवं दीर्घ-दृष्टि श्रावक थे। उस सेठकी गायके गर्भमे जाकर वह सुन्दर अश्वका जीव उत्पन्न हुआ, जो जलमें प्रविष्ट होनेपर महिष द्वारा आहत होकर मरणको प्राप्त हुआ था। क्रमशः वह बछड़ा पुष्ट और पूर्णकाय हो गया। एक दिन जब वह मरणावस्थाको प्राप्त हुआ तब उस वणिक्पतिने उसके कानमें "अर्हन्त-अर्हन्त-अर्हन्त।" इन अक्षरो वाला मन्त्र जाप किया, जिसे उस बछडेने ससारके भय और क्लेशके उपशमन भावसे ग्रहण किया। अब वही बछड़ा तुम्हारी कान्ता रुक्मिणीके श्रेष्ठ गर्भमे आकर उत्पन्न हुआ है। हे राजन्, वह इस पृथ्वी मण्डलपर प्रतापधारी, शत्रुविनाशक तथा अपने कुलका सन्तोषकारक होगा।

जो राममन्त्रीका पुत्र दुराचारी भीम था, वही पापिष्ठ और नीच कुबडा हुआ। जो अत्यन्त कुटिलचित्त गन्धर्वश्री थी, जिसने असत्प्रेम धारण कर अपने शरीरको पापकलंकसे काला व दुर्बल कर लिया था, उसने छिन्नगात्र होकर उस खल व निर्लज्ज अमृतमतिके रूपमे जन्म लिया। उस पाप-कन्याको राजा विमलवाहनने यशोधरको देकर पाणिग्रहण कराया। उसका वृत्तान्त, हे सुन्दरमुख मारिदत्त, तुम अभयरुचिके मुखसे सुन ही चुके हो। जो राममन्त्री विद्याधर पर्वतपर अपनी चन्द्रलेखा सहित चला गया था, उस सूर्य समान तेजस्वी वीरने अणुव्रतो एवं ब्रह्मचर्यव्रतका परिपालन करके किसी विशेष शुभ धर्मके उदयसे यशोधरके पुत्र यशोमतिका जन्म धारण किया और अपने कुल रूपी कमलका भानु एवं यशसे शुभ्र प्रभावान् हुआ। जो राममन्त्रीकी पुत्री चन्द्रलेखा चिरकाल तक विद्याधरोके कुलमें रही थी, वह कुसुमावली हुई और वही फिर तुम्हारी सहोदरीके रूपमे उत्पन्न हुई है। हे राजन्, मेरी बातको समझ लो, वह कभी चूकती नही।

उस सुभटोसे परिरक्षित तथा तीव्र खुरोसे चपल राजतुरंगको ज्यो ही उस भैंसेने देखा, त्यो ही रोषसे प्रज्वलित होकर उसे जल पीते-पीते ही मार डाला था ॥२६॥

**२७. यशोघकी पत्नी चन्द्रश्री और चन्द्रमतिका सपत्नी-विरोध ही उनके अगले जन्ममे महिष और अश्वके वैरका कारण, मारिदत्तका पिता चित्रांगद चण्डमारी देवी हुआ, माता चित्रसेना हुई भैरवानन्द, यशोबंधुर हुए कलिंग नरेश भगदत्त और उनके पुत्र सुदत्त वीरके प्रसंगसे मुनि हुए।**

उस महिष और अश्वके वैरका क्या कारण था, हे गुण-सागर, बतलाइये और दया करके मेरे मनके संशयका अपहरण कीजिए। राजा मारिदत्तके इस प्रश्नका उत्तर देते हुए सुदत्त मुनिने कहा कि जिसने अपने पूर्व भवमे कुपात्र-दान किया था तथा एक तापसका तप करके अपनी कायाको क्षीण,किया था, वह जीव मरकर यशोध राजाकी गुणशालिनी, चन्द्रके समान उज्ज्वल चन्द्रलक्ष्मी नामक पत्नी हुई। उसका चन्द्रमतिके साथ सपत्नी विरोध था। अतएव उसी वैर-को चित्तमे धारण करते हुए वे अगले जन्ममे महिष और तुरंगके रूपमे भी उसी वैरसे प्रभावित रहे और उसी कारण महिषने राजाके तुरगका घात किया। पूर्व जन्मके वैरके वश रोषाग्नि जीवोका अगले जन्ममे भी अनुगमन करती है और अवसर मिलनेपर बदला लेती है। वह घोड़ा मरकर सेठके घरमे बछड़ा हुआ। उसने अपने कानमे शुभ मन्त्रका जाप प्राप्त किया, जिससे उसका मन शुद्ध हो गया और अब वही जीव तुम्हारी भार्याके उदरमे विद्यमान है। वही तुम्हारे पश्चात् इस धरापर राज्य करेगा। पूर्वकालमे इसी राजपुर नगरमें चित्रांगद नामक महाबलशाली

१० अप्पुणु भगव दिक्ख पडिगाहिय सरिसरवरतित्थइँ अवगाहिय ।
धरणि भमतु भमंतु परायउ णियपुरवरि देविहि मढि आयउ ।
तहिँ ठिउ तवइ सकिन्तइँ वकइ होउ मज्झु इच्छेवयसपइ ।
वंछिउ लद्धु मरेवि गुरुक्कउ चंडमारि देवय हुइ थक्कउ ।
पुल्लिंगाउ फिरिवि तियलिंगउ बप्पु तुम्ह हुउ असुहवसगउ ।
१५ जणणी तुज्झ सरूव सुलक्खण चित्तसेण णामेण वियक्खण ।
उवसमगुणु परिपालिवि सुहरउ पाण चएवि जाउ सो भइरउ ।
दंडपणामु जासु पइँ विहियउ अच्छइ णेहिँ जो महिमहियउ ।
करुणारसेँ पूरिवि णियविग्गहु कप्पणिवासि देउ होसइ इहु ।
उज्जेणिहि णयरिहि जसवंधुरु राउ पसिद्धउ उण्णयकंधरु ।
२० छद्दंसणभत्तउ मढ देउल अउ दीहिय पोक्खरि पविउलेँजल ।
महालयहो आयदणु मणोहरु रयणजडिउ दिप्पंतउ सेहरु ।
सरसाहारहिँ पीणिवि तावस भयवजईसर बहुणिट्ठावस ।
जिणचेईहर धयमंडियसिर उण्णइवंत सवित्थर अइथिर ।
कारावेप्पिणु दाणु पयच्छिवि मिच्छभाउ भावेण समिच्छिवि ।
२५ वणकीलाबहुभोउ करेप्पिणु दीहु कालु णियपउ भुंजेप्पिणु ।
सुहभावणजुत्तीइ मरेप्पिणु इट्ठदेउ णियँहियइ धरेप्पिणु ।
मयगयपउरु कलिंगाहिउ णिउ भयदत्तहो रायहो हउँ हुउ सुउ ।
णाम सुदत्तु रायसिरिमंडिउ करमि रज्जु रिउबलहिँ अखंडिउ ।
इक्कइया कुसुमालु गहेप्पिणु तलवरेहिँ दिट्ठु दिउ बधेप्पिणु ।
३० महु जाणाविउ किं णिव किज्जइ कारागारिँ तरसा णिज्जइ ।
तहि दियवर जे दंडु पउंजहिँ ते वलेवि महु पुरउ पयपहिँ ।
आयहो कण्णणासकरछेयणु चलणछेउ किज्जइ सिरछेयणु ।
एहु सदोसउ एहु मारिज्जइ कस्स पाउ मइँ वुत्तु ण किज्जइ ।
पाउ तुज्झ जइ इहु मारिज्जइ छड्डिज्जइ णिवयहु तुव जुज्जइ ।
३५ एम सुणेविणु चित्तु विरत्तउ जुण्णतणु व रज्जु परिचत्तउ ।
जिणसिक्खा सीयरिवि भमंतउ पचवार तुव पुरि संपत्तउ ।

घत्ता—एवहि हउँ एत्थु चउविहसंघसमावरिउ ॥
तउ तिव्वु तवंतु तणकंचणु सम मित्तःरिउ ॥२७॥

२८

उज्जेणिहि रायजसोहमंति गुणसिंधु सयलजणविहियसंति ।
णियपइ ठवेवि सुउ णागदत्तु घरभारवहणु पिउपायभत्तु ।

५. A जलपविउल । ६. A णिवपउ । ७. A णियमणि झाएप्पिणु । ८. A णामु ।

प्रजापालक राजा था, जो भगवतीके चरणोंके जलसे प्रक्षालित अर्थात् देवीका उपासक था। उसीने राज्य छोडकर तुम्हे इस महीतलका राज्य दिया। उसने स्वयं भगवतीकी दीक्षा ग्रहण कर ली और अनेक नदियों एवं सरोवरों रूप तीर्थोंमे स्नान किया। वह पृथ्वीपर भ्रमण करते-करते अपनी नगरीको लौटा और इसी देवीकी मठिकामे बस गया। यहाँ रहते हुए वह तपस्या करता और साथ ही अपने मनमे यह इच्छा भी करता कि मुझे भी ऐसी देवता-ऋद्धि प्राप्त हो। इस इच्छा सहित मरकर उसने अपनी वही महान् वाञ्छा प्राप्त कर ली और वह चण्डमारी देवता होकर यहाँ विराजमान हो गया। इस प्रकार तुम्हारा पिता अपने पुल्लिंगायुको खोकर अपनी अशुभ भावनाके वशसे स्त्रीलिंगधारी हो गया। तुम्हारी जो सुरूपा, सुलक्षणा तथा विचक्षण बुद्धि चित्रसेना नामक जननी थी, वह शुभ भावसे उपशम गुणका पालन करते हुए प्राण त्यागकर भैरवानन्दके रूपमे उत्पन्न हुई, जिसका कि तुमने दण्डवत् प्रणाम किया है और जो महीतलपर सम्मानित होते हुए प्रेमसे रह रहा है। उसने अब अपने शरीरको करुणारससे पूर्ण कर लिया है, जिसके फलस्वरूप वह आगे कल्पवासी देव होगा। उज्जैनी नगरीमे जो उन्नतस्कन्ध सुप्रसिद्ध राजा यशोबन्धुर थे वे षट्दर्शनके भक्त हुए। उन्होने अनेक मठ, देवालय, कूप, दीर्घिका, खूब जलसे भरी हुई पुष्करिणी तथा महाकालका रत्नजटित देदीप्यमान शिखर युक्त मनोहर आयतनका निर्माण कराया। उन्होने बहुत निष्ठाके साथ अनेक तापसों तथा भगवतीके यतीश्वरोंको सरस आहार देकर प्रसन्न किया। उन्होने अति सुदृढ, विशाल, उन्नत तथा शिखरपर ध्वजाओंसे मण्डित जिन-भगवान्‌के चैत्य-गृह भी बनवाये और दान भी खूब दिया। तथापि उनके हृदयमे मिथ्याभाव जागृत रहा। उन्होने वनक्रीडा आदि बहुत भोग-उपभोग किये। दीर्घकाल तक अपने राज्यपदका सुख भोग किया तथा अपने हृदयमे इष्टदेवका स्मरण करते हुए शुभ भावनासे युक्त मरण किया। वे ही यशबन्धुर राजा अनेक मदोन्मत्त गजोंके स्वामी कलिंगराज भगदत्त नरेशके मुझ पुत्रके रूपमे उत्पन्न हुए। मेरा नाम सुदत्त रखा गया और मै राजलक्ष्मीसे मण्डित होकर शत्रुबलसे अखण्ड राज्य करने लगा। एक बार मेरे नगररक्षकोंने एक चोरको पकडा और उसे दृढतासे बाँधकर मेरे सम्मुख उपस्थित किया और पूछा कि हे राजन्, इसका क्या किया जाये? मैने तत्काल तो यही कहा कि इसको अभी ले जाकर सतर्कतापूर्वक बन्दी-गृहमे रखा जाये। फिर जो द्विजवर अपराधोंके दण्डका निर्णय करनेके लिए नियुक्त थे उन्होने आकर मेरे सम्मुख कहा कि इस चोरके पहले कान, नाक और हाथ काटे जायें, फिर पैर काटे जाये और फिर इसके सिरका छेदन किया जाये। इस प्रकार हे प्रभो, इस अपराधीको मृत्युदण्ड दिया जाये। इसपर मैंने पूछा कि यदि ऐसा दण्ड न दिया जाये तो किसे पाप लगेगा? इसपर उन्होने कहा—यदि यह मारा जाता है तो भी आपका ही पाप है, यदि छोडा जाता है तो भी वह न्यायसे तुम नरेशका ही पाप है। द्विजवरोंकी यह बात सुनकर मेरा चित्त विरक्त हो गया और मैने अपने राज्यको एक जीर्ण तृणके समान त्याग दिया। तत्पश्चात् जिनेन्द्रकी शिक्षाको स्वीकार करके मुनिके रूपमें भ्रमण करता हुआ आपकी इस पुरीमे पाँच बार आ चुका हूँ। इस प्रकार अभी मैं यहीपर अपने चतुर्विध संघ सहित तीव्र तप कर रहा हूँ और तृण व स्वर्ण तथा मित्र व शत्रुको समान दृष्टिसे देखता हूँ ॥२७॥

### २८. यशोधका मन्त्री गुणसिन्धु हुआ गोवर्धन जिसने यशोमतिका संबोधन किया। मारिदत्तकी दीक्षा, भैरवका अनशनव्रत एवं क्षुल्लक और क्षुल्लिका निर्ग्रन्थ व आर्यिका बनना और देव होना

उज्जैनीमे जो राजा यशोधका गुणसिन्धु समस्त प्रजामे शान्ति रखनेवाला मन्त्री था, उसने अपने मन्त्रीपदपर तो अपने पुत्र नागदत्तको स्थापित कर दिया और उसी अपने पितृ-

अप्पुणु घरि संठिउ दंदवत्तु समभावणविरइयभावजुत्तु ।
सुहपरिणामिं तहिं चइवि काउ सिरिवइवणिवइघरि पुत्तु जाउ ।
५ णामिं गोवद्धणु गुणविसालु सम्मत्तवंतु दिप्पंतभालु ।
करुणायरु परमपरोवयारि जसवइरायहो संबोहयारि ।
अवलोयहिं णिवइ णिसण्णु एहु महु संघाडइ तवलच्छिगेहु ।
णिसुणिवि भवाइँ सयलइँ णरिंदु आणंदसोयपूरियउ णंदु ।
ण तरमि हउँ विणउ करेवि साहु संबोहिउ पहु किउ धम्मलाहु ।
१० सुपसण्णु होवि महु देहि दिक्ख तवचरणु चरमि पालेमि सिक्ख ।
ता गुरुणा दिण्णु दियंबरत्तु थिउ मारिदत्तु णिवरिद्धिचत्तु ।
ता णरवइ णयणिज्जियकसायँ पणतीस णिवइ णिग्गंथ जाय ।
भूसिउ दिक्खाइँ पलोइ राउ जोईसरासु वइराउ जाउ ।
भइरउ पभणइ भो सामिसाल दिक्खापसाउ करि गुणविसाल ।
१५ मुणि जपइ दिक्ख ण तुज्झु अत्थि छंगुलउ जेण तुहुँ अत्थि हत्थि ।
कइँ करमि देव तो भणइ साहु अणसणु परिपालहिं करिवि गाहु ।
थोआउसु दीसइ तुज्झु देहि सिग्घउ उवाउ भल्लउ करेहि ।
ता तेण कियँउ संणासु भव्वु बावीस दिवस पालेवि सव्वु ।
चउविहआहारहिं चत्तु काउ सो भइरउ तीयइ सग्गि जाउ ।
२० अँभएण पमेल्लिउ खुल्लयत्तु तहिं तक्खणि पडिवण्णउ रिसित्तु ।
मयरद्धयझाणपहायरुद्धु णिवकण्णहिं पुणु थणवट्टु बद्धु ।
अभयमई जाय विरत्तभाव कुसुमावलि अज्जिय सुद्धभाव ।
तहि पायमूलि खुल्लियहि वित्तु छड्डुवि चित्तु अज्जियचरित्तु ।
णिग्गंथमंग्गु णिम्मलु सरेवि अभयरुइ जइहिं गुणगणु सरेवि ।
२५ गय दोण्णि वि तहिं देवीवणम्मि चउविहआराहण धरि मणम्मि ।
आराहिवि दंसणु णाणु चरिउ तउ बारहविहु अवहरियदुरिउ ।
पंचदस दिणइँ संणासु करिवि सुसमाहिए दोण्णि वि पाण चइवि ।
ईसाणसग्गि ते दोण्णि देव उप्पण्ण झत्ति सुरसयहिँ सेव ।
सम्मत्तवलि तियलिंगु छिण्णि कीलहिँ विमाणि सुर तेत्थु दोण्णि ।
३० वंदहिं जिणभवण अकिट्टिमाइँ पडिमामहियइँ जगुत्तमाइँ ।
सम्मत्ति लब्भइ सग्गु मोक्खु सम्मत्ति लब्भइ अचलु सोक्खु ।

घत्ता—तत्थाउ मुणिंदु चउविहसंघि परियरिउ ॥
सिद्धइरिहिं णाम संपत्तउ जइवइ तुरिउ ॥२८॥

२८. १ A णिय। २. P adds after this in second hand in the damaged margin : दहलक्खणधम्मु वितजि . . सवार..... यभाव..... य The Hindi translation of this line, however, is not found See page 300, lines 12-14 of the translation. ३ A कि। ४. A चहिउ। ५ This line and the following are given in S and T as part of कडवक। 22, after राएण वि तहो पयपंकयाइं। ६. A णिग्गथु मग्गु। ७. A आइहिं। ८ A अचलसोक्खु।

